कुर्यादिति तद्वचःस्मितमुखः पायात्स वः शङ्करः ॥ ६३ ॥ मौलौ किन्नु महेश मानिनि जलं किं वक्त्रमम्भोरुहं किं नीलालकवेणिका मधुकरी किं भ्रूलता वीचिका । किं नेत्रे शफरौ किमु स्तनयुगं प्रेङ्खद्रथाङ्गद्वयं साशङ्कामिति वञ्चयन्गिरिसुतां गङ्गाधरः पातु वः ॥६४॥ यत्तत्त्वं श्रुतिभिस्तथोपनिषदां वृन्देन वन्दारुवन्नित्यं गीयत ईशता निरवधिर्यत्रैव सर्वात्मना । पूर्णानन्दतनुं दयैकजलधिं शुद्धं प्रबुद्धं सदा मायेशानमनन्तमव्ययमजं वन्दे परं शङ्करम् ॥ ६५ ॥ यन्नाट्यभ्रमिघूर्णमानवसुधाचक्राधिरूढे भृशं मेरौ पार्श्वनिवासिवासररजनीयाचित्रे परिभ्राम्यति । तेजस्यस्तडितो भवन्तु शतशो दृष्टा हि ताम्ताः कथं तामस्योऽपि स वः पुनातु जगतामन्त्येष्टियज्वा विभुः ॥६६॥ यस्मिन्नुद्बुदसङ्करा इव बहुब्रह्माण्डखण्डाः क्वचिद्भान्ति क्वापि च सीकरा इव विरिञ्च्याद्याः स्फुरन्ति भ्रमात् । चिद्रूपा लहरीव विश्वजननी शक्तिः क्वचिद्द्योतते स्वानन्दामृतनिर्भरं शिवमहापाथोनिधिं तन्नुमः ॥ ६७ ॥ यस्याहुरागमविदः परिपूर्णशक्तेरंशे कियत्यपि निविष्टममुं प्रपञ्चम् । तस्मै तमालरुचिभासुरकन्धराय नारायणीसहचराय नमः शिवाय ॥ ६८ ॥ या सृष्टिः स्रष्टुराद्या वहति विधिहुतं या हविर्या च होत्री ये द्वे काले विधत्तः श्रुतिविषयगुणा या स्थिता व्याप्य विश्वम् ।

---

देवे चन्द्रमासे गिरा हुआ अमृत पड़नेसे मुण्डमालामें गूँथे हुए एक दूसरेके बैरी देवताओं और दैत्योंके सिर जब जी उठे और आपसमें लड़ने लगे, उपेक्षा-पूर्वक हँसने लगे तथा थककर ऊँघने लगे उस समय 'अब क्या करना चाहिए' कहकर मुस्करा देनेवाले शिवजी आपकी रक्षा करें ॥ ६३ ॥ शिवजीके सिरपर गङ्गाको देखकर सौतियाडाहसे पार्वतीजीने उनसे पूछा—हे शिव ! यह मस्तक पर क्या है ? शिवजी बोले—मानिनि ! यह तो जल है । उन्होंने पूछा—उसमें मुख कहाँसे आया ? शिवजी बोले—मुख कहाँ, यह तो उसी जलका कमल है । पार्वतीजीने पूछा—तब यह काली-काली चोटी कैसी है ? शिवजी बोले—यह तो कमलपर मँडरानेवाली भौंरोंकी पाँत है । पार्वतीजीने पूछा—ये भौंहें कैसी दिखाई पड रही हैं ? शिवजी बोले—ये तो लहरें हैं । पार्वतीजीने पूछा—तब इनमें आँखें कहाँसे आईं ? शिवजी बोले—ये तो मछलियाँ हैं । पार्वतीजीने पूछा—इनके स्तन कैसे हैं ? शिवजी बोले—ये तो चकवी-चकवे हैं । इस प्रकार मस्तकपर बैठी हुई गङ्गासे सौतियाडाह करनेवाली पार्वतीजीको चकमा देते हुए शिवजी आप लोगोंकी रक्षा करें ॥ ६४ ॥ ब्रह्मानन्दसे भरे हुए, दयाके एक अकेले समुद्र, अत्यन्त शुद्ध, सदा ज्ञानमय, मायाके स्वामी, अपार, अमिट, अजन्मा तथा सबसे बड़े उन भगवान् शिवजीको मैं प्रणाम करता हूँ जिनके तत्त्वको सब वेद और उपनिषद् एक साथ मिलकर भाटोंकी भाँति गाया करते हैं और जिनमें सब प्रकारकी अपार शक्ति भरी हुई है ॥ ६५ ॥ संसारका अन्तिम संस्कार करनेवाले वे शिवजी आप लोगोंको पवित्र करें जिनके नाचते समय घने चक्कर खानेसे वेगसे घूमती हुई पृथ्वीरूपी चक्रपर स्थित सुमेरुके आस पास रहनेवाले दिन और रात्रिरूपी चित्र ( सूर्य, चन्द्र ) जब वेगसे घूमने लगे तो ऐसा जान पड़ा मानो उन चन्द्र-सूर्यके सैकड़ों टुकड़े होकर चारों ओर बिखर गए हों या बिजलीके सैकड़ों टुकड़े निकलकर चमक रहे हों जो अधिक तेजके कारण देखे नहीं जाते ॥ ६६ ॥ बड़े भारी समुद्रके समान उन शिवजीको हम प्रणाम करते हैं जिनमें कहीं-कहीं निकले हुए अनेक ब्रह्माण्ड पानीके बुलबुलोंके समान दिखाई देते हैं और ब्रह्मा आदि देवता भ्रमके कारण कहीं-कहीं उड़ी हुई बूँदोंके समान जान पड़ते हैं, सारे संसारको उपजानेवाली चित् शक्ति महामाया जिनमें कहीं उठी हुई लहर-सी जान पड़ती है और जो अपने ही आनन्द-रूपी अपार जलसे भरे हुए हैं ॥ ६७ ॥ यह सारा दिखाई देनेवाला जड़ चेतन संसार जिनके किसी एक अंशमें जमा हुआ है, जो तमालके रङ्गके समान चमचमाते हुए नीले कण्ठवाले हैं और नारायणीके सहचर हैं उन बहुत बड़ी शक्तिसे भरे हुए भगवान् शिवको प्रणाम है ॥ ६८ ॥ शिवजी उस जलके रूपमें हमें प्रत्यक्ष दिखाई देते हैं जिसे ब्रह्माने सबसे पहले बनाया, उस अग्निके रूपमें दिखाई देते हैं जो विधिके साथ दी हुई हवन-सामग्री ग्रहण करती है, उस होताके रूपमें दिखाई देते हैं जिसे यज्ञ करनेका फल मिलता है, उन सूर्य और चन्द्रमाके रूपमें दिखाई देते हैं जो दिन और रातका समय निश्चित करते हैं, उस आकाशके रूपमें दिखाई देते हैं जिसका गुण शब्द है और जो संसार-भरमें रमा हुआ है, उस पृथ्वीके रूपमें दिखाई देते हैं जो सब वस्तुओंको उत्पन्न करनेवाली बताई जाती है और उस वायुके रूपमें दिखाई देते हैं जिसके कारण सब प्राणी जी रहे हैं । उन अग्नि, होता, सूर्य, चन्द्र, आकाश, पृथ्वी, और

यामाहुः सर्वबीजप्रकृतिरिति यया प्राणिनः प्राणवन्तः प्रत्यक्षाभिः प्रपन्नस्तनुभिरवतु वस्ताभिरष्टाभिरीशः ॥ ९९ ॥ योगिध्येयं विमलविशदप्रस्फुरद्रम्यकान्तिं शान्तं बुद्धं सुरपरिवृढैरानतैरर्च्यमानम्। कारुण्यार्द्रं हसितसुषमामोदिताशेषविश्वं साक्षात्तत्त्वप्रतिकृतिमुमासंयुतं नौमि शम्भुम् ॥ १०० ॥ यं वेदाः सततं स्तुवन्ति नितरां ध्यायन्ति यं योगिनो यः सृष्ट्यादिनिदानमुष्णकिरणेन्द्वग्नीक्षणो यः पुमान्। यस्मिन्शैलसुताकृतार्धवपुषि प्रज्ञात्मके शाश्वते मच्चित्तं रमतां सदा भयहरे श्रीमत्परब्रह्मणि ॥ १०१ ॥ यः कन्दुकैरिव पुरन्दरपद्मसद्मपद्मापतिप्रभृतिभिः प्रभुरप्रमेयः। खेलत्यलङ्घ्यमहिमा स हिमाद्रिकन्याकान्तः कृतान्तदलनो लघयत्वघं वः ॥१०२॥ रचयति सहसा यश्चित्रमेतत्प्रपञ्चं प्रशमयति च तद्वत्केनचित्कौतुकेन। अविदितमपरैस्तचण्डमुण्डादिनानादनुजदलनदक्षं शर्वसर्वस्वमव्यात् ॥ १०३ ॥ राजा राजार्चिताङ्घ्रेरनुपचितकलो यस्य चूडामणित्वं नागा नागात्मजार्धं न भसितधवलं यद्वपुर्भूषयन्ति। मा रामारागिणी भून्मतिरिति यमिनां येन वोऽदाहि मारः सप्ताः सप्ताश्वनुन्नारुणकिरणनिभाः पातु विभ्रत्त्रिनेत्रः ॥ १०४ ॥ लीलाद्यूतजितां कलाधरकलां मौलौ दृढं कीलितां स्वीकर्तुं युगमुन्नमय्य भुजयोर्विश्लेषयन्त्यास्तदा। पार्वत्याः कुचकुम्भपार्श्वयुगले सप्रेमदत्तेक्षणः कालक्षेपणमिन्दुमोचनविधौ देवः स नो रक्षतु ॥ १०५ ॥ वक्त्राणि पञ्च कुचयोः प्रतिबिम्बितानि दृष्ट्वा दशाननसमागमनभ्रमेण। भूयोऽपि शैलपरिवृत्तिभयेन गाढमालिङ्गितो गिरिजया गिरिशः पुनातु ॥ १०६ ॥ वक्त्राम्भोरुहि विस्मिताः स्तबकिताः वक्षोरुहि स्फारिताः श्रोणीसीमनि गुम्फिताश्चरणयोरक्ष्णोः पुनर्विस्तृताः। पार्वत्याः प्रतिगात्रचित्रगतयस्तन्वन्तु भद्राणि वो विद्धस्यान्तिकपुष्पसायकशरैरीशस्य दृग्भङ्गयः ॥ १०७ ॥ वामाङ्गीकृतवामाङ्गि कुण्डलीकृतकुण्डलि। आविरस्तु पुरो वस्तु भूतिभूत्यम्बराम्ब-

---

इन आठ प्रत्यक्ष रूपोंमें जो भगवान् शिव सबको दिखाई देते हैं वे आपका कल्याण करें ॥ ९९ ॥ योगियोंसे ध्यान किए जानेवाले, चारों ओर फैलती हुई स्वच्छ कान्तिवाले, देवताओंके द्वारा झुक-झुककर पूजे जानेवाले, दयाकी बाढ़से भीगे हुए, ज्ञानमय, अत्यन्त शान्त तथा अपनी अत्यन्त सुन्दर हँसीसे सारे संसारको सुन्दर बना देनेवाले, पार्वतीजीके साथ बैठे हुए उन शङ्करजीको प्रणाम करता हूँ जो ब्रह्मके साक्षात् दूसरे रूप ही हैं ॥ १०० ॥ बुद्धिके भण्डार, तीनों कालमें रहनेवाले, भय हर लेनेवाले, उस ज्योति स्वरूप परब्रह्ममें मेरा मन सदा रमता रहे जिनकी स्तुति वेद सदा ही करते रहते हैं, जो संसारके उत्पन्न होनेके प्रधान कारण हैं, सूर्य, चन्द्र और अग्नि ये तीनों जिनके नेत्र हैं और जिन्होंने अपने आधे बाएँ शरीरमें हिमालयकी पुत्री पार्वतीको बैठा लिया है ॥ १०१ ॥ इन्द्र, ब्रह्मा, विष्णु आदि देवोंको जो गेंद बनाकर खेलते हैं, जिन्हें बुद्धि द्वारा समझा नहीं जा सकता, जिनकी महिमाकी कोई थाह नहीं लगा सकता और जो कालके भी महाकाल हैं वे पार्वतीजीके पति भगवान् शङ्कर आप लोगोंके पाप दूर करें ॥ १०२ ॥ खेल-खेलमें ही जो इस अनोखे संसारको एकाएक रच डालते और नष्ट कर डालते हैं, जिन्हें कोई भी जान नहीं पाया वे चण्ड-मुण्ड आदि बहुतसे राक्षसोंको बड़ी चतुरतासे मार डालनेवाले भगवान् शिव सदा सबकी रक्षा करें ॥१०३॥ तीन नेत्रवाले तथा तीसरे नेत्रमें सूर्यसे निकलती हुई लाल किरणोंके समान सात अग्नि-शिखाएँ धारण करनेवाले, कुबेरसे पूजे जाते हुए चरणवाले वे शिवजी रक्षा करें जिनके सिरके आभूषणके रूपमें देदीप्यमान चन्द्रकला विराजमान है तथा जिनके बाईं ओरके पार्वतीवाले भस्म-रहित भागकी शोभा साँप बढ़ा रहे हैं ॥ १०४ ॥ शिवजीकी जटामें अच्छे ढङ्गसे बँधी हुई चन्द्रमाकी कलाको जुएमें जीतकर पार्वतीजी जब अपने फैले हुए दोनों हाथोंको ऊपर उठाकर उसे जटासे निकालने लगीं तब उनके दोनों स्तनोंको बड़े प्रेमसे बारी-बारीसे देखकर चन्द्रमा निकालनेमें देर करनेवाले शिवजी हमारी रक्षा करें ॥ १०५ ॥ अपने स्तनोंमें शिवजीके पाँच मुँहोंकी परछाईं देखकर दस सिरवाले रावणके आ धमकनेके भ्रमसे कैलास पर्वतके पुनः डगमगानेके भयसे पार्वतीजी जिनसे भली-भाँति चिपट गईं, वे शिव भगवान् सबको पवित्र करें ॥ १०६ ॥ कामदेवके बाणोंसे पीड़ित होनेपर पार्वतीजीके कमलके समान मुँहपर अचरजमें, स्तनोंपर गुच्छोंके समान गोल होकर, नितम्बोंपर चौड़ी होकर तथा पैरोंपर सिमटकर पड़नेवाली शिवकी अनोखी दृष्टियाँ आप लोगोंको सुख दें ॥ १०७ ॥ अपनी देहके आधे बाएँ भागमें पार्वतीजीको रखनेवाले, साँपोंको कुण्डल बनाकर पहननेवाले, कल्याणमयी भस्म लपेटे हुए तथा आकाशरूपी वस्त्रवाले (नङ्गे रहनेवाले) शिव भगवान् प्रत्यक्ष प्रकट हों ॥ १०८ ॥

रम् ॥ १०८ ॥ विष्णोरागमनं निशम्य सहसा कृत्वा फणीन्द्रं गुणं कौपीनं परिधाय चर्म करिणः शम्भौ पुरो धावति। दृष्ट्वा विष्णुरथं सकम्पहृदयः सर्पोऽपतद्भूतले कृत्तिर्विस्खलिता ह्रियानतमुखो नग्नो हरः पातु वः ॥ १०९ ॥ वृत्ताभिख्यां दधानां श्रितविविधगणां छन्दसां वर्णनीयां यातां सर्वादिमत्वं सुरगणकलितां भासमत्त्वं दधानाम्। युक्तं स्थाने नयन्तीं लघुमपि सकलं बिभ्रतीं मालयान्वन्दे वार्धीभवर्णां धृतमुनियतिकां स्रग्धरां शम्भुमूर्तिम् ॥ ११० ॥ वृषाङ्काय नमस्तस्मै यस्य मौलिधृतस्विन्नी। जटावेष्टनजां शोभां बिभायति जाह्नवी ॥ १११ ॥ वेदान्तेषु यमाहुरेकपुरुषं व्याप्य स्थितं रोदसी यस्मिन्नीश्वर इत्यनन्यविषयः शब्दो यथार्थाक्षरः। अन्तर्यश्च मुमुक्षुभिर्नियमितप्राणादिभिर्मृग्यते स स्थाणुः स्थिरभक्तियोगसुलभो निःश्रेयसायास्तु वः ॥११२॥ वन्दे देवं जलधिशरधिं देवतासार्वभौमं व्यासप्रष्ठा भुवनविदिता यस्य वाहाधिवाहाः। भूषापेटी भुवनमधरं पुष्करं पुष्पवाटी शाटीपालाः शतमखमुखाश्चन्दनद्रुर्मनोभूः ॥ ११३ ॥ व्योम्नीव नीरदभरः सरसीव वीचिव्यूहः सहस्रमहसीव सुधांशुधाम। यस्मिन्निदं जगदुदेति च लीयते च तच्छाम्भवं भवतु वैभवमृद्धये वः ॥११४॥ शुद्धान्ते सीधुपानोन्मदमदनमदोन्मादमत्तालिकालीतालीसन्ताड्यमानोद्भटमु-

---

ज्योंही शिवजीने सुना कि विष्णुजी आ रहे हैं त्योंही वे साँपरूपी डोरेके सहारे बँधी हुई हाथीकी खालका कौपीन पहने हुए उनसे मिलने दौड़े, पर विष्णुकी सवारी ( गरुड़ ) को देखते ही डरके मारे काँपते हुए साँपके धरतीपर खिसक पड़नेसे जिनका कौपीन भी गिर पड़ा और लाजके मारे जिन्होंने अपना सिर नीचे कर लिया वे नङ्गे शिव भगवान् आपकी रक्षा करें ॥१०९॥ लोकप्रसिद्ध पार्वतीजीको तथा अनेक गणोंको धारण करनेवाले, वेदोंमें वर्णन किए जानेवाले, सबसे पहले गिने जानेवाले, देवताओंसे घिरे रहनेवाले, प्रकाश धारण करनेवाले, मोक्ष-पद देनेवाले, सब दीन-दुखियोंका भार सँभालनेवाले, चन्द्रमासे पुते हुए अङ्गवाले, क्षीरसागरकी-सी कान्तिवाले, यति-मुनियोंका धारण-पोषण करनेवाले तथा माला धारण किए हुए शिवजीके उस स्वरूपको प्रणाम करता हूँ जो लोक-प्रसिद्ध आर्या छन्दको धारण करनेवाले, अनेक गणोंवाले, छन्द-शास्त्रमें वर्णन किए जानेवाले, सब छन्दोंमें प्रधान, सगण और रगणवाले, समान रूपसे भगणयुक्त, उचित स्थान ( राजसभा या पण्डित-सभा आदि ) में पहुँचानेवाले, लघु अक्षर धारण करनेवाले, चन्दनकी गन्धके समान हृदयको शीतल करनेवाले, अक्षरोंके भण्डारसे समुद्रके समान जान पड़नेवाले, मगण और नगणपर यतिवाले तथा कल्याणकारी स्रग्धरा छन्दके समान है ॥ ११० ॥ बैलके चिह्नवाले उन शिवजीको प्रणाम है जिनके माथेपर बहती हुई गङ्गा उनकी लिपटी हुई जटाकी सुन्दरताको और भी बढ़ा रही है ॥ १११ ॥ वेदान्ती लोग जिन्हें ऐसा अकेला पुरुष बताते हैं जो पृथ्वी और आकाशमें रमा हुआ होनेपर भी सबसे अलग बना रहता है, जिनका 'ईश्वर' नाम ऐसा सटीक और सच्चा है कि और किसीको भी इस नामसे नहीं पुकारा जा सकता और मोक्ष पानेकी इच्छा करनेवाले लोग जिन्हें प्राणायाम साधकर अपने हृदयके भीतर खोजते हैं वे सच्ची भक्तिसे मिलनेवाले शिवजी आप सब लोगोंका कल्याण करें ॥ ११२ ॥ विष्णुको बाण बनाकर त्रिपुरासुरको मारनेवाले तथा देवताओंके सबसे बड़े स्वामी उन भगवान् शिवको प्रणाम करता हूँ जिनकी सत्ताके ज्ञानको अपनेमें धारण कर रखनेसे भगवान्‌के निवास-स्थान कहे जानेवाले वेदोंको संसारमें प्रसिद्ध व्यास आदि मुनि अपनेमें धारण किए हैं, साँपोंका आभूषण पहने रहनेसे साँपोंको अपनेमें रखनेवाला पाताल जिनकी शृङ्गारकी पिटारी-सा जान पड़ता है, चन्द्रमाको खिले हुए फूलके समान अपने सिरपर रखनेसे उसे अपनेमें रखनेवाला आकाश जिनकी ऐसी फुलवारी-सा जान पड़ता है जिसमें उनके दिशारूपी वस्त्रोंकी सदा रखवाली करते रहनेवाले इन्द्र आदि देवता उगे हुए वृक्षके समान जान पड़ते हैं और कामदेवकी राखको अपनी देहमें चन्दनके समान लगाए रहनेसे कामदेव भी जिसमें उगा हुआ चन्दनका वृक्ष-सा जान पड़ता है ॥ ११३ ॥ मेघ जैसे आकाशमें दिखाई देते और मिटते रहते हैं, लहरें जैसे तालाबमें उठती और बिलीन होती रहती हैं और चाँदनी या किरणें जैसे चन्द्रमासे ही निकलती और उसीमें लीन हो जाती हैं ठीक वैसे ही यह सारा संसार जिसमें उत्पन्न होता और नष्ट होकर उसीमें फिर मिल जाता है ऐसा शिवजीका ऐश्वर्य आपकी उन्नति करे ॥११४॥ जिस कालीकी सखियाँ मदिरा पीनेसे बढ़े हुए कामके वेगसे उन्मत्त हो गई थीं उस कालीने जब विशाल मृदङ्गपर वेगसे थाप लगाई तब उसकी प्रचण्ड ध्वनि सुनकर शिवजीका शरीर हर्षसे इतना फूल उठा कि वे रनिवासमें ही लाज छोड़

रजरचाडम्बरोल्लासिताङ्गः। नृत्यन्नग्नो विलज्जश्चलविकटतटैः स्वस्तये चिनार्धदृष्टः स्त्रीभिः सहासं प्रहसनमुदितः पातु वो वामदेवः ॥११५॥ शैलेन्द्रप्रतिपाद्यमानगिरिजाहस्तोपगूढोल्लसद्रोमाञ्चादिविसंष्ठुलाखिलविधिव्यासङ्गभङ्गाकुलः। आः शैत्यं तुहिनाचलस्य करयोरित्यूचिवान्सस्मितं शैलान्तःपुरमातृमण्डलगणैर्दृष्टोऽवताद्वः शिवः ॥११६॥ श्रीकण्ठस्य सकृत्तिकाभरणीमूर्त्तिः सदा रोहिणी ज्येष्ठा भाद्रपदा पुनर्वसुयुता चित्राविशाखान्विता। दिश्याद्धस्ततहस्तमूलघटिताषाढा मघालङ्कृता श्रेयो वैश्रवणान्विता भगवतो नक्षत्रपालीव वः ॥११७॥ श्रेयांसि वो दिशतु यस्य सिताभ्रशुभ्रा विभ्राजते सुरसरिद्वरमौलिमाला। ऊर्ध्वेक्षणज्वलनतापविलीयमानचन्द्रामृतप्रवितताऽमृतवाहिनीव ॥११८॥ स जयति हिमकररेखा चकास्ति यस्योमयोत्सुकान्निहिता। नयनप्रदीपकज्जलजिघृक्षया रजतशुक्तिरिव ॥११९॥ सदसत्त्वेन भावानां युक्ता या द्वितयी स्थितिः। तामुल्लङ्घ्य तृतीयस्मै नमश्चित्राय शम्भवे ॥१२०॥ सन्ध्यानतौ नरपुरन्ध्रितनोः सरोषमुत्सारिते गिरिजया निजपाणिपद्मे। उत्सर्पिकङ्कणफणीन्द्रफणार्पणेन पूर्णोऽञ्जलिर्जयति बालमृगाङ्कमौलेः ॥१२१॥ सन्ध्यासलिलाञ्जलिमपि कङ्कणफणिपीयमानमविजानन्। गौरीमुखार्पितमना विजयाहसितः शिवो जयति ॥ १२२ ॥ स पातु वो यस्य जटाकलापे स्थितः शशाङ्कः स्फुटहारगौरः। नीलोत्पलानामिव नालपुञ्जे निद्रायमाणः शरदीव हंसः ॥१२३॥ समस्तलक्षणायोग एव यस्योपलक्षणम्। तस्मै नमोऽस्तु देवाय कस्मैचिदपि शम्भवे ॥ १२४ ॥ सहस्रादैरङ्गैर्नमसितरि नीलोत्पलमयीमिवात्मानम्मालामुपनयति पत्यौ दिविषदाम्। जिघृक्षौ च क्रीडार-

---

कर नग्न धड़ङ्ग नाचने लगे, उस समय रनिवासकी स्त्रियाँ जो अपनी चञ्चल अधखुली आँखोंसे आश्चर्यमें भरी उन्हें देख देख हँस रही थीं, उनकी हँसीमें मगन होते हुए शिवजी आप लोगोंकी रक्षा करें ॥११५॥ हिमालयके द्वारा समर्पित की गई पार्वतीजीके हाथोंको छूनेसे उत्पन्न हुए आनन्दको छिपानेपर भी रोमाञ्च द्वारा उसे प्रकट होते देख व्याकुल होकर मुस्कराते हुए 'आह ! हिमालयके हाथ कितने ठण्डे हैं !' ऐसा कहते हुए, हिमालयके अन्तःपुरकी माताओंसे देखे जाते हुए शिवजी आपकी रक्षा करें ॥११६॥ खाल धारण करनेवाला, दीन-दुखियोंका भरण-पोषण करनेवाला, सतोगुणी स्थितिमें रहनेवाला, सबमें बड़ा, कल्याणका भण्डार, ऐश्वर्य-सम्पन्न, नेत्रमें अग्नि धारण करनेवाला, अत्यन्त विचित्र, कुबेरसे संयुक्त, मेघपुष्पसे शोभित तथा कन्धेपर पलाशका दण्ड ( ब्रह्मचारीका चिह्न ) धारण करनेवाला वह शिव स्वरूप आपका कल्याण करे जो भरणी, कृत्तिका, रोहिणी, भाद्रपदा, पुनर्वसु, चित्रा, विशाखा, हस्त, मूल, पूर्वाषाढ़ा, मघा, वैश्रवण आदि नक्षत्रोंकी पंक्तिके समान है ॥ ११७ ॥ वे शिवजी आपको आनन्द दें जिनके माथेपर माला बनी हुई उजले मेघोंके समान स्वच्छ गङ्गाजी ऐसी जान पड़ती हैं मानो तीसरे नेत्रकी अग्निके तापसे पिघलकर चन्द्रमासे बहे हुए अमृतकी नदी हो ॥ ११८ ॥ उन शिवजीकी जय हो जिनकी चन्द्रकला आदरपूर्वक पार्वतीजीके माथेपर रक्खी जाकर ऐसी सुन्दर जान पड़ती है मानो उनके नेत्र रूपी दियेका काजल उतारनेकी सीपी हो ॥ ११९ ॥ सत् और असत् रूपसे पदार्थोंकी दो प्रकारकी स्थितिको भी पार करके किसी तीसरी स्थितिमें रहनेवाले विचित्र शिवजीको प्रणाम है ॥ १२० ॥ सायङ्काल आधे बाएँ भागमें बैठी पार्वतीजीने जब क्रोधित होकर अपना हाथ हटा लिया तब उन्हें मनानेके लिये हाथ जोड़ते समय कङ्गन बने हुए साँपके उठे हुए फनको चौड़ा करके बाएँ हाथके स्थानपर लगा देनेसे दूजके चन्द्रमाका मुकुट धारण किए हुए शिवजीके जुड़े हुए दोनों हाथवाली अञ्जलिकी जय हो ॥ १२१ ॥ सन्ध्या करते समय पार्वतीजीके मुँहको एक टक देखते रहनेके कारण 'अञ्जलिका पानी कङ्गन बने हुए साँपने पी लिया' यह न जाननेवाले जिन शिवजीको देखकर विजया हँस पड़ी थी उन शिवजीकी जय हो ॥ १२२ ॥ वे शिवजी आपका कल्याण करें जिनके जटा-मुकुटपर चमकते हुए हारके समान उजला चन्द्रमा ऐसा जान पड़ता है मानो शरद् ऋतुमें खिले नीले कमलके डण्ठलोंके बीच कोई हंसिनी सो रही हो ॥१२३॥ किसी प्रकारके कोई लक्षण न घटना ही जिसका लक्षण है ऐसे किसी 'शम्भु' नामवाले भगवान्को प्रणाम है ॥ १२४ ॥ देवताओंके स्वामी इन्द्र जब साष्टाङ्ग प्रणाम करके सहस्रों नयनोंसे दर्शन करने लगे तो ऐसा जान पड़ा मानो वे शिवजीको नीले कमलोंकी माला पहना रहे हों ! उस समय अपने गणोंके साथ क्रीड़ाके वेगमें भरे हुए स्वामी कार्त्तिकेय जैसे ही इन्द्रके नयनोंको कमल समझकर उन्हें सूँघने चले वैसे ही उन्हें देखकर हँस पड़नेवाले पार्वतीजीसे आलिङ्गित शिवजी आपका ऐश्वर्य स्थिर करें ॥१२५॥ 'साँपके

मसिनि कुमारे सह गणैर्हंसन्वो भद्राणि दद्यतु मृडानीपरिवृढः ॥ १२५ ॥ सहस्रास्यो नागः प्रभुरपि मतः पञ्चवदनः षडास्यो हन्तैकस्तनय इतरो वारणमुखः । सदा भैक्ष्यं श्वश्वत्प्रभवतु कथं वर्तनमिति श्वसन्त्यां पार्वत्यामथ जयति शम्भुः स्मितमुखः ॥१२६॥ सन्ध्यां यत्प्रणिपत्य लोकपुरतो बद्धाञ्जलिर्याचसे धत्से यच्च नदीं विलज्ज शिरसा तन्नाम सोढं मया । श्रीर्यातामृतमन्थने यदि हरिं कस्माद्विषं भक्षितं मा स्त्रीलम्पट मां स्पृशेति गदितो गौर्या हरः पातु वः ॥१२७॥ संसारैकनिमित्ताय संसारैकविरोधिने । नमः संसाररूपाय निःसंसाराय शम्भवे ॥१२८॥ संसेवितभृगुतुङ्गं विद्योतितवेदवेदाङ्गम् । परिनर्तितभवरङ्गं मनसिजभङ्गं समाश्रये लिङ्गम् ॥१२९॥ स्नातः स्वर्गतरङ्गिणीजलभरैर्नेत्रोत्पलेनाञ्चितः पार्वत्याः सितभूतिचन्दनचयैरालिप्तगात्रोज्ज्वलः । देवश्चन्द्रकलासितभ्रूतिलको गौरी विवाहोत्सवारम्भे शैलसुताहर्णत्रिजगतामर्च्यो हरः पातु वः॥१३०॥ स्पष्टव्याकृष्टदंष्ट्राविकटमुखतटोत्ताल्दंष्ट्रान्तरालव्यस्तब्रह्माण्डखण्डग्रसनघनघणात्कारकोलाहलिन्यः । चण्डीनाथस्य युष्मानविरलविलसज्जैत्रललाटनेत्रज्वालाहेलानिपीतमलयजलधयः पान्तु कल्पान्तलीलाः ॥१३१॥ स्वर्भानुः सुखवर्त्मनानुसरति ग्रासाभिलाषादसाविन्दोरिन्दुमुखि ग्रसेत किमुत भ्रान्त्या भवन्त्या मुखम् । इत्थं नाथगिरा नभोऽर्पितदृशो वक्त्रे भवान्या भृशं मानिन्याः कृतचुम्बनस्त्रिनयनस्ताद्दिष्ट सिद्ध्यै सताम् ॥ १३२ ॥ हर्षादम्भोजजन्मप्रभृति दिविषदां संसदि प्रीतिमत्या श्वश्र्वा मौलौ पुरारेर्दुहितृपरिणये साक्षतञ्चुम्ब्यमाने । तद्वक्त्रं मौलिवक्त्रे मिलितमिति भृशं वीक्ष्य चन्द्रः सहासो दृष्ट्वा तद्वृत्तमाशु स्मितसुभगमुखः पातु वः पञ्चवक्त्रः ॥ १३३ ॥ हेयोपादेयशून्यं मुनिगणमनसामद्वयानन्दहेतुः सेतुः संसारवाराशिधि-

---

तो हजार मुँह हैं, पति स्वयं पाँच मुँहवाले हैं, एक लड़का छः मुँहवाला और दूसरा हाथीके मुँहवाला है, सदा भीख ही माँगनेसे कमाई होती है, इस प्रकार कैसे काम चलेगा!' इस प्रकार कहकर लम्बी साँसें खींचती हुई शिवाको देखकर मुस्करानेवाले भगवान् शिवकी जय हो ॥ १२६ ॥ 'सारे संसारके सामने तुम हाथ जोड़-जोड़कर भीख माँगते हो और निर्लज्ज होकर जो नदीको सिरपर चढ़ाए हो यह तो मैंने किसी प्रकार सह लिया पर समुद्र मथकर अमृत निकालते समय लक्ष्मी यदि विष्णुके पास चली गई तो तुमने विष क्यों पी लिया? तुम परस्त्रीगामी हो, मुझे न छूना।' सायङ्काल ऐसा कहते हुए पार्वतीजीने जिन्हें झिड़क दिया था वे शिवजी आपकी रक्षा करें ॥ १२७ ॥ जो संसारको उत्पन्न और नष्ट करनेमें एकमात्र कारण हैं तथा जो संसारसे सदा दूर रहते हुए भी उसमें व्याप्त (संसार-स्वरूप) हैं ऐसे शिवजीको प्रणाम है ॥ १२८ ॥ भृगुकी ऊँची चोटीमें रहनेवाले, वेद और वेदाङ्गोंको प्रकाशित करनेवाले, संसाररूपी नाटकको चलानेवाले और कामदेवका नाश करनेवाले लिङ्गरूपी शिवजीकी शरण लेता हूँ ॥१२९॥ वे त्रिभुवनके पूज्य शिवजी आप लोगोंकी रक्षा करें जिनकी पूजा पार्वतीजीके विवाहके प्रारम्भमें हिमालयने की, जो लहराती हुई आकाश-गङ्गाके जलसे स्नान किए हुए थे, जिनकी छवि पार्वतीजी अपने कमलनयनसे एकटक निहार रही थीं, जिनके स्वच्छ शरीरपर श्वेत भस्मरूपी चन्दन पुता हुआ था और जो चन्द्रमाकी उजली कलाको श्वेत अभ्रकके तिलकके समान मस्तकपर लगाए हुए थे ॥ १३० ॥ चण्डीपति भगवान् रुद्रकी वे कल्पके अन्तकी प्रलयकारी लीलाएँ आपकी रक्षा करें जिनमें उनके अत्यधिक फैले हुए भयङ्कर मुँहके भीतर रक्खे हुए बड़े भारी ब्रह्माण्डको निगल जानेके भयसे उसमें विचित्र कोलाहल हो रहा था और जिनमें उन्होंने ब्रह्माण्डमें अपनी चमकती हुई ललाटकी प्रबल अग्निकी ज्वालाओंसे ही प्रलयकालीन समुद्र सोख डाले थे ॥ १३१ ॥ 'हे चन्द्रमुखी! चन्द्रमाको ग्रसनेके लिये आकाश-मार्गसे चला आता हुआ यह राहु कहीं धोखेसे तुम्हारे मुँहको ही न ग्रस ले!' अपने पतिकी ऐसी बात सुनकर जब मान करनेवाली पार्वतीजीने ऊपरको मुँह उठाया उस समय बलपूर्वक उनका मुँह चूम लेनेवाले तीन आँखवाले शिवजी सज्जनोंका कल्याण करें ॥ १३२ ॥ कमलसे जन्म लेनेवाले ब्रह्मा आदि देवताओंकी भरी सभामें अपनी कन्याके विवाहके समय बड़े प्रेमसे मैना जब अक्षत लेकर शिवजीका सिर चूमने लगी तो सिरपर बैठी गङ्गाके और मैनाके सिरको मिलते देखकर चन्द्रमा हँस पड़े। यह सब कौतुक देखकर हँस पड़नेवाले, पाँच मुँहवाले सुन्दर शिवजी आपकी रक्षा करें ॥ १३३ ॥ भीतर फैले हुए घने अँधेरेकी घटाओंका विनाश करनेमें चतुर, सुखपूर्वक संसार-सागर पार करनेके लिये पुल, मुनियोंके मनको अद्वितीय आनन्द देनेवाले, अच्छे और बुरेके पचड़ोंसे दूर रहनेवाले

सुघतरो श्रीमहेशानसंज्ञम् । प्रालेयज्ज्योतिरन्तःपरिणततिमिरव्यूहविच्छेददक्षं किञ्चिद्वाचामधीशं स्फुरतु मम हृदि व्यक्षरं विश्वसाक्षि ॥ १३४ ॥

*पार्वती*—अङ्कनिलीनगजाननशङ्काकुलबाहुलेयहृतवसनौ । सस्मितहरकरकलितौ हिमगिरितनयास्तनौ जयतः ॥१॥ अपर्णैव लता सेव्या विद्वद्भिरिति मे मतिः । यया वृतः पुराणोऽपि स्थाणुः सूतेऽमृतं फलम् ॥ २ ॥ आदौ प्रेमकषायिता हरमुखव्यापारलोला शनैर्व्रीडाभारविघूर्णिता मुकुलिता धूमोद्गमव्याजतः । पत्युः साम्मिलिता दृशा सरभसव्यावर्तनव्याकुला पार्वत्याः परिणीतमङ्गलविधौ दृष्टिः शिवायास्तु वः ॥ ३ ॥ आनन्दमन्थरपुरन्दरमुक्तमाल्यं मौलौ हठेन निहितं महिषासुरस्य । पादाम्बुजं भवतु वो विजयाय मञ्जुमञ्जीरशिञ्जितमनोहरमम्बिकायाः ॥ ४ ॥ आस्ये पूर्णसुधानिधिश्चरणयोः कल्पद्रुमं वैभवं देहे काञ्चनकान्तता त्वचि पुनर्हैयङ्गवीनं स्वयम् । यस्या लोचनयोर्निरूपधिसदोदीतानुकम्पाततिः सा माता जगतां प्रसादपदवी साक्षान्मुदे स्तादुमा ॥५॥ उद्वाहारोपितार्द्रानतनिजपदयोः सङ्गतामिन्दुमौलावानम्रे यां सुधांशोर्व्यधित किल कलां तूर्णमेवान्नपूर्णाम् । सकानामन्नतानाममृतदगनलोपाधितः पक्वभावान्नानार्थैरन्नपूर्णा प्रणतजनततेः पूर्णतामातनोतु ॥ ६ ॥ उन्नालनाभिपङ्केरुह इव येनावभाति शम्भुरपि । जयति पुरुषायितायास्तदाननं शैलकन्यायाः ॥७॥ औत्सुक्येन कृतत्वरा सहभुवा व्यावर्तमाना ह्रिया तैस्तैर्बन्धुवधूजनस्य वचनैर्नीताभिमुख्यं पुनः । दृष्ट्वाग्रे वरमात्तसाध्वसरसा गौरी नवे सङ्गमे संरोहत्पुलका हरेण हसताश्लिष्टा शिवायास्तु वः ॥ ८ ॥ कण्ठोचितोऽपि हुङ्कृतिमात्रनिरस्तः पदान्तिके पतितः । यस्याश्चन्द्रशिखः स्मरभल्लनिभो जयति सा चण्डी ॥ ९ ॥ कैलासालयभाललोचनरुचा निर्वर्तितालक्तकव्यक्तिः पादनखद्युतिर्गिरिभुवः सा वस्सदा त्रायताम् । स्पर्धाबन्धसमृद्धयेव सुदृढं रूढा यया नेत्रयोः कान्तिः

---

( उदासीन ), वाणीके स्वामी, कोई तीन अक्षरके 'महेश' नामवाले उत्कृष्ट ज्योतिःस्वरूप परमात्मा मेरे हृदयमें प्रकाशित हों ॥ १३४ ॥

**पार्वती** : 'गोदीमें छिपा-छिपा गणेश ही माँका दूध पिए लेता है,' ऐसी शङ्कासे स्वामी कार्तिकेयने जैसे ही वस्त्र अलग किए वैसे ही मुस्कराते हुए शिवजीके हाथों-द्वारा ग्रहण किए गए पार्वतीजीके स्तनोंकी जय हो ॥ १ ॥ मेरी बुद्धिसे तो विद्वानोंको अपर्णा ( बिना पत्तोंवाली ) लता ( पार्वतीजी ) का ही सेवन करना चाहिए जिससे लिपटे हुए ( वरण किए हुए ) स्थाणु ( ठूँठ या शिवजी ) भी अमृतमय फल देने लगते हैं ॥ २ ॥ पार्वतीकी वे दृष्टियाँ आपका कल्याण करें जो विवाहके समय पहले तो प्रेमके कारण अलसाई-सी थीं फिर शिवजीको देखकर चपल होकर लज्जासे भर उठीं, फिर धुआँ लगनेके बहाने मूँद ली गईं और शिवजीकी नेत्रोंसे मिलकर वेगसे वहाँसे हट जानेको व्याकुल हो उठीं ॥३॥ नूपुरोंकी मधुर झनकारसे अत्यन्त मनोहर वे पार्वतीजीके चरण आपको विजय दें जिनपर शिथिल होकर इन्द्रने मालाएँ चढ़ाई थीं तथा जो बलपूर्वक महिषासुरके सिर पर रक्खे गए थे ॥ ४ ॥ साक्षात् प्रसन्नता की मूर्ति वे जगन्माता पार्वती आपको सुख दें जिनके मुँहमें पूर्ण चन्द्रमा विराजमान है, चरणोंमें कल्प-वृक्षका सारा ऐश्वर्य लोट रहा है, देहमें सोनेके समान सुन्दरता है, त्वचामें मक्खनके समान कोमलता है और जिनकी आँखें ऐसी जान पड़ती हैं मानो अबाध रूपसे कृपाकी पाँत हों ॥५॥ वे पार्वतीजी अनेक प्रकारकी सम्पत्ति देकर प्रणाम करनेवालोंकी मनोकामनाएँ पूर्ण करें जिनके चरणोंकी ओर विवाहके समय झुके हुए शिवजीकी चन्द्रकलापर उनके चरणोंपर लगे हुए गीले अक्षत चिपक जानेसे ऐसा जान पड़ रहा था मानो प्रणाम करते हुए शिवजीके चन्द्रकलारूपी भिक्षापात्रको अन्नपूर्णाजीने अन्नसे भर दिया हो और वह शिवजीके तीसरे नेत्रकी अग्निसे पक रहा हो ॥ ६ ॥ पुरुषके समान आचरण करती हुई हिमालयकी पुत्री पार्वतीके उस मुँहकी जय हो जिससे शिवजी भी ऐसे विष्णुके समान शोभित होने लगे जिनकी नाभिमें बढ़ी हुई नालवाला कमल खिला रहता है ॥७॥ वे पार्वतीजी आपका कल्याण करें जो शिवजीसे प्रथम समागमके समय पहले तो मिलनेके लिये शीघ्रता करती हुई भी स्वाभाविक लाजके कारण लौट आईं, फिर जब सखियाँ कह-सुनकर शिवजीके सामने ले गईं तो वे उन्हें देखकर भयभीत हो गईं और फिर रोमाञ्चित होती देखकर हँसते हुए शिवजीने जिनका आलिङ्गन कर लिया ॥८॥ क्रोधमें भरी हुई उन पार्वतीजीकी जय हो जिनके 'हुं' करने-मात्रसे कण्ठमें धारण करने योग्य चन्द्रकला पैरोंके पास गिरकर ऐसी जान पड़ती थी मानो कामदेवका भाला हो ॥ ९ ॥ [ रूठी हुई प्रियतमाके पैर पड़कर उन्हें मनाते हुए ] कैलास-

कोकनदानुकारस्सरसा सद्यः समुत्सार्यते ॥ १० ॥ क्रीडासरोपगिरिजाचरणारविन्दं वन्दे यदग्रपतिता हरिणाङ्कलेखा । कामापहस्तितधनुष्ध्वजधैर्यलक्ष्मीपातावभग्नवलयार्द्धनिभा विभाति ॥ ११ ॥ गोनासाय नियोजितागदरजाः सर्पाय बद्धौषधिः कण्ठस्थाय विषाय वीर्यमहलः पाणौ मणीन्बिभ्रती । भर्त्तुर्भूतगणाय गोत्रजरतीनिर्दिष्टमन्त्राक्षरा रक्षत्वद्रिसुता विवाहसमये प्रीता च भीता च वः ॥ १२ ॥ चण्डीजङ्घाकाण्डः शिरसा चरणस्पृशि प्रिये जयति । शङ्करपर्यन्तजितो वीरस्तम्भः स्मरस्येव ॥१३॥ चिरमाविष्कृतप्रीतिर्भीतयः पान्तु वो द्विषाम् । वलयज्यारवोन्मिश्राश्चण्ड्याः कोदण्डकृष्टयः ॥ १४ ॥ जन्मान्तरीणरमणस्याङ्गसङ्गसमुत्सुका । सलज्जा चान्तिके सख्याः पातु नः पार्वती सदा ॥१५॥ जङ्घाकाण्डोरुनालो नखकिरणलसत्केसरालीकरालः प्रत्यग्रालक्तकाभाप्रसरकिसलयो मञ्जमञ्जीरभृङ्गः । भर्त्तुर्नृत्तानुकारे जयति निजतनुस्वच्छलावण्यवापीसम्भूताम्भोजशोभां विदधदभिनवो दण्डपादो भवान्याः ॥१६॥ ज्याकृष्टिबद्धखटकामुखपाणिपृष्ठप्रेङ्खन्नखांशुचयसंवलितोऽम्बिकायाः । त्वां पातु मञ्जरितपल्लवकर्णपूरलोभभ्रमद्भ्रमरविभ्रमभृत्कटाक्षः ॥१७॥ ज्योत्स्नासन्दोहरूपा प्रमुदितवदना प्रस्फुटत्कान्तिकान्ता भक्तान्तस्था पुरस्तान्नयनविषयतामानयन्ती स्वरूपम् । देवीभिः सेव्यमाना परभयहरणप्रेक्षणा प्रेक्षणीया कारुण्याधारभूता मम भवतु मुदे सर्वदा सा भवानी ॥१८॥ तद्वः प्रमार्ष्टु विपदः प्रणतार्त्तिहन्त्र्या न्यस्तं पदं महिषमूर्धनि चण्डिकायाः । वैरी यदीयनखरांशुपरीतशृङ्गः

---

वाली शिवजीके मस्तकके नेत्रकी लाल कान्ति पड़नेसे महावर लगे-से जान पड़नेवाले पार्वतीजीके नखोंकी वह कान्ति सदा आपकी रक्षा करे जो शिवजीका क्रोध शान्त हो जानेसे उनके नेत्रकी ललाई मिटनेपर ऐसी जान पड़ती है मानो शिवजीके नेत्रोंकी लाल कमलकी कान्तिवाली ललाईसे होड़ करके उसे मिटाकर पुनः तत्काल शान्त हो गई हो ॥१०॥ खेल ही खेलमें रूठी हुई पार्वतीके उस चरणकमलको प्रणाम करता हूँ जिसके पैरोंपर पड़े शिवजीके माथेपरके चन्द्रमाकी कला ऐसी लगती है मानो कामदेवके धनुषसे गिरी हुई शिवजीकी धीरजरूपी लक्ष्मीके टूटे हुए कङ्कनका आधा टुकड़ा हो ॥ ११ ॥ विवाहके समय एक साथ ( अपनी तपस्या सफल होती देखकर ) प्रसन्न तथा (शिवजीका वेष देखकर) भयभीत होनेवाली वे पार्वतीजी आपकी रक्षा करें जिन्होंने अपने पतिके गोनाससे बचनेके लिये औषधिका चूर्ण लगा लिया था, साँपोंसे बचनेके लिये जड़ी बाँध ली थी, गलेके विषके तापसे बचनेके लिये मणियाँ पहन ली थीं और भूत-प्रेतोंसे बचनेके लिये अपने घरकी बड़ी-बूढ़ी स्त्रियोंसे मन्त्र-तन्त्र सीख लिए थे ॥ १२ ॥ क्रोधमें भरी पार्वतीजीको मनानेके लिये जब शिवजी उनके पैरों पड़ने लगे उस समयकी पार्वतीजीकी उस जाँघकी जय हो जो ऐसी जान पड़ती थी मानो कामदेवके शत्रु (शिव) जैसे विरागी-तकको जीत लेनेका विजयस्तम्भ हो ॥ १३ ॥ पार्वतीजीका वह बार-बार कङ्कन और प्रत्यञ्चाकी मिली हुई झनकारसे युक्त धनुष खींचना सदा आपकी रक्षा करे जिससे शत्रुओंको ( धनुषकी टङ्कार सुनकर ) डर भी लगता था और ( कङ्कनोंकी झनकार सुनकर) मोह भी होता था ॥ १४ ॥ अपने पिछले जन्मके पति (शिवजी) का आलिङ्गन करनेको उत्सुक होते हुए भी सखीके सामने लजानेवाली पार्वतीजी सदा हमारा कल्याण करें ॥ १५ ॥ शिवजीके नृत्यका अनुकरण करते समय उजली देहरूपी बावड़ीके सौन्दर्यरूपी जलमें उत्पन्न होनेवाले, जाँघरूपी लम्बी डण्डीवाले, नखोंकी सुन्दर किरण-रूपी केसरवाले, तत्काल लगाए हुए महावरकी फैली हुई कान्ति-रूपी कोमल पत्तोंवाले, नूपुरकी झनकाररूपी भौंरोंकी गुञ्जारवाले तथा आकाशकी ओर उठकर कमलके समान शोभित होनेवाले भवानीके चरण-दण्डकी जय हो ॥ १६ ॥ धनुषकी डोरी खींचते समय मुँहके पासतक हाथका ऊपरी भाग पहुँचते ही नखोंकी घनी कान्ति पड़नेसे अत्यधिक सुन्दर दिखाई देनेवाली तथा कानोंमें पहने हुए मञ्जरीवाले कोमल पत्तोंसे बने कनफूलोंके रसके लोभसे मँडराते हुए भौंरोंके समान सुन्दर शोभित होनेवाली पार्वतीजीकी बाँकी चितवन आपकी रक्षा करे ॥१७॥ चाँदनीके ढेरके समान जान पड़नेवाली, प्रसन्न मुखवाली, भक्तोंके हृदयमें बसनेवाली, भक्तोंके नेत्रोंको अपने स्वरूपका प्रत्यक्ष दर्शन भी करानेवाली, देखने-मात्रसे दूसरोंका भय हरनेवाली, सब सुख देनेवाली, अपनी बिखरती हुई कान्तिके कारण अधिक सुन्दर तथा दर्शन करने योग्य वे भगवती पार्वती मुझे सुख दें जिनके सहारे दया टिकी है और सब देवियाँ जिनकी सेवा करती हैं ॥ १८ ॥ भक्तोंकी पीड़ा हरनेवाली तथा क्रोधमें भरी पार्वतीजीका वह महिषासुरके मस्तकपर रक्खा हुआ चरण आपकी विपत्तियाँ दूर करे जिसके नखोंकी किरणें

शक्रायुधाङ्कितनवाम्बुधरप्रभोऽभूत् ॥१९॥ तपस्वी कां गतोऽवस्थामिति स्मेराननाविव। गिरिजायाः स्तनौ वन्दे भवभूतिसिताननौ ॥ २० ॥ दिश्यान्महासुरशिरःसरसीप्सितानि प्रेह्वन्नखावलिमयूखमृणालनालम्। चण्ड्याश्चलच्चटुलनूपुरचञ्चरीकझङ्कारहारिचरणाम्बुरुहद्वयं वः ॥ २१ ॥ दीप्तक्षुद्वेगयोगाद्वदनलहलहज्ज्वलज्जिह्वाग्रलीढब्रह्माण्डच्योद्विन्दुप्रवलतरभवज्जाठराग्निस्फुलिङ्गाम्। कालीं कङ्कालशेषामतुलगलचलन्मुण्डमालाकरालीं ज्ञासंधारिनेत्रामजिननिवसनां नौमि पाशासिहस्ताम् ॥२२॥ दुर्गा दानवनाशिनी हरजटाश्रेणीव्यलोल्लासिनी घण्टाशङ्खकपालतोमरधरा मुण्डस्रजा शोभिता। रक्ताक्षी ननु रक्तबीजमथिनी भक्त्या सदानन्दिनी पायात्सा परमेश्वरी प्रतिदिनं कल्याणमुक्तिप्रदा ॥ २३ ॥ देवीं सुवर्णरुचिरां परिभाव्यमानभूषाविभातिशयतां प्रकृतेर्दधानाम्। कामं द्विषन्तमपि कामवशं नयन्तीं स्मेराननां भगवतीं शिरसा नमामि ॥ २४ ॥ धूमव्याकुलदृष्टिरिन्दुकिरणैराह्लादिताक्षी पुनः पश्यन्तीव समुत्सुका नतमुखी भूयो ह्रिया ब्रह्मणः। सेर्ष्या पादनखेन्दुदर्पणगते गङ्गां दधाने हरे स्पर्शादुत्पुलका करग्रहविधौ गौरी शिवायास्तु वः ॥ २५ ॥ नमामि यामिनीनाथलेखालङ्कृतकुन्तलाम्। भवानीं भवसन्तापनिर्वापणसुधानदीम् ॥ २६ ॥ पादाग्रस्थितया मुहुः स्तनभरेणानीतया नम्रतां शम्भोः सस्पृहलोचनत्रयपथं यान्त्या तदाराधने। ह्रीमत्या शिरसीहितं सपुलकस्वेदोद्गमोत्कम्पया विश्लिष्यन्कुसुमाञ्जलिर्गिरिजया क्षिप्तोऽन्तरे पातु वः ॥ २७ ॥ पार्वतीमोषधीमेकामपर्णां मृगयामहे। शूली हालाहलं पीत्वा यया मृत्युञ्जयोऽभवत् ॥२८॥ पुरारितनुहारिणी दुरितसङ्घसंहारिणी भजन्मति-

---

पड़नेसे शत्रु ( महिषासुर ) का सिर उन नये मेघोंके समान शोभित होता है जिनमें इन्द्रधनुष चमक रहा हो ॥ १९ ॥ शिवजीकी भस्मसे जिनका अग्रभाग उजला हो गया है उन पार्वतीजीके स्तनोंको मैं प्रणाम करता हूँ जो मानो यह सोचकर मुस्करा रहे हैं कि शिव जैसे तपस्वी भी कैसे हमारे चक्करमें पड़ गए !' ॥ २० ॥ महिषासुरके मस्तकरूपी बावड़ीमें खिले कमलोंके समान वे दोनों श्रीपार्वतीजीके चरण आपकी मनोकामनाएँ पूर्ण करें जिनके नखोंसे निकलनेवाली किरणें ही मृणाल और नाल हैं तथा हिलते हुए नूपुरोंकी झनकार ही भौंरोंकी गुञ्जार है ॥ २१ ॥ घुँघचीके समान लाल नेत्रोंवाली तथा हाथोंमें तलवार और पाश (फाँस) धारण करनेवाली उन भयंकर रूपवाली कालीजीको प्रणाम करता हूँ जो गलेमें पड़ी बहुतसे मुण्डोंकी मालाके हिलनेसे अत्यन्त भयंकर लग रही हैं, अत्यन्त वेगसे भूख लगनेपर मुँहमें लपलपाती हुई लम्बी जीभके अग्रभागसे छोटी-सी बूँद जैसे सारे ब्रह्माण्डको चाट लेनेपर जिनके पेटकी ज्वालाकी चिनगारियाँ और भी प्रबल हो उठी हैं, जो खाल-भर पहने हैं और जिनका शरीर हड्डियोंका ढाँचामात्र रह गया है ॥२२॥ दानवोंका नाश करनेवाली, शिवजीकी जटाओंसे खेलवाड़ करनेवाली, घण्टा, शङ्ख, खोपड़ी और तोमर धारण करनेवाली, मुण्डमालासे शोभित होनेवाली, लाल आँखोंवाली, रक्तबीजको मथ डालनेवाली, भक्तिसे ही सदा प्रसन्न होनेवाली तथा कल्याण और मुक्ति देनेवाली सबसे बड़ी स्वामिनी दुर्गा प्रति दिन मेरी रक्षा करें ॥२३॥ सोनेकी कान्तिके समान सुन्दर कान्तिवाली, इच्छानुसार शत्रुओंको भी कामदेवके वशमें कर देनेवाली तथा प्रसन्न मुखवाली उन भगवती पार्वतीको सिर नवाकर प्रणाम करता हूँ जिनके चमकते हुए आभूषणोंकी सजावटसे उनकी स्वाभाविक सुन्दरता अत्यधिक बढ़ गई है ॥२४॥ विवाहके समय धुआँ लगनेसे कड़ुआनेपर शिवजीके मस्तकके चन्द्रमाकी शीतल किरणें पड़नेसे प्रसन्न आँखोंवाली, शिवजीको देखनेके लिये उनकी ओर मुँह करते ही ब्रह्माजीको सामने देखकर लाजसे सिर नीचे कर लेनेवाली, चन्द्रमाके समान चमकीले अपने पैरके नखरूपी दर्पणमें गङ्गा धारण किए हुए शिवजीकी परछाईं देखनेवाली तथा पाणिग्रहणके समय शिवजीसे छू जानेपर रोमाञ्चित हो उठनेवाली पार्वतीजी आपका कल्याण करें ॥ २५ ॥ रातके स्वामी चन्द्रमाकी कलासे शोभित केशोंवाली उन भवानीजीको प्रणाम करता हूँ जो सांसारिक कष्टोंको बहानेके लिये अमृतमयी नदी हैं ॥ २६ ॥ शिवजीके सिरकी पूजा करनेके लिये उनके चाहसे भरे तीनों नेत्रोंके सामने आकर पैरके पञ्जेके सहारे खड़ी हुई, स्तनोंके भारसे झुकी हुई और लजाती हुई पार्वतीजीके हाथोंसे शिवजीके माथेपर चढ़ानेके लिये रक्खी हुई वह पुष्पाञ्जलि आपकी रक्षा करे जो शिवजीको देखकर पार्वतीजीके रोमाञ्चित होने और काँप उठनेके कारण पहले ही गिर पड़ी ॥२७॥ पर्वतसे उत्पन्न होनेवाली ( पार्वती नामवाली ) और बिना पत्तोंवाली ( अपर्णा नामवाली ) उस एक औषधिको हम ढूँढ़ते हैं जिसे पीकर पेटकी पीड़ावाले ( त्रिशूल धारण करनेवाले शिवजी ) भयङ्कर महाविष पीकर भी

विवर्धिनी प्रबलदानवोन्मर्दिनी । तुषारगिरिनन्दिनी मुनिहृदन्तरालम्बिनी कुमारमुखचुम्बिनी हरनितम्बिनी पातु वः ॥ २९ ॥ प्रचण्डचण्डमुण्डयोर्महाबलैकखण्डिनी ह्यनेकरुण्डमुण्डयुग्रणे बलैकदायिनी । क्वचित्त्वशक्तिकारिणी रमाविलासदायिनी मुदेऽस्तु कालिका सदा समस्तपापहारिणी ॥ ३० ॥ प्रत्यासन्नविवाहमङ्गलविधौ देवार्चनव्यग्रया दृष्ट्वाग्रे परिणेतुरेव लिखितां गङ्गाधरस्याकृतिम् । उन्मादस्मितरोषलज्जितधिया गौर्या कथञ्चिच्चिराद्वृद्धस्त्रीवचनात्प्रिये विनिहितः पुष्पाञ्जलिः पातु वः ॥ ३१ ॥ प्रातः कालाञ्जनपरिचितं वीक्ष्य जामातुरोष्ठं कन्यायाश्च स्तनमुकुलयोरङ्गुलीभस्ममुद्राम् । प्रेमोल्लासाज्जयति मधुरं सस्मिताभिः सखीभिर्गौरीमातुः किमपि-किमपि व्याहृतं कर्णमूले ॥ ३२ ॥ प्रियकण्ठपरिष्वङ्गमीलिताक्षीं नमाम्युमाम् । कालकूटस्य संस्पर्शाज्जातमूर्च्छागमामिव ॥३३॥ बालीयुतश्रवणपालीयुगा ललितचूलीविराजिबकुला केलीगतानुगमरालीकुला मधुरमालीभिराद्दतकथा । नालीकदकुसुमनालीकपाणिरिह कालियशासिसहजा तालीदलाभतनुमाली सदा भवतु काली शुभाय मम सा ॥३४॥ ब्रह्मादयोऽपि यदपाङ्गतरङ्गभङ्ग्या सृष्टिस्थितिप्रलयकारणतां भजन्ति । लावण्यवारिनिधिवीचिपरिप्लुतायै तस्यै नमोऽस्तु सततं हरवल्लभायै ॥ ३५ ॥ भिक्षार्थी स क्व यातः सुतनु बलिमखे ताण्डवं क्वाद्य भद्रे मन्ये वृन्दावनान्ते क्व नु स मृगशिशुर्नैव जाने वराहम् । बाले कच्चिन्न दृष्टो जरठवृषपतिर्गोप एवास्य वेत्ता लीलासंलाप इत्थं जलनिधिहिमवत्कन्ययोस्त्रायतां वः ॥ ३६ ॥ भिक्षुः क्वास्ति बलेर्मखे पशुपतिः किं नास्त्यसौ गोकुले मुग्धे पन्नगभूषणः सखि सदा शेते च तस्यो-

---

'मृत्युञ्जय' (मृत्युका नाश करनेवाले) हो गए ॥२८॥ शिवजीके आधे बाएँ शरीरको अपना शरीर बना लेनेवाली, पापोंके ढेरका नाश करनेवाली, भक्तोंकी वृद्धि बढ़ानेवाली, अत्यन्त बलवान् दानवोंको मार डालनेवाली, मुनियोंके हृदयोंमें रहनेवाली और कार्तिकेयका मुँह चूमनेवाली शिवजीकी पत्नी तथा हिमालयकी पुत्री पार्वतीजी आपकी रक्षा करें ॥ २९ ॥ अत्यन्त बलवान् चण्ड और मुण्डकी बहुत बड़ी सेनाका नाश करनेवाली, बहुतसे सिर और धड़ोंसे भरी हुई युद्ध-भूमिमें लड़नेकी शक्ति देनेवाली, कहीं शत्रुओंकी शक्तिका नाश करनेवाली, कहीं लक्ष्मीका ऐश्वर्य देनेवाली तथा सारे पापोंका नाश करनेवाली कालीजी सदा आनन्द देती रहें ॥ ३० ॥ विवाहमें देव-पूजनके लिये सामने भावी पति ( शिवजी ) की ही गङ्गा धारण की हुई मूर्त्ति स्थापित देखकर घबराहट, हँसी, क्रोध और लज्जासे भरी हुई पार्वतीजीकी वह पुष्पाञ्जलि आपकी रक्षा करे जिसे बड़ी-बूढ़ी स्त्रियोंके बहुत समझाने-बुझानेपर उन्होंने शिवजीकी मूर्त्तिपर चढ़ाया था ॥ ३१ ॥ प्रातःकाल जामाद ( शिवजी ) के नीचेके ओठमें लगा काला आँजन और कन्या ( पार्वतीजी ) के स्तनोंपर रँगबीके भस्मयुक्त चिह्न देखकर अत्यधिक प्रेम और आनन्दसे मुस्कराती हुई सखियोंने पार्वतीजीकी माँ ( मैना ) के कानमें जो धीरे-धीरे कोई मधुर बातें कहीं, उनकी जय हो ॥३२॥ शिवजीके गलेसे लिपटकर आनन्दमें आँखें मूँद लेनेवाली उन पार्वतीजीको प्रणाम करता हूँ जो ऐसी जान पड़ती हैं मानो शिवजीके कण्ठका विष जानेसे बेसुध हो गई हों ॥३३॥ दोनों कानोंमें बाली, बालोंमें मौलसिरीके फूल और हाथोंमें फूलके साथ धारण किए हुए वे ताड़पत्रों-जैसी साँवली कमलनयनी कालीजी मेरा कल्याण करें जिनकी लीलामयी चालका हंसिनी अनुगमन करती हैं, जिनकी बातोंका सखियाँ प्रेमपूर्वक आदर करती हैं तथा जो कालिय नागको शिक्षा देनेवाले श्रीकृष्णजीकी बहन हैं ( दुर्गाजी यशोदाकी कन्या थीं ) ॥ ३४ ॥ सुन्दरताके समुद्रमें उठनेवाली लहरोंसे ओत-प्रोत उन शिवजीकी प्रियतमा पार्वतीजीको प्रणाम है जिनकी तिरछी चितवनका थोड़ा-थोड़ा सङ्केत पानेपर ही ब्रह्मा, विष्णु और शिवजी सारे संसारका निर्माण, पालन और नाश करनेमें समर्थ होते हैं ॥ ३५ ॥ लक्ष्मीजीने पार्वतीजीसे पूछा—भिखमङ्गे ( शिवजी ) कहाँ गए हैं ? पार्वतीजीने कहा—हे सुन्दर देहवाली ! वे ( वामन ) तो बलिकी यज्ञशालामें होंगे । लक्ष्मीजी—कल्याणी ! आज नृत्य ( ताण्डव ) कहाँ होगा ? पार्वतीजी—मैं तो सोचती हूँ कि ( रास ) वृन्दावनमें ही कहीं होगा । लक्ष्मीजी—और वह पशु-बालक (गणेश) वाला ( शिव ) कहाँ गया ? पार्वतीजी—उसे ( वराहको ) तो मैं नहीं जानती। लक्ष्मी—बाले ! बुड्ढे बैलके स्वामी ( शिवजी ) नहीं दिखाई पड़े ? पार्वती—उसे तो ग्वाल ( गौएँ चरानेवाले कृष्ण ) ही जानें ! इस प्रकार समुद्रसे उत्पन्न लक्ष्मी और हिमालय पर्वतसे उत्पन्न पार्वतीजीकी आपसकी मन-बहलावके लिये होनेवाली बातचीत आपकी रक्षा करे ॥ ३६ ॥ लक्ष्मीजीने पार्वतीजीसे पूछा—भीख माँगनेवाले ( शिवजी ) कहाँ हैं ? पार्वतीजीने कहा—वे (वामन

परि। आर्ये मुञ्च विपादमाशु कमले नाहं प्रकृत्या चला चेत्थं वै गिरिजासमुद्रसुतयोः सम्भाषणं पातु वः ॥३७॥ मातस्तातजटासु किं सुरसरित्किं शेखरे चन्द्रमाः किं भाले हुतभुग्लुठत्युरसि किं नागाधिपः किं कटौ। कृत्तिः किन्जघनद्वयान्तरगतं यद्दीर्घमालम्बते श्रुत्वा पुत्रवचोऽम्बिका स्मितमुखी लज्जामुखी पातु वः ॥३८॥ मृणालव्यालवलया वेणीवन्धकपर्दिनी। हरानुकारिणी पातु लीलया पार्वती जगत् ॥ ३९ ॥ यस्याङ्घ्रिद्वितयं नमन्ति विबुधाः स त्वेककः सर्ववित्तं मृत्युञ्जयमामनन्ति मुनयः सोऽद्यापि यातिव्रताः। इत्याकर्ण्य कथां रहस्यपि यया पत्युर्विवाहात्पुरा भङ्क्त्वाङ्गानि विजृम्भितं गिरिभुवो मोट्टायितं पातु वः ॥ ४० ॥ या वाचः साधुतायास्त्रिभुवनभुवनस्याङ्गने सञ्चरन्ती वामांसासक्तवीणाध्वनिगणविलसन्मूर्च्छनानन्दपूर्णा। सन्तोषोल्लासिमौलिः स्फुरदमलमणिः स्वर्णताटङ्कभूषा विभ्राजत्सुस्मितास्या भवतु भवमुदे भव्यभाग्यभ्भवानी ॥ ४१ ॥ रचयति सहसा यच्चित्रमेतत्प्रपञ्चं प्रशमयति च तद्वत्केनचित्कौतुकेन। अविदितमपरैस्तच्चण्डमुण्डादिनाशादनुजदलनदक्षं शर्वसर्वस्वमव्यात् ॥ ४२ ॥ रामाद्याचय मेदिनीं धनपतेर्बीजं बलाल्लाङ्गलं प्रेतेशान्महिषं तवास्ति वृषभः फालं त्रिशूलं तव। शक्ताहं तव चान्नदानकरणे स्कन्दोऽस्ति गोरक्षणे खिन्नाहं हर भिक्षया कुरु कृषिं गौरीवचः पातु वः ॥ ४३ ॥ रामार्चिताङ्घ्रिरभिरामाकृतिः कृतविरामा सुपर्वविपदां कामार्त्तिहृत्सफलकामा निदेशरतकामादिनिर्जरवधूः। भामा हरस्य नुतभामा जपासदृशभा माननीयचरिता

---

भगवान् ) तो बलिकी यज्ञशालामें होंगे। लक्ष्मीजी—पशुपति ( नन्दीके स्वामी ) कहाँ हैं ? पार्वतीजी—क्यों क्या ( पशुओंके स्वामी कृष्ण ) गोकुलमें ( गोकुल नगर या गौओंके बीचमें ) नहीं हैं ? लक्ष्मीजी—अरी पगली ! पन्नगभूषण (सर्पविभूषित) को पूछती हूँ । पार्वती—सखि ! वे ( साँपोंकी शोभा बढ़ानेवाले विष्णु ) तो उन्हींपर ( शेषनागपर ) ही सोते होंगे । लक्ष्मीजी—आर्ये ! विषादी ( विषभक्षी ) को छोड़ो । पार्वतीजी—हे लक्ष्मी ! मैं चञ्चल स्वभाववाली नहीं हूँ । समुद्र और हिमालयकी पुत्रियोंकी यह बातचीत आपकी रक्षा करे ॥ ३७ ॥ गणेशजीने पार्वतीजीसे पूछा—माँ ! पिताजीकी जटामें क्या है ? पार्वतीजीने कहा—उनकी जटामें गङ्गा हैं। गणेशजी—उनके सिरपर क्या है ? पार्वतीजी—वह चन्द्रमा है। गणेशजी—उनके मस्तकमें क्या है ? पार्वतीजी—वह अग्नि है। गणेशजी—उनके हृदयपर क्या लोट रहा है ? पार्वतीजी—वह शेषनाग है। गणेशजी—उनकी कमरमें क्या है ? पार्वतीजी—वह खाल है। गणेशजी—उनकी दोनों जाँघोंके बीचमें यह लम्बा-सा क्या लटक रहा है ? पुत्रकी इस बातको सुनकर मुस्कराकर लजा जानेवाली भगवती पार्वती आपकी रक्षा करें ॥ ३८ ॥ साँपके समान मृणालोंके कङ्गन पहनकर और अपनी चोटीसे जटामुकुट बाँधकर शिवजीका अनुकरण करनेवाली पार्वतीजी अपने खेलवाड़से संसारकी रक्षा करें ॥ ३९ ॥ विवाहसे पहले शिवजीके विषयमें जब बड़ी-बूढ़ी स्त्रियाँ ऐसी चर्चा करने लगीं थीं कि 'उनके चरणोंमें देवता भी प्रणाम करते हैं, वे ही एक सर्वज्ञ हैं, उन्हें सब मुनि 'मृत्युञ्जय' ( मृत्युको जीतने वाला ) कहते हैं और अबतक वे तपस्या ही कर रहे हैं', उसे सुनकर उनके सामने बैठी हुई पार्वतीजीका कान खुजलाने या अँगड़ाई-जँभाई लेने आदिकी चेष्टाएँ आपकी रक्षा करें ॥ ४० ॥ जो सरस्वती बनकर वाणीके रूपमें तीनों लोकोंके सज्जनता रूपी घरके आँगनमें नाचती रहती हैं ( सज्जनोंके मुँहमें बसती हैं ) तथा अपने कन्धेपर रक्खी हुई वीणाके अत्यन्त मीठे स्वरोंके आनन्दमें मस्त हैं, जिनका मुँह सन्तोषसे खिला रहता है, जिनके उजले मणि चमक रहे हैं, जो सोनेके कर्णफूल पहने हैं तथा जिनका मुँह मीठी मुस्कानसे सजा हुआ है, ऐसी कल्याणकारी सौभाग्यके समान पार्वतीजी सारे संसारको आनन्द दें ॥४१॥ चण्ड-मुण्ड आदि अनेक दानवोंका विनाश करनेमें जो चतुर हैं और जिन्हें दूसरे जान नहीं पा सकते हैं, जो एकाएक इस विचित्र संसारको रच डालती हैं और न जाने किस खेलमें ही उसे नष्ट कर डालती हैं वे शिवजीकी सब-कुछ श्रीपार्वतीजी रक्षा करें ॥४२॥ 'हे शिव ! तुम परशुराम (अपने शिष्य) से धरती (खेत), कुबेर ( अपने मित्र ) से धन, बलभद्रसे हल और यमराजसे भैंसा माँग लो, एक बैल तुम्हारे पास है ही, तुम्हारा त्रिशूल ही बनेबनाए फालका काम देगा, मैं तुम्हें अन्न दे सकती हूँ और यह कार्तिकेय बैलोंकी देख-भाल कर ही लेगा, अब तुम खेती करो क्योंकि भीखसे तो मैं ऊब चुकी हूँ।' शिवजीसे पार्वतीजीका यह कथन आपकी रक्षा करे ॥ ४३ ॥ लक्ष्मी जिनके चरणोंकी पूजा करती हैं वे सुन्दर रूपवाली, राक्षसोंसे ( देवोंपर ) आनेवाली विपत्ति नष्ट करनेवाली, बड़ी हुई पीड़ाको हरनेवाली

सा मामवत्वखिलसामादृतस्तुतिरसामान्यमुक्तिसुखदा ॥ ४४ ॥ लग्नः केलिकचग्रहश्लथजटालम्बेन निद्रान्तरे मुद्राङ्कः शितिकन्धरेन्दुशकलेनान्तःकपोलस्थलम् । पार्वत्या नखलक्ष्मशङ्कितसखीनर्मस्मितव्रीडया प्रोन्मृष्टः करपल्लवेन कुटिलाताम्रच्छविः पातु वः ॥४५॥ वक्त्रं शीतकरोऽधरो घनरसः कामप्रदो विग्रहः श्वासो गन्धवहः सरोरुहसुहृत्पाणिः स्मिताभा शुचिः । यत्रः पीनपयोधराधिकरणं पृथ्वी नितम्बस्थलीत्यष्टौ धूर्जटिमूर्त्तयः स्मरभयाद्दुर्गाश्रिताः पान्तु वः ॥ ४६ ॥ वक्षःपीठे निरीक्ष्य स्फटिकमणिशिलामण्डलस्वच्छभासि स्वां छायां साभ्यसूयां त्वमियमिति मुहुः सत्यमाश्वासितापि । वामे मे दक्षिणेऽस्याः श्रवसि कुवलयश्चाद्दमित्यालपन्ती दत्ताश्लेषा सहासं मदनविजयिना पार्वती वः पुनातु ॥ ४७ ॥ वहन्ती सिन्दूरं प्रबलकबरीभारतिमिरत्विषां वृन्दैर्वन्दीकृतमिव नवीनार्ककिरणम् । तनोतु क्षेमं नस्तव वदनसौन्दर्यलहरीपरीवाहस्रोतःसरणिरिव सीमन्तसरणिः ॥४८॥ विद्राणे रुद्रवृन्दे सवितरि तरले वज्रिणि ध्वस्तवज्रे जाताशङ्के शशाङ्के विरमति मरुति त्यक्तवैरे कुबेरे । वैकुण्ठे कुण्ठितास्त्रे महिषमतिरुषं पौरुषोपघ्ननिघ्नं निर्विघ्नं निघ्नती वः शमयतु दुरितं भूरिभावा भवानी ॥ ४९ ॥ विरिञ्चिनारायणवन्दनीयो मानं विनेतुं गिरिशोऽपि यस्याः । कृपाकटाक्षेण निरीक्षणानि व्यपेक्षते साऽवतु वो भवानी ॥ ५० ॥ वेणीयन्त्यकपर्दिनी सिततनुः श्रीखण्डपांसूत्करैः केतक्येकदलेन्दुभृद्बिसलताव्यालोपवीतिन्यपि । प्राक्पाणिग्रहणाद्विनोदरभसा सख्यः पुरो लीलया कुर्वाणानुकृतिं

---

( कामकी पीडा नष्ट करनेवाली ), भक्तोंकी इच्छाएँ पूर्ण करनेवाली ( पूर्णकाम रहनेवाली ), राक्षसोंका नाश करनेके लिये क्रोध करनेवाली, जपाकुसुमके रङ्गके समान कान्तिवाली और श्रेष्ठ आचरणवाली वे शिवजीकी पत्नी सदा ही मेरी रक्षा करें जिनकी आज्ञाके वशमें कामदेव आदि सब देवोंकी स्त्रियाँ रहती हैं, सामवेदके श्रेष्ठ मन्त्र जिनकी स्तुति करते रहते हैं तथा जो अत्यन्त श्रेष्ठ मुक्ति देनेवाली हैं ॥ ४४ ॥ कामक्रीडाके समय पार्वतीजीने शिवजीकी ढीली जटाओंको खींचा तो उसके साथ टेढे चन्द्रमाके लटकने और सोती हुई पार्वतीजीके गालोंके नीचे दब जानेसे उनके गालोंपर जो चिह्न पड़ गया, जिसे देखकर सखियाँ पतिका नखचिह्न समझकर मुस्कराने लगीं और पार्वतीजीने जिसे लजाकर अपने हाथोंसे पोंछ डाला उस टेढे चिह्नकी लाल कान्ति आपकी रक्षा करे ॥ ४५ ॥ कामदेवके डरसे शिवजीके पाससे भागकर पार्वतीजीके देहरूपी दुर्गमें बैठी शिवजीकी ये आठ मूर्त्तियाँ आपका कल्याण करें जिनमेंसे चन्द्रमाने पार्वतीजीके मुँहमें, श्रेष्ठ जलने उनके नीचेके ओठमें, यजमानने शरीरमें, पवनने साँसमें, सूर्यने हाथोंमें, अग्निने मन्द मुस्कानमें, बड़े-बड़े पयोधरों ( बादलों ) ने हृदयमें और पृथ्वीने नितम्बोंमें छिपकर मानो अपने प्राण बचाए ॥ ४६ ॥ श्रीशिवजीकी स्फटिक मणिके समान उजली छातीकी चमकमें पार्वतीजीने अपनी परछाईं देखी तो वे सौतिया डाहसे भर गईं। शिवजीने बहुत समझाया कि 'यह तुम्हारी ही परछाईं है, दूसरी कोई नहीं' पर पार्वतीजीको विश्वास नहीं हुआ और वे कहने लगीं कि 'यह अवश्य ही कोई दूसरी स्त्री है। देखो न, मेरे तो बाएँ कानमें कुमुदिनीका फूल है और इसके दाहिने कानमें, अतः यह मेरी परछाईं नहीं है।' इस प्रकार कहती हुई जिन पार्वतीजीका कामदेवको जीतनेवाले शिवजीने हँसते हुए आलिङ्गन किया वे आपको पवित्र करें ॥ ४७ ॥ हे पार्वतीजी ! आपके घने बालोंके बीचमें चमकती हुई लाल रङ्गवाली वह माँगके सिन्दूरकी रेखा हमारा कल्याण करे जो उदय होते हुए सूर्यकी ऐसी किरणके समान जान पड़ती है जिसे मानो अँधेरेकी काली रेखाओंने बन्दी बना रक्खा हो या जो आपके मुँहकी सुन्दरतारूपी नदीके उछलते हुए जलकी सीधी बहती हुई धारा हो ॥ ४८ ॥ जिससे डरकर रुद्र गण भाग गए, सूर्य निस्तेज हो गए, इन्द्रका वज्र टूट गया, चन्द्रमा शङ्कामें पड़ गए, पवनका बहना रुक गया, कुबेरने शस्त्र डाल दिए और विष्णुका चक्र कुण्ठित हो गया, उस बड़े-बड़े बलवानोंको मारनेवाले तथा देवताओंके भी छक्के छुड़ानेवाले अत्यन्त क्रोधी महिषासुरको सहज ही मारनेवाली, अपार शक्तिवाली, शिवजीकी पत्नी आपके पापोंका नाश करें ॥ ४९ ॥ जिन शिवजीको ब्रह्मा और विष्णुतक प्रणाम करते हैं वे भी जिनके रूठ जानेपर उन्हें मनाते समय उनकी दयाभरी तिरछी चितवन पानेके लिये लालायित रहते हैं वे पार्वतीजी आपकी रक्षा करें ॥५०॥ वे पार्वतीजी आपको ऐश्वर्य दें जिन्होंने विवाह होनेसे पहले सखियोंके साथ खेलते समय अपनी चोटीको जटाके समान लपेटकर, उजली भस्मके स्थानपर देहमें चन्दनका चूर्ण लपेटकर, टेढे चन्द्रमाके स्थानपर केतकीके फूलकी पँखुड़ी लगाकर तथा साँपोंके जनेऊके स्थानपर कमलनाल धारण करके अपना रूप शिवजीके समान बनाया था ॥ ५१ ॥ अपने प्रिय–

हरस्य दिशतु श्रेयांसि वः पार्वती ॥ ५१ ॥ व्यानम्राः दयितानने मुकुलिता शार्दूलचर्माम्बरे सोत्कम्पा भुजगे निमेषरहिता चन्द्रेऽमृतस्यन्दिनि । मीलद्भ्रूः सुरसिन्धुदर्शनविधौ म्लाना कपालोदरे पार्वत्या नवसङ्गमप्रणयिनी दृष्टिः शिवायास्तु वः ॥ ५२ ॥ शम्पाकस्य रजः प्रमृज्य चरणे दत्तो मया यावको निर्मृज्य स्तनकुड्मले च भसितं पत्राङ्कुरो निर्मितः । स्वच्छन्दं विहरेति जल्पितगिरं साकूतमालीजनं दृष्ट्वा केवलमाग्नती कुटिलया शाम्भायणी पातु वः ॥५३॥ शिरसि धृतसुपरागे स्मरारावरुणमुखेन्दुरुचिर्गिरीन्द्रपुत्री । अथ चरणयुगानते स्वकान्ते स्मितसरसा भवतेऽस्तु भूतिहेतुः ॥ ५४ ॥ श्रुत्वा षडाननजनुर्मुदितान्तरेण पञ्चाननेन सहसा चतुराननाय । शार्दूलचर्म भुजगाभरणं सभस्म दत्तं निशम्य गिरिजाहसितं पुनातु ॥ ५५ ॥ सत्त्वादिस्थैरगणितगुणैर्हन्त विश्वं प्रसूय व्यक्तं धत्ते प्रहसनकरीं या कुमारीति संज्ञाम् । मोहध्वान्तप्रसरविरतिर्विश्वमूर्त्तिः समन्तादाद्या शक्तिः स्फुरतु मम सा दीपवद्देहगेहे ॥ ५६ ॥ सन्ध्यारागवती स्वभावकुटिला गङ्गा द्विजिह्वः फणी वक्राङ्गैर्मलिनः शशी कपिमुखो नन्दी च मूर्खो वृषः । इत्थं दुर्जनसङ्कटे पतिगृहे वस्तव्यमेतत्कथं गौरीत्थं नृकपालपाणिकमला चिन्तान्विता पातु व ॥ ५७ ॥ सव्रीडा दयितानने सकरुणा मातङ्गचर्माम्बरे सत्रासा भुजगे सविस्मयरसा चन्द्रेऽमृतस्यन्दिनि । सेर्ष्या जह्नुसुतावलोकनविधौ दीना कपालोदरे पार्वत्या नवसङ्गमप्रणयिनी दृष्टिः शिवायास्तु वः ॥५८॥ सिंहारूढैकपादा दशभुजविलसच्चापचर्मासिचक्रप्रोद्यत्पाशाङ्कुशालीदरवरविलसत्तर्जनीबाणरम्या । घ्नन्ती शूलेन वक्षस्यसुरमहिहरिग्रस्तहस्तन्तु काञ्चीपीतक्षौमार्धचन्द्रा त्रिनयनललिता सा भवान्यस्तु सिद्ध्यै ॥ ५९ ॥ स्वेदस्ते कथमीदृशः प्रियतमे त्वच्चेन्नवक्त्रैर्विभो कस्माद्वे-

---

(शिवजी) का मुँह देखकर नीचेको झुक जानेवाली, बाघम्बर देखकर कुछ मुँद जानेवाली, नागको देखकर काँप उठनेवाली, अमृत चुआनेवाले चन्द्रमाको एकटक देखनेवाली, गङ्गाको देखते ही बन्द हो जानेवाली, मुण्डमाला देखकर मलिन हो जानेवाली, तथा शिवजीके नये समागममें प्रेम रखनेवाली पार्वतीजीकी दृष्टि आपका कल्याण करे ॥ ५२ ॥ 'मैंने अमलतासकी पुष्परज पोंछकर पैरोंमें महावर लगा दिया तथा स्तनमें लगी हुई भस्म अलग करके वहाँ चित्रकारी रच दी, अब तुम स्वच्छन्द होकर विहार करो अर्थात् अब कोई न जान पायगा कि तुमने शिवजीसे रमण किया है' ऐसा कहनेवाली सखीको तिरछी दृष्टिसे क्रोधपूर्वक देखनेवाली भगवती आपकी रक्षा करें ॥ ५३ ॥ चन्द्रमाकी कान्तिके समान कान्तियुक्त मुँहवाली वे हिमालयकी पुत्री पार्वतीजी आपका कल्याण करें जो कामदेवको नाश करनेवाले और गङ्गाको सिरपर धारण करनेवाले पति शिवजीको अपने पैरों पड़ते देखकर प्रसन्न होकर मुस्कराने लगी थीं ॥ ५४ ॥ 'कार्त्तिकेयका जन्म सुनकर अत्यन्त प्रसन्न होकर पाँच मुँहवाले शिवजीने चार मुँहवाले ब्रह्माको अपनी बाघकी खाल, साँपोंके गहने और भस्म दे डाला' यह सुनकर हँसनेवाली पार्वतीजी सबका कल्याण करें ॥ ५५ ॥ सत्, रज, तम आदिमें स्थित अनगिनत गुणोंसे इतने बड़े संसारको उत्पन्न करके भी अपना हँसने योग्य 'कुमारी' नाम रखनेवाली, मोहरूपी घने अँधेरेके फैलावको रोकनेवाली, इतने बड़े संसारके रूपवाली, सबसे बड़ी और प्रथम शक्ति (स्वामिनी) मेरे हृदयमें दीपककी भाँति चमकती रहें ॥५६॥ 'जहाँ लाल रङ्गवाली सन्ध्या, जन्मसे टेढ़ी (दुष्ट स्वभाववाली) गङ्गा, दो जीभवाला (चुगलखोर) साँप, टेढ़े अङ्गोंवाला मलिन और कान्तिहीन (कुरूप) बन्दर जैसे मुँहवाला नन्दी और मूर्ख बैल आदि एक साथ रहते हों, ऐसे दुष्टोंसे भरे पतिके घरमें कैसे रहा जाय !' इस प्रकार अपने हाथमें खोपड़ी लेकर सोचमें पड़ी हुई पार्वतीजी आपकी रक्षा करें ॥ ५७ ॥ शिवजीसे पहले पहल मिलनके लिये उत्सुक पार्वतीजीकी वह दृष्टि आपका कल्याण करे जो शिवजीका मुँह देखकर लज्जित हो उठती है, हाथीकी खाल देखकर दयासे भर जाती है, साँप देखते ही डर जाती है, अमृत टपकाते हुए चन्द्रमाको देखकर अचरजसे भर जाती है, गङ्गाको देखकर डाहसे भर उठती है और खोपड़ियोंके भीतर झाँककर घृणासे भर उठती है ॥५८॥ सिंहकी पीठपर एक पैरसे खड़ी हुई, अपने दसों हाथोंमें धनुष, ढाल, तलवार, चक्र, चमकते हुए पाश, अङ्कुश आदि धारण की हुई, अपनी तर्जनी उँगलीसे बाण खींचती हुई, उस राक्षसकी छातीमें त्रिशूल घुसेड़नेवाली जिसका एक हाथ पाशसे बँधा है तथा एक हाथ सिंहने दबोच लिया है, करधनी, पीले रेशमी वस्त्र और आधे चन्द्रमाको धारण करनेवाली तथा तीन नेत्रोंसे अत्यन्त सुन्दर दिखाई देनेवाली भवानी सबको सिद्धि दें ॥ ५९ ॥ शिवजीने पार्वतीजीसे पूछा—प्रियतमे ! तुम्हें पसीना क्यों छूट रहा है ? पार्वतीजी—स्वामी ! आपके

पितमेतदिन्दुवदने भोगीन्द्रभीतेस्तव। रोमाञ्चः कथमेष देवि भगवन्गङ्गाम्भसां सीकरैरित्थं भर्त्तरि भावगोपनपरा गौरी चिरं पातु वः ॥ ६० ॥ स्वेदस्यन्दितसान्द्रचन्दनचयं दोर्वल्लिबन्धश्रमादूर्ध्वश्वासपरिस्खलत्स्मरकथं सन्दष्टदन्तच्छदम्। सीत्काराञ्चितलोचनं सपुलकं भ्रान्तभ्रु नृत्यत्करं पार्वत्यां सुरतं मुदे रसवतामास्तां मृडानीपतेः ॥६१॥ हे गङ्गाधर पश्य चक्रियधु किं कुत्रास्त्यसौ नर्त्तको वृन्दारण्यभुवि क्व सर्पकुतुकी स्यात्कालियस्य ह्रदे। भिक्षुः कुत्र गतोऽस्ति यज्ञसदने क्वासौ विषादी वकीक्रोडे स्यादिति पद्मजागिरिजयोर्वाग्भङ्गयः पान्तु वः ॥६२॥ हे हेरम्ब किमम्ब रोदिषि कथं कर्णौ लुठत्यग्निभूः किन्ते स्कन्द विचेष्टितं मम पुरा संख्या कृता चक्षुषाम्। नैतत्तेऽप्युचितं गजास्य चरितं नासां मिमीतेऽम्ब मे तावेवं सहसा विलोक्य हसितव्यग्रा शिवा पातु वः ॥ ६३ ॥

*चण्डिकाद्वारपालौ*—देवी सुतुमसूत नृत्यत गणाः किं तिष्ठतेत्युद्भुजे हर्षाद्भृङ्गिरिटावयाश्रितगिरा चामुण्डयालिङ्गिते। अव्याद्वो हतदेवदुन्दुभिघनध्वानातिरिक्तस्तयोरन्योन्यप्रचलास्थिपञ्जरजरत्कङ्कालजन्मा रवः ॥ ५४ ॥

*अर्धनारीश्वरः*—अङ्गिम्नेयलमलन्धदृढोपगूढममाप्तचुम्बनमनीक्षितवक्त्रकान्तिः। कान्ताविमिश्रवपुषः कृतविप्रलम्भसम्भोगसख्यमिव पातु वपुः मुरारेः ॥१॥ अर्धाङ्गनापुंवपुषः पुरारेर्मूर्त्तिः श्रियं नोऽरिव वस्तनोतु। प्रेमाद्विभारादपरं यमर्थं ममज्ज शृङ्गाररसाम्बुराशौ ॥२॥ आश्लेषाधरविम्बचुम्बनसुखालापस्मितान्यासतां दूरे

---

नेत्रकी अग्निके तापसे पसीना छूट रहा है। शिवजी—तुम्हारा चन्द्रमुख काँप क्यों रहा है? पार्वतीजी—आपके शेषनागके डरसे काँप रहा है। शिवजी—देवि! तुम्हें रोमाञ्च क्यों हो रहा है? पार्वतीजी—भगवन्! आपकी गङ्गाकी फुहारोंमें रोमाञ्च हो रहा है। ऐसा कहकर अपना काम-भाव छिपानेवाली पार्वतीजी सदा आपकी रक्षा करें ॥ ६० ॥ पुलकित होकर हाथ और भौंह नचा-नचाकर शिव और पार्वतीजीकी यह रतिक्रीडा रसिकोंको आनन्द दे जिसमें पार्वतीजीके स्तनोंपर लगा हुआ चन्दनका लेप पसीनेसे भीग गया एक दूसरेको कसकर आलिङ्गन करनेके कारण बाँहोंके थक जानेसे साँसें फूलने लगीं और रतिका वेग कम हो गया, शिवजीने पार्वतीजीका तेरा इसने क्या बिगाड़ा है? स्कन्द—यह मेरी आँखें गिनता था। पार्वतीजी—गणेश! तुम्हें ऐसा नहीं करना चाहिए था! गणेशजी—माँ! ये मेरी नाक मसल रहे थे। इन दोनोंको इस प्रकार देखकर हँसनेवाली पार्वतीजी आपकी रक्षा करें ॥ ६३ ॥

चण्डिकाके द्वारपाल : जब अत्यन्त प्रसन्न होकर चामुण्डाका आलिङ्गन करके पार्वतीजीके द्वारपालने हाथ उठाकर कहा कि 'देवी ( पार्वती ) ने पुत्रको जन्म दिया है, हे गण! तुम नाचो। बैठे क्यों हो?' उस समय उन दोनोंके हड्डियोंके ढाँचोंकी रगड़से उत्पन्न उस भीषण खड़खड़ाहटकी जय हो जिसके सामने देवताओंके पीटे हुए नगाड़ोंकी ध्वनि भी मन्द पड़ गई ॥ १ ॥

वैशसं पश्य जातं त्वं पादान्ते लुठसि न च मे मन्युमोक्षः खलायाः ॥ ३३ ॥ *ज्येष्ठ कनिष्ठे*—दृष्ट्वैकासनसंस्थिते प्रियतमे पश्चादुपेत्यादरादेकस्या नयने निमील्य विहितक्रीडानुबन्धच्छलः । ईषद्वक्रितकन्धरः सपुलकः प्रेमोल्लसन्मानसामन्तर्हासलसत्कपोलफलकां धूर्तोऽपरां चुम्बति ॥ ३४ ॥ *नायकान्तरसम्बन्धिनी*—दृष्टिं हे प्रतिवेशिनि क्षणमिहाप्यस्मिन्गृहे दास्यसि प्रायेणास्य शिशोः पिता न विरसः कौपीरपः पास्यति । एकाकिन्यपि यामि तद्वरमितः स्रोतस्तमालाकुलं नीरन्ध्रास्तनुमालिखन्तु जरठच्छेदानलग्रन्थयः ॥३५॥ *कन्या*—मन्दाकिनीसैकतवेदिकाभिः सा कन्दुकैः कृत्रिमपुत्रकैश्च । रेमे मुहुर्मध्यगता सखीनां क्रीडारसं निर्विशतीव बाल्ये ॥ ३६ ॥ *परकीया*—स्वामी निःश्वसितेऽप्यसूयति मनोजिघ्रः सपत्नीजनः श्वश्रूरिङ्गितदैवतं नयनयोरीहालिहो यातरः । तद्दूरादयमञ्जलिः किमधुना दृग्भङ्गिभावेन ते वैदग्धीमधुरप्रबन्धरसिक व्यर्थोऽयमत्र श्रम. ॥ ४७ ॥

## अष्टनायिकाः

*अभिसारिका*—अम्भोजाक्ष्याः पुरनवलताधाम्नि सङ्केतभाजश्चेतोनाथे चिरयति भृशं मोहनिद्रां गतायाः । स्वच्छं नाभीह्रदवलयितं कान्तरत्नांशुजालं तोयभ्रान्त्या पिबति हरिणी विस्मयश्च प्रयाति ॥ १ ॥ उरसि निहितस्तारो हारः कृता जघने घने कलकलवती काञ्ची पादौ रणन्मणिनूपुरौ । प्रियमभिसरस्येवं मुग्धे त्वमाहतडिण्डिमा यदि किमधिकत्रासोत्कम्पं दिशः समुद्वीक्षसे ॥ २ ॥ जनो दुर्लक्ष्योऽयं कुलममलिनं धर्म

---

गाढ़ा प्रेम अब यहाँतक बिगड़ गया है कि तुम मेरे पैरोंपर लोट रहे हो और मुझ दुष्टाका क्रोध [redacted] नहीं ठण्डा हो पा रहा है ॥ ३३ ॥ बड़ी और छोटी प्रेयसी एक साथ : किसी धूर्त नायककी छोटी और बड़ी प्रेमिकाएँ साथ-साथ एक पलँगपर बैठी हुई थीं । उसने उनके साथ प्रेमभरी छेड़-छाड़ करनेके लिये पीछेसे आकर खेलके बहाने एककी तो आँखें मूँद लीं ( जिससे उसे विश्वास हो गया कि मेरा प्रिय मुझे ही चाहता है ) और थोड़ा सिर घुमाकर प्रेमसे पुलकित और मुस्कराती हुई दूसरी प्रेयसीका मुँह चूम लिया ॥३४॥ दूसरे नायकसे प्रेम करनेवाली स्त्री : एक नायिका किसी दूसरे पुरुषसे आबनूसके वृक्षोंसे छाए हुए सोतेपर मिलनेका वचन दे आई है । वहाँ जानेका कुछ दूसरा ही कारण अपनी पड़ोसिनको समझाती हुई वह कहती है कि 'हे पड़ोसिन ! मेरा घर देखती रहना क्योंकि छरलाके बाप ( मेरे पति ) यहाँके कुँएका बेस्वाद पानी नहीं पीते इसलिये शीघ्रताके मारे मुझे अकेले ही उस आबनूसके वृक्षोंसे छाए हुए पानीके सोतेपर जाना पड़ रहा है, भले ही वहाँ पुराने नरकटोंके सूखे हुए काँटे शरीरको छेद क्यों न डालें ( अर्थात् वहाँ जो नखोंके चिह्न होंगे उन्हें छिपानेकी उसने पहलेसे ही भूमिका बाँध ली ) ॥ ३५ ॥ कन्या : वह कन्या कभी तो अपनी सखियोंके साथ गङ्गाजीके बलुवे तटपर वेदियाँ बनाती थी, कभी गेंद खेलती थी कभी गुड़ियाँ बनाकर सजाती थी । इसी प्रकारके खेल-कूदमें उसका पूरा बचपन बीतने लगा ॥ ३६ ॥ परकीया : किसी नायिकाका दूसरा प्रेमी उसके पास आया है, उससे वह कहती है कि 'मेरे पति तो मेरे साँस लेनेपर ही खीझ उठते हैं, सौतें दिनरात मेरा मन टटोलती रहती हैं, सास बात-बातमें उँगली उठाया करती है और देवरानी-जेठानी भी हर घड़ी मेरी आँखें भाँपती रहती हैं । इसलिये हे चतुर रसिक ! अब आपकी इन भावभरी चितवनोंकी यहाँ दाल नहीं गलेगी, अब आप ये व्यर्थकी मीठी-मीठी चाटुकारी-भरी बातें कृपया यहाँ न चलाइए और दूरसे ही मेरा प्रणाम स्वीकार करके यहाँसे नौ-दो-ग्यारह होइए' ॥ ४७ ॥

## आठ नायिकाएँ

**अभिसारिका** : वह नायिका पहलेसे निश्चय किए हुए नगरके नये लता-मण्डपमें पहुँच गई किन्तु जब बहुत देर हो जानेपर भी उसके प्रियतम नहीं आए तब वह कमलनयनी निराश होकर मूर्च्छित हो गई । उस समय उसकी गहरी नाभिपर उसके हाथके कङ्गनमें जड़े हुए रत्नोंकी चमकसे ऐसा प्रकाश हुआ मानो किसी जलाशयमें जल भरा हो । इसी भ्रममें एक हरिणी वहाँ पहुँचकर जल पीनेके लिये मुँह बढ़ाती और आश्चर्य करती जाती थी कि मेरी प्यास क्यों नहीं बुझ रही है ! ॥ १ ॥ हे नायिका ! तुमने अपनी छातीपर यह खनखनानेवाला लम्बा हार डाल रक्खा है, अपने बड़े-बड़े नितम्बोंपर घुँघरूदार करधनी बाँध रक्खी है तथा पैरोंमें रुनझुन करनेवाले पायल पहन रक्खे हैं । इसलिये जब तुम इस प्रकार डङ्का बजाकर अपने प्रियतमसे अभिसार करने निकली हो तब अत्यन्त डरसे काँपती हुई चारों ओर देख क्या रही हो ! ॥ २ ॥ एक नायिका अपने प्रियसे सुरतके लिये पहलेसे निश्चय

विषमं पतिश्छिद्रान्वेषी प्रणयिवचनं दुःपरिहरम्। अतः काचित्तन्वी रतिविहितसङ्केतगतये गृहाद्द्वारंवारं निरगमदथ प्राविशदथ ॥३॥ पल्लीनामधिपस्य पङ्कजदृशां पर्योरसवामन्त्रणे जाते सद्मजना मिथः कृतमहोत्साहं पुरः प्रस्थिताः। सव्याजं स्थितयोर्विहस्य गतयोः शुद्धान्तमध्यान्तरे यूनोः स्विन्नकपोलयोर्विजयते कोऽप्येष कण्ठग्रहः ॥ ४ ॥ आनः कङ्कण किं कदाप्यसि घनाश्लेषेषु विश्लेषितं दूरे किङ्किणि किं कृताप्यसि रतारम्भे रणत्कारिणि। किम्मञ्जीर बहिः कृतोऽप्यसि रहस्तल्पाधिरोहे मया सङ्केताध्वनि यद्वैरमिव यन्माखर्यमालम्बसे ॥ ५ ॥

*कृष्णाभिसारिका*—इह जगति रतीशप्रक्रियाकौशलिन्यः कति-कति न निशीथे सुभ्रुवः सञ्चरन्ति। मम तु विधिहताया जायमानस्मितायाः सहचरि परिपन्थी हन्त दन्तांशुरेव ॥ १ ॥ उन्नीतं करकङ्कणद्वयमिदं बद्धा दृढा मेखला यत्नेन प्रतिपादिता मुखरयोर्मञ्जीरयोर्मूकता। आरब्धे रभसान्मया प्रियसखि क्रीडाभिसारोत्सवे चाण्डालस्तिमिरावगुण्ठनपटक्षेपं विधत्ते विधुः ॥ २ ॥ उद्दामाम्बुदवर्धितान्धतमसि प्रभ्रष्टदिङ्मण्डले काले यामिकजाग्रदुग्रसुभटव्याकीर्णकोलाहले। कर्णस्यासुहृदर्णवाम्बुवडवाग्नेर्यदन्तःपुराद्यातासि तदम्बुजाक्षि कृतकं मन्ये भयं योषिताम् ॥ ३ ॥ एषा फुल्लकदम्बनीपसुरभौ काले घनोद्भासिते कान्तस्यालयमागता समदना हृष्टा जलार्द्रालका। विद्युद्वारिदगर्जितैः सचकिता त्वद्दर्शनाकाङ्क्षिणी पादौ नूपुरलग्नकर्दमधरौ प्रक्षालयन्ती स्थिता ॥ ४ ॥ किमुत्तीर्णः पन्थाः कुपित-

---

किए हुए स्थानपर जानेके लिये घरसे बाहर पैर रखती है और फिर भीतर आ जाती है क्योंकि उसका दुविधामें पड़ा हुआ मन सोच रहा है कि 'उसके पास जाना भी अवश्य चाहिए क्योंकि ऐसा प्रेमी मिलता बड़ी कठिनाईसे है, उधर मेरा कुल भी पवित्र है, मार्ग भी बीहड़ है और मेरे पति भी बहुत मीन-मेख निकालनेवाले हैं, साथ ही अपने प्रेमीकी बात भी नहीं टाली जाती' ॥ ३ ॥ किसी गाँवके मुखियाके घरकी स्त्रियाँ कोई उत्सव मना रही थीं, जिसके निमन्त्रणपर घरके सभी लोग बड़ी धूमधामके साथ गाँवके बाहर चले गए थे किन्तु वे तरुण और तरुणी, दोनों किसी बहानेसे रुक गए और घरके भीतर पसीनेसे तर-बतर गालवाले वे दोनों विचित्र रूपसे एक दूसरेके गले लगने लगे ॥ ४ ॥ अपने प्रियसे मिलनेके लिये जाती हुई नवेली अपने बजते हुए गहनोंसे कहती है—'हे भाई कङ्गन! अपने प्रियसे कसकर आलिङ्गन करते समय क्या कभी मैंने तुम्हें उतार दिया था? हे घुँघरू! सुरतके प्रारम्भमें जब तुम बजती थीं तब क्या तुम्हें मैंने अपने शरीरसे कभी अलग किया था और हे पायल! अपने प्यारेके पलङ्गपर चढ़ते समय क्या मैंने कभी तुम्हें दूर निकाल फेंका था कि जिसमें आज तुम सब सङ्केतके मार्गमें शत्रु बनकर बराबर चिल्लाते जा रहे हो' ॥ ५ ॥

कृष्णाभिसारिका : एक नायिका अपनी सखीसे अपनी कठिनाई बताती हुई कहती है कि 'इस संसारमें न जाने कितनी कामक्रीड़ामें चतुर स्त्रियाँ रातको अपने प्रेमियोंसे मिलनेके लिये घूमती रहती हैं पर मैं ऐसी अभागिनी हूँ कि (मैं काली रातमें काले कपड़े पहनकर भी चलती हूँ तो) मेरी हँसीसे खिले हुए मेरे दाँतोंकी चमक ही मेरा शत्रु बन जाती है (अर्थात् मुझे पहचनवा देती है)' ॥ १ ॥ एक नायिका अपनी सखीसे कहती है कि 'हे प्यारी सखी! अपने प्यारेसे मिलनेके लिये मैंने इतने उपाय किए कि अपने हाथके दोनों कड़े ऊपर कसकर खिसका लिए, करधनी कसकर बाँध ली, अपने बजते हुए पायलोंको बड़े कौशलसे चुपकर रक्खा पर इस चाण्डाल चन्द्रमाका तो देखो कि ज्यों ही मैं झटपट अपने प्रियके पास जानेको तैयार हुई त्यों ही इस निगोड़ेने अँधेरेका परदा खींचकर चारों ओर चाँदनी फैला दी ॥ २ ॥ मिलनेके स्थानपर पहुँची हुई अपनी प्यारीसे नायक कहता है कि 'इस समय उमड़े हुए बादलोंके कारण इतना घनघोर अँधेरा हो गया है कि दिशाएँतक नहीं सूझ पड़ रहीं, जिस समय तुम चली हो उस समय चारों ओर जागते हुए बलवान् पहरेदार गला फाड़-फाड़कर चिल्ला रहे थे, ऐसे समय भी हे कमलनयनी! जब तुम शत्रु-रूपी समुद्रके जलको तपानेवाले बड़वानलके समान प्रतापी कर्णके रनिवाससे निकलकर चली आई हो तो मैं समझता हूँ कि स्त्रियोंका सारा डर दिखावटी होता है' ॥३॥ खिले हुए कदम्बोंकी सुगन्ध फैल रही है तथा बदली भी घिर आई है, ऐसे समय अपने प्रियतमसे मिलनेका साध लेकर यह जो बिजली और बादलोंकी गड़गड़ाहटसे घबराई हुई, भीगे बालोंवाली, कामातुर तथा प्रसन्न-चित्तवाली युवती आई है, वह खड़ी-खड़ी कीचड़से सने हुए पायलोंवाले अपने पैर धो रही है ॥ ४ ॥ अपने प्रियसे मिलनेके लिये ज्योंही उस नायिकाने घरकी देहलीसे बाहर पैर

भुजगीभोगविषमो विसोढा भूयस्यः किमिति कुलपालीकटुगिरः। इति स्मारं स्मारं दरदलितशीतद्युतिरुचौ सरोजाक्षी शश्वं दिशि नयनकोणं विकिरति ॥ ५ ॥
छिद्रान्वेषणतत्परः प्रियसखि प्रायेण लोकोऽधुना रात्रिश्चापि घनान्धकारबहला गन्तुं न ते युज्यते। मा मैवं सखि वल्लभः प्रियतमस्तस्योत्सुका दर्शने युक्तायुक्तविचारणा यदि भवेत्स्नेहाय दत्तं जलम् ॥ ६ ॥
दूती विद्युदुपागता सहचरी रात्रिः सहस्थायिनी दैवज्ञो दिशति स्वनेन जलदः प्रस्थानवेलां शुभाम्। वाचं माङ्गलिकीं तनोति तिमिरस्तोमोऽपि झिल्लीरवैर्जातोऽयं दयिताभिसारसमयो मुग्धे विमुञ्च त्रपाम् ॥७॥
प्रत्यावृत्य यदि व्रजामि भवनं वाचां भवेत्प्रत्ययो निर्गच्छामि निकुञ्जमेव यदि वा को वेद किं स्यादितः। तिष्ठामो यदि वा क्वचिद्वनतटे किञ्जातमेतावता मध्ये वर्त्म कलानिधेः समुदयो जातः किमातन्यताम् ॥ ८ ॥
प्राणेशेन विना वृथैव वयसस्सौभाग्यलाभोऽप्ययं किं त्वासत्तिरमुष्य नास्ति तदिति प्रेम्णा विधेया मया। इत्यालोच्य विहाय भीतिमभितः प्रौढा सरोजेक्षणा प्रेयांसं समुदेतुमुद्यतवती भव्ये निशीथे क्षणात् ॥ ९ ॥
भीतासि नैव भुजगात्पथि मद्भुजस्य सङ्गे पुनः किमपि कम्पमुरीकरोषि। अम्भोधरध्वनिभिरक्षुभितासि तन्वि मद्वाचि साचिवदनासि किमाचरामि ॥ १० ॥
मार्गे पङ्कचिते घनान्धतमसे निःशब्दसञ्चारया गन्तव्या च मया प्रियस्य वसतिर्मुग्धेति कृत्वा मतिम्। आजानूद्धृतनूपुरा करतलेनाच्छाद्य नेत्रे भृशं कृच्छ्रेणात्तपदस्थितिः स्वभवने पन्थानमभ्यस्यति ॥ ११ ॥

*शुक्लाभिसारिका*—छिन्नैः केलिसरोरुहं त्रिचतुरैर्धम्मिल्लमल्लीस्रजं कण्ठान्मौक्तिकमालिकाञ्च तदनु

रक्खा त्योंही पूर्व दिशामें चन्द्रमा निकल आया। उसकी ओर लाल-लाल आँखें निकालकर नायिका बड़बड़ाते हुए कहती है कि 'बताइए, एक तो क्रोधसे भरी हुई नागिनके समान भयङ्कर मार्ग (पगडण्डी) भी पार करें उसपर घरकी मालकिनकी खरी-खोटी दस बातें भी सहनी पड़ें तो लाभ क्या होगा?' (क्योंकि यह निगोड़ा चन्द्रमा तो निकलकर मेरे सब किए-धरेपर पानी फेर ही चुका है) ॥ ५ ॥ अपने प्रियके पास रातको जानेवाली सखीसे उसकी सखी कह रही है कि 'हे सखी! एक तो आजकल यों ही लोग बहुत प्रकारकी बातें करने लगे हैं उसपर रात भी बहुत घनी अँधेरी है इसलिये तुम्हारा वहाँ जाना ठीक नहीं है।' इसपर वह उत्तर देती है—'ऐसी बातें न कहो, सखी! मेरा प्रियतम मुझे बड़ा प्यारा है। उसके दर्शनके लिये मैं मरी जा रही हूँ। ऐसे समय यदि मैं भले-बुरेका विचार करने लगूँगी तो समझो कि प्रेमको ही तिलाञ्जलि दे दी गई' ॥ ६ ॥ हे सुन्दरी! देखो, आकाशमें चमकनेवाली बिजली तुम्हारे प्रियका सन्देश लानेवाली दूती बनकर आ गई है, यह काली रात भी तुम्हारी सखीके समान तुम्हें सहायता ही देगी, ये गरजनेवाले बादल भी ज्योतिषी बनकर चिल्ला-चिल्लाकर तुम्हारे प्रस्थानका सुन्दर मुहूर्त बता रहे हैं और यह अँधेरा भी झींगुरोंकी झङ्कारसे मङ्गल-पाठ कर रहा है, इसलिये अब लज्जा छोड़कर प्रियके पास जानेके लिये शीघ्र ही प्रस्थान करो। इससे बढ़कर सुन्दर अवसर अब कब मिलेगा ॥ ७ ॥ अपने प्रियसे मिलनेके लिये जानेका विचार करनेवाली एक नायिका कुछ दूर जाकर सखीसे सम्मति लेती है—'क्यों सखी! यदि मैं अब लौटकर घर जाती हूँ तो मेरी बात जाती है, यदि उस झाड़ीमें जाती हूँ तो कौन जाने वहाँ क्या हो? और यदि यहीं वनके किनारे ही जाकर ठहर जाऊँ तो इससे लाभ क्या होगा? देख तो, मार्गमें ही चन्द्रमा निकल आया और सब किया-धरा मिट्टी हो गया! बता अब क्या करूँ?' ॥ ८ ॥ 'उस प्राणप्यारेके बिना यह मेरा यौवन ही व्यर्थ है! किन्तु जिसे मैंने बड़े प्रेमसे साधा है उसका साथ मुझे मिल नहीं रहा है,' यह सोचकर वह प्रौढ़ा कमलनयनी सब भय छोड़कर सुन्दर आधी रातके समय अपने प्रियसे मिलनेको तैयार हो गई ॥ ९ ॥ हे दुबले शरीरवाली! तुम मार्गमें तो साँपसे भी नहीं घबराई और यहाँ मेरी बाँह छू जानेसे ही इतनी काँपी जा रही हो! कहाँ तो तुम बादलके गर्जनसे भी नहीं घबराई और कहाँ अब मेरी बातें सुनकर भी मुँह फेर रही हो, बताओ मैं तुम्हें कैसे प्रसन्न करूँ ॥ १० ॥ किसी नायिकाने यह सोचा कि कीचड़से भरे हुए अत्यन्त अँधेरे मार्गमें बिना शब्द किए चुपचाप प्रियके घर मुझे जाना है इसीलिये वह अपने घरमें ही घुटनोंतक पायल खींचकर तथा हथेलियोंसे अपनी आँखें ढककर धीरे-धीरे बहुत तौल-तौलकर पैर रखती हुई उसी प्रकार चलनेका अभ्यास कर रही है ॥ ११ ॥

शुक्लाभिसारिका : अपने प्रियसे मिलनेके लिये चलती हुई नायिका अपने शरीरपरसे सब बोझिल वस्तुएँ उतार रही है जिससे वह शीघ्रसे शीघ्र अपने प्रियसे जाकर मिल सके।

त्यक्त्वा पदैः पञ्चभिः। अन्तः कान्तवियोगकातरतया दूराभिसारातुरा तन्वङ्गी निरुपायमध्वनि परं श्रोणीभरं निन्दति ॥ १ ॥ लोलच्चोलचमत्कृति प्रचिलसत्काञ्चीलताझङ्कृति न्यञ्चत्कञ्चुकबन्धबन्धुरचलद्वक्षोजकुम्भोन्नति। स्फूर्जद्दीधिति विस्फुरद्गति चलच्चामीकरालङ्कृति क्रीडाकुञ्जगृहं प्रयाति कृतिनः कस्यापि वाराङ्गना ॥ २ ॥ शीतांशावुदिते च कूजति पिके मन्दं समीरे सति स्वात्मानं परिलिप्य चन्दनरसैराच्छाद्य वासः सितम्। निःशब्दामलहीरकाभृतिभृता दन्तप्रभां सर्वतो वर्षन्ती शनकैः प्रयाति दयितावासं कुरङ्गेक्षणा ॥ ३ ॥ सितं वसनमर्पितं वपुषि नीलचोलभ्रमान्मया मृगमदाशया मलयजद्रवः सेवितः। करेण परियोधितः स्वजनशङ्कया दुर्जनः परं परमपुण्यतः सखि न लङ्घिता देहली ॥ ४ ॥

*स्वाधीनभर्तृका*—अस्माकं सखि वाससी न रुचिरे ग्रैवेयकं नोज्ज्वलं नो वक्रा गतिरुद्धतं न हसितं नैवास्ति कश्चिन्मदः। किं त्वन्येऽपि जना वदन्ति सुभगोऽप्यस्याः पतिर्नान्यतो दृष्टिं निक्षिपतीति विश्वमियता मन्यामहे दुःस्थितम् ॥ १ ॥ एतन्किं प्रणयिन्यपि प्रणयिनी यन्मानिनी जायते मन्ये मानविधौ भविष्यति सुखं किञ्चिद्विशिष्टं रसात्। वाञ्छा तस्य सुखस्य मेऽपि हृदये जागर्ति नित्यं परं स्वप्नेऽप्येष न मेऽपराध्यति पतिः कुप्यामि तस्मै कथम् ॥ २ ॥ मध्ये न कृशिमा स्तने न गरिमा देहे न वा कान्तिमा श्रोणौ न प्रथिमा गतौ न गरिमा नेत्रे न वा वक्रिमा। लास्ये न द्रढिमा न वाचि पटिमा हास्ये न वा स्फीतिमा प्राणेशस्य तथापि मज्जति मनो मय्येव किं कारणम् ॥ ३ ॥ मा गर्वमुद्वह कपोलतले चकास्ति कान्तस्वहस्तलि-

---

अतः दो-तीन पग चलकर उसने अपने हाथका क्रीडाकमल फेंक दिया, तीन-चार डग बढ़कर बालोंमें गुँथा हुई बेलेकी माला उतार फेंकी, पाँचवाँ डग भरते ही गलेसे मोतीकी माला भी निकाल दी, अपने मनमें पतिके वियोगका दुःख होनेसे और मार्ग लम्बा होनेसे वह दुबली थक चली थी। इतनी सब वस्तुएँ उतार फेंकनेपर भी जब उसकी चाल नहीं बढ़ी तब वह हारकर सारा दोष अपने भारी नितम्बोंको देने लगी ॥ १ ॥ अपना चमकदार पल्लू लहराती हुई, अपनी चमकीली करधनको बराबर रुनझुन करती हुई, अपनी चोलीमें कसे हुए घड़ेके समान बड़े-बड़े सुन्दर स्तनोंकी शोभाके साथ हिलाती हुई तथा अपनी चटकीली चालके कारण अपने स्वर्णके गहने झुलाती हुई यह वेश्या किसी भाग्यशालीके सङ्केतपर क्रीडाके कुञ्जमें पैर बढ़ाए चली जा रही है ॥ २ ॥ जिस समय चन्द्रमा निकल आए हैं, कोयलकी कूक सुनाई दे रही है और मन्द-मन्द पवन चल रहा है, उस समय अपने शरीरपर चन्दनका चोवा लेपकर और श्वेत वस्त्र पहनकर स्वच्छ हीरेके ठोस आभूषणोंसे सुसज्जित यह मृगनयनी चारों ओर अपने दाँतोंकी चमक फैलाती हुई धीरे-धीरे अपने प्रियके भवनकी ओर

निकल नहीं आई' ॥ ४ ॥

स्वाधीनपतिका : हे सखी! न तो मेरे वस्त्रोंका जोड़ा ही सुन्दर है, न मेरे गलेका हार ही बहुत अच्छा है, न चाल ही बहुत चटक-मटक-भरी है, न हँसी ही बहुत खिलखिलाहटसे भरी है और न तो मुझमें कोई मतवालापन ही है, फिर भी लोग कहते यही हैं कि इसका सुन्दर पति किसी भी दूसरी स्त्रीकी ओर आँख नहीं उठाता। जान पड़ता है संसारका यही सबसे बड़ा दुःख है ॥ १ ॥ हे सखी! बड़ी बात है कि स्त्रियाँ अपने प्रेमीसे रह-रहकर भी रूठ जाया करती हैं। मैं समझती हूँ कि रूठनेमें प्रेमसे भी अधिक बढ़कर कुछ आनन्द होता होगा इसीलिये यह सुख पानेकी इच्छा मेरे मनमें भी नित्य उठा करती है। पर मेरे पति स्वप्नमें भी कोई ऐसा काम नहीं करते कि मुझे रूठना पड़े, तो बताओ मैं रूठनेका अवसर कैसे निकालूँ ॥ २ ॥ हे सखी! न तो मेरी कमर ही पतली है, न मेरे स्तन ही बहुत बड़े-बड़े हैं, न मेरे शरीरमें ही कोई चमक है, न मेरे नितम्ब ही बहुत मोटे हैं, न मेरी चाल ही कोई अलबेली है, न मेरी आँखोंमें ही बाँकापन है, न मुझे नाचनेका ही अभ्यास है, न बोलनेका ही ढंग आता है और न

खिता मम मञ्जरीति । अन्यापि किं न सखि भाजनमीदृशानां वैरी न चेद्भवति वेपथुरन्तरायः ॥ ४ ॥ यदपि रतिमहोत्सवे नकारो यदपि करेण च नीविधारणानि। प्रियसखि पतिरेष पार्श्वदेशं तदपि न मुञ्चति तत्किमाचरामि ॥ ५ ॥ वक्त्रस्याधरपल्लवस्य वचसो हास्यस्य लास्यस्य वा धन्यानामरविन्दसुन्दरदृशां कान्तस्तनोति स्तुतिम्। स्वप्नेनापि न गच्छति श्रुतिपथं चतःपथं दृक्पथं कान्यन्या दयितस्य मे सखि कथं तस्यास्तु भेदग्रहः ॥ ६ ॥ वपुषि तव तनोति रत्नभूषां प्रभुरिति धन्यतमासि किं ब्रवीमि। सखि तनुनयनान्तरालभीरुः फलयति मे न विभूषणानि कान्तः ॥ ७ ॥ श्वश्रूः पश्यति नैव पश्यति यदि भ्रूभङ्गवक्रेक्षणा मर्मच्छेदपटु प्रतिक्षणमसौ ब्रूते ननान्दा वचः। अन्यासामपि किं ब्रवीमि चरितं स्मृत्वा मनो वेपते कान्तः स्निग्धदृशा विलोकयति मामेतावदागः सखि ॥ ८ ॥ सन्त्येव प्रतिमन्दिरं युवतयो यासां सुधासागरस्रोतःस्यूतसरोजसुन्दरचमत्कारा दृशोर्विभ्रमाः । चित्रं किन्तु विचित्रमन्मथकलावैशद्यहेतोः पुनर्वित्तं चित्तहरं प्रयच्छति युवा मय्येव किं कारणम् ॥ ९ ॥ स्वीया सन्ति गृहे गृहे मृगदृशो यासां विलासक्वणत्काञ्चीकुण्डलहेमकङ्कणझणत्कारो न विश्राम्यति । को हेतुः सखि कानने पुरपथे सौधे सखीसन्निधौ भ्राम्यन्ती मम वल्लभस्य परितो दृष्टिर्न मां मुञ्चति ॥ १० ॥

*वासकसज्जा*—कृतं वपुषि भूषणं चिकुरधोरणी धूपिता कृता शयनसन्निधौ क्रमुकवीटिकासम्भृतिः। अकारि हरिणीदृशा भवनमेत्य देहत्विषा स्फुरत्कनककेतकीकुसुमकान्तिभिर्दुर्दिनम् ॥ १ ॥ चोलं नीलनिचोलकर्पणविधौ चूडामणिं चुम्बने याचिष्ये कुचयोः करार्पणविधौ काञ्चीं पुनः काञ्चनीम्। इत्थं चन्दनचर्चितैर्मृगमदैरङ्गानि संस्कुर्वती तत्कि यन्न मनोरथं

---

जो कँपकँपी उठती है वह तत्काल प्रभु चनपर बाधा डाल देती है अर्थात् मेरा पति भी मेरे गालपर ऐसे ही बेल बूटे बना सकता है वह जैसे ही हाथ लगाता है वैसे ही सारा शरीर कम्प ( सात्त्विक भाव ) से काँप उठता है और बेल-बूटे धरे रह जाते हैं ॥ ४ ॥ हे प्यारी सखी ! यद्यपि सम्भोगके समय मैं अपने प्रियको 'ना ना' भी करती रहती हूँ और हाथसे कमरकी धोतीकी गाँठ भी पकड़े रहती हूँ फिर भी वह वह मेरे पाससे हटनेका नाम नहीं लेता, बताओ मैं क्या करूँ ॥ ५ ॥ सखि ! मैं सुना करती हूँ कि दूसरे-दूसरे लोग सदा कमलके समान सुन्दर आँखोंवाली स्त्रियोंके मुख, ओठ, बोलचाल, हँसी और नाचकी प्रशंसाके पुल बाँधते अघाते नहीं । परन्तु मेरे पतिके कानोंमें किसी दूसरी स्त्रीका स्वर, मनमें किसी दूसरी स्त्रीका रूप और आँखोंके सामने किसी दूसरी स्त्रीका सौन्दर्य स्वप्नमें भी नहीं आया, तब उन्हें दूसरी स्त्रियोंके गुणोंका ज्ञान ही क्या हो सकता है॥६॥ हे सखि ! तुम अत्यन्त धन्य हो, मैं क्या तुम्हारी प्रशंसा करूँ कि तुम्हारा स्वामी तुम्हारा शरीर रत्नोंसे सजाता है; किन्तु मेरा स्वामी तो इस डरसे मुझे गहने नहीं पहनाता कि कहीं वे उनका आँखोंके और मेरी देहके बीच बाधा बनकर न खड़े हो जायँ ॥ ७ ॥ हे सखी ! सास तो मुझे फूटी आँखों नहीं देखना चाहती, यदि कभी देखती भी है तो भौंहें तरेरकर ही देखती है, ननद भी दिन-रात जी जलानेवाली बातें बोलती रहती है । घरकी और भी स्त्रियाँ मुझे कैसे कैसे सताती हैं उसे स्मरण करके ही मन काँप उठता है। अपराध मेरा इतना है कि मेरे पति मुझे सदा प्रेमभरी आँखोंसे देखते हैं ॥ ८ ॥ घर-घरमें ऐसी नवेलियाँ हैं जिनकी आँखोंकी चितवनें अमृतसागरके प्रवाहमें खिले हुए कमलके समान मनोहर हैं किन्तु आश्चर्यकी बात तो यह है कि अनेक प्रकारकी कामकलाके विस्तारके लिये मनको ललचानेवाला धन लाकर मेरा तरुण पति सब मुझे ही दे देता है ( किसी दूसरीको नहीं )। बताओ, क्या कारण है ॥ ९ ॥ हे सखी ! घर-घरमें ऐसी अनेक कुलीन मृगनयनी स्त्रियाँ हैं जिनकी बजती हुई करधनी, खनखनाते हुए कानके कुण्डल और झनझनाते हुए सोनेके कङ्गनोंकी झनकार कभी बन्द नहीं होती, पर न जाने क्या कारण है कि मेरे पतिकी दृष्टि, वनमें, नगरकी गलियोंमें, घरमें और सखियोंके पास चारों ओर चक्कर लगाती हुई भी सदा मेरे ही पीछे पड़ी रहती है ॥ १० ॥

**वासकसज्जा** : उस कमलनयनी नायिकाने अपने घरमें घुसकर शरीरपर गहने सजाए, बालोंमें धूपकी गन्ध भरी, पलङ्गके पास पानके बीड़े सजाकर रक्खे और फिर चमकते हुए सुनहरे केवड़ेके फूलोंका पराग ऐसा पिलेरा कि मेघ घिरते-से जान पड़ने लगे ॥ १ ॥ जिस समय वेश्याएँ शृङ्गार-भवनमें अपने शरीरपर चन्दनमें कस्तूरी मिलाकर लेप करती हैं उस समय वे मनमें कौन-कौनसी आकांक्षाएँ नहीं करतीं । वे सोचती

वितनुते वारेषु वाराङ्गना ॥ २ ॥ दृष्ट्वा दर्पणमण्डले निजवपुर्भूषां मनोहारिणीं दीप्तार्चिःकपिशञ्च मोहनगृहं यस्यन्कुरङ्गीदृशा । एवं नौ सुरतं भविष्यति चिरादद्येति सानन्दया कामं कान्तदिदृक्षया च ललिता द्वारेऽर्पिता दृष्टयः ॥ ३ ॥ निजपाणिपल्लवतटस्खलनादभिनासिकाविवरमुत्पतितैः । अपरा परीक्ष्य शनकैर्मुमुदे मुखवासमास्यकमलश्वसनैः ॥ ४ ॥ नेदं नर्मोदितमकारि कला न चेयमित्याकुलाः कथमपि प्रथमार्धमह्नः । एवं विधेयमथ वाच्यमिदं मयेति शेषं प्रियाः सुकृतिनामतिवाहयन्ति ॥५॥ विदूरे केयूरे कुरु करयुगे रत्नवलयैरलं गुर्वी ग्रीवाभरणलतिकेयं किमनया । नवामेकामेकावलिमयि मयि त्वं विरचयेर्न नेपथ्यं पथ्यं बहुतरमनङ्गोत्सवविधौ ॥ ६ ॥ शिल्पं दर्शयितुं करोति कुतुकात्कह्लारहारस्रजं चित्रप्रेक्षणकैतवेन किमपि द्वारं समुद्वीक्षते । गृह्णात्याभरणं नवं सहचरीभूषाजिगीषामिषादित्थं पद्मदृशः प्रतीत्य चरितं स्मेराननोऽभूत्स्मरः ॥ ७ ॥ श्वश्रूं स्वापयति च्छलेन च तिरोधत्ते प्रदीपाङ्कुरं धत्ते सौधकपोतपोतनिनदैः साङ्केतिकं चेष्टितम् । शय्यापार्श्वविवर्तिताङ्गलतिकं लोलत्कपोलद्युति क्वापि-क्वापि कराम्बुजं प्रियधिया तल्पान्तिके न्यस्यति ॥ ८ ॥ हारं गुम्फति तारकान्तिरुचिरं मथ्नाति काञ्चीलतां दीपं न्यस्यति किन्तु तत्र बहुलं स्नेहं न धत्ते पुनः । आलीनामिति वासकस्य रजनौ कामानुरूपां क्रियां साचिस्मेरमुखी नवोढसुमुखी दूरात्समुद्वीक्षते ॥ ९ ॥

उत्का—अम्भोरुहाक्षि शम्भोश्चरणावाराधितौ केन। यस्मै विचलितवदना मदनाकृतं विभावयसि ॥ १ ॥ आनेतुं न गता किमु प्रियसखी भीतो भुजङ्गात्किमु

---

हैं कि जब वह मेरी नीली चोली खींचेगा तब मैं चोली माँगूँगी, चुम्बनके समय चूडामणिका प्रश्न रक्खूँगी और स्तनोंपर हाथ रखते समय सोनेकी करधनी रखवा लूँगी ॥२॥ उस डरी हुई हरिणीके समान नेत्रोंवाली नवेली नायिकाने दर्पणमें अपने शरीरकी सुन्दर सजावट देखकर तथा जलते हुए दीपकी लौमें भूरे रङ्गके दिखाई देनेवाले क्रीडाभवनको देखकर यह सोचा कि आज बहुत दिनोंपर हम लोगोंकी कामक्रीडा जमकर होगी और फिर उस आनन्दमें अपने प्रियको देखनेकी इच्छासे उसने अपनी रसीली आँखें द्वारकी ओर घुमा लीं ॥ ३ ॥ एक स्त्री अपने मुँहके सामने हथेली करके अपने मुख-कमलकी साँस नाककी ओर उठाकर अपने मुखकी सुगन्धकी परीक्षा करती हुई मन ही मन उसका आनन्द ले रही है ॥ ४ ॥ भाग्यवान् लोगोंकी स्त्रियाँ आधा दिन तो इस चिन्तामें बिता देती हैं कि प्रियसे मिलनेके समय मैंने ये बातें नहीं कहीं और इस कलाका प्रयोग नहीं किया और शेष आधा दिन इस उधेड़-बुनमें बिताती हैं कि प्रियके मिलनेपर अब यह-यह करूँगी और यह-यह कहूँगी ॥ ५ ॥ वह नवेली अपनी दासीसे कह रही है—'दोनों भुजबन्द उतार दे, ये रत्नके कड़े भी दोनों हाथोंमें पहनानेकी आवश्यकता नहीं है और इस भारी गलेके हारसे भी कोई लाभ नहीं है। तू बस इतना कर कि मेरे लिये एक एकलड़ा हार बना दे क्योंकि रति-क्रीड़ाके समय बहुत सी सजावट बाधा ही पहुँचाती है ॥ ६ ॥ वह नवेली अपने प्रियको अपनी कला दिखानेके लिये बड़े प्रेमसे कमलकी माला बना रही है, प्रकाशमें चित्र देखनेके बहाने द्वारकी ओर देख रही है तथा अपनी सखियोंके आभूषणोंको नीचा दिखानेके लिये गहने पहन रही है। उस कमलनयनीकी इस प्रकारकी चालें देखकर कामदेव फूलकर कुप्पा हो चला है ॥ ७ ॥ वह नायिका अनेक बहाने करके अपनी सासको सुला रही है, दीपकी लौ मन्दी कर रही है, कबूतरके बच्चोंके समान शब्द करके अपने प्रियको संकेत कर रही है और करवटें ले-लेकर अपने गाल चमकाती हुई बिछौनेपर पतिको टटोलनेके विचारसे इधर-उधर हाथ फैला रही है ॥ ८ ॥ वह सुन्दर नई दुलहिन अपने पतिकी प्रतीक्षामें बैठी हार गूँध रही है, अपनी चमकती हुई सुन्दर करधनी घुमाती जा रही है, दिया उठाकर रख तो रही है किन्तु उसमें बहुत तेल नहीं डालती। उसकी सखियोंने सुहागरातके लिये वहाँ जो कामक्रीड़ाके अनुरूप सजावट कर दी है उसे मुस्कराहटके साथ मुँह घुमा-घुमाकर दूरसे देख रही है ॥ ९ ॥

उदास नायिका : हे कमलके समान आँखोंवाली! ऐसा कौन तुम्हारा प्रिय है जिसके लिये तुम मुँह मोड़-मोड़कर प्रेमकी आकांक्षा कर रही हो और जो शिवजीके चरणोंकी सेवा कर रहा है (अर्थात् ऐसा कौन व्यक्ति है जो कामदेवको जला डालनेवाले शिवकी आराधना करता हुआ तुम्हारे मनमें उत्पन्न कामकी अवहेलना कर रहा है) ॥ १ ॥ एक नई ब्याही हुई नायिकाने अपनी एक सखीको प्रियके पास भेजा, किन्तु देरतक उसके न लौटनेपर वह सोच रही है—'क्या मेरी प्यारी सखी उसे

क्रुद्धो वा प्रतिषेधवाचि किमसौ प्राणेश्वरो वर्तते। इत्थं कर्णसुवर्णकेतकरजःपातोपघातच्छलाद्बाला कापि नवोढनीरजमुखी बाष्पोदकं मुञ्चति ॥ २ ॥ किं रुद्धः प्रियया कयाचिदथवा सख्या ममोद्वेजितः किं वा कारणगौरवं किमपि यन्नाद्यागतो वल्लभः। इत्यालोच्य मृगीदृशा करतले विन्यस्य वक्त्राम्बुजं दीर्घं निःश्वसितं चिरञ्च रुदितं क्षिप्ताश्च पुष्पस्रजः ॥ ३ ॥ भ्रूभङ्गे रचितेऽपि दृष्टिरधिकं सोत्कण्ठमुद्वीक्षते रुद्धायामपि वाचि सस्मितमिदं दग्धाननं जायते। कार्कश्यं गमितेऽपि चेतसि तनू रोमाञ्चमालम्बते दृष्टे निर्वहणं भविष्यति कथं मानस्य तस्मिञ्जने ॥ ४ ॥ यत्नाद्यापि समागतः पतिरिति प्रायः प्रपेदे परामित्थं चेतसि चिन्तयन्त्यपि सखी न व्रीडया पृच्छति। दीर्घं निःश्वसितं दधाति चकितं न प्रेक्षते केवलं किञ्चित्पक्वपलाण्डुपाण्डुररुचिं धत्ते कपोलस्थलीम् ॥ ५ ॥ सखि स विजितो वीणावाद्यैः कयाप्यपरस्त्रिया पणितमभवत्ताभ्यां तत्र क्षपाललितं ध्रुवम्। कथमितरथा शेफालीषु स्खलत्कुसुमास्वपि प्रसरति नभोमध्येऽपीन्दौ प्रियेण विलम्ब्यते ॥६॥ स्नानं वारिदवारिभिर्विरचितो वासो घने कानने शीतैश्चन्दनबिन्दुभिर्मनसिजो देवस्समाराधितः। नीता जागरणव्रतेन रजनी व्रीडा कृता दक्षिणा तप्तं किं न तपस्तथापि स कथं नायाति नेत्रातिथिः ॥ ७ ॥

*खण्डिता*—अनलङ्कृतोऽपि सुन्दर हरसि मनो मे यतः प्रसभम्। किं पुनरलङ्कृतस्त्वं सम्प्रति नखरक्षतैस्तस्याः ॥ १ ॥ उरस्तव पयोधराङ्कितमिदं कुतो मे क्षमा ततो मयि विधीयतां वसु पुरा यदङ्गीकृतम्। इति प्रचलचेतसः प्रियतमस्य वारस्त्रिया क्वणत्कन-

---

छिपाने ही नहीं गई या वही साँपके डरके मारे नहीं आया, या हमसे ही कोई उलटी बात मुँहसे निकल गई जिससे वह रूठ गया है।' इस प्रकारकी उधेड़-बुनमें पड़ी हुई यह नायिका अपने कानपर धरे हुए सुनहले केवड़ेका पराग आँखोंमें पड़ जानेका बहाना लेकर झर-झर आँसू बहा रही है ॥ २ ॥ अपने प्रियके न आनेपर वह नवेली सोचती है कि—'क्या उनकी किसी दूसरी प्रेमिकाने उन्हें रोक लिया है या मेरी ही किसी सखीने उन्हें भड़का दिया है या कोई ऐसा बड़ा काम ही आ पड़ा कि मेरे प्रिय आज नहीं आ पाए।' मनमें यह सब सोच विचार करते हुए उस मृगनयनीने अपनी हथेलीपर अपना मुख-कमल रखकर लम्बी साँस खींची, देरतक आँसू बहाए और अपने प्यारेको पहनानेके लिये जो माला गूँथी थी उसे भी तोड़ फेंका ॥ ३ ॥ सखीके पूछनेपर वह नायिका कहती है कि 'उसके आनेपर मैं अपनी भौंहें बहुत चढ़ाती हूँ फिर भी मेरी आँखें उसे बड़ी उत्सुकताके साथ देखती रह जाती हैं; मैं चुप रहनेका प्रयत्न करती हूँ पर यह जला मुँह झटसे मुस्करा देता है तथा मैं अपने मनको बड़ा कड़ा कर लेती हूँ किन्तु शरीरमें रोंगटे उठ खड़े होते हैं। ऐसी दशामें हे सखी! बताओ तो उस प्रियको देखकर मैं उससे कैसे रूठी रह सकती हूँ' ॥ ४ ॥ उस नवेलीके मनमें बड़ी उथल-पुथल हो रही है कि जब अभीतक भी मेरे प्रिय नहीं आए तो जान पड़ता है कि किसी दूसरी प्रेमिकाके फेरमें पड़ गए हैं। इस लाजके मारे न तो वह अपनी किसी दूसरी सखीसे उनका ठिकाना पूछ रही है, न लम्बी साँस ही ले रही है, न तो सकपकाकर इधर-उधर झाँक ही रही है, फिर भी चिन्तासे ऐसी घुल गई है कि उसके गाल पके हुए प्याजके समान पीले पड़ गए हैं ॥५॥ हे सखी! मेरे प्रियतम जो अभीतक नहीं आए हैं उसका कारण यही होगा कि वे या तो किसी दूसरी स्त्रीके वीणा बजानेपर मोहित हो गए होंगे या जुएमें रातभरकी क्रीड़ाको ही दाव लगाकर हार गए होंगे इसीलिये अबतक नहीं आए, नहीं तो आकाशमें चन्द्रमा निकल आनेपर और शेफाली (निर्गुण्डी) के फूल झड़नेके समय वे कहीं भी कैसे रुक सकते हैं ॥ ६ ॥ एक नवेली सोच रही है कि मैंने बादलके जलसे स्नान किया, घने जङ्गलमें निवास किया, शीतल चन्दनकी बूँदोंसे कामदेवकी पूजा की, रातें जाग-जागकर बिताईं और दक्षिणामें अपनी लज्जातक दे दी, इसपर अब कौन-सी तपस्या शेष रह गई कि मेरे नेत्रोंको आनन्द देनेवाला मेरा प्यारा अबतक नहीं आया ॥ ७ ॥

खण्डिता नायिका : हे सुन्दर! तुम तो बिना किसी साजशृङ्गारके ही मेरा मन हर लेते हो, फिर उस (दूसरी नायिका) के नखोंके चिह्नोंसे शृङ्गार कर लेनेपर तो कहना ही क्या है ॥ १ ॥ एक वेश्या अपने किसी यारसे कहती है कि 'तुम्हारी छातीपर किसी स्त्रीके स्तनोंका यह चिह्न देखकर मैं कैसे क्षमा कर सकती हूँ? इसलिये मुझे तुमने जो पहले धन देनेका वचन दिया था वह पहले इधर बढ़ाओ!' यह सुनकर नायकका चित्त डाँवाँडोल हो गया और उसके हाथसे झनझनाते हुए सोनेके कंगन उस वेश्याने निकाल लिए ॥ २ ॥ अपनी दूतीके

ककङ्कणं करतलात्समाकृष्यते ॥ २ ॥ कान्तं निरीक्ष्य वलयाङ्कितकण्ठदेशं मुक्तास्तया परभिया परुषा न वाचः। दूतीमुखे मृगदृशा स्खलदम्बुपूरा दूरात्परं निदधिरे नयनान्तपाताः ॥ ३ ॥ कान्तं वीक्ष्य विपक्षपक्ष्मलदृशः पादाम्बुजालक्तकैरालिप्ताननमानतीकृतमुखी चित्रार्पितेवाभवत्। रूक्षं नोक्तवती न वा कृतवती निःश्वासकोष्णी दृशौ प्रातर्मङ्गलमङ्गना करतलादादर्शमादर्शयत् ॥ ४ ॥ जातस्ते निशि जागरो मम पुनर्नेत्राम्बुजे शोणिमा त्वि पीतं भवता मधु प्रथितं व्याघूर्णितं मे मनः। आम्यद्भृङ्गघने निकुञ्जभवने लब्धं त्वया श्रीफलं पञ्चेषुः पुनरेष मां बहुतरैः क्रूरैः शरैः कृन्तति ॥ ५ ॥ नवनखपदमङ्गं गोपयस्यंशुकेन स्थगयसि पुनरोष्ठं पाणिना दन्तदष्टम्। प्रतिदिशमपरस्त्रीसङ्गशंसी विसर्पन्नवपरिमलगन्धः केन शक्यो वरीतुम् ॥ ६ ॥ प्रातः प्रातरुपागतेन जनिता निर्निद्रिता चक्षुषोर्मन्दाया मम गौरवं व्यपहृतं प्रोत्पादितं लाघवम्। किं तद्यन्न कृतं त्वया रमण भीर्मुक्ता मया गम्यतां दुःखं तिष्ठसि यच्च पथ्यमधुना कर्तास्मि तच्छ्रोष्यसि ॥ ७ ॥ भवतु विदितं व्यर्थालापैरलं प्रिय गम्यतां तनुरपि न ते दोषोऽस्माकं विधिस्तु पराङ्मुखः। तव यदि तथा रूढं प्रेम प्रपन्नमिमां दशां प्रकृतितरले का नः पीडा गते हतजीविते ॥ ८ ॥ वक्षः किमु कलशाङ्कितमिति किमपि प्रष्टुमिच्छन्त्याः नयनं नवोढसुदृशः प्राणेशः पाणिना पिदधे ॥ ९ ॥ वक्षोजचिह्नितमुरो दयितस्य वीक्ष्य दीर्घं न निःश्वसति जल्पति नैव किञ्चित्। प्रातर्जलेन वदनं परिमार्जयन्ती बाला विलोचनजलानि तिरोदधाति ॥ १० ॥ शङ्किताय कृतवाष्पनिपातामीर्ष्यया विमुखितां दयि

---

साथ नायकको आया देखकर नवेलीने उसके गलेपर उस दूतीके हाथके कङ्कनकी छाप देखकर दूसरोंके सङ्कोचके मारे मुँहसे तो कोई कड़ी बात नहीं निकाली पर वह आँखोंसे आँसू बरसाती हुई एकटक दूतीको ओर देखने लगी ॥३॥ प्रात काल जब उस नवेलीका प्रिय घर लौटा तो उसके मुखपर टेढ़ी भौंहोंवाली सौतके पैरके महावरकी छाप देखकर नायिका अपना सिर झुकाकर ऐसी चित्रलिखी सी रह गई कि न तो उसने उसे खरी-खोटी ही सुनाई और न अपनी गरम साँसोंसे अपनी आँखें ही झुलसाई वरन् अपने हाथका दर्पण उठाकर उसके मुँहके सामने कर दिया ॥ ४ ॥ किसी दूसरी स्त्रीके घरसे लौटे हुए प्रियको देखकर कुढ़ती हुई-वह नायिका कहती है कि 'रातमें जागे तो तुम हो पर आँखें हमारी लाल हो रही हैं, मदिरा तुमने पी है पर सिर हमारा चकरा रहा है तथा उड़ते हुए भौंरोंसे भरे हुए घने कुञ्जमें श्रीफल ( बेल, स्तन ) तो तुमने पाया किन्तु कामदेव अत्यन्त निर्दयताके साथ अपने पैने बाणोंसे बेधे हमें डाल रहा है ॥ ५ ॥ दूसरी स्त्रीसे सम्भोग करके प्रातः लौटे हुए अपने प्रियसे नायिका कहती है कि 'उस सौतके नखोंसे बने हुए चिह्नोंसे छपी हुई अपनी देह तो तुम वस्त्रोंसे लपेट लोगे और उसके दाँतके घाववाले ओठोंको हाथसे दबा लोगे पर यह तो बताओ कि उसे आलिङ्गन करनेसे जो तुम्हारे शरीरपर पराग छा गया है उसकी फैलती हुई गन्ध भला कैसे रोक पाओगे' ॥६॥ प्रातः लौटे हुए प्रियसे नवेली कहती है कि 'हे प्रियतम ! सबेरे-सबेरे आकर आपने मेरी आँखोंसे नींद भगा दी ( बेचैन कर दिया ), मुझ अभागिनका भारीपन हटाकर मुझे हल्का कर दिया ( मेरा सारा गौरव नष्ट करके मुझे सबके सामने लज्जित कर दिया ), आपने मेरे लिये इतना सब कर दिया है इसलिये मेरा भी सब भय जाता रहा ( अब मैं आपसे नहीं बोलूँगी ), जाइए, आपको भी यहाँ खड़े रहनेमें दुःख होता होगा। अब मैं अपनी भलाईके लिये जो कुछ करूँगी (आत्महत्या कर लूँगी) उसे आप औरोंसे सुन ही लेंगे' ॥ ७ ॥ दूसरी स्त्रीका सम्भोग करके जब उस नवेलीका प्रिय घर लौटा तो अनेक प्रकारकी बातें बनाने लगा, उसपर वह कहती है—'अच्छा-अच्छा, मैं सब समझ गई, व्यर्थ बातें बना रहे हैं ? आप जाइए, आपका इसमें क्या दोष है, मेरा भाग्य ही मुझसे रूठ गया है। जब आपके इतने सच्चे प्रेमकी यह दशा हो गई है और स्थिर प्रेम भी जाता रहा तब यह स्वभावसे ही चञ्चल तथा तुच्छ जीवन भी जाता रहे तो कौन बड़ी चिन्ता है' ॥ ८ ॥ किसी दूसरी स्त्रीका सम्भोग करके लौटे हुए पतिको देखकर ज्यों ही नई ब्याही नवेलीने यह पूछना चाहा कि 'आपकी छातीपर क्या घड़ेकी साँट पड़ गई है ?' त्यों ही उसके पतिने दोनों हाथोंसे उसकी आँखें ढक लीं ॥ ९ ॥ अपने पतिकी छातीपर किसी दूसरी स्त्रीके स्तनोंकी छाप देखकर न तो उस नवेलीने लम्बी साँस ही ली और न मुँहसे ही कुछ कहा, वरन् प्रात काल पानीसे मुँह धोनेके बहाने वह अपने आँसू छिपानेमें लग गई ॥ १० ॥ दूसरी स्त्रीसे सम्भोग करके लौटा हुआ उस नवेलीका पति

ताय । मानिनीमभिमुखाहितचित्तां शंसति स्म घनरोमविभेदः ॥ ११ ॥ सत्यमेव गदितं त्वया विभो जीव एक इति यत्पुरावयोः । अन्यदारनिहिता नखव्रणास्तावके वपुषि पीडयन्ति माम् ॥ १२ ॥ सव्यलीकमवधीरितखिन्नं प्रस्थितं सपदि कोपपदेन । योषितः सुहृदिव स्म रुणद्धि प्राणनाथमभिवाष्पनिपातः ॥१३॥ सुभग कुरबकस्त्वं किं ममालिङ्गनोत्कः किमु मुखमदिरेच्छुः केसरी नो हृदिस्थः । त्वयि नियतमशोके युज्यते पादघातः प्रियमिति परिहासात् पेशलं काचिदूचे ॥ १४ ॥

*कलहान्तरिता*—अनुनयति पतिं न लज्जमाना कथयति नापि सखीजनाय किञ्चित् । प्रसरति मलयानिले नवोढा वहति परन्तु चिराय शून्यमन्तः ॥ १ ॥ आनन्द क्वचिदञ्च मुञ्च हृदयं चातुर्य धैर्य त्वया स्थेयं क्वेति विचार्यतां रसिकते निर्याहि पर्याकुला । रक्ताम्भोजपरीतषट्पदनदत्पक्षोपमानक्षमक्षुभ्यत्पक्ष्मचलावलेक्षणयुगं पश्यामि तस्या मुखम् ॥ २ ॥ आशङ्क्य प्रणतिं पटान्तपिहितौ पादौ करोत्यादराद्व्याजेनागतमावृणोति हसितं न स्पष्टमुद्वीक्षते । मय्यालापवति प्रतीपवचनं सख्या सहाभाषते तन्व्यास्तिष्ठतु निर्भरप्रणयिता मानोऽपि रम्योदयः ॥ ३ ॥ एकस्मिन्शयने विपक्षरमणीनामग्रहे मुग्धया सद्यः कोपपरिग्रहग्लपितया चाटूनि कुर्वन्नपि । आवेगादवधीरितः प्रियतमस्तूष्णीं स्थितस्तत्क्षणं मा भूत्सुप्त इवेत्यमन्दवलित-

यद्यपि बड़ा खड़ा था परन्तु उस नवेलीसे प्रेम भी करना चाहता था । उधर नायिका आँखोंसे आँसू भी बहा रही थी और उसकी करनीपर खीझकर मुँह भी फेरे बैठी थी, पर इतना रूठनेपर भी उसके शरीरपर उठ खड़े हुए रोंगटे यह भी प्रकट कर रहे थे कि वह नायकके आनेसे प्रसन्न अवश्य है ॥ ११ ॥ कोई नवेली अपने अपराधी पतिसे खीझकर कहती है कि 'हे सर्वज्ञ पतिदेव ! आपने जो पहले कहा था कि हम दोनोंका जी एक ही है यह आज सचमुच सत्य निकला क्योंकि आपके शरीरपर नखोंसे घाव तो किया किसी दूसरी स्त्रीने पर उसकी टीस हो रही है मुझे' ॥ १२ ॥ उस नवेलीका पति अपराध तो करके आया ही था, अतः जब उसकी प्रियाने उसका अपमान कर दिया तो वह उदास होकर झटपट बनावटी क्रोध करके वहाँसे ज्योंही चलनेको पैर बढ़ाने लगा त्योंही उस नवेलीकी आँखोंसे निकलते हुए आँसुओंने मित्र बनकर उसे रोक दिया ॥१३॥ 'हे सुन्दर प्रिय ! तुम स्वयं कुरबक ( लाल फूल, अप्रिय बोलनेवाले ) हो तब फिर मुझे गले लगानेके लिये क्यों व्याकुल हो ? जब तुम्हारे हृदयमें केशरी ( नखका चिह्न और केशर की गन्ध) है ही तब मेरे मुखकी मदिरा लेकर क्या करोगे ? तुम्हारे जैसे अशोक (निश्चिन्त, अशोकका वृक्ष) के लिये तो लात ही ठीक होती है' । इस प्रकार व्यंग्यकी हँसीसे किसी नवेलीने ये चतुराई-भरी चोटें कीं ॥ १४ ॥

कलहान्तरिता : यह नई ब्याही नवेली न तो लाजके मारे अपने पतिको ही मनाती है न अपनी सखियोंसे ही कुछ कहती है पर इतना अवश्य है कि जब दक्षिणका सुगन्धित और शीतल वायु चलने लगता है तब बहुत देरतक उसका मन कुछ खोया खोया-सा हो जाता है ॥ १ ॥ एक नायक अपनी रूठी हुई नायिकाको मनानेके लिये चलता हुआ कहता है—'हे आनन्द ! तुम थोड़ी देर कहीं सरक जाओ । हे चतुरते ! तुम भी हमारा हृदय छोड़ो । हे धैर्य ! तुम भी सोच लो कि तुम्हें कहाँ जाकर बसना है और हे रसिकते ! तुम भी तबतक धीरेसे कहीं छिप बैठो जबतक मैं काली काली चञ्चल पलकोंवाले अपनी प्यारीके नेत्रोंसे युक्त उसका क्रोधमें लाल मुख देख लूँ, जो ऐसा जान पड़ता है मानो लाल कमलपर पङ्ख फैलाकर गुञ्जार करते हुए भौंरे मँडरा रहे हों ।' ॥ २ ॥ एक नायक अपनी रूठी हुई प्यारीका वर्णन करता है—'ज्योंही मैं पहुँचा त्योंही उसने अपने पैर वस्त्रसे ढँक लिए कि कहीं मैं उसके पैर न छू लूँ, मुखपर आई हुई हँसी किसी बहानेसे छिपा ली, मेरी ओर भर आँख देखातक नहीं और मेरी बातें सुनी अनसुनी करके अपनी सखियोंसे बातचीत आरम्भ कर दी । उसका इस प्रकारका क्रोध करना मुझे उसके प्रेम करनेसे भी अधिक सुन्दर जान पड़ता है' ॥ ३ ॥ पति-पत्नी दोनों एक बिछौनेपर लेटे हुए थे, इतनेमें नायकने भूलसे उसकी सौतका नाम ले लिया । इतना सुनना था कि वह नायिका तुरन्त आग-बबूला हो गई और इतनी आपेसे बाहर हो गई कि यद्यपि उसका पति बहुत बहलाता फुसलाता रहा फिर भी उसने उसे अत्यन्त करारी फटकार सुनाई । वह भी चुप मारकर आँखें मूँदकर पड़ रहा । किन्तु नायिकाने शीघ्र ही अपना सिर घुमाकर इस विचारसे उसकी ओर देखा कि कहीं वह सो तो नहीं गया ॥ ४ ॥ डरे हुए हरिणके समान चञ्चल नेत्रोंवाली

ग्रीवं पुनर्वीक्षितः ॥ ४ ॥ चकितहरिणलोललोचनायाः क्रुधि तरुणारुणतारहारकान्ति । सरसिजमिदमाननञ्च तस्याः सममिति चेतसि सम्मदं विधत्ते ॥ ५ ॥ चरणपतनप्रत्याख्यानात्प्रसादपराङ्मुखे निभृतकितवाचारेत्युक्त्वा रुषा परुषीकृते । व्रजति रमणे निश्वस्योच्चैः स्तनस्थितहस्तया नयनसलिलच्छन्ना दृष्टिः सखीषु निवेशिता ॥ ६ ॥ चलश्चेतः पुंसां सहजसरलाः पङ्कजदृशो भवत्येव क्रोधः क्वचिदपि कदाचित्तरुणयोः । दहेदङ्गं भृङ्गी विधुरपि विदध्यात्परिभवं स्मरो मां मथ्नीयादिति किमपि नाज्ञासिषमहम् ॥ ७ ॥ ततश्चाभिज्ञाय स्फुरदरुणगण्डस्थलरुचा मनस्विन्या रोषप्रणयरभसाद्गद्गदगिरा। अहो चित्रं-चित्रं स्फुटमिति निगद्याश्रुकलुषं रुषा ब्रह्मास्त्रं मे शिरसि निहितो वामचरणः ॥ ८ ॥ तत्तद्वदत्यपि यथावसरं हसत्यप्यालिङ्गनेऽपि न निषेधति चुम्बनेऽपि । किन्तु प्रसादनभयादपि निह्नुतेन कोपेन कोऽपि विहितोऽद्य रसावतारः ॥ ९ ॥ तल्पोपान्तमुपेयुषि प्रियतमे वक्रीकृतग्रीवया काकुव्याकुलवाचि साचिहसितस्फूर्जत्कपोलश्रिया । हस्तन्यस्तकरे पुनर्मृगदृशा लाक्षारसक्षालितप्रोष्ठीपृष्ठमयूखमांसलरुचो विस्फारिता दृष्टयः ॥ १० ॥ तारल्यं मुखमेलने न च वचो वैदग्ध्यमन्यादृशं न भ्रूभङ्गपरिग्रहो न च रहःप्रश्नेऽपि मौनस्थितिः। एवं सम्प्रति तर्क्यते तु सुदृशः कोपस्तु मद्वस्तुनि स्वाधीनेऽपि पुरेव पङ्कजदृशो यत्र प्रभुत्वग्रहः ॥ ११ ॥ दूरादुत्सुकमागते विवलितं सम्भाषिणि स्फारितं संश्लिष्यत्यरुणं गृहीतवसने कोपाञ्चितभ्रूलतम् । मानिन्याश्चरणानतिव्यतिकरे बाष्पाम्बुपूर्णेक्षणं चक्षुर्जातमहो प्रपञ्चचतुरं जाता-

---

उस नायिकाका जो मुख चमकते हुए स्वच्छ लाल मणियोंके हारसे सुशोभित था वह क्रोधके समय वैसे ही मनको प्रसन्न कर रहा था जैसे कमल ॥ ५ ॥ जब रूठी हुई नायिकाने नायकको जी-भर फटकारा तो उसने भी ठान लिया कि मैं भी नहीं मनाऊँगा। इसपर नायिकाने अत्यन्त क्रोधसे उसे 'छिपकर धोखेका व्यवहार करनेवाले !' कहकर और भी रुष्ट कर दिया । अतः जब वह खीझकर जाने लगा तो नायिकाने अपनी छातीपर हाथ रखकर लम्बी साँस भरकर-अपनी आँसुओंसे भरी आँखें सखियोंकी ओर घुमा लीं (कि तुम्हीं मना लो) ॥६॥ कोई नायिका अपनी सखीसे कहती है कि 'पुरुषोंका चित्त बड़ा चञ्चल होता है और स्त्रियाँ स्वभावसे ही बड़ी सरल होती हैं इसलिये कभी-कभी नायक-नायिकामें खटपट भी हो ही जाती है । पर यह मैं नहीं जानती थी कि प्रियसे अनबन हो जानेपर भौंरी भी मेरा जी जलावेगी, चन्द्रमा भी मुझे दुःख देगा और कामदेव भी मुझे मथ डालेगा' ॥७॥ फड़कते हुए लाल-लाल सुन्दर गालोंवाली मनस्विनी प्रियाने मेरी सब करतूत जानकर अत्यन्त क्रोधपूर्वक, गद्गद कण्ठसे, आँखोंसे आँसू गिराते हुए पहले तो इतना ही कहा कि 'वाह ! क्या नये-नये बहाने निकाले हैं !' और फिर मेरे सिरपर ब्रह्मास्त्रके समान अपनी बाईं लात जमा दी ॥ ८ ॥ उस नायिकाने एक निराले ही ढङ्गका संयोग-शृङ्गार रस उत्पन्न कर डाला है जिसमें वह रूठनेपर बातचीत भी करती है, बीच बीचमें हँसती भी जाती है, आलिङ्गन तथा चुम्बन करते समय विरोध भी नहीं करती और इस डरसे कि 'कहीं मेरा प्रिय मुझे मनाने न लगे' वह अपना क्रोध भी छिपाए रहती है ॥ ९ ॥ ज्योंही नायक पलङ्गपर आया त्योंही नायिकाने अपना मुँह फेर लिया । अब वह घबराकर (मनानेके लिये) कुछ अण्टसण्ट बातें करने लगा तो नायिकाके गालोंपर कुटिल हँसी छा गई । पर ज्योंही नायकने नायिकाके हाथपर हाथ रक्खा त्योंही वह महावरके रसमें रँगी हुई मछलीकी पीठके समान चमकती हुई अपनी लाल-लाल आँखें फाड़कर उसकी ओर देखने लगी ॥ १० ॥ मुँहसे मुँह मिलानेमें भी वह वैसे ही चुलबुली है, उसकी बोलचालके ढङ्गमें भी कोई नयापन नहीं आया है, उसकी भौंहें भी चढ़ी हुई नहीं हैं और कोई भेदकी बात पूछनेपर वह बतानेमें भी नहीं चूकती। इन सब बातोंसे तो उसके क्रोधका कोई परिचय नहीं मिलता, पर हाँ, अपनी सब वस्तुएँ जो मैंने उसे दे रक्खी हैं उन्हें वह पराया समझने लगी है, यही उसके क्रोधकी एकमात्र पहचान दिखाई पड़ रही है ॥११॥ ज्योंही उस नवेलीके पतिने उसका अनादर किया त्यों ही उसकी आँखें अनेक रङ्ग दिखाने लगीं । पहले तो वे आँखें उसे दूरसे ही देखनेको मचलीं, जब पति सामने पास आ गया तो उसके शरीरपर अटपटे चिह्न देखकर वे दूसरी-ओर घूम गईं, जब उसने बातचीत चलाई तो वे चौड़ी होकर फैल गईं (उसने क्रोधसे आँखें फाड़कर देखा), ज्यों ही उसने गले लगानेको बढ़ा त्यों ही वे लाल हो उठीं, जब वह उसके वक्षपर हाथ लगाने लगा तो उन नेत्रोंकी भौंहें टेढ़ी हो चलीं और जब वह नायक उसके पैरपर गिर पड़ा तब वे आँसूसे भर

गसि प्रेयसि ॥ १२ ॥ द्वारि चक्षुरधिपाणि कपोलौ जीवितं त्वयि कुतः कलहोऽस्याः । कामिनामिति वचः पुनरुक्तं प्रीतये नवनवत्वमियाय ॥ १३ ॥ न तिर्यगवलोकितं भवति चक्षुरालोहितं वचोऽपि परुषाक्षरं न च पदेषु सङ्गच्छते । हिमार्त्त इव वेपते सकल एव बिम्बाधरः प्रकामविनते भ्रुवौ युगपदेव भेदं गते ॥ १४ ॥ न वरीभरीति कवरीभरे स्रजा न वरीकरोति मृगनाभिचित्रकम् । विजरीहरीति न पुरेव मत्पुरो विवरीवरीति न च विप्रियं प्रिया ॥ १५ ॥ न ब्रूते परुषां गिरं वितनुते न भ्रूयुगं भङ्गुरं नोत्तंसं क्षिपति क्षितौ श्रवणतः सा मे स्फुटेऽप्यागसि । कान्ता गर्भगृहे गवाक्षविवरव्यापारिताक्ष्या बहिः सख्या वक्त्रमभिप्रयच्छति परं पर्यश्रुणी लोचने ॥ १६ ॥ निःश्वासा वदनं दहन्ति हृदयं निर्मूलमुन्मथ्यते निद्रा नैति न दृश्यते प्रियमुखं नक्तन्दिवं रुद्यते । अङ्गं शोषमुपैति पादपतितः प्रेयाँस्तथोपेक्षितः सख्यः कं गुणमाकलय्य दयिते मानं वयं कारिताः ॥ १७ ॥ नो चाटुश्रवणं कृतं न च दृशा हारोऽन्तिके वीक्षितः कान्तस्य प्रियहेतवो निजसखीवाचोऽपि दूरीकृताः । पादान्ते विनिपत्य तत्क्षणमसौ गच्छन्मया मूढया पाणिभ्यामवरुध्य हन्त सहसा कण्ठे कथं नार्पितः ॥ १८ ॥ पयःपीठं दत्ते त्वरितमभिधत्ते न च वचः समाज्ञामाधत्ते शिरसि न विधत्ते च मिलनम् । इति स्वान्ते गोपायितनिबिडकोपा प्रतिपदं कृशोदर्याश्चर्या प्रियमहह पर्याकुलयति ॥ १९ ॥ पुरस्तन्व्या गोत्रस्खलनचकितोऽहं नतमुखः प्रवृत्तो वैलक्ष्यात्किमपि लिखितुं दैवहतकः । स्फुटो रेखान्यासः कथमपि स तादृक्प-

रिणतो गता येन व्यक्तिं पुनरवयवैः सैव तरुणी ॥ २० ॥ प्रयच्छतोच्चैः कुसुमानि मानिनी विपक्ष-गोत्रं दयितेन लम्भिता । न किञ्चिदूचे चरणेन केवलं लिलेख बाष्पाकुललोचना भुवम् ॥ २१ ॥ भ्रूभेदो रचितश्चिरं नयनयोरभ्यस्तमामीलनं रोद्धुं शिक्षितमादरेण हसितं मौनेऽभियोगः कृतः । धैर्यं कर्तुमपि स्थिरीकृतमिदं चेतः कथञ्चिन्मया बद्धो मानपरिग्रहे परिकरः सिद्धिस्तु दैवे स्थिता ॥ २२ ॥ मय्यायाते सपदि नयनादुत्थितं चाटु वाक्यं बद्धा पाणी बहु निगदितं क्षालितं पादपद्मम् । दत्त्वा वीटीं सविनयमथोद्वीजितं तालवृन्तैर्मूर्ते कोपं कुवलयदृशो भूयसी भक्तिरेव ॥ २३ ॥ मानम्लानमना मनागपि नतं नालोकते वल्लभं निर्याते दयिते निरन्तरमियं बाला परं तप्यते । आनीते रमणे बलात्प्रियजनैर्मौनं समालम्बते धत्ते कण्ठगतानसून्प्रियतमे निर्गन्तुकामे पुनः ॥ २४ ॥ विरमति कथनं विना न खेदः सति कथने समुपैति कापि लज्जा । इति कलहमधोमुखी सखिभ्यो लपितुमनालपितुं समाचकाङ्क्ष ॥ २५ ॥ शोणं वीक्ष्य मुखं विचुम्बितुमहं यातः समीपं ततः पादेन प्रहृतं तया सपदि तं धृत्वा सहासे मयि । किञ्चित्तत्र विधातुमक्षमतया बाष्पं यजन्त्याः सखे ध्यातश्चेतसि कौतुकं वितनुते कोपोऽपि वामभ्रुवः ॥ २६ ॥ स्फुटतु हृदयं कामः कामं करोतु तनुं तनुं न सखि चटुलप्रेम्णा कार्यं पुनर्दयितेन मे । इति सरभसं मानोद्रेकादुदीर्य वचस्तया रमणपदवी सारङ्गाक्ष्या ससम्भ्रममीक्षिता ॥ २७ ॥

*विप्रलब्धा*—अन्यत्र व्रजतीति का खलु कथा नाप्यस्य तादृक्सुहृद्यो मां नेच्छति नागतश्च हहहा

---

ज्योंही उसकी सौतका नाम लिया त्यों ही मैं घबरा गया और फिर लाजसे सिर झुकाकर मैं अभागा धरती कुरेदने लगा। उन धरतीपर बनी हुई रेखाओंने कुछ ऐसा गड़बड़-घोटाला कर दिया कि ( उन रेखाओंके द्वारा भी अनजाने उसकी सौतका नाम लिख गया अतः उसे देखकर ) उस तरुणीने भी अपने क्रोध-भरे अङ्ग फड़का-फड़काकर अपने मनका क्रोध प्रकट कर दिया ॥ २० ॥ नायकने प्रेमके कारण नायिकाको फूल देते समय भूलसे उसकी सौतका नाम ले लिया, इसपर रूठकर वह नायिका मुँहसे तो कुछ नहीं बोली पर आँखोंमें आँसू भरकर धरती कुरेदने लगी ॥ २१ ॥ एक नायिका कहती है—'मैंने बहुत देरतक अपनी भौंहें टेढ़ी किए रक्खीं, आँखें मूँदे रहनेका भी अभ्यास किया, हँसी रोक रखना भी सीखा, चुप रहनेका भी अभ्यास किया और धीरज बाँधनेका भी निश्चय किया, इस प्रकार ज्यों त्यों करके मैंने रूठनेके लिये कमर तो कसी है पर देखें क्या होता है, क्योंकि सफलता तो ईश्वरके हाथ है' ॥ २२ ॥ नायक कहता है—'मेरे आनेपर यह रूठी हुई नायिका अपने आसनसे उठ गई, हाथ जोड़कर उसने बड़ी मीठी-मीठी बातें भी कीं, पैर धोए, बड़े आदरके साथ पानका बीड़ा दिया और पङ्खा डुलाया। इस प्रकारकी बड़ी भक्ति दिखाकर ही उस कमलनयनीने अपना क्रोध स्पष्ट कर दिया' ॥२३॥ रूठ जानेके कारण उस नवेलीका मन ऐसा उदास हो गया है कि उसका पति सामने झुककर उसे मना भी रहा है फिर भी वह उधर देखतीतक नहीं, सदा दुःखभरी साँसें लिया करती है, यदि सखियाँ बलपूर्वक उसके पतिको पास ले भी जाती हैं तो वह बाततक नहीं करती, फिर भी अपने पतिसे उसका प्यार इतना है कि जब उसके पति बाहर जानेको तैयार होते हैं तो उसके प्राण बाहर निकलनेके लिये गलेतक आ पहुँचते हैं ॥ २४ ॥ एक नायिका दुविधामें पड़ी हुई है और नीचा मुँह किए सोचती है कि बिना कहे दुःख दूर नहीं होता और कहनेमें लज्जा आती है, इसलिये वह अपने झगड़ेका समाचार सखियोंसे कहना भी चाहती है और छिपाना भी ॥२५॥ नायक कहता है कि 'ज्योंही मैं उसका क्रोधसे लाल मुख चूमनेके लिये उसकी ओर बढ़ा त्यों ही उसने मुझपर लात चला दी, बस मैं झट उसके पैर पकड़कर हँसने लगा। इसपर भी जब उसका कुछ वश न चला तो वह झर-झर आँसू बहाने लगी। हे मित्र! उस टेढ़ी भौंहोंवाली अपनी प्यारीके उस क्रोधका जब-जब मैं स्मरण करता हूँ तब तब मुझे एक अपूर्व आनन्द मिलता है' ॥ २६ ॥ यद्यपि उस मृगनयनी नायिकाने मोधकी झोंकमें बड़े उत्साहसे यह कह डाला कि 'भले ही हृदय फट जाय और भले ही कामदेव मेरे शरीरको घुला-घुलाकर दुबला कर दे पर इस चपिक प्रेम करनेवाले पतिसे मैं कोई सम्बन्ध नहीं रक्खूँगी', फिर भी वह घबरा-घबराकर अपने पतिके आनेका मार्ग देखती ही रही ॥ २७ ॥

ठगी हुई : किसी नायिकाको शयन-गृहमें पड़े-पड़े नींद नहीं आ रही है। वह करवटें बदल-बदलकर मनमें

गसि प्रेयसि ॥ १२ ॥ द्वारि चक्षुरधिपाणि कपोलौ जीवितं त्वयि कुतः कलहोऽस्याः । कामिनामिति वचः पुनरुक्तं प्रीतये नवनवत्वमियाय ॥ १३ ॥ न तिर्यगवलोकितं भवति चक्षुरालोहितं वचोऽपि परुषाक्षरं न च पदेषु सङ्गच्छते । हिमार्त्त इव वेपते सकल एव बिम्बाधरः प्रकामविनते भ्रुवौ युगपदेव भेदं गते ॥ १४ ॥ न वरीभरीति कवरीभरे स्रजा न चरीकरीति मृगनाभिचित्रकम् । विजरीहरीति न पुरेव मत्पुरो विवरीवरीति न च विप्रियं प्रिया ॥ १५ ॥ न ब्रूते परुषां गिरं वितनुते न भ्रूयुगं भङ्गुरं नोत्तंसं क्षिपति क्षितौ श्रवणतः सा मे स्फुटेऽप्यागसि । कान्ता गर्भगृहे गवाक्षविवरव्यापारिताक्ष्या बहिः सख्या वक्त्रमभिप्रयच्छति परं पर्यश्रुणी लोचने ॥ १६ ॥ निःश्वासा वदनं दहन्ति हृदयं निर्मूलमुन्मथ्यते निद्रा नैति न दृश्यते प्रियमुखं नक्तन्दिवं रुद्यते । अङ्गं शोषमुपैति पादपतितः प्रेयाँस्तथोपेक्षितः 'सख्यः कं गुणमाकलय्य दयिते मानं वयं कारिताः ॥ १७ ॥ नो चाटुश्रवणं कृतं न च दृशा हारोऽन्तिके वीक्षितः कान्तस्य प्रियहेतवो निजसखीवाचोऽपि दूरीकृता. । पादान्ते विनिपत्य तत्क्षणमसौ गच्छन्मया मूढया पाणिभ्यामवरुध्य हन्त सहसा कण्ठे कथं नार्पित. ॥ १८ ॥ पय.पीठं दत्ते त्वरितमभिधत्ते न च वचः समाज्ञामाधत्ते शिरसि न विधत्ते च मिलनम् । इति स्वान्ते गोपायितनिबिडकोपा प्रतिपदं कृशोदर्याश्चर्या प्रियमहह पर्याकुलयति ॥ १९ ॥ पुरस्तन्व्या गोत्रस्खलनचकितोऽहं नतमुखः प्रवृत्तो वैलक्ष्यात्किमपि लिखितुं दैवहतकः । स्फुटो रेखान्यासः कथमपि स तादृक्प-

---

वठीं ॥ १२ ॥ जब किसी नायिकाकी दूती नायकसे आकर कहती है—'वह नवेली तुम्हें देखनेके लिये द्वारपर आँख लगाए रहती है, हथेलीपर गाल रक्खे रहती है, तथा तुम्हारे भरोसे जीवन धारण किए हुए है ( तब भला बताओ वह क्यों झगड़ा करेगी ? )' तब दूतीके मुखसे बार-बार ऐसी बातें सुनकर कामियोंके मनमें कुछ नई-नई सी प्रसन्नता लहरें लेने लगती है ॥ १३ ॥ एक रूठी हुई नायिकाका वर्णन करते हुए कवि कहता है—'उस रूठी हुई नायिकाने टेढ़ी चितवनसे देखा भी नहीं, पर उसकी आँखें लाल हो उठीं, उसकी बातें थीं बड़ी कड़ी पर उनमें कोई मेल नहीं था, उसका सारा ओठ ऐसा काँप रहा था मानो शीत खा गया हो और उसकी झुकी हुई भौंहें एकाएक आपसमें सट गईं थीं' ॥ १४ ॥ अपनी रूठी हुई नायिकाका वर्णन करते हुए नायक कहता है—'उस रूठी हुई प्रेयसीने मालासे अपने बाल नहीं सजाए, कस्तूरीसे अपना शरीर नहीं चीता, न पहलेके समान मेरे सामने कोई चटक-मटक ही दिखलाई और न मुझे कोई उलटी-सीधी बातें ही सुनाईं' ॥ १५ ॥ एक नायक अपनी रूठी हुई नायिकाका वर्णन करता है—'मेरे अपराधका भण्डाफोड़ हो जानेपर भी उसने न तो मुझे कुछ नीच-ऊँच कहा, न अपनी भौंहें चढ़ाईं और न अपने कानके आभूषण निकालकर धरतीपर पटके, किन्तु इतना अवश्य किया कि खिड़कीसे बाहर देखती हुई अपनी आँसुओंसे भरी आँखें सखीकी ओर फेर दीं ( जिसका अर्थ यह था कि सारे झगड़ेकी जड़ तुम्हीं हो )' ॥ १६ ॥ हे सखी ! मेरी तपी हुई साँसें मेरी देह जलाए डाल रही हैं, मेरा हृदय उखड़ा उखड़ा-सा हो रहा है, मेरी आँखोंमें नींद नहीं समाती, प्रियतमका मुख मुझे दिखाई नहीं देता, रातदिन मुझे रुलाई ही आती रहती है और सब अङ्ग सूखते जा रहे हैं, तब बताओ मुझमें कौनसी ऐसी बात रह गई जिसके बलपर मैं अपने प्रियतमसे रूठने चली हूँ ? हाय री मेरी मूर्खता ! प्रियतमने मेरे पैरों पड़कर मुझे इतना मनाया पर देखो तो सही कि मैंने उनकी एक भी न सुनी और उन्हें ठुकरा दिया ॥ १७ ॥ एक नायिका अपने दुःखका वर्णन करती हुई कहती है—'मेरा प्रिय मेरे सामने इतना गिड़गिड़ाया पर मैंने उनकी सब बातें सुनी-अनसुनी कर दीं, उन्होंने जो हार दिया था उसे फूटी आँखों नहीं देखा, प्रियतमका भला चाहनेवाली अपनी सखीकी बातोंपर भी कान नहीं दिया, हाय रे ! मैं कितनी बड़ी मूर्ख हूँ ! जब मेरे प्रिय मेरे चरणोंपर गिरकर चले आ रहे थे, उस समय मैंने उन्हें पकड़ कर सहसा छातीसे क्यों नहीं लगा लिया' ॥ १८ ॥ जब दूसरी स्त्रीसे रति करके उस पतली कमरवालीके पति आए तो उसने उन्हें पानी-पीढ़ा तो दिया पर मुँहसे एक भी बात नहीं कही। सिर झुकाकर उनकी आज्ञा तो मानी पर गले लगनेकी बात स्वीकार नहीं की। इस प्रकार जो नायिका अपने मनका बढ़ा हुआ क्रोध दबाकर इस प्रकार सत्कार करती जा रही है वही इस समय उसके पतिको व्याकुल किए डाल रहा है ॥ १९ ॥ नायक कह रहा है कि 'नायिकाके आगे मैंने

रिणतो गता येन व्यक्तिं पुनरवयवैः सैव तरुणी ॥ २० ॥ प्रयच्छतोच्चैः कुसुमानि मानिनी विपक्षगोत्रं दयितेन लम्भिता । न किञ्चिदूचे चरणेन केवलं लिलेख बाष्पाकुललोचना भुवम् ॥ २१ ॥ भ्रूभेदो रचितश्चिरं नयनयोरभ्यस्तमामीलनं रोद्धुं शिक्षितमादरेण हसितं मौनेऽभियोगः कृतः । धैर्यं कर्तुमपि स्थिरीकृतमिदं चेतः कथञ्चिन्मया बद्धो मानपरिग्रहे परिकरः सिद्धिस्तु दैवे स्थिता ॥ २२ ॥ मय्यायाते सपदि नयनादुत्थितं चाटु वाक्यं बद्ध्वा पाणी बहु निगदितं क्षालितं पादपद्मम् । दत्त्वा वीटीं सविनयमथोद्वीजितं तालवृन्तैर्भूते कोपं कुवलयदृशो भूयसी भक्तिरेव ॥ २३ ॥ मानम्लानमना मनागपि नतं नालोकते वल्लभं निर्याते दयिते निरन्तरमिव बाला परं तप्यते । आनीते रमणे बलात्परिजनैर्मौनं समालम्बते धत्ते कण्ठगतानसून्प्रियतमे निर्गन्तुकामे पुनः ॥ २४ ॥ विरमति कथनं विना न खेदः सति कथने समुपैति कापि लज्जा । इति कलहमधोमुखी सखिभ्यो लपितुमनालपितुं समाचकाङ्क्ष ॥ २५ ॥ शोणं वीक्ष्य मुखं विचुम्बितुमहं यातः समीपं ततः पादेन प्रहृतं तया सपदि तं धृत्वा सहासे मयि । किञ्चित्तत्र विधातुमक्षमतया बाष्पं वजन्त्याः सखे ध्यातश्चेतसि कौतुकं वितनुते कोपोऽपि वामभ्रुवः ॥ २६ ॥ स्फुटतु हृदयं कामः कामं करोतु तनुं तनुं न सखि चटुलप्रेम्णा कार्यं पुनर्दयितेन मे । इति सरभसं मानोद्रेकादुदीर्य वचस्तया रमणपदवी सारङ्गाक्ष्या ससम्भ्रममीक्षिता ॥ २७ ॥

*विप्रलब्धा*—अन्यत्र व्रजतीति का खलु कथा नाप्यस्य तादृक्सुहृद्यो मां नेच्छति नागतश्च हहहा

---

ज्योंही उसकी सौतका नाम लिया त्यों ही मैं घबरा गया और फिर लाजसे सिर झुकाकर मैं अभागा धरती कुरेदने लगा। उन धरतीपर बनी हुई रेखाओंने कुछ ऐसा गड़बड़ घोटाला कर दिया कि (उन रेखाओंके द्वारा भी अनजाने उसकी सौतका नाम लिख गया अतः उसे देखकर) उस तरुणीने भी अपने क्रोध-भरे अङ्ग फड़का फड़काकर अपने मनका क्रोध प्रकट कर दिया ॥ २० ॥ नायकने प्रेमके कारण नायिकाको फूल देते समय भूलसे उसकी सौतका नाम ले लिया, इसपर रूठकर वह नायिका मुँहसे तो कुछ नहीं बोली पर आँखोंमें आँसू भरकर धरती कुरेदने लगी ॥ २१ ॥ एक नायिका कहती है—'मैंने बहुत देरतक अपनी भौंहें टेढ़ी किए रक्खीं, आँखें मूँदे रहनेका भी अभ्यास किया, हँसी रोक रखना भी सीखा, चुप रहनेका भी अभ्यास किया और धीरज बाँधनेका भी निश्चय किया, इस प्रकार ज्यों त्यों करके मैंने रूठनेके लिये कमर तो कसी है पर देखें क्या होता है, क्योंकि सफलता तो ईश्वरके हाथ है' ॥ २२ ॥ नायक कहता है—'मेरे आनेपर वह रूठी हुई नायिका अपने आसनसे उठ गई, हाथ जोड़कर उसने बड़ी मीठी-मीठी बातें भी कीं, पैर धोए, बड़े आदरके साथ पानका बीड़ा दिया और पङ्खा डुलाया। इस प्रकारकी बड़ी भक्ति दिखाकर ही उस कमलनयनीने अपना क्रोध स्पष्ट कर दिया' ॥२३॥ रूठ जानेके कारण उस नवेलीका मन ऐसा उदास हो गया है कि उसका पति सामने झुककर उसे मना भी रहा है फिर भी वह उधर देखतीतक नहीं, सदा दुःखभरी साँसें लिया करती है, यदि सखियाँ यत्नपूर्वक उसके पतिको पास ले भी जाती हैं तो वह बाततक नहीं करती, फिर भी अपने पतिसे उसका प्यार इतना है कि जब उसके पति बाहर जानेको तैयार होते हैं तो उसके प्राण बाहर निकलनेके लिये गलेतक आ पहुँचते हैं ॥ २४ ॥ एक नायिका दुविधामें पड़ी हुई है और नीचा मुँह किए सोचती है कि बिना कहे दुःख दूर नहीं होता और कहनेमें लज्जा आती है, इसलिये वह अपने झगड़ेका समाचार सखियोंसे कहना भी चाहती है और छिपाना भी ॥२५॥ नायक कहता है कि 'ज्योंही मैं उसका क्रोधसे लाल मुख चूमनेके लिये उसकी ओर बढ़ा त्यों ही उसने मुझपर लात चला दी, बस मैं झट उसके पैर पकड़कर हँसने लगा। इसपर भी जब उसका कुछ बस न चला तो वह झर-झर आँसू बहाने लगी। हे मित्र ! उस टेढ़ी भौंहोंवाली अपनी प्यारीके उस क्रोधका जब-जब मैं स्मरण करता हूँ तब तब मुझे एक अपूर्व आनन्द मिलता है' ॥ २६ ॥ यद्यपि उस मृगनयनी नायिकाने क्रोधकी झोंकमें बड़े उत्साहसे यह कह डाला कि 'भले ही हृदय फट जाय और भले ही कामदेव मेरे शरीरको घुला-घुलाकर दुबला कर दे पर इस चपिक प्रेम करनेवाले पतिसे मैं कोई सम्बन्ध नहीं रक्खूँगी', फिर भी वह घबरा-घबराकर अपने पतिके आनेका मार्ग देखती रही ॥ २७ ॥

**ठगी हुई** : किसी नायिकाको शयन-गृहमें पड़े-पड़े नींद नहीं आ रही है। वह करवटें बदल-बदलकर मनमें

प्रियजनेन न यत्र समागमः ॥ ४७ ॥ वार्यन्तां मन्दमन्दं मधुकरनिकरप्रौढझङ्कारधाराः क्षिप्यन्तां यत्र कुत्र प्रतिदिशमधुना भूरिभाराश्च हाराः। दह्यन्तां सर्व एते कमलदलयुताः किञ्च हा पुष्पभारास्तारा नाराचधारा विकिरति हृदये मन्मथोऽयं हताशः ॥ ४८ ॥ विरमत विरमत सख्यो नलिनीदलतालवृन्तपवनेन। हृदयगतोऽयं वह्निर्झटिति कदाचिज्ज्वलत्येव ॥ ४९ ॥ शैवत्तत्त्वविबोधवत्कुसुमवत्पीयूषवन्मित्रवद्यान्यासन्भजति प्रिये मृगदृशोऽथ प्रस्थिते तत्क्षणात्। गेहं तन्मुकुरं तदेव वलयं तच्चन्दनं सा निशा कारावत्करवालवत्क्रकचवत्काकोलवत्कालवत् ॥ ५० ॥ शल्यानि मर्मण्यपि कीलितानि गलन्त्ययस्कान्तमणेः प्रभावात्। हृदि प्रविष्टस्य पुनर्जनस्य न लभ्यते निर्गमनाभ्युपायः ॥ ५१ ॥ श्रुत्वा नामापि यस्य स्फुटघनपुलकं जायतेऽङ्गं समन्ताद्दृष्ट्वा यस्याननेन्दुं भवति वपुरिदं चन्द्रकान्तानुकारि। तस्मिन्नागत्य कण्ठग्रहणसरभसस्थायिनि प्राणनाथे भग्ना मानस्य चिन्ता भवति मम पुनर्वज्रमय्याः कदा नु ॥ ५२ ॥ श्वासो बाष्पतरङ्गितस्सकरुणा मार्गे च नेत्रार्पणा केनेदं न कृतं प्रियस्य विरहे कस्यासवो निर्गताः। सख्येवं यदि तेन नास्मि कथिता पान्थः कथं प्रोषितः प्राणास्सम्प्रति मे कलङ्कमलिनास्तिष्ठन्तु वा यान्तु वा ॥ ५३ ॥ स्वप्नेनाद्य मया पुरः प्रियतमो दृष्टश्चिरादागतो यत्नेनाप्यनुकूलयन्नपि मया मानान्न सम्भावितः। पश्चाद्यावदुपैमि मन्मथपथा रुद्धा तमालिङ्गितुं तावन्मे सहसैव मृत्युसदृशः प्राप्तः प्रबोधोदयः ॥ ५४ ॥ स्वयमज्ञातदुःखो यः स दुनोति न विस्मयः। त्वं स्मर प्राप्तदाहोऽपि दहसीति किमुच्यते ॥ ५५ ॥ हन्तालि सन्तापनिवृत्तये ऽस्याः किं तालवृन्तं तरलीकरोषि। उत्ताप एषोऽन्तरदाहहेतुर्नेत्रभुवो न व्यजनापनोद्यः ॥ ५६ ॥ हारो नारोपितः कण्ठे

---

चित्तवाले प्रियतमके पास भेजूँ भी तो किसे भेजूँ ॥ ४६ ॥ कोई विरहिणी बेचैन होकर सोच रही है 'कि दिनका समय अच्छा है, रातका नहीं। नहीं-नहीं रात अच्छी है, दिनका समय नहीं। नहीं, इन दोनोंका ही नाश हो जाय क्योंकि प्रियका समागम न तो रातमें हो रहा है न दिनमें' ॥ ४७ ॥ ये भौंरोंकी वेगभरी गुंजारें रोक दो, ये हार इस समय भार हो रहे हैं अतः इन्हें यहाँ-वहाँ चारों ओर बिखेर दो, कमलके पत्तोंके साथ फूलोंको भी जला दो क्योंकि यह नीच कामदेव मेरे हृदयपर तारे-रूपी तीखे बाण छोड़नेकी तैयारीमें है। ये सब वस्तुएँ कामके साथी हैं अतः इनके न रहनेपर वह मुझे नहीं देख पायेगा ॥ ४८ ॥ हे सखियो! ठहरो, ठहरो! कमलके पत्तोंका पङ्खा चलाना बन्द कर दो। ऐसा न हो कि हृदयमें घुसी हुई आग पवन लगनेसे और भी वेगसे जल उठे ॥ ४९ ॥ प्राणनाथके पास रहते समय जो घर आनन्ददायी था, वही उनके चले जानेपर कारागार-सा हो रहा है। जो दर्पण उस समय तत्त्वज्ञानके समान जान पड़ता था वह अब तलवारके समान चमक रहा है। जो कङ्गन फूलके समान थे वे अब आरेके समान चुभ रहे हैं। जो चन्दन अमृतके समान लगता था वह विष-सा लग रहा है और जो रात सखीके समान जान पड़ती थी वही आज मेरा काल बनी हुई है ॥ ५० ॥ देहके कोमल भागमें गड़ाई हुई कीलें भी लौहकान्तमणिके प्रभावसे गल जाती हैं किन्तु हृदयमें घुसे हुए मनुष्यको निकालनेका कोई उपाय ही नहीं मिल रहा है ॥ ५१ ॥ जिस प्रियतमका नाम-मात्र सुन लेनेपर शरीर सब ओरसे रोमाञ्चित हो उठता है और जिसका चन्द्रमुख देखकर शरीर चन्द्रकान्तमणिके समान पिघलने लगता है वही प्रियतम जब आकर गलेमें हाथ डालकर खड़ा हो जाता है उस समय सारा मान टूट जाता है पर मुझ वज्रके हृदयवालीका ऐसा भाग्य कहाँ कि यह समय देखनेको मिले! ॥ ५२ ॥ हे सखी! यदि मेरे प्रियतमने मुझसे ऐसी बात न कही होती कि 'प्रियके विछोहमें किसकी साँसें आँसुओंके साथ नहीं भर उठतीं? कौन चिन्तित होकर मार्गमें आँखें नहीं बिछाए रहती? किन्तु आजतक क्या कोई मरी है?' तो मैं उसे क्यों परदेस जाने देती! अब मेरे ये कलङ्की प्राण रहें या जायँ मुझे चिन्ता नहीं ॥ ५३ ॥ आज स्वप्नमें मैंने देखा कि बहुत दिनोंके पश्चात् प्रियतम आए और मुझे मनानेका प्रयत्न करने लगे किन्तु मैं रूठी बैठी रही और मानके कारण मैंने उनका तनिक भी स्वागत-सत्कार नहीं किया। फिर कामदेवके वशमें होकर मैं जैसे ही उनके गले लगनेको चली वैसे ही मृत्युके समान मेरी नींद खुल गई ॥ ५४ ॥ जिसने पीड़ा न जानी हो वह यदि किसीको कष्ट दे तो अचरज नहीं किन्तु हे कामदेव! तुम तो एक बार जल चुके हो, फिर भी मुझे जलाते हो! अतः तुम्हें क्या कहा जाय ॥ ५५ ॥ हे सखी! इस विरहिणीका ताप दूर करनेके लिये पङ्खा क्यों डुला रही हो? इस झुकी हुई भौंहवाली नवेलीको जो ताप

मया विश्लेषभीरुणा। इदानीमन्तरे जाताः पर्वताः सरितो द्रुमाः ॥ ५७ ॥

*दूतीगुणा*—मिथः वियुक्तं मिथुनं समानं माधुर्य-सोल्लाससुभक्तिभिर्या। सा वाग्मिता नर्म-कला-मनोज्ञतासुकौशलैर्योजतीह दूती ॥ १ ॥

*स्वयंदूती*—स्फुरयसि कथमधरं त्वं लक्ष्यसि तप्तो हि पान्थ रसलुब्धः। घनरससर इह लब्ध्वा कथमवगाहनसंसुखाय नोत्सहसे ॥ १ ॥

*दूतीं प्रति स्वावस्थाकथनम्*—अकस्मादेकस्मिन्पथि सखि मयामुं वनतटं व्रजन्त्या दृष्टो यो नवजलधरश्यामलतनुः। स दृग्भङ्ग्या किं वाकुरुत नहि जाने तत इदं मनो मे व्यालोलं क्वचन गृहकृत्ये न वलते ॥ १ ॥ अक्षिसंवीक्षणं चक्षुर्दृक्सम्मीलनं मन.। अक्षिसस्पर्शनः पाणिरद्य मे किं करिष्यति ॥ २ ॥ कान्तः कृतान्तचरितः कुटिला तदम्बा वज्रोपमानि वचनानि च दुर्जनानाम्। प्रत्यङ्गमन्तरतनोः प्रहरन्ति बाणाः प्राणाः पुनस्सखि बहिर्न खलु प्रयान्ति ॥ ३ ॥ कालो मधुः कुपित एष च पुष्पधन्वा धीरा वहन्ति रतिखेदहराः समीराः। केलीवनीयमपि वञ्जुलकुञ्जमञ्जुर्दूरे पतिः कथय किं करणीयमद्य ॥ ४ ॥ किं स्वप्नः किमु जागरः किमथवा रात्रिः किमासीद्दिनं मोहावस्थितया मया न किमपि ज्ञातं किमेतत्सखि। यन्नामश्रवणादनन्तरमिदं वृत्तं तमेव प्रियश्चेतो दुर्लभमप्यपास्तसकलव्यापारमाकाङ्क्षति ॥ ५ ॥ गते प्रेमाबन्धे प्रणयबहुमाने विगलिते निवृत्ते सद्भावे प्रणयिनि जने गच्छति पुरः। तदुत्प्रेक्ष्योत्प्रेक्ष्य प्रियसखि गतांस्तांश्च दिवसान्न जाने को हेतुर्दलति शतधा यन्न हृदयम् ॥ ६ ॥ तुष्यन्तु मे छिद्रमवाप्य शत्रवः करोतु मे शान्तिभरं गृहेश्वरः। मणिस्तु वक्षोरुहमध्यभूषणं ममास्तु सौन्दर्यनिकेतनं प्रियः ॥ ७ ॥ निःस्नेहः पतिरुज्झिता करुणया श्वश्रू-

---

भीतर ही भीतर जला रहा है वह पहलेसे दूर नहीं होगा, वह तो नये प्रियतमके समागमसे दूर होगा ॥ ५६ ॥ प्रियतमसे सम्भोग करते समय उनसे अन्तर होनेके डरसे मैं गलेमें हार भी नहीं पहना करती थी पर इस समय तो हम दोनोंके बीचमें कितने ही पहाड़, नदियों तथा वृक्षोंका अन्तर हो गया ॥ ५७ ॥

दूतीके गुण : जो प्रेमी और प्रेमिका मधुरता, उल्लास और परस्पर प्रेममें एक से होनेपर भी आपसमें बिछुड़ जाते हैं उन्हें अपनी मीठी मीठी बातें, चटक मटक, नम्रता तथा चतुरतासे जो मिला देती है, वही सच्ची दूती है ॥ १ ॥

स्वयं दूतीका काम करनेवाली : हे रसीले राही! तुम सन्तप्त (प्यासे, कामके तापसे तपे हुए) दिखाई दे रहे हो अतः अपना ओठ क्यों फड़फड़ा रहे हो? यहाँ अत्यन्त स्वादिष्ट रस (जल) का भण्डार (तालाब, मुझे) पाकर भी उसमें क्यों नहीं डुबकी लगा लेते (मेरा आनन्द क्यों नहीं ले लेते)! ॥ १ ॥

दूतीसे अपनी दशा कहना : हे सखी! इस वनके पाससे जब मैं जा रही थी उस समय संयोगसे जलभरे मेघके समान साँवले रङ्गका एक छैला मुझे दिखाई पड़ा, उसने अपनी चितवनसे क्या क्या किया, यह तो मैं नहीं जानती किन्तु उसी समयसे मेरा मन न जाने कैसा हो गया है कि घरके किसी काममें मेरा मन ही नहीं लग रहा है ॥ १ ॥ उस प्रियतमके न रहनेपर आज देखना है कि दूसरेको न देखनेकी प्रतिज्ञा करनेवाली आँखें, दूसरेमें न लगनेवाला मन तथा दूसरेको न छूनेवाले ये हाथ कैसे रहते हैं ॥ २ ॥ हे सखी! प्रियतमका व्यवहार यमराजके व्यवहारके समान कठोर है, उनकी माता बड़े टेढ़े स्वभावकी हैं, दुष्टोंकी बातें वज्रके समान लगती हैं और शरीरके प्रत्येक अङ्गपर कामदेव बाण चुभोए डाल रहा है, फिर भी प्राण बाहर नहीं निकल पा रहे हैं ॥ ३ ॥ हे सखी! वसन्तका समय है, कामदेव मानो क्रोधित हो रहा है, सुरतकी थकावट दूर करनेवाला वायु मन्द मन्द बह रहा है, यह क्रीडाका उपवन भी बेतकी झाड़ियोंसे सुन्दर दिखाई दे रहा है किन्तु पतिदेव बहुत दूर हैं। कहो, ऐसी दशामें क्या करना चाहिए? ॥ ४ ॥ हे सखी! मैं ऐसी मोहमें पड़ी कि यही नहीं समझ पाई कि यह स्वप्न है या जागरण, रात है अथवा दिन, क्योंकि जिसका नाम सुननेके पश्चात् मेरी यह दशा हो गई उस न प्राप्त होनेवाले प्रियतमको भी मेरा मन सब काम छोड़कर चाहने लगा है ॥ ५ ॥ हे सखी! प्रेमके बन्धन टूट जानेपर, प्रेममें ही रूठना समाप्त हो जानेपर तथा प्रेम लीला समाप्त हो जानेपर जब प्रियतम सामनेसे चले गए तब उन बीती बातोंको सोच-सोचकर भी मेरी समझमें नहीं आ रहा है कि हृदय टूक टूक क्यों नहीं हो जाता ॥ ६ ॥ अवसर पाकर भले ही मेरे शत्रु प्रसन्न हों पर मेरे मनमें यही अभिलाषा रहती है कि वही सुन्दरताका भण्डार प्रियतम

जस्रं वृथा वाग्बाणैर्हृदयं भिनत्ति कलहोत्ताला: पुनर्यातरः । नित्यं निन्दति नैव नन्दति कदाप्येषा ननान्द्रापि तन्मातः कं शरणं व्रजामि तरुणी दीनाहमेकाकिनी ॥ ८ ॥ स्वामी कुप्यतु कुप्यतां परिजना निन्दन्तु मामन्यथा किं तावत्प्रथतामयन्तु जगति प्रौढो ममोपद्रवः । आशास्यं पुनरेतदेव यदिदञ्चक्षुश्चिरं वर्धतां येनेदं परिचीयते मुररिपोः सौन्दर्यसारं वपुः ॥ ९ ॥ हन्त कान्तमपि तं दिदृक्षते मानसं मम न साधु यत्यते । इन्दुरिन्दुमुखि मन्दमारुतश्चन्दनञ्च वितनोति वेदनाम् ॥ १० ॥

*नायिकां प्रति सखीवचनम्*—अधिकरतलतल्पं कल्पितस्वापलीलापरिमिलननिमीलत्पाण्डिमा गण्डपाली । सुतनु कथय कस्य व्यञ्जयत्यञ्जसैव स्मरनरपतिलीलायौवराज्याभिषेकम् ॥ १ ॥ अनुदिनमधिकं ते कम्पते काययष्टी शिव शिव नयनान्तप्राश्रुधारा जहाति । कथय कथय कोऽयं यत्कृते कोमलाङ्गि त्यजति न परिणद्धं पाण्डिमानं कपोलः ॥ २ ॥ अभ्यस्तेऽपि नितम्बभारफलके खेदालसेयं गतिः किञ्चित्संवलितार्धपक्ष्मविरलालोका दृशोऽन्तर्गताः । तन्मन्ये निभृतं त्वयाऽद्य हृदये कश्चिद्धृतो वल्लभो निश्वासाः कथमन्यथा द्विगुणतामेते तवैवं गताः ॥ ३ ॥ अयं विपाको वद कस्य यूनः कल्याणि कल्याणपरम्पराणाम् । यदक्षिकोणप्रवदच्छधाराहारावतारो गुणमन्तरेण ॥ ४ ॥ अलसवलितैः प्रेमार्द्रार्द्रैर्मुहुर्मुकुलीकृतैः क्षणमभिमुखैर्लज्जालोलैर्निमेषपराङ्मुखैः । हृदयनिहितं भावाकूतं वमद्भिरिवेक्षणैः कथय सुकृती कोऽयं मुग्धे त्वयाद्य विलोक्यते ॥ ५ ॥ आसन्नामवलम्ब्य केसरलतामेकेन पुष्पोज्ज्वलां सव्यं निःसहया नितम्बफलके कृत्वा कराम्भोरुहम् । आमीलन्नयनान्तयान्तसलिलं श्लाघ्यस्य निन्द्यस्य वा कस्येदं हृदसांहृदे प्रतिदिनन्दीनं त्वया स्मर्यते ॥ ६ ॥

घरका स्वामी होकर मुझे शान्ति दे और वही मेरे हृदयके आभूषणका मणि बना रहे ॥७॥ हे माँ ! पति मुझे चाहते ही नहीं, सासमें दयाका नाम नहीं, वह सदा व्यर्थ ही बाणके समान चुभती हुई बातोंसे हृदय बेधा करती हैं, देवरानी-जेठानी सदा झगड़ती ही रहती हैं, ननद सदा मेरी निन्दा ही करती रहती है और कभी सीधे मुँह बात नहीं करती । ऐसी दशामें मैं असहाय दीन नवेली बताओ, किसकी शरण लूँ ! ॥ ८ ॥ कोई गोपिका कह रही है—'भले ही स्वामी मुझपर रूठे रहें, कुटुम्बी लोग क्रोध करते रहें, मेरी बुराई फैलाते रहें, इससे भी बड़े-बड़े कोई उपद्रव आते हों तो आते रहें, किन्तु मेरी तो अभिलाषा यही है कि मेरी ये आँखें और भी बड़ी-बड़ी हो जायँ जिससे श्रीकृष्णजीकी निःसीम सुन्दरताका मुझे दर्शन तो होता रहे' ॥ ९ ॥ हे चन्द्रमुखी सखी ! मेरा मन उस प्रियतमको देखना तो चाहता है पर कोई सच्चा उपाय नहीं कर रहा तथा चन्द्रमा, मन्द पवन और चन्दन ये सभी मुझे पीड़ा पहुँचा रहे हैं ॥ १० ॥

नवेलीसे सखीकी बातचीत : कोई नवेली हथेलीपर अपना गाल रखकर चुप सोच रही है, ऐसे समय उसकी सखी उससे कहती है कि 'हे सुन्दरी ! हथेलीरूपी बिछौनेपर सोनेवाले तुम्हारे जिस गालका उजलापन बढ़ गया है, वह सहसा बिना पूछेके कामक्रीडा-रूपी राज्यमें होनेवाले राज्याभिषेककी सूचना दे रहा है ।' ॥ १ ॥ हे कोमल अङ्गवाली ! तुम्हारा शरीर प्रतिदिन और अधिक काँपता जा रहा है और आँसुओंका तार बन्द ही नहीं होता ! कहो तो, वह कौन है जिसके लिये तुम्हारे गाल इतने अधिक उजले पड़ते चले जा रहे हैं ॥ २ ॥ बड़े-बड़े नितम्ब होनेपर भी तुम्हें चलनेका अभ्यास तो था ही किन्तु आज तुम थकी हुई-सी धीरे-धीरे चल रही हो, तुम्हारी पलकें झँप रही हैं तथा आँखें भी भीतर ही भीतर धसक रही हैं अतः जान पड़ता है कि तुमने किसी प्रियतमको चुपकेसे हृदयमें बसा लिया है, नहीं तो तुम्हारी साँसें क्यों इस प्रकार दूने वेगसे फूलने लगतीं ! ॥ ३ ॥ हे मङ्गलमयी ! यह किस नवयुवकके ढेर-से पुण्योंका फल है कि तुम्हारे नेत्रोंके कोनेसे निकलती हुई आँसुओंकी धार बिना डोरेका हार बन रही है ॥ ४ ॥ हे सुन्दरी ! तुम अपनी उस चितवनसे किस भाग्यवान्‌को देख रही हो जो प्रेमसे रसीली एवं बार-बार संकुचित हो-होकर मन्द-मन्द चल रही है, जो कभी सामने आ पड़ जाती है, कभी लाजके कारण चञ्चल होती है, जिसमें पलकें तक नहीं गिर रही हैं और जिन्हें देखनेसे हृदयका भाव भी स्पष्ट जान पड़ रहा है ॥५॥ हे अगाध प्रेम करनेवाली ! दाहिने हाथसे फूलोंसे लदी मौलसिरीकी डाली पकड़े हुए, बाँयाँ हाथ नितम्बपर जमाए हुए तथा कुछ मुँदी हुई आँखोंसे आँसू बहाते हुए तुम प्रतिदिन किस प्रशंसा अथवा निन्दाके योग्य व्यक्तिका खिन्न होकर स्मरण किया करती हो ? ॥ ६ ॥ हे सखी ! यह तो बताओ कि तुम योगिनी हो या वियोगिनी, क्योंकि संयम-

आहारे विरतिः समग्रविषयग्रामे निवृत्तिः परा नासाग्रे नयनं यदेतदपरं यच्चैकतानं मनः। मौनञ्चेदमिदञ्च शून्यमखिलं यद्विश्वमाभाति ते तद्ब्रूयाः सखि योगिनी किमसि भोः किं वा वियोगिन्यसि ॥ ७ ॥ उज्जृम्भाननमुल्लसत्कुचतटं लोलद्भ्रमद्भ्रूलतं स्वेदाम्भःस्नपिताङ्गयष्टि विगलद्व्रीडं सरोमाञ्चया। धन्यः कोऽपि युवा स यस्य वदने व्यापारिताः साम्प्रतम्मुग्धे दुग्धमहाब्धिफेनपटलप्रख्याः कटाक्षच्छटाः ॥ ८ ॥ उत्पादयत्यलमिदं मनसो विषादं सीदत्सरोरुहनिभं वदनं त्वदीयम्। ज्ञात्वा निदानमहमत्र समानदुःखा प्राणैरपि प्रियतमे यतितुं समीहे ॥९॥ को धन्यस्सखि सुस्थितेन मनसा को वेधसा निर्मितः कः प्रेयान्मदनस्य कस्य फलितः प्राचीनपुण्यद्रुमः। यत्तस्य कृते दिवानिशमविश्रान्तस्खलद्वारिभिर्मौनालोचनगड्डुकैः स्नपयसे वक्षोजलिङ्गद्वयम् ॥ १० ॥ क्षामं गात्रमतीव पाण्डुवदनं क्लिष्टा कपोलस्थली कोऽसौ चेतसि वर्तते तव युवा लोकैकमान्याकृतिः। त्यक्त्वा किञ्चिदपत्रपां कथय मे खिन्नासि किं त्वं वृथा घोरः पञ्चशरो यदि त्वमबला वक्ष्यामि नातः परम् ॥ ११ ॥ गोपायन्ती विरहजनितं दुःखमग्रे गुरूणां किं त्वं मुग्धे नयनगलितं वाष्पपूरं रुणत्सि। नक्तं नक्तं नयनसलिलैरेष आर्द्रीकृतस्ते शय्योपान्तः कथयति दशामातपे शोष्यमाणः ॥ १२ ॥ चिन्ताभिः स्तिमितं मनः करतले लीना कपोलस्थली प्रत्यूषक्षणदेशपाण्डुवदनं श्वासैकतिक्तोऽधरः। अम्भःशीकरपद्मिनीकिसलयैर्नापैति तापः शम कोऽस्याः प्रार्थितदुर्लभोऽस्ति सहते दीनां दशामीदृशीम् ॥ १३ ॥ जानीमस्तव गौरि चेतसि चिरं शम्भुः समुज्जृम्भते तापो नेत्रतनूनपादिव तनौ तीव्रः समुन्मीलति। अक्ष्णोरश्रुमिषेण गच्छति बहिर्गङ्गातरङ्गावलिः पाण्डिम्नः कपटेन चन्द्रकलिकाकान्तिः समु-

---

तुम्हारी रुचि नहीं है, संसारके सभी विषयोंसे तुम्हारा मन हट रहा है, नाककी नोकपर तुम आँखें गड़ाए रहती हो, तुम्हारा मन एक ओर लगा हुआ है, तुम मौन भी दिखाई पड़ रही हो और सारा संसार तुम्हें सूना दिखाई दे रहा है। ये सब बातें तो योगिनी और वियोगिनी दोनोंमें ही पाई जाती हैं ॥ ७ ॥ हे सुन्दरी! तुम्हें बारबार जँभाई आ रही है, स्तन फड़क रहे हैं, भौंहें चञ्चल हो रही हैं, शरीर पसीनेसे नहाया जा रहा है, लज्जा भाग गई है और शरीर रोमाञ्चित हो रहा है। ऐसी दशामें क्षीरसागरके फेनके समान तुम्हारी चितवन जिसपर पड़ रही है वह अवश्य ही कोई धन्य युवक होगा ॥ ८ ॥ हे प्राण-प्यारी सखी! तुम्हारा मुरझाए कमलके समान मुँह देखकर मेरे मनमें अत्यन्त खेद उत्पन्न हो रहा है। बताओ, तुम्हारे उदास होनेका क्या कारण है? क्योंकि कारण जानकर मैं अपने प्राणतक देकर भी तुम्हारा दुःख बँटाना चाहती हूँ ॥ ९ ॥ हे सखी! वह कौन भाग्यवान् है, किसे ब्रह्माने अपने हाथों रचा है, वह कौन कामदेवका प्यारा है तथा किसके पूर्वजन्मके पुण्यरूपी वृक्षमें फल लग रहे हैं जिसके लिये तुम अपना चित्त स्थिर करके दिन-रात, मौन होकर अपने नेत्ररूपी गडुओंसे लगातार पानीकी धार बहाती हुई छातीपर स्थित दोनों लिङ्गों (स्तनों) का अभिषेक कर रही हो? ॥ १० ॥ हे सखी! तुम्हारी देह दुर्बल है, मुख उजला है और गाल पिचक गए हैं। अतः यह बताओ कि वह कौन युवक तुम्हारे मनमें बसा है जिसकी सुन्दरताका सब लोग आदर करते हैं? लाज छोड़कर मुझसे कहो, व्यर्थमें क्यों कष्ट सह रही हो! हाँ, इतना अवश्य कहूँगी कि यदि यह बलवान् कामदेवका दिया हुआ कष्ट है तब तो तुम अबला हो, इससे अधिक कुछ न कहूँगी अर्थात् तुम्हें बलवती बननेके लिये किसीकी सहायता लेनी ही पड़ेगी ॥ ११ ॥ हे भोली-भाली! अपने बड़ोंके सामने विरहकी वेदना छिपानेके लिये आँखोंसे गिरती हुई आँसूकी धारा क्यों रोक रही हो क्योंकि प्रत्येक रात्रिमें तुम्हारे नेत्रोंसे गिरे हुए आँसुओंसे भीगा हुआ तथा फिर धूपमें सुखाया हुआ बिछौना तो तुम्हारी दशा बता ही देता है ॥ १२ ॥ इस नवेलीका मन चिन्तासे भरा हुआ है, यह हथेलीपर गाल रक्खे हुए है, इसका मुख प्रातःकालके चन्द्रमाके समान कान्तिहीन तथा उजला है, नीचेका ओठ साँसकी गर्मीसे कुम्हला रहा है, शीतल जलकी बूँदों तथा कमलके नये पत्तोंसे भी इसका सन्ताप शान्त नहीं हो रहा है अतः प्रार्थना करनेपर भी न प्राप्त होनेवाला वह कौन व्यक्ति है जो इसकी ऐसी दीन दशाको भी सहता जा रहा है? ॥ १३ ॥ हे गोरे-गोरे अङ्गोंवाली! ऐसा जान पड़ता है कि बहुत दिनोंसे शिवजी तुम्हारे मनमें बस रहे हैं क्योंकि उनके नेत्रकी अग्निके समान तुम्हारे शरीरमें सन्ताप उठ रहा है, आँसूके रूपमें आँखोंके बाहर गङ्गाकी लहरें छलक रही हैं तथा देहके उजलेपनके रूपमें चन्द्रकलाकी कान्ति दिखाई पड़ रही है

हस्तस्य सैव जघनस्य च रत्नकाञ्ची। वाचालभृङ्गसुभगे सुरभौ समस्तमद्याधिकं भवति ते सखि किञ्चिदानम् ॥३१॥ वियोगवह्निकुण्डेऽस्मिन्हृदये ते वियोगिनि। प्रियसङ्गःसुखायैव मुक्ताहारस्तपस्यति ॥३२॥ विलुलितमतिपूरैर्बाष्पमानन्दशोकप्रभवमवसृजन्ती तृष्णयोत्तानदीर्घा। स्नपयति हृदयेशं स्नेहनिष्यन्दिनी ते धवलबहलमुग्धा दुग्धकुल्येव दृष्टिः ॥ ३३ ॥ विश्रान्तो दिवसस्तटीमयमटत्यस्ताचलस्यांशुमान्सम्प्रत्यङ्कुरितान्धकारपटलैर्व्यालकाद्यैरभूत्। एह्यन्तर्विश वेश्मनः शशिमुखि द्वारस्थलीतो रणस्तम्भालम्बितबाहुवल्लि वदती किं त्वं पथः पश्यसि ॥३४॥ शोणौ कोणौ सखि नयनयोर्बिभ्रती गोपनाय शङ्कामेव स्फुटयतितरां खेदबिन्दुप्रचारः। अन्तः प्रेमाङ्कुरपरिकरारम्भकं कन्दमस्याः किञ्चित्किञ्चित्कथयति पुनः कापि दिव्या मुखश्रीः ॥३५॥ श्वासास्ते सखि सूचयन्त्यविरताः सन्तापबाधां परं विद्मस्तत्र न कारणं वयमिति स्वान्तेऽतिचिन्ताभरः। किं वा घर्मनिपीडिता तव तनूवल्ली निकामं प्रिये पुष्पादप्यतिकोमला मलिनतां याता मृणाली यथा ॥ ३६ ॥ सखि पतिविरहहुताशः किमिति प्रसभं न याति नयनोदैः। शृणु कारणं नितम्बिनि मुञ्चसि नयनोदकन्तु सस्नेहम् ॥ ३७ ॥ सहचरि शपथाः शतं मदीया वद विरहग्लपितां निजामवस्थाम्। सहचरि परिपृच्छ भानुकन्यानवदलिनीनलिनीनिकुञ्जशय्याः ॥ ३८ ॥ सहसा हृदये निधाय चेतो नयनादिन्द्रियमुद्रणां विधाय। अयि कण्टकिताङ्गयष्टि सत्यं कथय ध्यायसि किं रहो निषण्णा ॥३९॥ सायं दामग्रथनसमये लग्नया कर्णमूले सख्या मन्दस्मितसुभगया सादरं सूच्यमानः। धन्यः कोऽयं कमलनयने यत्कथायाः पुरस्तादङ्गुल्यग्रं निजमपि मुहुः सूचिविद्धं न वेत्सि ॥ ४० ॥ स्फुरति यदिदमुग्धे लोचनं सुभ्रु वामं स्तनतटमपि धत्ते चारु रोमाञ्चमा-

---

गुञ्जारसे अत्यन्त मनोहर लगनेवाले इस वसन्तमें ये सबके सब अपने आपसे बड़े क्यों होते जा रहे हैं अर्थात् ढीले क्यों पड़ते जा रहे हैं? ॥३१॥ हे वियोगिनी! विरह-रूपी अग्निके कुण्डरूपी तुम्हारे हृदयपर तुम्हारे प्रियतमके समागमका सुख पानेके लिये ही यह उपवास करने वाला मोतीका हार मानो तपस्या कर रहा है ॥ ३२ ॥ वनमें रामसे मिली हुई वियोगिनी जानकीसे उनकी सखी ( वनदेवता ) कह रही है कि 'हे सीते ! पतिके मिलनेके आनन्द तथा विरहके शोक इन दोनोंके कारण वेगसे तुम्हारे आँसू बह रहे हैं, प्रियतमका दर्शन पानेकी इच्छासे ये नेत्र ऊपरको उठ रहे हैं जिनमें प्रेम टपक रहा है, तुम्हारी चितवन उजली, मनोहर तथा वेगसे बहनेवाली उस दूधकी धाराके समान है जो प्रियतमको मानो नहला रही है' ॥३३॥ हे चन्द्रमुखी! दिन ढल रहा है' सूर्य अस्ताचलकी ओर जा रहे हैं, अन्धकार केशोंके समान आकाशमें फैल रहा है, आओ भीतर चलें, द्वारकी चौखट हाथसे थामकर मार्गकी ओर क्या ताक रही हो ॥३४॥ हे सखी ! मनमें बसे हुए प्रेमको छिपानेके कारण इस नवेलीकी आँखोंके कोने लाल हो गए हैं, फिर भी आनन्दके कारण देहसे निकलता हुआ पसीना सारी पोल खोले दे रहा है और इसके मुँहकी निराली छटा हृदयमें अङ्कुरित होते हुए प्रेमके मदकी सूचना दे ही रही है ॥३५॥ हे सखी ! निरन्तर चलनेवाली तुम्हारी लम्बी-लम्बी साँसें तुम्हारे भीतरके सन्तापसे होनेवाली पीड़ाकी सूचना दे रही हैं। ऐसा क्यों हो रहा है, यह तो मैं नहीं जानती, किन्तु मनमें बड़ी चिन्ता हो रही है, क्योंकि इधर मैं देख रही हूँ कि फूलसे भी अधिक कोमल तुम्हारा शरीर कड़ी धूपमें पड़े हुए मृणालके समान अत्यधिक मलिन होता जा रहा है ॥३६॥ हे सखी! बहते हुए आँसुओंकी धारोंसे विरहकी आग इसलिये नहीं बुझ पा रही है क्योंकि तुम्हारे आँसू सस्नेह ( घी-युक्त, प्रेम-युक्त ) हैं ॥ ३७ ॥ कोई सखी किसी नवेलीसे कहती है कि 'हे सखी ! तुम्हें सौ बार मेरी शपथ है जो तुम विरहके दुःखसे भरी अपनी दशा मुझसे कह न डालो ।' नवेली—'हे सखी ! तुम यमुना नदीके कमलोंके नये पत्तोंसे बने हुए बिछौनेसे ही मेरी दशा क्यों नहीं पूछ लेती' ॥३८॥ हे रोमाञ्चित अङ्ग-रूपी लतावाली सखी ! सच बताओ तुम हृदयमें ही अपना चित्त बाँधकर तथा नेत्र आदि इन्द्रियोंको अपने-अपने कामोंसे हटाकर यहाँ एकान्तमें बैठकर किसका ध्यान कर रही हो ? ॥३९॥ हे कमलनयनी! सन्ध्या समय जब तुम माला गूँथ रही थीं, उस समय तुम्हारे कानके पास लगकर मुस्कराती हुई सखीने जिसका सङ्केत किया था और जिसकी चर्चा सुनते समय तुम्हें उँगलीमें चुभी हुई सुईका भी ध्यान न रहा वह कौन भाग्यवान् है ? ॥४०॥ हे सुन्दर भौंहोंवाली! [illegible] जो तुम्हारी बाईं आँख वेगसे फड़क रही है, स्तन रोमाञ्चित हो रहे हैं और आँखें भीतर ही भीतर काँप रही हैं, [illegible]

लम्। फलयति च यदन्तःकम्पितामूरुकाण्डं ननु वदति तदद्य प्रेयसा सङ्गमं ते ॥ ४१ ॥

*नायकं प्रति दूतीप्रेषणम्*—अपूजितैवास्तु गिरीन्द्रकन्या किं पक्षपातेन मनोभवस्य। यद्यस्ति दूती सरसोक्तिदक्षा दासः पतिः पादतले वधूनाम् ॥ १ ॥ अयि दूति सखी त्वमेव मे मदनो हन्ति शितैः शिलीमुखैः। दयितं तमुपानयाशु तत्सुशको जीवितनिर्गमोऽन्यथा ॥ २ ॥ उल्लङ्घ्यापि सखीवचः समुचितामुल्लङ्घ्य लज्जामलं भित्त्वा भीतिभरं निरस्य च निजं सौभाग्यगर्वं मनाक्। आज्ञां केवलमेव मन्मथगुरोरादाय नूनं मया त्वं निःशेषविलासिवर्गगणनाचूडामणिः सम्भृतः ॥ ३ ॥ कामं दहन्तु मरुतो मलयाचलस्य चन्द्रोऽपि पातयतु वा नितरां स्फुलिङ्गान्। दूरे प्रियो विमलवंशमणिः पतिर्मे तत्सांप्रतं त्वरितमानय तं कथञ्चित् ॥४॥ कामः कुप्यति चन्द्रमा अपि बलान्मां दग्धुमभ्युद्यतो याता याऽपि समागता यमदिशः प्राणान्निहन्तुं तथा। उत्कण्ठास्त्वरयन्ति तान्परभृताः स्वैः कूजनैर्दूति तत्प्रेयांसं तमुपानयाऽऽश्विनरथा प्राणं न मे कुत्रचित् ॥ ५ ॥ जीवामीति वियोगिनी यदि लिखेद्वैव वृत्ताः कथा अद्य श्वोऽथ मरिष्यतीति मरणे कालात्ययः किं पुनः। आगन्तव्यमिहेति सम्मति सुगे सम्भावना निष्फला भ्रातस्सम्प्रति याहि नास्ति लिखितं तद्ब्रूहि यत्ते क्षमम् ॥ ६ ॥ तस्य त्वया कर्कशवादिनोऽपि प्रकाशनीयं मसृणत्वमेव। प्रेम्णोऽस्ति भग्नस्य न हि प्ररोहः पुष्पस्य वृन्तादिव विच्युतस्य ॥ ७ ॥ दिशि दिशि परिहासगूढगर्भाः पिशुनगिरो गुरुगञ्जनञ्च तादृक्। सहचरि हृदये निवेदनीयं भवदनुरोधवशादयं विपाकः ॥ ८ ॥ दुर्वारां कुसुमशरव्यथां वहन्त्या तन्वङ्ग्या यदभिहितं पुरस्सखीनाम्। तद्भूयः शुकशिशुसारिकाभिरुक्तं धन्यानां श्रवणपथा-

---

बता रहे हैं कि आज प्रियतमसे तुम्हारा समागम अवश्य होगा ॥ ४१ ॥

**प्रियतमके पास दूती भेजना :** मनोरथ सफल करनेके लिये न तो पार्वतीकी पूजा करनेकी आवश्यकता है और न कामदेवकी सहायताकी ही, क्योंकि यदि मीठी-मीठी बातें बनानेवाली चतुर दूती हो तो सभी प्रियतम अपनी प्रेयसियोंके पैरोंतले दासके समान लोटने लगें ॥ १ ॥ हे दूती! तू ही मेरी सखी है, कामदेव मुझे अपने तीखे बाणोंसे बेधे डाल रहा है अतः शीघ्र ही प्रियतमको ले आ, नहीं तो ये निकलते हुए प्राण किसी उपायसे भी रोके न रुकेंगे ॥२॥ कोई नवेली अपने प्रियतमके पास सन्देश भेज रही है, 'हे प्रियतम! मैंने सखियोंकी बातोंपर तनिक भी ध्यान नहीं दिया, कुलवधू होकर भी लाज नहीं की, किसीसे भी तनिक डरी नहीं तथा अपने सोहागपर इतराना भी नहीं छोड़ा और केवल अपने गुरु कामदेवकी आज्ञा सिरपर धरकर मैंने सभी रसिकोंकी समाजमें आपको सिरमौर समझा (अब तो आप मुझपर दया कीजिए) ॥३॥ सखीसे कोई विरहिणी कह रही है—'मलयाचलके पवन मुझे जी-भर जलाते रहें और चन्द्रमा भी चिनगारियाँ बरसाता रहे किन्तु निर्मल कुलका मणि मेरा जो प्यारा पति मुझसे दूर है उसे इस समय शीघ्र ही जैसे हो वैसे यहाँ ले आ' ॥ ४ ॥ हे दूती! कामदेव मुझसे रुष्ट है, चन्द्रमा भी बलपूर्वक मुझे जलानेके लिये उदय हो गया है और मेरे प्राण हरनेके लिये ये दक्षिण दिशाके पवन भी लाल-लाल आँखें निकाले आ गए हैं जिन्हें कोकिल अपनी कूकमें शीघ्रता करनेके लिये उकसा रहा है, अतः तू शीघ्र ही प्रियतमको ले आ, नहीं तो मेरे प्राण अब किसी उपायसे भी नहीं बच पावेंगे ॥ ५ ॥ हे मित्र! यदि वह वियोगिनी लिखती कि 'मैं जी रही हूँ' तब तो आप निश्चिन्त हो जाते और सारी कथा ही समाप्त हो जाती, यदि आपको यह समाचार भेजा जाता कि 'वह आज अथवा कलमें मर जायगी,' तो आप कहते कि यदि इतना असह्य कष्ट था तो मरनेमें इतनी देरी क्यों हो रही है। यह भी लिखना व्यर्थ था कि 'आपको आ ही जाना चाहिए' क्योंकि आपके आनेकी उसे कोई आशा नहीं है। अतः हे भाई! मेरे पास उसका कोई लेख तो नहीं है पर आप झटपट चले जाइए और जो उचित समझ पड़े उसे कहिए ॥ ६ ॥ उस निठुर बोलनेवालेसे भी तुम्हें चिकनी-चुपड़ी बातें ही करनी चाहिएँ क्योंकि टूटा हुआ प्रेम फिर उसी प्रकार नहीं बढ़ता जैसे डण्ठलसे टूटा हुआ फूल फिर कभी नहीं खिलता ॥७॥ हे सखी! चारों ओर नीच लोग हँस-हँसकर मेरी खिल्ली उड़ा रहे हैं, घरके बड़े-बूढ़ोंकी दृष्टि भी मुझपर अङ्कुशके समान गड़ी हुई है अतः उस हृदयके स्वामीको समझा देना कि तुम्हारे ही प्रेमके कारण उसकी यह दुर्दशा हो रही है ॥८॥ वे लोग धन्य हैं जिनके कानोंमें कामदेवके बाणोंकी चोटकी पीड़ा सहती हुई दुबले अङ्गोंवाली नवेलीकी सखियोंके सामने कही हुई वे बातें पड़ती हैं जिन्हें सुग्गेके बच्चे और मैनाएँ दुहरा देती

तिथित्वमेति ॥ ९ ॥ दूति त्वं तरुणी युवा स चपलः श्यामास्तमोभिर्दिशस्सन्देशस्स रहस्य एव विपिने सङ्केतकावासकः । भूयोभूय इमे वसन्तमरुतश्चेतो नयन्त्यन्यथा गच्छ क्षेमसमागमाय निपुणे रक्षन्तु ते देवताः ॥ १० ॥ न च मेऽवगच्छति यथा लघुतां करुणां यथा च कुरुते स मयि । निपुणं तथैनमवगम्य वदेरभिदूति काचिदिति सन्दिदिशे ॥११॥ ननु सन्दिशेति सदृशोदितया त्रपया न किञ्चन किलाभिदधे । निजमैक्षि मन्दमनिशं निशितैः कृशितं शरीरमशरीरशरैः ॥ १२ ॥ पत्रं न श्रवणेऽस्ति वाष्पगुरुणोर्नो नेत्रयोः कज्जलं रागो नाधरपल्लवे चरणयोर्युग्मे न चालक्तकः । वार्तोच्छित्तिषु निष्ठुरेति भवता मिथ्यैव सम्भाव्यते सा लेख्यं लिखतु च्युतोपकरणा न्यायेन केनाधुना ॥ १३ ॥ वाच्यं तस्मै सहचरि भवद्भूरिविश्लेषयज्ञो स्नेहैरिद्धे मम वपुरिदं कामहोता जुहोति । प्राणानस्मै तदिहमुचितां दक्षिणां दातुमीहे तत्रादेशो भवतु भवतां यत्त्वमेषामधीशः ॥ १४ ॥ विरक्तमन्यप्रमदानुरक्तं विमुक्तदाक्षिण्यलवं शठञ्च । या संवृणोते खलु दूतिका सा कोऽस्याः समप्रेम्णि जने प्रकर्षः ॥ १५ ॥ वृथा गाथाश्लोकैरलमलमलीकां मम रुजं कदाचिद्धूर्तोऽसौ कविवचनमित्याकलयति । इदं पार्श्वे तस्य प्रहिणु परिलग्नाञ्जनचयस्रवद्बाष्पोत्पीडस्थगितलिपि ताटङ्कयुगलम् ॥ १६ ॥ सन्देशं मे गृहीत्वा कुवलयनयनं कान्तमभ्येऽपि दूति ! वासन्त्योऽमी त्रियामा मलयजपवनान्दोल्यमानाश्च वल्लयः । उच्चैर्गुञ्जन्ति भृङ्गाः सुममधुरमधुस्वादनेन प्रमत्तास्त्वं कान्ता च प्रगल्भा तदिति न युवयोर्जातुचित्स्यात्प्रसक्तिः ॥ १७ ॥

*नायकं प्रति नायिकासन्देश* —अदृष्टे दर्शनोत्कण्ठा दृष्टे विश्लेषभीरुता । नादृष्टेन न च दृष्टेन भवता विद्यते सुखम् ॥ १ ॥ आलीभिः सह भाषितं किमपि तद्यर्मापि संवीक्षितं पञ्चेषुः कुसुमैरपूजि कथमप्याधाय

---

हैं ॥ ९ ॥ हे दूती ! तू नवेली है, वह भी चञ्चल छैला है, चारों ओर अँधेरा छाया हुआ है, सन्देशमें वनमें मिलनेके लिये सङ्केत है, सन्देशमें गुप्त बात है, ये वसन्तके पवन भी चित्तको व्याकुल कर रहे हैं अतः जाओ, कुशलतापूर्वक तुम दोनोंका समागम हो, देवता तुम्हारी रक्षा करें ॥ १० ॥ कोई नवेली दूतीके द्वारा प्रियतमको यह सन्देश भेज रही है कि 'हे दूती ! प्रियतमके पास जाकर ऐसी चतुराईसे बात करना जिससे वह मुझे नीच न समझने लगे और मेरी दशापर उसे तरस आ जाय' ॥ ११ ॥ जब सखीने नवेलीसे पूछा कि प्रियतमके लिये कुछ सन्देश भी दो तो वह नवेली कुछ भी बोली नहीं वरन् अपनी उस देहकी ओर धीरेसे देखने लगी जो कामदेवके तीखे बाणोंसे मुरझाई चली जा रही थी ॥ १२ ॥ 'वह बड़ी निष्ठुर होकर बोलती भी है' ऐसा सोचकर आप उसकी सारी पीड़ाको झूठा ही समझ रहे हैं पर न उसके कानोंमें कनफूल है, न डबडबाई आँखोंमें काजल है, न ओठमें ललाई है और न पैरोंमें आलता ही है । वह पत्र लिखे तो किस आधारपर लिखे ॥ १३ ॥ हे सखी ! प्रियतमसे जाकर यह कहना कि हवन करनेवाला कामदेव स्नेह ( प्रेम, घी ) से जगी हुई आपकी वियोगाग्निमें उसके शरीरकी आहुति दे रहा है । अब उस कामदेव - रूपी पुरोहितको वह प्राणोंकी दक्षिणा देना चाहती है अतः आपकी आज्ञा होनी चाहिए क्योंकि प्राणोंके स्वामी तो आप ही हैं ॥ १४ ॥ विरागी, दूसरी स्त्रीसे प्रेम करनेवाले तथा निर्दयी ( हठी ) दुष्ट को भी जब दूती वशमें ले आती है तो प्रेम करनेवाले मनुष्योंपर उसका कैसा जादू चलता है, यह भी बताने की बात है ! ॥ १५ ॥ हे सखी ! प्रियतमके पास कविता लिखकर भेजना व्यर्थ है । हो सकता है कि वे इसे धूर्त कविकी अत्युक्ति समझकर मेरे कष्टको झूठा मान लें, अतः उनके पास मेरे कानके दोनों कनफूल भेज दो, जिनमें लिखे हुए अक्षर काजलसे मिले हुए आँसुओंके जलसे पुते हुए हों ॥ १६ ॥ तुम जा तो रही हो किन्तु हे दूती ! मेरे कमल जैसे नेत्रवाले प्रियतमके पास मेरा सन्देश भी लेती जाओ किन्तु वसन्तकी रातें आ गई हैं, मलय पर्वतका पवन लताएँ हिला रहा है, फूलोंका मधुर रस पीकर भौंरे मतवाले होकर स्वरसे गूँज रहे हैं, तू भी नवेली और ढीठ है अतः सावधान रहना, कहीं अवसर पाकर तुम्हीं दोनों न निपटने लगना ॥ १७ ॥

प्रियतमके पास प्रेयसीका सन्देश : कोई नवेली अपने प्रियतमके पास सन्देश भेजती है कि 'हे प्रियतम ! आपके देखने तथा न देखने दोनोंमें ही सुख नहीं मिलता क्योंकि न देखनेपर देखनेकी इच्छा होती है अतः कष्ट होता है और देख लेनेपर वियोग हो जानेका दुःख बना रहता है' ॥ १ ॥ हे प्राणनाथ ! सखियोंके साथ बातचीत करते हुए भी मैं आपका

चित्ते मनाक्। तेनापि प्रिय चेत्तथा मयि कृपाकार्पण्यमालम्बसे प्राणेश प्रयत्नं तदथ निखिलं तन्मातिकूल्यं विधेः ॥ २ ॥ इन्दुं कैरविणीव कोकपटलीवाम्भोजिनीवान्धवं मेघं चातकमण्डलीव मधुपश्रेणीव पुष्पाकरम्। माकन्दं पिकसुन्दरीव तरुणी प्राणेश्वरं प्रोषितं चेतोवृत्तिरियं मम प्रियसखे त्वां द्रष्टुमुत्कण्ठते ॥ ३ ॥ नाथ त्वद्विरहे सुधानिधिरपि क्ष्वेडालयो भाव्यते शीतो दक्षिणमारुतोऽपि यत हा ज्वालाऽवलीढायते। चेतोहार्यपि सौरभं सुमनसां दुर्हृत्प्रसङ्गोपमं किं भूयो निगदेयमेतदसवोऽप्येतेऽद्य भाराय मे ॥ ४ ॥ नित्यं ब्रह्म यथा स्मरन्ति मुनयो हंसा यथा मानसं सानन्दाः स्फुटसल्लकीधनयुतां ध्यायन्ति रेवां गजाः। युष्मद्दर्शनलालसाः प्रतिदिनं युष्मान्स्मरामो वयं धन्यः कोऽपि स वासरोऽत्र भविता यत्रावयोस्सङ्गमः ॥ ५ ॥ यथा कुमुदिनी चन्द्रञ्चक्रवाकी विभाकरम्। ततः प्रभृति कान्त त्वां चिन्तयामि तथाऽनिशम् ॥ ६ ॥

*नायकस्याग्रे दूत्युक्तयः*—अगणितगुणेन सुन्दर कृत्वा चारित्रमप्युदासीनम्। भवतानन्यगतिः सा विहिताऽवर्तेन तरणिरिव ॥ १ ॥ अङ्गानि मे दहतु कान्तवियोगवह्निः संरक्षतां प्रियतमो हृदि वर्तते य । इत्याशया शशिमुखी गलदश्रुबिन्दुधाराभिरुष्णमभिषिञ्चति हृत्प्रदेशम् ॥ २ ॥ अङ्गेऽनङ्गज्वरहुतवहश्चक्षुषि ध्यानमुद्रा कण्ठे जीवः करकिसलये दीर्घशायी कपोलः। अंसे वेणी कुचपरिसरे चन्दनं वाचि मौनं तस्यास्सर्वं स्थितमपि न तु त्वां विना क्वापि चेतः ॥ ३ ॥ अङ्गेष्वाभरणं करोति बहुशः पत्रेऽपि सञ्चारिणि प्राप्तं त्वां परिशङ्कते वितनुते शय्यां चिरं ध्यायति। इत्याकल्पविकल्पतल्परचनासङ्कल्पलीलाशतव्यासक्तापि विना त्वया वरतनुर्नैषा निशां नेष्यति ॥ ४ ॥ आचम्य सपल्लवां धरित्रीं मृदुसुरभिं विरहय्य पुष्पशय्याम्। भृशमरतिमवाप्य तत्र चास्यास्तव सुखशीतमुपैतुमङ्कमिच्छा ॥ ५ ॥ अच्छिन्नं नयनाम्बु बन्धुषु कृतं

---

मार्ग देखती रहती हूँ तथा किसी-किसी प्रकार फूलोंसे कामदेवकी पूजा करती रहती हूँ। इतनेपर भी यदि आप मुझपर दया नहीं करते तो यही कहना पड़ेगा कि भाग्य ही बलपूर्वक मेरा विरोध कर रहा है ॥२॥ हे प्रियतम! जैसे कुमुदिनी चन्द्रमाको, चकवी सूर्यको, पपीहोंकी मण्डली बादलको, भौरोंके समूह वसन्तको, कोकिल आमके पुष्पोंको तथा नवेली नारी अपने पतिको देखनेके लिये उतावली रहती है उसी प्रकार मेरा मन भी तुम्हें देखनेके लिये मचल रहा है ॥ ३ ॥ हे नाथ! आपके विछोहमें अमृतका समुद्र भी विषके समुद्र सा जान पड़ता है, दखिनका शीतल पवन भी लपलपाती लपटों-जैसा लगता है और चित्त हरनेवाली फूलोंकी सुगन्ध भी दुष्टोंके समागमकी भाँति दुखदाई हो रही है। अधिक क्या कहूँ, आज मेरे प्राण भी मुझे भार जान पड़ रहे हैं ॥ ४ ॥ हे प्रियतम! जैसे मुनि लोग प्रतिदिन ब्रह्मका, हंस मानसरोवरका और प्रसन्न हाथी फूली हुई सलईके वनसे घिरी नर्मदाका ध्यान करते हैं उसी प्रकार आपके दर्शनकी लालसासे मैं प्रतिदिन आपका ध्यान किया करती हूँ। वह दिन हमारे लिये कितने पुण्यका होगा जब हम-तुम दोनों गले मिलेंगे ॥ ५ ॥ हे प्रियतम! जबसे आप गए हैं तबसे मैं दिन-रात आपका वैसे ही ध्यान करती रहती हूँ जैसे कुमुदिनी चन्द्रमाकी और चकवी सूर्यकी बाट जोहती रहती हैं ॥ ६ ॥

नायकसे दूतीकी बात-चीत : हे सुन्दर! आपने उसके गुणोंपर कोई ध्यान न देकर बड़ी उदासीनताका व्यवहार किया और इस प्रकार उस नवेलीको आपने भँवरमें पड़ी हुई नैयाके समान बना दिया जिसे आपके सिवाय कोई दूसरा सहारा नहीं है ॥ १ ॥ वह चन्द्रमुखी अपने नेत्रोंसे बहते हुए आँसुओंकी धारासे तपे हुए हृदयको यह सोचकर सींचती रहती है कि प्रियकी विरहाग्नि मेरी देहको भले ही जला डाले पर हृदयमें बसनेवाले प्रियतमकी रक्षा तो करनी ही है ॥ २ ॥ उस नवेलीके शरीरमें काम रूपी अग्नि, नेत्रोंमें ध्यानका चिह्न, गलेमें प्राण, हथेलीपर देरतक रक्खा हुआ गाल, कन्धोंपर बाल, स्तनोंपर चन्दनका लेप तथा मुखमें मौन है, फिर भी उसका चित्त तुम्हारे सिवाय और कहीं नहीं लग पाता ॥ ३ ॥ वह नवेली बार-बार अपने अङ्गोंमें गहने पहनती है, तुम्हारा पत्र पानेपर तुम्हींको पाया हुआ समझती है तथा बिछौना बिछाकर देरतक तुम्हारा ध्यान किया करती है। इस प्रकार बिछौना बिछाने, गहने पहनने तथा सैकड़ों सङ्कल्प विकल्पमें लीन वह बेचारी तुम्हारे बिना रात नहीं काट पावेगी ॥४॥ वह नवेली कोमल तथा सुगन्धित फूलोंके बिछौनेको छोड़कर धरती-पर बिछे हुए पत्तोंके बिछौनेपर बैठने लगती है। फिर अत्यन्त व्याकुल होकर उससे भी ऊब उठती है और आपकी सुख देनेवाली शीतल गोद पानेके लिये तरसने लगती है ॥ ५ ॥ तुम

तापः सखीष्वाहितो दैन्यं न्यस्तमशेषतः परिजने चिन्ता गुरुभ्योऽर्पिता । अद्य श्वः किल निर्वृतिं व्रजति सा श्वासैः परं खिद्यते विश्रब्धो भव विप्रयोगजनितं दुःखं विभक्तं तया ॥ ६ ॥ अनयनपथे प्रिये न व्यथा यथा दृश्य एव दुःप्रापे । म्लानैव केवलं निशि तपनशिला वासरे ज्वलति ॥ ७ ॥ अनुरागवर्तिना तव विरहेणोग्रेण सा गृहीताङ्गी । त्रिपुररिपुणेव गौरी वरतनुरर्धावशिष्टेव ॥ ८ ॥ अभिनवनलिनीकिसलयमृणालवलयादि दवदहनराशिः । सुभग कुरङ्गदृशोऽस्या विधिवशतस्त्वद्वियोगपविपाते ॥ ९ ॥ अभ्रध्वानैर्मुखरितदिशः श्रेणयस्तोयदानां धारासारैर्धरणिवलयं सर्वतः प्लावयन्ति । तेन स्नेहं वहति विपुलं मत्सखीयुक्तमेतत्त्वं निःस्नेहो यदसि तदिदं नाथ मे विस्मयाय ॥ १० ॥ अविरलपरिवाहैरश्रुणः सारणीनां स्मरदहनशिखोष्णश्वासपूरैश्च तस्याः । सुभग वत कृशाङ्गयाः स्पर्धयान्योन्यमेभिः क्रियत इव पुरोभूः पङ्किला पांसुला च ॥ ११ ॥ अस्मिञ्चन्द्रमसि प्रसन्नमहसि व्याकोचकुन्दत्विषि प्राचीनं समुपेयुषि त्वयि गते दूरं निजप्रेयसि । श्वासः कैरवकोरकीयति मुखं तस्यास्सरोजीयति क्षीरोदीयति मन्मथो दृगपि च द्राक्चन्द्रकान्तीयति ॥ १२ ॥ आदावञ्जनपुञ्जलिप्तपुषां श्वासानिलोल्लासितप्रोत्सर्पद्विरहानलेन च ततः सन्तापितानां दृशाम् । सम्प्रत्येव निषेकमश्रुपयसा देवस्य चेतोभुवो भल्लीनामिव पानकर्म कुरुते कामं कुरङ्गेक्षणा ॥ १३ ॥ आद्यः कोपस्तदनु मदनस्त्वद्वियोगस्तृतीयः शान्त्यै दूतीवचनमपरः पञ्चमः शीतभानुः । इत्थं बाला निरवधि परं त्वां फलं प्रार्थयन्ती हा हा पञ्चज्वलनमधुना सेवते योगिनीव ॥ १४ ॥ आलम्ब्याङ्गणवापिकापरिसरे चूतद्रुमे मञ्जरीं सर्पत्सान्द्रपरागलम्पटरणद्भृङ्गाङ्गनाशोभिनीम् । मन्ये त्वां

---

उसके विषयमें चिन्ता न करो, अब वह आजकलमें सुखी हो जायगी ( मर जायगी ) क्योंकि उसने अपने दुःखका बटवारा इस प्रकार कर दिया है कि निरन्तर गिरते हुए आँसू तो उसने अपने भाई-बन्धुओंको दे दिए, सन्ताप सखियोंको दे डाला, सारी दीनता परिवारको दे दी तथा चिन्ता अपने बड़े-बूढ़ोंको समर्पित कर दी । अब उसे केवल एक ही कष्ट है कि उसकी साँसें बड़े वेगसे चलने लगी हैं ॥ ६ ॥ प्रियतमको सामने देखते हुए भी उनसे न मिल पानेपर जो पीड़ा होती है वह उन्हें न देखनेमें नहीं होती, जैसे रातमें सूर्यकान्तमणि केवल मलिन ही रहती है किन्तु दिनमें तो सामने दिखाई देते हुए भी सूर्यसे न मिलनेके कारण जल उठती है ॥ ७ ॥ प्रेमी शङ्करजी ( अर्धनारीश्वर ) से जुटी हुई पार्वतीजी जैसे आधी ही बच रहती हैं उसी प्रकार प्रेमसे भरे हुए तुम्हारे विशाल विरहसे जकड़ी हुई यह सुन्दरी भी आधी रह गई है अर्थात् दुबली हो गई है ॥ ८ ॥ हे भाग्यशाली ! उस मृगनयनीके दुर्भाग्यसे उसपर तुम्हारा विरह-रूपी वज्र गिर पड़ा इसलिये कमलके नये-नये पत्ते तथा कमलनालसे बने कङ्कन आदि शीतल वस्तुएँ भी उसके लिये दावानलके समान कष्टप्रद हो रही हैं ॥ ९ ॥ अपने घोर गर्जनसे सारे संसारमें कोलाहल मचा देनेवाले बादल अपनी मूसलाधार वर्षासे धरतीको सब ओरसे भरे दे रहे हैं, अतः मेरी सखी भी स्नेह ( जल, प्रेम ) धारण कर रही हो तो ठीक ही है, पर हे नाथ ! मुझे अचरज तो इस बातपर हो रहा है कि आपमें तनिक भी स्नेह ( जल, प्रेम ) क्यों नहीं है ॥ १० ॥ हे सुन्दर ! निरन्तर बहनेवाली आँसुओंकी नदीका प्रवाह तथा कामाग्निकी लपटोंसे तपे हुए साँसके पवनका प्रवाह ये दोनों परस्पर होड़ करके उस दुबली पतली नवेलीके सामनेकी धरतीको एक साथ कीचड़वाली तथा धूलवाली बनाए दे रहे हैं ॥ ११ ॥ हा प्रियतम ! खिले हुए कुन्दकी-सी कान्तिवाला चन्द्रमा अपनी निर्मल चाँदनी फैलाता हुआ जिस समय पूर्वके आकाशपर चढ़ रहा है उस समय तुम वहाँ उससे दूर जा बैठे हो, इसीलिये उसकी साँस कोईंकी कली हुई जा रही है ( घुट रही है, बढ़ रही है ), उसका मुँह कमलके समान सङ्कुचित हो रहा है, कामदेव क्षीरसागरके समान उमड़ा पड़ रहा है और आँखें चन्द्रकान्तमणि—जैसी रिस रही हैं ॥ १२ ॥ वह मृगनयनी पहले तो अपनी आँखोंपर आँजनका लेप चढ़ाती है, फिर साँसके पवनसे जगाई हुई तथा बढ़ती हुई विरहकी आगसे उन्हें तपाती है और फिर आँसूके जलसे उन नेत्रोंको सींचती है । यह सब ऐसा जान पड़ रहा है मानो वह कामदेवके बाणोंपर विषका लेप चढ़ाकर फिर उन्हें आगमें तपाकर पानीमें बुझा रही हो ॥ १३ ॥ वह नवेली क्रोध-रूपी अग्नि, कामरूपी अग्नि, वियोग-रूपी अग्नि, शान्त रहनेके लिये दूतीके वचन-रूपी अग्नि और चन्द्रमा-रूपी अग्निकी पंचाग्नि तापनेवाली योगिनी बनकर इस तपस्याके फलके रूपमें केवल तुम्हें चाह रही है ॥ १४ ॥ रोनेका स्वर रोकनेके कारण मिठ नवेलीके

तनुमुत्तरीयशकलेनाच्छाद्य बाला स्फुरत्कण्ठध्याननिरोधकम्पितकुचश्वासोद्गमा रोदिति ॥ १५ ॥ आलेख्यस्थं कमलनयन त्वां कथञ्चिद्विधाय यावन्नेत्रे सफलजनुषी सेहते संविधातुम् । तावत्ताभ्यां वहति विमलो हन्त पूरः सुदीर्घः पातद्वेष्टृव्यवहृतिरियं भाग्यचक्रानुसर्गी ॥ १६ ॥ आवासो विपिनायते प्रियसखीमालापि जालायते तापो निःश्वसितेन दावदहनज्वालाकरालायते । सापि त्वद्विरहेण हन्त हरिणीरूपायते हा कथं कन्दर्पोऽपि यमायते विरचयञ्शार्दूलविक्रीडितम् ॥ १७ ॥ उदितं प्रियां मदि सहादैमिति श्रद्धीयत प्रियतमेन वचः । विदितेङ्गिते हि पुर एव जने समुदीरिताः खलु लगन्ति गिरः ॥१८॥ उद्धूयेत नतभ्रूः पक्ष्मनिपातोद्भवैः पवनैः । इति निर्निमेषमस्या विरहव्ययस्या विलोकते वदनम् ॥१९॥ उन्मीलन्ति नखैर्लुनीहि वहति क्षौमाञ्चलेनावृणु क्रीडाकाननमाश्रयन्ति वलयक्वाणैः समुत्त्रासय । इत्थं वञ्जुलदक्षिणानिलकुहूकण्ठीषु साङ्केतिकव्याहाराः सुभग त्वदीयविरहे तस्यास्सखीनां मिथः ॥ २० ॥ उपताप्यमानमलघूष्णमभिश्वसितैस्सितेतरसरोजदृशः । द्रवतां न नेतुमधरं क्षमते नवनागवल्लिदलरागरसः ॥ २१ ॥ कन्दर्पज्वरसञ्ज्वराकुलतनोराश्चर्यमस्याश्चिरं चेतश्चन्दनचन्द्रमःकमलिनीचिन्तासु सन्ताम्यति । किन्तु क्षान्तिवशेन शीतलतनुं त्वामेवमेकं प्रियं ध्यायन्ती रहसि स्थिता कथमसौ क्षीणा क्षणं प्राणिति ॥ २२ ॥ कार्श्यं चेत्प्रतिपत्कला हिमरुचः स्थूलैव चेत्पाण्डिमा लीना एव मृणालिका यदि पुनर्वाष्पः कियानम्बुधिः । सन्तापो यदि शीतलो हुतवहस्तस्याः कियद्वर्ण्यतां किं तु त्वत्स्मृतिमात्रमेव शरणं लावण्यशेषं वपुः ॥२३॥

---

साँस फूल रही है और स्तन काँप रहे हैं वह चादरसे अपनी देह ढककर आँगनकी बावड़ीके तटपर लगे हुए उस आमकी डालको थामे रोती रहती है जिसमें बौरके फैले हुए घने परागमें लिपटी हुई भौंरियाँ गुञ्जार करती हुई शोभित हो रही हैं ॥१५॥ हे कमलके समान नेत्रोंवाले! वह किसी-किसी प्रकार तुम्हारा चित्र बनाकर और जैसे ही उसे देख-देखकर अपने नेत्र सफल करने लगती है त्यों ही उसके नेत्रमें निर्मल जलकी घनी बाढ़ आ जाती है। इसी प्रकार भाग्यके फेरके अनुसार वह अपने रक्षक और भक्षकके, दोनोंके बीच पड़ी रहती है ॥१६॥ तुम्हारे वियोगमें उसे अपने रहनेका स्थान जङ्गलके समान जान पड़ता है, प्यारी सखियाँ जालके समान जान पड़ती हैं और उसके भीतरका सन्ताप साँसके पवनकी सहायतासे दावानलकी भयङ्कर लपटोंके समान हो रहा है। इस प्रकार वह विरहिणी जङ्गलके दावानलसे घिरी हुई मृगीके समान हो रही है तथा सिंहके समान घूमता हुआ कामदेव भी उसके लिये यमराज बन रहा है ॥ १७ ॥

उसकी सखियाँ संकेतोंमें बातें करती हैं। बेंत उग आनेपर एक सखी कहती है कि 'उग रहे हैं' तो दूसरी कहती है कि 'नखोंसे चूँट दो।' पवनके लिये एक कहती है—'बह रहा है' तो दूसरी कहती है—'आँचलसे रोक दो।' कोयलके लिये एक कहती है—'घरकी फुलवारीमें घुस रहा है' तो दूसरी कहती है कि 'कँगनोंकी झनकारसे डरा दो' अर्थात् कोई उसके सामने बेंत, दक्षिणके पवन तथा कोयलका नामतक नहीं लेता ॥ २० ॥ नीले कमलके समान नयनोंवाली उस नवेलीका अधर अत्यधिक गरम साँसोंसे ऐसा पपड़िया गया है कि खाए हुए पानके बीड़ेका रस भी उसे नहीं भिगो पाता ॥ २१ ॥ यह अचरजकी बात है कि कामज्वरके तापसे तपी हुई देहवाली उस नवेलीका चित्त चन्दन, चन्द्रमा तथा कमलिनीके स्मरणसे भी दुखी हो जाता है, किन्तु सहनशीलताके कारण शीतल शरीरवाले केवल अपने प्रियतमका अर्थात् आपका ध्यान करती हुई एकान्तमें वह बैठी रहती है। न जाने वह

किं पृष्ठेन द्रुततरमितो गम्यतां सा प्रिया ते दृष्टा मार्गे दिवसमखिलं सास्रमेका मयैवम्। पान्थे पान्थे त्वमिति रभसोद्ग्रीवमालोकयन्ती दृष्टे दृष्टे न भवति भयान्निरुद्धश्रुर्वलन्ती ॥ २४ ॥ कितव प्रपञ्चिता सा भवता मन्दाक्षमन्दसञ्चारा। बहुदायैरपि सम्प्रति पाशकसारीव नायाति ॥ २५ ॥ कुशलं तस्या जीवति कुशलं पृच्छामि जीवतीत्युक्तम्। पुनरपि तदेव कथयसि मृता न कथयामि या श्वसिति ॥ २६ ॥ कुसुमशयनेऽप्यङ्गं ताम्यत्यनङ्गविवर्तनं वदनपवनैश्श्यामच्छायो बभूव सखीजनः। हृदयनिहितः शीतो लेपश्छमीति रवं करोत्यहह कठिनावस्था तस्यास्त्वयैवमुपेक्ष्यते ॥ २७ ॥ कुसुमादपि स्मितदृशः सुतरां सुकुमारमङ्गमिति नापरथा। अनिशं निजैरकरुणः करुणं कुसुमेषुरुत्तपति यद्विशिखैः ॥ २८ ॥ कोदण्डो विशिखो मनोनिवसतिः कामस्य तस्या अपि भ्रूवल्ली नयनाञ्चलं मनसि ते वासः समुन्मीलति। इत्थं साम्यविधौ तयोः प्रभवति स्वामिंस्तथा खिद्यतां तन्वाना तनुतां क्रमादतनुतां नैषा यथा गच्छति ॥ २९ ॥ क्षणं मूर्च्छामेति भ्रमति परितोऽथ क्षणमपि क्षणं मैति स्तम्भं निरवधि भवद्ध्याननिरता। क्षणं स्वप्ने बाला तव सुभग योगं च लभते क्षणं तेजः शम्भोर्नयनजमथ ध्यायति यमम् ॥ ३० ॥ क्षणमपि विरहः पुरा न सेहे नयननिमीलनखिन्नया यया ते। श्वसिति कथमसौ रसालशाखां चिरविरहेण विलोक्य पुष्पिताग्राम् ॥३१॥ क्षणो दिनं दिनं मासो मासः संवत्सरं तथा। अयि कान्त भवत्सङ्गमन्तराऽस्याः प्रतीयते ॥ ३२ ॥ गन्तुं प्राङ्गणतो ददाति न मुहुःस्तम्भः कुरङ्गीदृशः साकूतं स्वरभङ्गविभ्रमकला दत्ते न वक्तुं कियत्। मार्गे यान्तमवेक्षितुं

---

करोगे? झटपट चले जाओ, क्योंकि मार्गमें मैंने तुम्हारी प्यारीको इस दशामें देखा है कि वह अकेले दिनभर रोती हुई प्रत्येक राहीको यह समझ-समझकर और सिर ऊँचा कर-करके देखती रही कि तुम हो पर जब यह जान पाती थी कि तुम नहीं हो तो आँखोंमें आँसू भरकर एकाएक पपड़ा उठती थी ॥ २४ ॥ हे धूर्त! लाजके कारण धीरे-धीरे चलनेवाली उस नवेलीको तुमने ऐसा धोखा दिया है कि इस समय भाँति-भाँतिके लालच देनेपर भी एक बार जालमें फँसकर छूटी हुई मैनाके समान वह सामने नहीं आ रही है ॥ २५ ॥ नायक और सखीमें बातचीत हो रही है नायक : कहो वह कुशलसे तो है? सखी : (उदासीसे) जी हाँ, जी रही है। नायक : मैं उसका कुशल पूछ रहा हूँ। सखी : मैंने तो पहले ही कहा कि जी रही है। नायक : तुम तो बार-बार वही दुहरा रही हो। सखी : तो और क्या कहूँ? जिसकी साँसें चल रही हैं उसे क्या मरी कह दूँ! ॥ २६ ॥ फूलोंके बिछौनोंपर कामकी पीड़ासे छटपटाते रहनेके कारण उसके सब अङ्ग ढीले पड़ गए हैं, उसके मुखकी गरम-गरम साँसोंसे सखियोंतक काली पड़ गई हैं तथा छातीमें लगाया हुआ ठण्डा लेप भी तापके कारण 'छम-छम' शब्द कर रहा है। हाय! उसकी तो यह दयनीय दशा हो रही है और तुम्हारे कानपर जूँतक नहीं रेंगती ॥ २७ ॥ यह बात छूट नहीं है कि तिरछे हुए नेत्रवाली नवेलीका शरीर फूलसे भी बढ़कर कोमल है, इसीलिये तो निष्ठुर कामदेव अपने फूलके बाणोंसे सदा उसे ऐसा सन्ताप दे रहा है कि देखकर दया आने लगती है ॥ २८ ॥ हे स्वामी! कामदेवके पास धनुष-बाण हैं और वह मनमें बसता है। इधर उस नवेलीके पास भी भौहोंका धनुष और चितवनके बाण हैं तथा वह तुम्हारे मनमें बसती है; इस प्रकार वह नवेली तथा कामदेव दोनों एकसे हैं। अतः, उसपर इस ढङ्गसे अनुराग कीजिए कि दुबली होती हुई वह नवेली कहीं अतनु (कामदेव, बिना शरीरवाली) न हो जाय अर्थात् मर न जाय ॥ २९ ॥ तुम्हारे वियोगमें वह नवेली कभी तो मूर्च्छित हो जाती है, कभी चारों ओर चक्कर काटने लगती है, कभी सदा तुम्हारा ही ध्यान करती हुई निश्चेष्ट हो जाती है, कभी स्वप्नमें तुम्हारा समागम पा जाती है, कभी कामको जलानेवाले शिवजीके तीसरे नेत्रकी अग्निका ध्यान करने लगती है तथा कभी अपनी मृत्युके लिये यमराजका ध्यान करने लगती है ॥ ३० ॥ जो पल भर भी तुम्हारा बिछोह नहीं सह सकती थी और दुखी होकर आँखें मूँद लेती थी वह इस लम्बे वियोगमें बौरोंसे भरी आमकी डालियाँ देखकर भला कैसे जीती रह पायेगी! ॥ ३१ ॥ हे सुन्दर! आपका समागम न मिलनेके कारण उसे एक पल भी दिनके समान, दिन भी मासके समान और महीना भी वर्षके समान जान पड़ता है ॥ ३२ ॥ कोई नायक अपनी प्यारीसे इसलिये रूठ गया है कि मैं जब उसके यहाँसे चलने लगा, उस समय वह न तो मुझसे मिलने आई, न मुझसे एक शब्द बोली, न उसने आँखें घुमाकर मेरी ओर देखा और न सेवकों-द्वारा ...

न सहते त्वां बाष्पवारिप्लवस्तस्याः कञ्चुकिनो भवन्ति सुभग त्वद्दर्शने सात्त्विकाः ॥ ३३ ॥ गलत्येका मूर्च्छा भवति पुनरन्या यदनयोः किमप्यासीन्मध्ये सुभग सकलायामपि निशि । लिखन्त्यास्तत्तस्याः कुसुमशरलेखं तव कृते समाप्तिं स्वस्तीति प्रथमपदभागोऽपि न गतः ॥ ३४ ॥ गायति गीते शंसति वंशे वादयति सा विपञ्चीषु । पाठयति पञ्जरशुकं तव सन्देशाक्षरं रामा ॥ ३५ ॥ गृहीतं ताम्बूलं परिजनवचोभिः कथमपि स्मरत्यन्तःशून्या सुभग तव मूर्तिं प्रतिदिनम् । तथैवास्ते हस्तः कलितफणिवल्लीकिसलयस्तथैवास्यास्तस्याः क्रमुकफलफालीपरिचितम् ॥ ३६ ॥ गेहादङ्गणमङ्गणादपि बहिर्याद्य पृथ्वीतलं तामार्तिं यदि वेत्ति सैव सुमुखी किञ्चान्यदाचक्ष्महे । पर्यङ्केऽपि तवाङ्गसङ्गसुभगैः स्वेदाम्भसां निर्झरैर्धारामण्डपतामनीयत तया तस्मिन्वदत्या मुहुः ॥ ३७ ॥ चन्द्रश्चन्दनकर्दमेन लिखितं सम्मार्ष्टि दष्टाधरा कामः पुष्पशरः किलेति सुमनोवर्गं लुनीते च यत् । वन्द्यं निन्दति यच्च मन्मथमसौ भङ्क्त्वाग्रहस्ताङ्गुलीस्तत्कामं सुभग त्वया वरतनुर्वातूलतां लम्भिता ॥ ३८ ॥ चित्राय त्वयि चिन्तिते स्मृतिभुवा सज्जीकृतं स्वं धनुर्वर्तिं वर्तुमुपागतेऽङ्गुलियुगे बाणा गुणे योजिताः । प्रारब्धे तव चित्रकर्मणि पुनस्तद्बाणभिन्ना सती भित्तिं प्रागवलम्ब्य सिंहलपते सा तत्र चित्रायते ॥ ३९ ॥ चित्रोत्कीर्णादपि विषधराद्भीतिभाजो निशायां किं नु ब्रूमस्त्वदभिसरणे साहसं नाथ तस्याः । ध्वान्ते यान्त्या यदतिनिभृतं बालया समकाशमासात्पाणिः पथि

---

सन्देश ही भिजवाया । इसका चतुरतापूर्वक समाधान करती हुई दूती कहती है—'हे सुन्दर ! जब तुम चलने लगते हो तो उस मृगनयनीका स्तम्भ सात्त्विक भाव उसे आँगनसे आगे नहीं बढ़ने देता, अर्थात् वह ठक रह जाती है, आगे पैर नहीं बढ़ पाते और तुमसे मिलनेतक नहीं आ पाती । उसका स्वरभङ्ग सात्त्विक भाव उसका कण्ठ गद्गद कर देता है अतः वह कुछ बोल भी नहीं पाती और उसके नेत्रोंमें आँसुओंकी ऐसी बाढ़ आ जाती है कि वह जाते समय तुम्हें देख भी नहीं सकती । ये स्तम्भ, स्वरभङ्ग और अश्रु सात्त्विक भाव उसमें इतनी अधिकतासे उमड़ आते हैं कि रनिवासके सेवक भी उसकी दशा देख-देखकर वैसे ही हुए रहते हैं अतः वे भी बेचारे क्या सन्देश लावें !' ॥ ३३ ॥ हे सुन्दर ! रातमें वह नवेली एक बार मूर्च्छित होकर जगी कि फिर उसे मूर्च्छा आ गई । इन दोनों मूर्च्छाओंके बीचमें जो हुआ उसे सुन लीजिए । उसने आपके लिये कामकी पीड़ाके समाचारसे भरा पत्र लिखना प्रारम्भ किया किन्तु पत्रके प्रारम्भमें 'स्वस्ति' शब्द-तक भी न लिख पाई थी कि उसे तुरन्त मूर्च्छा आ गई ॥३४॥ वह नवेली तुम्हारे सन्देशके शब्दोंके गीत बना बनाकर अलापा करती है, बाँसुरीके सुरोंमें उसीकी तान लिया करती है, वीणापर उसी लयसे बजाया करती है तथा पालतू सुग्गोंको वे ही शब्द पढ़ाया करती है ॥ ३५ ॥ हे भाग्यवान् ! उस नवेलीका मन किसी भी बातमें नहीं लगता । जब सखियाँ बार-बार आग्रह करती हैं तब वह किसी किसी प्रकार पानका बीड़ा ले तो लेती है किन्तु सदा तुम्हारे ही स्वरूपका ध्यान करते रहनेके कारण हाथमें रक्खा हुआ पान तथा सुपारीके टुकड़े ज्योंके त्यों धरे रह जाते हैं ॥ ३६ ॥ वह सुन्दर मुखवाली नवेली घरमें बैठती है तो आँगनकी ओर देखती है, आँगनमें बैठती है तो बाहरकी ओर झाँकती है और बाहर आती है तो चारों ओर दृष्टि घुमाती है । सचमुच अपनी विपत्ति वही समझती है । अधिक कहाँतक कहें ? सदा रोती रहनेवाली उस नवेलीने सङ्कल्पसे पाए हुए तुम्हारे समागमके सुखसे निकले हुए पसीनेकी धारसे पपलँगको भी बरसातका बँगला बना लिया है ॥ ३७ ॥ हे सुन्दर ! तुमने उस सुन्दरीको पूरा पागल बना डाला है क्योंकि वह तुम्हारे वियोगमें घिसे हुए चन्दनसे बने हुए चन्द्रमाको मिटा डालती है, फूलोंको कामका बाण समझकर उन्हें तोड़ डालती है तथा दोनों हाथकी उँगलियाँ मटका मटकाकर प्रशंसा करनेके योग्य कामदेवकी निन्दा किया करती है ॥ ३८ ॥ हे सिंहल देशके महाराज ! जब वह सुन्दरी तुम्हारा चित्र बनानेको सोचती है तो उसी समय कामदेव अपना धनुष सँभालने लगता है, वह जब दोनों उँगलियोंसे तूलिका ( कूँची ) पकड़ना चाहती है तो कामदेव अपने धनुषकी डोरीपर बाण चढ़ाने लगता है अर्थात् जब वह चित्र बनाना आरम्भ करती है तबतक कामदेव उसे अपने बाणोंसे ऐसा बेधता है कि वह भीतसे चिपककर स्वयं चित्र बन जाती है ॥ ३९ ॥ हे नाथ ! जो नवेली चित्रमें बने हुए साँपसे भी डरती है, उसने रातमें आपके पास आते समय जो साहस किया उसका मैं क्या वर्णन करूँ ! वह अँधेरेमें चुपकेसे चली जा रही थी, मार्गमें साँपके

फणिफणारत्नरोधी व्यधायि ॥ ४० ॥ चिरमपि कलितान्यपारयन्त्या परिगदितुं परिशुष्यता मुखेन । गतघृण गमितानि सत्सखीनां नयनयुगैः सममार्द्रतां मनांसि ॥ ४१ ॥ चूडारत्नमपान्निधिर्यदि भवेच्चेत्कुन्तलं गण्डकी कावेरी यदि कङ्कणं यदि पुनर्ग्रैवेयकं गौतमी । मुक्तास्रक्सुरनिम्नगा यदि यदि स्यान्मेखला नर्मदा कौशेयं यदि कौशिकी कृशतनोस्तापस्तदाप्येति वा ॥ ४२ ॥ ज्योत्स्ना मौक्तिकदाम चन्दनरसः शीतांशुकान्तद्रवः कर्पूरं कदली मृणालवलयान्यम्भोजिनीपल्लवाः । अन्तर्मानसमास्त्वया प्रभवता तस्याः स्फुलिङ्गोत्करव्यापाराय भवन्ति हन्त किमनेनोक्तेन न ब्रूमहे ॥ ४३ ॥ तन्वङ्ग्यास्त्वमिति प्रसादविशदं नासोति खेदालसं चक्षुर्द्वारपथावतारिणि जने व्यापारयन्त्या मुहुः । हर्षार्त्तिप्रभवाः प्रतिक्षणमुचः स्वेदाम्बुदाहज्वरे नेत्राम्भःकणिकाः पयोधरतटे पुष्यन्ति शुष्यन्ति च ॥ ४४ ॥ तव विरहमसहमाना सा तु प्राणान्विमुक्तवती । किन्तु तथाविधमङ्गं न सुलभमिति ते न मुञ्चन्ति ॥ ४५ ॥ तव विरहे मलयमरुद्दवानलः शशिरुचोऽपि सोष्माणः । हृदयमरुतमपि भिन्ते नलिनीदलमपि निदाघरविरस्याः ॥ ४६ ॥ तव विरहे विधुवदना मदनाधिक का न सीदन्ति। सीदसि विरहे यस्यास्साधु तपस्याफलं तस्या. ॥ ४७ ॥ तव विरहे हरिणाक्षी निरीक्ष्य नवमालिकां दलिताम्। हन्त नितान्तमिदानीमाः किं हतजल्पितैरथवा ॥ ४८ ॥ तव सा कथासु परिघट्टयति श्रवणं यदङ्गुलिमुखेन मुहुः । घनतां ध्रुवं नयति तेन भवद्गुणपूगपूरितमवसतया ॥ ४९ ॥ तस्या महाविरहवह्निशिखाकलापतप्ते स्थितोऽसि हृदये सततं प्रियायाः । प्रालेयशीकरसमे

---

फणमें जो मणि चमक रहा था, उसे उसने इस विचारसे अपने हाथसे ढक दिया कि इसके प्रकाशमें कहीं कोई मुझे देख न ले ॥ ४० ॥ कामदेवके सन्तापसे उसका मुँह सूख गया था इसलिये वह बहुत देरसे सोची हुई बातोंको भी वह कह नहीं सकती थी । हे निष्ठुर ! उसकी ऐसी दशा देखकर उसकी सखियोंकी आँखें आँसुओंसे डबडबा आईं तथा मन दयासे भर आया ॥ ४१ ॥ यदि उस नवेलीके मस्तकका मणि ही समुद्र, केश ही गण्डकी नदी, कङ्कन ही कावेरी, गलेकी सिकड़ी ही गोमती, मोतीकी माला ही गङ्गा, करधनी ही नर्मदा तथा साड़ी ही कौशिकी नदी बन जायँ तब कहीं उस दुबली-पतली देहवाली नवेलीका सन्ताप दूर हो सकता है ॥ ४२ ॥ हाय ! चाँदनी, मोतीकी माला, चन्दनका रस, चन्द्रकान्तमणिका जल, कपूर, केला, कमलनाल तथा कमलके पत्ते उस विरहिणीके लिये आगकी चिनगारियाँ बने जा रहे हैं क्योंकि उसके मनमें तो तुम बसे हुए हो । आह ! पर यह सब कहनेसे लाभ क्या ! अब मैं कुछ भी नहीं कहूँगी ॥ ४३ ॥ वह पतले अङ्गोंवाली नवेली द्वारपर आनेवाले मनुष्यको देख-देखकर जब समझती है कि तुम हो तो उसकी आँखें प्रसन्नतासे खिल उठती हैं, पर जब देखती है कि यह कोई दूसरा है तब दुखी होकर मुँद जानेवाले नेत्रोंसे प्रतिक्षण हर्ष और वेदनासे निकलते हुए आँसुओंकी बूँदें ( मिलनकी आशासे ) पसीजे हुए तथा ( वियोगके कष्टके ) तापसे भरे हुए उसके स्तनोंपर गिरकर खिल भी रही हैं तथा सूख भी रही हैं ॥ ४४ ॥ तुम्हारा बिछोह न सह सकनेके कारण उस नवेलीने तो अपने प्राण छोड़ दिए किन्तु उसके प्राण ही यह सोचकर उसे नहीं छोड़ रहे हैं कि ऐसा सुन्दर शरीर संसारमें कहाँ मिल पावेगा ॥ ४५ ॥ तुम्हारे विरहमें उसके लिये मलयपर्वतका पवन दावानल बन गया है, चन्द्रमाकी किरणें भी उसे गरम जान पड़ती हैं, भौंरोंकी गुञ्जार सुनकर उसका हृदय फटा जाता है तथा कमलके पत्ते भी उसे ग्रीष्म ऋतुके सूर्यके समान उष्ण जान पड़ते हैं ॥ ४६ ॥ हे कामदेवसे भी अधिक सुन्दरतावाले ! ऐसी कौन चन्द्रमुखी है जो तुम्हारे विरहमें दुखी न होती होगी, किन्तु तपस्याका फल तो उसीका अशेष समझना चाहिए जिसके बिछोहमें तुम दुखी हो जाते हो ॥ ४७ ॥ हाय ! वह मृगनयनी विरहिणी तुम्हारे बिछोहमें खिली हुई नवमल्लिकाको देखकर आह !...( मर जायगी ) पर अशुभ वचन कहना उचित नहीं इसीलिये आगे कुछ नहीं कहती ॥ ४८ ॥ आपकी चर्चा सुनते समय उँगलीसे कान खुजलाती हुई उस नवेलीको देखकर ऐसा जान पड़ता है मानो उस चर्चाको सुननेसे न अघाती हुई वह आपके गुणोंसे भरे हुए उस कानमें आपके और भी गुण ठूँस ठूँसकर भरना चाहती हो ॥ ४९ ॥ भयंकर विरहाग्निकी लपटोंसे तपे हुए उस प्राणप्यारीके हृदयमें तो आप सदा बसे रहते हैं पर हे कृपालो ! पालेकी बूँदके समान शीतल अपने हृदयमें आप उस नवेलीको क्षण भरके लिये भी नहीं बसाते, यह क्या उचित है !

हृदि सा कृपालो बाला त्वं वसति नैव खलु त्वदीये ॥ ५० ॥ तस्यास्तापमहं नृशंस कथयाम्येणीदृशस्ते कथं पद्मिन्यास्सरसं दलं विनिहितं यस्यास्सतापोरसि। आदौ शुष्यति सङ्कुचत्यनु ततश्चूर्णत्वमापद्यते पश्चान्मुर्मुरतां दधद्दहति च श्वासावधूतं सखीम् ॥ ५१ ॥ तापोऽम्भःप्रसृतिम्पचः प्रचयवान्वाष्पः प्रणालोचितः श्वासाः कम्पितदीपवर्तिकलिकाः पाण्डिम्नि मग्नं वपुः। किञ्चान्यत्कथयामि रात्रिमखिलां त्वन्मार्गवातायने हस्तच्छत्रनिरुद्धचन्द्रमहसस्तस्याः स्थितिर्वर्तते ॥ ५२ ॥ तीव्रः कोऽपि विजृम्भते वरतनोस्त्वद्विप्रयोगज्वरः किं ब्रूमः सुभग त्वया परिजनः कौतूहलाद्दृश्यताम्। कण्ठे शेषमधैर्यगद्गदगिरा कृत्वा सखीनां तया गौराङ्गिस्त्वमनङ्गतापसुहृदस्सर्वाः परित्याजिताः ॥ ५३ ॥ त्वं विनिर्जितमनोभवरूपः सा च सुन्दर भवत्यनुरक्ता। पञ्चभिर्युगपदेव शरैस्तां तापयत्यनुशयादिव कामः ॥ ५४ ॥ त्वच्चिन्तापरिकल्पितं सुभग सा सम्भाव्य रोमाञ्चिता शून्यालिङ्गनसञ्चलद्भुजयुगेनात्मानमालिङ्गति। किञ्चान्यद्विरहव्यथाप्रशमनीं सम्प्राप्य मूर्च्छां चिरात्प्रत्युज्जीवति कर्णमूलपठितैस्त्वन्नाममन्त्राक्षरैः ॥ ५५ ॥ त्वद्विरहे विस्तारितरजनो जनितेन्दुचन्दनद्वेषे। बिसिनीव माघमासे विना हुताशेन सा दग्धा ॥ ५६ ॥ त्वद्देशागतमारुतेन मृदुना सञ्जातरोमाञ्चया त्वद्रूपाङ्कितचारुचित्रफलकेनावर्जयन्त्या दृशम्। त्वन्नामामृतसिक्तकर्णपुटया त्वन्मार्गवातायने नीचैः पञ्चमगीतिगर्भितगिरा नक्तन्दिवं स्थीयते ॥ ५७ ॥ त्वयि दृष्ट एव तस्या निर्वाति मनो मनोभवज्वलितम्। आलोके हि हिमांशोर्विकसति कुमुदं कुमुद्वत्याः ॥ ५८ ॥ त्वयि दृष्टे कुरङ्गाक्ष्याः स्रंसते मदनव्यथा। यथा हृदयभाजोन्दौ ग्लानिः कुमुदसंहतेः ॥ ५९ ॥ त्वामजनीयति

॥ ५० ॥ हे अत्याचारी! मैं उस मृगनयनीका सन्ताप तुम्हें क्या बताऊँ! उसके तपे हुए हृदयपर जो कमलिनीका हरा पत्ता रक्खा जाता है वह पहले तो सूखता है, फिर सिकुड़ने लगता है, फिर चूर हो जाता है तथा फिर उसकी साँसके पवनसे फुर-फुर उड़कर उस सखीको ही जलाने लगता है ॥ ५१ ॥ उसकी देहके तापसे चिल्लूभर पानी भी सूख जाता है, बढ़े हुए आँसू नालीमें बहने योग्य हो जाते हैं, उसकी साँसोंके वेगसे दीयेकी लौ हिलने लगती है और उसका शरीर भी उजला हो गया है। अधिक क्या कहें, सारी रात हाथसे चन्द्रमाकी किरणोंकी ओट किए हुए वह तुम्हारे मार्गकी ओर खुलनेवाले झरोखेपर ही बैठी रहती है ॥ ५२ ॥ हे सुन्दर! उस सुन्दरीको आपके बिछोहका जो भयङ्कर सन्ताप है उसे क्या कहें! आप उसके पास रहनेवालोंकी ही दशा थोड़ा देख लें—उसके तापसे उसके पास बैठी हुई सहेलियोंकी गोराई कहने-मात्रको रह गई (लुप्त हो गई) अर्थात् वे उसकी गर्मीके कारण काली पड़ गई अतः उसने कामदेवके सन्तापमें साथ देनेवाली अपनी उन सब सखियोंको भी अधीर होकर गद्गद वाणीसे कह-सुनकर अपने पाससे हटा दिया ॥ ५३ ॥ हे सुन्दर! तुमने कामदेवकी सुन्दरता जीत ली है और वह नवेली तुमपर रीझी हुई है। इसी डाहसे मानो कामदेव एक साथ अपने पाँचों बाणोंसे उसे बेधे डाल रहा है ॥ ५४ ॥ हे सुन्दर! वह सदा तुम्हारा ध्यान करती हुई अपनेको तुम्हारा ही स्वरूप समझती है, अतः अपनी दोनों भुजाएँ उठाकर अपनी ही देहको लपेट लेती है और इसी प्रसन्नतामें रोमाञ्चित भी हो उठती है। अधिक क्या कहें! तुम्हारे बिछोहके सन्तापको कुछ देर दबाए रखनेवाली मूर्च्छामें जब वह पड़ी रहती है उस समय उसके कानमें तुम्हारे नामके अक्षररूपी मंत्र जब सुनाए जाते हैं तो वह फिर चौंककर जाग उठती है ॥ ५५ ॥ तुम्हारे बिछोहमें उस नवेलीको रातें बड़ी लम्बी जान पड़ती हैं। वह चन्द्रमा तथा चन्दन दोनोंसे कुढ़ती है और माघके महीनेमें कमलिनीकी भाँति बिना आगके ही जली जा रही है ॥ ५६ ॥ वह विरहिणी आपके देशसे आते हुए धीमे-धीमे पवनसे रोमाञ्चित होती हुई, आपके परम सुन्दर चित्रमें दृष्टि लगाती हुई तथा आपके नामरूपी अमृतसे अपने कान सींचती हुई आपके मार्गकी ओरके झरोखेमें ऊँचे स्वरसे बिलखती हुई रात-दिन धरतीपर पड़ी रहती है ॥ ५७ ॥ तुम्हारा दर्शन हो जानेपर कामदेवसे जलाया हुआ उसका मन वैसे ही शीतल हो जाता है जैसे चन्द्रमारूपी प्रियतमका दर्शन पाकर कुमुदिनीका कुमुदरूपी मुख खिल उठता है ॥ ५८ ॥ तुम्हें देखते ही यदि उस मृगनयनीकी कामपीड़ा भाग जाय तो ठीक ही है क्योंकि चन्द्रमाके उदय होनेपर क्या कुमुदोंमें सङ्कोच (खेद) रह जाता है? ॥ ५९ ॥ पूर्ण चन्द्रमाके समान मुखवाली

कलासु विलोकयन्ती त्वां शृण्वती कुवलयीयति कर्णपूरम्। त्वां पूर्णिमाविधुमुखी हृदि भावयन्ती वक्षोनिलीननवनीलमणीकरोति ॥ ६० ॥ त्वामन्तः स्थिरभावनापरिणतं मत्वा पुरोऽवस्थितं यावद्दोर्वलयं करोति रभसान्मुग्धा समालिङ्गितुम्। तावत्तां निजमेव देहमचिरादालिङ्ग्य बाधातुरां दृष्ट्वा वृष्टिजलच्छलेन रुदितं मन्ये पयोदैरपि ॥ ६१ ॥ दत्तोऽस्याः प्रणयस्त्वयैव भवता चेयञ्चिरं लालिता दैवादद्य किल त्वमेव कृतवानस्या नवं विप्रियम्। मन्युर्दुःसह एष यात्युपशमं नो सान्त्ववादैः स्फुटं हे निस्त्रिंश विमुक्तकण्ठकरुणं तावत्सखी रोदितु ॥ ६२ ॥ दधति स्फुटं रतिपतेरिषवः शितताम् यदुत्पलपलाशदृशः। हृदयं निरन्तरबृहत्कठिनं स्तनमण्डलावरणमप्यभिनत् ॥ ६३ ॥ दृष्टे चन्द्रमसि प्रलूनतमसि व्योमाङ्गणस्थेयसि स्फूर्जन्निर्मलतेजसि त्वयि गते दूरं निजप्रेयसि। श्वासं कैरवकोरकीयति मुखं तस्यास्सरोजीयति क्षीरोदीयति मन्मथो मृगदृशो दृक्चन्द्रकान्तीयति ॥ ६४ ॥ धत्ते दृष्टिमधौतविभ्रमलवां सा पुष्पलावीजने चैत्रस्य क्षणमादरेण महता मौहूर्तिकान्पृच्छति। श्येनात्तुष्यति कोकिलध्वनिरुषा सन्त्यज्य लीलाशुकान्निश्शोक त्वयि दुर्लभे किमपरं शक्यं वराक्या तया ॥ ६५ ॥ धातुः शिल्पातिशयनिकषस्थानमेषा मृगाक्षी रूपे देवोऽप्ययमनुपमो दत्तपादः स्मरस्य। जातं दैवात्सदृशमनयोः सङ्गतं यत्तदेतच्छृङ्गारस्योपनतमधुना राज्यमेकातपत्रम् ॥६६॥ न सवर्णो न च रूपं न संस्क्रिया नैव सा प्रकृतिः। बाला त्वद्विरहापदि जातापभ्रंशभाषेव ॥ ६७ ॥ न हारं नाहारं कलयति विहारं विषमिव स्मरन्ती सा रामा सुभग भवतश्चागमदिनम्। परं क्षीणा दीना परम

---

वह नवेली जब अपना शरीर सजाने लगती है तो तुम्हारे लिये आँखें फैलाकर देखती हुई तुम्हें ही अपने नेत्रोंका आँजन बना लेती है, तुम्हारी चर्चा सुनती हुई तुम्हें ही अपने कानमें कमलका कनफूल बना लेती है और अपने हृदयमें तुम्हारा ध्यान करती हुई छातीपर तुम्हें ही नये नीलमणिका हार बना लेती है ॥ ६० ॥ जब वह विरहिणी जमकर आपका ध्यान करती है तो उसे ऐसा लगता है कि आप उसके सामने ही खड़े हैं। उस समय जैसे ही आपका आलिङ्गन करनेके लिये वह अपनी भुजाएँ झटकेसे बढ़ाती है वैसे ही उसीकी देह उसकी भुजाओंमें आ जाती है। मुझे तो ऐसा लगता है कि उसे आपके विरहमें इस प्रकार कष्ट पाती देखकर ये बादल भी मानो दुखी होकर वर्षारूपी आँसू बहाकर रो रहे हैं ॥ ६१ ॥ हे दुष्ट! तुम्हींने उसे प्रेम दिया, तुम्हींने बहुत दिनतक उसे प्यार किया और दुर्भाग्यवश तुम्हींने आज उसका नये ढङ्गसे अपकार किया (उसकी सौतसे प्रेम किया) इसलिये उसे क्रोध आ गया। ऐसा दुःसह क्रोध ढाढ़सकी बातोंसे थोड़े ही शान्त होता है। अतः जबतक तुम उससे आकर मिल न लोगे तबतक वह बेचारी गला फाड़-फाड़कर रोती ही रहेगी ॥ ६२ ॥ निश्चय ही कामके बाण बड़े तीखे होते हैं क्योंकि उस कमलनयनीके बड़े-बड़े कठोर स्तनोंसे सदा ढके रहनेवाले हृदयको भी वे फाड़े डाल रहे हैं ॥ ६३ ॥ अपने प्रियतम (तुम्हारे) दूर हो जानेपर जब आकाशमें अन्धकारको नष्ट करनेवाला तथा स्वच्छ चाँदनी बिखेरनेवाला चन्द्रमा दिखाई पड़ा उस समय उस मृगनयनीकी साँसें कुमुदकी कलियोंके समान खिलने लगीं अर्थात् बढ़ने लगीं, मुख भी कमलके समान मलिन होने लगा, काम पीड़ा भी क्षीरसागरके समान बढ़ने लगी तथा आँखें भी चन्द्रकान्त मणिके समान गीली होने लगीं ॥ ६४ ॥ वह विरहिणी हड़बड़ीसे भरी आँखोंसे चैतमें फूल तोड़नेवाली मालिनोंको देखती है, बड़े आदरसे ज्योतिषियोंसे पूछती है, कोयलकी कूक सुनकर क्रोधित होकर खेलके सुग्गोंको छोड़ देती है और बाज़को देखकर प्रसन्न होती है। हे निर्दयी! तुम्हारे न मिलनेपर वह बेचारी और कर ही क्या सकती है! ॥ ६५ ॥ यह मृगनयनी ब्रह्माकी कलाकी कसौटी है तथा कामदेवको पराजित करनेवाले आप भी सुन्दरतामें बेजोड़ हैं, संयोगवश जो आप दोनोंका समागम हो गया है इससे शृङ्गार रसका इस समय एकच्छत्र राज्य हो गया है ॥ ६६ ॥ तुम्हारे विछोह-रूपी विपत्तिमें पड़ी हुई वह नवेली बिगड़े हुए शब्दोंके समान हो रही है क्योंकि न तो उसका पहलेका-सा रङ्ग रह गया, न सुन्दरता रह गई, न शरीरकी सजावट रह गई और न वह पहलेका सा स्वभाव ही रह गया तथा अपभ्रंश शब्दोंकी भी कहीं समानता नहीं मिलती, न तो शुद्ध शब्दोंकी भाँति उनका रूप ही बनता, न तो सूत्रोंसे उनकी सिद्धि ही होती और न उनका कुछ मूल ही मिलता ॥ ६७ ॥ हे सुन्दर! वह दुबली, दयनीय, दुखित, सुन्दर गुणवाली तथा चञ्चल नेत्रवाली रमणी तुम्हारे

सुखहीना सुवदना कुहूपक्षग्लौवच्चपलनयनाङ्गीकृतगतिः ॥ ६८ ॥ नायं मुञ्चति सुभ्रुवामपि तनुत्यागे वियोगज्वरस्तेनाहं विहिताञ्जलिर्यदुपते पृच्छामि सत्यं वद । ताम्बूलं कुसुमं पटीरमुदकं यद्बन्धुभिर्दीयते स्यादत्रैव परत्र तत्किमुचितज्वालावलीदुःसहम् ॥६९॥ निःश्वासा अपि मन्दतां वत गताः को हन्त वाचां क्रमस्ते ते दर्शनविभ्रमा अपि हताः सञ्चारशैली क्व सा । श्रोण्योर्या स्तनयोः पृथुत्वमगमत कृशोदरं तत् पुनन्यत्पादैकगतेर्दशेयमधुना देवः प्रमाणं पुनः ॥७०॥ निवसति यदि तव हृदये सा बाला सुभग वज्रघटितेऽस्मिन् । तत्खलु कुशलं तस्या मदनशरैस्ताड्यमानायाः ॥ ७१ ॥ नीरागा मृगलाञ्छने मुखमपि स्वं नेक्षते दर्पणे त्रस्ता कोकिलकूजितादपि गिरं नोन्मुद्रयत्यात्मनः । चित्रं दुःसहदाहदायिनि धृतद्वेषापि पुष्पायुधे सा बाला सुभगं प्रति प्रतिपदं प्रेमाधिकं पुष्यति ॥ ७२ ॥ नैष्ठुर्यं कलकण्ठकोमलगिरां पूर्णस्य शीतद्युतेस्तिग्मत्वं वत दक्षिणस्य मरुतो दाक्षिण्यहानिश्च ताम् । स्मर्तव्याकृतिमेव कर्तुमचलां सन्नाहमातन्वते तद्विघ्नः क्रियते तृणादिचलनोद्भूतैस्त्वदागतिभ्रमैः ॥ ७३ ॥ परस्मिन्नपि गोष्ठीषु कान्त त्वन्नाम्नि विश्रुते । सहसा सज्जकर्णोऽसौ जायते मृगलोचना ॥ ७४ ॥ पाणिर्नीरवकङ्कणः स्तनतटी निष्कम्पमानांशुका दृष्टिर्निश्चलतारका समभवन्निस्ताण्डवं कुण्डलम् । कश्चिच्चार्पितया समं कृशतनोर्भेदो भवेन्नो यदि त्वन्नामस्मरणेन कोऽपि पुलकारम्भः समुज्जृम्भते ॥ ७५ ॥ पीयूषाकरमालतीमलयभूमुख्या मताः शीतला हन्तामी अपि तीव्रदाहकतया जाता ममाशान्तये । तन्मन्ये सुभग त्वमेव शरणं वैद्यस्तवैवं करस्पर्शो भेषजमित्यनुग्रहदृशा तां साम्प्रतं जीवय ॥ ७६ ॥ प्रभो याचे भिक्षां वत नताशिरास्त्वामहमिदं न चेदस्ति प्रीतिः

---

आनेके दिन गिनती हुई हार नहीं पहनती, भोजन नहीं करती तथा खेलको भी विष समझती है। इस प्रकार वह अमावास्याके चन्द्रमाके समान समाप्त हुई जा रही है ॥ ६८ ॥ हे यदुवंशके स्वामी ! सुन्दर भौंहोंवाली नवेलियोंको यह वियोगका ताप देह-त्याग करनेपर भी नहीं छोड़ता। इसलिये मैं हाथ जोड़कर आपसे पूछती हूँ। आप सच बताइए कि पान, फूल, चन्दन तथा जल आदि पदार्थ जो श्राद्धमें भाई-बन्धु दिया करते हैं उसके साथ क्या वह वियोगका असह्य ताप भी परलोकमें प्राप्त होता है ? ॥ ६९ ॥ एक मात्र आपके चरणोंमें शरण पानेवाली उस विरहिणीकी बोलीकी तो बात क्या, उसकी साँसें भी धीमी पड़ गई हैं, वह चितवनकी सुन्दरता और चलनेका ढङ्ग तथा नितम्ब और स्तनोंकी मोटाई भी न जाने कहाँ चली गई, पेटकी क्या बात है ! उसकी ऐसी दशा हो गई है, आगे आप जो उचित समझें ॥ ७० ॥ हे सुन्दर ! कामदेवके बाण उसे बेधे डाल रहे हैं। अतः यदि आपके इस वज्रसे बने हृदयमें वह रहने लगे, तभी उसका कल्याण हो सकता है ॥ ७१ ॥ उस नवेलीको चन्द्रमासे घृणा हो गई है, अतः वह चन्द्रमाके समान दिखाई देनेवाले दर्पणमें अपना मुँह नहीं देखती, कोयलकी कूकसे डर जानेके कारण अपने मुखसे भी वैसी बोली नहीं निकालती पर अचरज तो यह है कि असह्य ताप देनेवाले कामदेवसे विरोध करती हुई भी वह अपने प्रियतमपर अत्यधिक प्रेम बढ़ाती जा रही है ॥ ७२ ॥ कोयलकी कूककी निठुरता, पूर्ण चन्द्रमाकी गर्मी, दक्षिणके पवनकी कठोरता, ये सभी उस नवेलीको समाप्त करनेके लिये कमर कसे हुए हैं, पर तिनके-पत्ते आदिके खड़कनेसे जो उसे आपके आनेका भ्रम हो जाता है वही उसके प्राण देनेमें बाधक हो जाता है ॥ ७३ ॥ हे प्रियतम ! जहाँ भी कुछ मनुष्य इकट्ठे बैठे रहते हैं और उसमें आपका नाम कोई ले देता है तो वह मृगनयनी वहाँ ही अपने कान लगाने लगती है ॥ ७४ ॥ उसके हाथके कंगन बजते नहीं, स्तनोंपर ढका हुआ वस्त्र भी नहीं हिलता, नेत्रोंकी पुतलियाँ एकटक रह जाती हैं तथा कुंडल भी नहीं डोलते। अब यदि तुम्हारे नामके स्मरणसे उसकी देहमें रोंगटे न उभर आते तो चित्रलिखी नवेलीमें और उसमें कोई अन्तर न रह जाता ॥ ७५ ॥ हे सुन्दर ! मैं जानती हूँ कि चन्द्रमा, मालती और चन्दन ये बड़े शीतल होते हैं। किन्तु हाय ! उस विरहीके सन्तापको तो ये सब भी अत्यधिक दाहक होनेसे नहीं शान्त कर पाते। तब तो मैं समझती हूँ कि आप ही उसकी शरण हैं, आप ही वैद्य हैं तथा आपके हाथका स्पर्श ही उसकी औषधि है। अतः अपनी कृपाभरी चितवनसे इस समय चलकर उसे जिला दीजिए ॥ ७६ ॥ हे नाथ ! मैं सिर नवाकर आपसे भीख माँगती हूँ कि यदि उसपर आपका प्रेम न भी हो तब भी आप इस समय उसपर दया कीजिए क्योंकि वह भोले हृदयवाली आपका नाम जपती हुई प्राण छोड़ देगी। अतः, हे पुण्यात्मा !

कुरु तदपि कारुण्यमधुना। जपन्ती त्वां प्राणाँस्त्यजति यत सा मुग्धहृदया तदभ्येत्येदानीं वितर नयने तत्र सुकृतिन् ॥ ७७ ॥ प्राणेश तव विरहिणी हिमकरकिरणेषु हर्म्यं मिलितेषु। सन्तापनिःसहाङ्गी मुञ्चति निचयं चकोराणाम् ॥ ७८ ॥ प्रादुर्भूते नवजलधरे त्वत्पथं द्रष्टुकामाः प्राणाः पङ्केरुहदलदृशः कण्ठदेशं प्रयान्ति। अन्यत्किं वा तव मुखविधुं द्रष्टुमुड्डीय गन्तुं वक्षः पत्रं सृजति बिसिनीपल्लवस्य च्छलेन ॥ ७९ ॥ विभ्राणा हृदये त्वया विनिहितं प्रेमाभिधानं नवं शल्यं यद्विदधाति सा विधुरिता साधो तदाकर्ण्यताम्। शेते शुष्यति ताम्यति प्रलपति प्रम्लायति प्रह्वति भ्राम्यत्युल्लुठति प्रणश्यति गरात्युन्मूर्च्छति त्रुट्यति ॥ ८० ॥ भवता मदनो विजितस्तेन च निहताऽबला बलात्सुमुख। अथ यदि शरणं भुवनत्रये भवान्केवलो दयितः ॥ ८१ ॥ मम रूपकीर्तिमहरद्भुवि यस्तदनुप्रविष्टहृदयेयमिति। त्वयि मत्सरादिव निरस्तदयः सुतरां क्षिणोति खलु तां मदनः ॥ ८२ ॥ मृगशिशुदृशस्तस्यास्तापं कथं कथयामि ते दहनपतिता दृष्टा मूर्तिर्मया न हि वैधवी। इति तु विदितं नारीरूपः स लोकदृशां सुधा तव शठतया शिल्पोत्कर्षो विधेर्विघटिष्यते ॥ ८३ ॥ मृणालीव क्षामा तदपि तव साहाय्यविधुरा मुहुः स्मारैर्वाणैर्गरलनिभृतैस्ताडिततरा। प्रजत्येषा मूर्च्छामथ यदि न तामेत्य सहसा विदध्यास्तद्रक्षां कथमिव भविष्री स्मर मनाक् ॥ ८४ ॥ मुहुर्व्यजनवीजनैस्सरसचन्दनासेवनैस्सरोजदलवेष्टनैरपि न चेष्टते सुन्दरी। तथापि तव नामनि प्रियसखीभिरावेदिते निवेदयति जीवितं श्रवणसीम्नि रोमोद्गमः ॥ ८५ ॥ या चन्द्रस्य कलङ्किनो जनयति स्मेराननेन त्रपां वाचा मन्दिरकीरसुन्दरगिरो या सर्वदा निन्दति। निःश्वासेन तिरस्करोति कमलामोदान्वितान्यानिलान्सा तैरेव रहस्त्वया विरहिता काञ्चिद्दशां नीयते ॥ ८६ ॥ या दक्षिणा त्वमस्याम-

---

झटपट चलकर उसपर अपनी दृष्टि डाल आइए ॥७७॥ हे प्राणनाथ ! वियोगका सन्ताप न सह सकनेके कारण वह विरहिणी छतपर पड़ती हुई चन्द्रमाकी किरणोंको समाप्त कर डालनेके लिये वहाँ चकोरोंका समूह छोड़ देती है ॥७८॥ नये बादलोंके दिखाई देते ही तुम्हारा मार्ग देखनेके लिये उस कमलनयनीके प्राण गलेतक आ जाते हैं। अधिक क्या कहूँ? तुम्हारा मुखचन्द्र देखनेकी चाहमें उड़कर तुम्हारे पास पहुँचनेके लिये उसका वक्षःस्थल अपने ऊपर रक्खे हुए कमलके पत्तोंके रूपमें मानो पङ्ख लगा रहा है ॥७९॥ हे सज्जन ! उसके हृदयमें तुमने जो प्रेमकी नई कील गड़ा दी है उसे धारण करती हुई वह क्या करती है उसे सुनिएगा ' वह लेटती है, सूखती है, खिन्न रहती है, बकती है, अप्रसन्न रहती है, इधर-उधर फिरती रहती है, चक्कर खाती है, छटपटाती है, मरी-सी हो जाती है, गलने-सी लगती है, मूर्च्छित हो जाती है और इस प्रकार दुबली होती जा रही है ॥ ८० ॥ हे सुन्दर मुखवाले ! आपने जिस कामदेवको जीत लिया है वह बलपूर्वक उस अबलाको मारे डाल रहा है, अब यदि तीनों लोकोंमें उसे कोई बचानेवाला है तो उसके एकमात्र प्रियतम आप ही हैं ॥ ८१ ॥ निष्ठुर कामदेव मानो इसी डाहसे उसे घोर कष्ट देता जा रहा है कि जिस पृथ्वीने मेरी सुन्दरता तथा कीर्तिको नीचा दिखाया है उसीमें इस अभागीका मन लगा है ॥ ८२ ॥ उस मृगनयनीके सन्तापकी दशाका मैं किस प्रकार वर्णन करूँ क्योंकि मैंने आगमें पड़ी हुई चन्द्रमाकी मूर्ति देखी ही नहीं, नहीं तो उसकी समता दे ही डालती। हाँ, इतना अवश्य जानती हूँ कि लोगोंकी आँखोंके लिये अमृतके समान ब्रह्माकी एक अति उत्तम कला बनी हुई नवेली तुम्हारी शठताके कारण सूखती चली जा रही है ॥ ८३ ॥ एक तो वह वैसे ही कमलनालकी भाँति दुबली तथा उजली है, दूसरे तुम्हारा समागम भी उसे नहीं मिल रहा है। तिसपर कामदेव उसे अपने विष-बुझे बाणोंसे ऐसा बेध रहा है कि वह मूर्च्छित हो रही जा रही है। अब भी यदि चलकर तुम उसकी रक्षा नहीं करते तो तुम ही थोड़ा सोचो कि उसकी क्या दशा होगी ! ॥ ८४ ॥ उस सुन्दरीकी यह दशा हो गई है कि बार-बार पङ्खा डुलाने, गीले चन्दनका लेप करने और कमलके पत्ते लपेटनेसे भी वह नहीं हिलती-डुलती ! बस जब सखियाँ उसके कानमें तुम्हारा नाम सुनाती हैं तो उसके कानके पास उठे हुए रोंगटे देखकर ही लोग समझते हैं कि वह जीवित है ॥ ८५ ॥ वह नवेली अपने निर्मल मुखसे जिस चन्द्रमाको लज्जित किया करती थी, अपनी मीठी बोलीसे घरके जिस सुग्गेको मधुर वार्ताको नीचा दिखाती थी तथा अपनी सुगन्धित साँसोंसे कमलकी सुगन्ध भरे जिस पवनको नीचा दिखाती थी, वे ही सब आज तुम्हारे वियोगमें उस नवेलीकी दुर्दशा किए डाल रहे हैं ॥ ८६ ॥ हे

क्षिणो दक्षिणस्तदितरस्याम्। जलधिरिव मध्यसंस्थो न वेलयोस्सदृशमाचरसि॥८७॥ यावद्यावद्वर्धति कलया पूर्णकामः शशाङ्कस्तावत्तावद्द्युतिमयवपुः क्षीयते सा मृगाक्षी। मन्ये धाता घटयति विधुं सारमादाय तस्यास्तस्माद्यावद्भवति सखे पूर्णिमा तावदेहि ॥ ८८ ॥ राकासुधाकरकरैर्नलिनीदलैश्च नीहारहारघनसारभरैः किमेतैः। किं वा भयेन हरिचन्दनपङ्कसेकैर्न त्वां विना मृगदृशः परितापशान्तिः ॥ ८९ ॥ रुष्टे का परपुष्टे मन्दे का हन्त मारुते चर्चा। त्वयि गतवति हृदयेशे जीवनदातापि जीवनं हरति ॥ ९० ॥ वर्षन्ति स्तनयित्नवो न सरले धारागृहे वर्तते गर्जन्ति प्रतिकूलवादिनि न ते द्वारि स्थिता दन्तिनः। इत्येवं गमितो घनव्यतिकरः सा राजपुत्री पुनर्वातो वाति कदम्बपुष्पसुरभौ केन प्रतारिष्यते ॥ ९१ ॥ वाचस्तावदपेक्षते पिकयुवा लम्बालकानां श्रियः भृङ्गाली विरुणद्धि चूतकलिका सौभाग्यमाशंसति किञ्चान्यत्कथयामि निर्दय दशा तस्यास्तथा वर्तते निश्वासानपि हन्तुमिच्छति यथा क्रूरो वसन्तानिलः ॥ ९२ ॥ विद्वन्नास्ति निवेदनं तव पुरो यद्भावि तद्भाव्यथा दोषस्तेन तवापि कः परुषता युक्तैव ते चेतसि। किं त्वेषा प्रकृतेरतीव सरला त्वय्यस्तचित्ताऽबलाऽधीरा मुग्धमतिः प्रयाति सलिलं देयं त्वयेत्यर्थ्यते ॥ ९३ ॥ विपुलपुलकपालिः स्फीतसीत्कारमन्तर्जनितजडिमकाकुव्याकुलं व्याहरन्ती। तव कितव विधायामन्दकन्दर्पचिन्तारसजलनिधिमग्ना ध्यानलग्ना मृगाक्षी ॥ ९४ ॥ विमुञ्चन्त्या प्राणांश्चिरविरहदुःखासहनया तथा सन्दिष्टं ते कठिनहृदयापश्चिममिदम्। अपत्यं बालैका मम विधिहतायास्सलिलदा तथा नेयं सेव्या व्यसनरुचये दायत इति ॥ ९५ ॥ विरहविषमः कामः कामं तनुं कुरुते तनुं दिवसगणनादक्षश्चायं व्यपेतघृ·

---

तुम्हें चाहती है उसे तुम चाहते नहीं किन्तु जो तुम्हें नहीं चाहती उसे तुम चाहते फिरते हो। बीचमें रहनेवाला समुद्र जैसे दोनों कूलोंसे समान व्यवहार रखता है वैसा तुम क्यों नहीं करते ॥ ८७ ॥ हे मित्र! पूर्णिमाके आनेसे पहले ही उससे आकर मिल जाओ क्योंकि ज्यों ज्यों चन्द्रमा एक-एक कलासे बढ़ते जाते हैं त्यों-त्यों वह सुन्दर शरीरवाली नवेली दुबली होती जा रही है। अतः, जान पड़ता है कि ब्रह्मा उसकी सुन्दरता ले-लेकर ही चन्द्रमाको पुष्ट कर रहा है ॥ ८८ ॥ पूर्णिमाके चन्द्रमाकी किरणों, कमलके पत्तों, पाला, मोतीके हार तथा कपूरके ढेर, और कहनेमें डर किस बातका, यहाँतक कि नन्दन वनके चन्दनके घने लेपसे भी उस मृगनयनीका सन्ताप बिना तुम्हारे नहीं शान्त हो सकता ॥ ८९ ॥ क्रोधित कोयल तथा धीमे बहनेवाले पवनकी तो बात ही क्या है, तुम्हारे ( प्राणनाथके ) चले जानेपर जीवन ( जल, प्राण ) देनेवाला ( मेघ ) भी उसका जीवन हरे ले रहा है ॥९०॥ बरसात होते समय तो उस राजकुमारीको हमलोग यह कहकर बहका लेती हैं कि 'हे भोले स्वभाववाली! यह बादलोंके बरसनेका शब्द नहीं है, वरन् घरमें फुहारे चल रहे हैं। हे उलटी बात बोलनेवाली! ये बादल नहीं गरज रहे हैं वरन् द्वारपर हाथी चिग्घाड़ रहे हैं।' अतः वर्षाका समय तो वह किसी-किसी प्रकार बिता लेती है किन्तु खिले हुए कदम्बके फूलोंकी सुगन्धसे भरा हुआ जो वर्षाका पवन इस समय बह रहा है उसके विषयमें उसे क्या कहकर बहलाया जाय! ॥ ९१ ॥ युवक कोयल उसकी बोली छीन रहा है, भौंरोंकी पाँत उसके लम्बे लम्बे बालोंकी शोभा छीन रही है और आमका बौर उसके सोहागपर नाक लगाए बैठा है, हे निर्दयी! मैं और कहाँतक उसकी दशा बताऊँ! यह कठोर वसन्तका पवन उसकी साँसें भी छीननेको मचल रहा है ॥ ९२ ॥ हे विद्वान्! मैं आपके सामने क्या निवेदन करूँ! जो होगा सो ठीक ही होगा, उसमें आपका दोष भी क्या है! आपका चित्त जो कठोर हो गया है वह भी उचित ही है, किन्तु वह सरल प्रकृतिकी भोली-भाली नवेली आपमें ही चित्त लगाकर अब प्राण दे देना चाहती है। उसने आपसे यही प्रार्थना की है कि 'मुझे आप पानी दे दीजियेगा' ॥ ९३ ॥ कामदेवकी चिन्ताके महासागरमें डूबी हुई वह मृगनयनी जब तुम्हारा ध्यान करने लगती है उस समय उसका शरीर रोमाञ्चित हो उठता है, वह आनन्द-विभोर होकर सी सी करने लगती है तथा उसके मुँहसे ठीक-ठीक शब्द भी नहीं निकल पाते ॥९४॥ हे कठोर हृदयवाले! बहुत दिनोंके विरहके दुःखको सहनेमें असमर्थ होकर प्राण छोड़ती हुई उस नवेलीने तुम्हारे लिये यह अन्तिम सन्देश भेजा है कि 'मेरे मरनेके पश्चात् मुझ अभागिनको पानी देनेवाली मेरी सन्तान यही एक लड़की है अतः इसकी सेवा करते रहना तथा इसे किसी प्रमादीको न दे बैठना' ॥ ९५ ॥ इस विरहके समय कामदेव भी प्रबल होकर उसकी देह अत्यन्त दुबली किए डाल रहा है, निष्ठुर

शोपम । त्वमपि वशगो मानव्याधेर्विचिन्तय नाथ हे किसलयमृदुर्जीवत्येव कथं प्रमदाजनः ॥ ९६ ॥ विरहे तव तन्वङ्गी कथं क्षपयतु क्षपाम् । दारुणव्यवसायस्य पुरस्ते भणितेन किम् ॥ ९७ ॥ विलासिन्यासीने प्रतिवसतिमध्य त्वाय तदा दृशा दीपं कृत्वा गृहमनु पदान्येत्य कतिचित् । मरुच्चन्तर्याति द्रुतमिति भवद्दर्शनधिया प्रदीपो द्वाराग्रे शतमिति तथा किन्नु शमितः ॥ ९८ ॥ विलिम्पत्येतस्मिन्मलयजरसार्द्रेणमहसा दिशां चक्रे चन्द्रे सुरतमथ तस्या मृगदृशः । दृशोर्बाष्पं पाणौ वदनमसवः कण्ठकुहरे हृदि त्वं ह्री पृष्ठे वचसि च गुणा एव भवतः ॥ ९९ ॥ विपदां निर्वेषितमपाक्रि यथा समुपैति सर्वमिति सत्यमद । अमृतस्रुतोऽपि विरहाद्भवतो यदमू दहन्ति हिमरश्मिरुचः ॥ १०० ॥ व्यजनं व्यजनं जलं जलं घनसारो घनसार इत्यपि । अवरोधगृहेषु सुभ्रुवा कुररीणामिव कातरो ध्वनि

॥ १०१ ॥ शोकोत्पत्तिरशोकतः सुमनसो यद्वैमनस्योदयो वैरस्यञ्च रसालतो विकलता तावत्कलानानिधेः । किञ्चान्यज्जलदो भवत्यनलदो निर्णीतमुन्नीयते धाम केवलमेक एव न भवानस्यामशेषं जगत् ॥१०२॥ श्वासान्मुञ्चति भूतले विलुठति त्वन्मार्गमालोकते दीर्घं रोदिति निक्षिपत्यविरतं क्षामां भुजावल्लरीम् । किञ्च प्राणसमा न काङ्क्षितवती स्वप्नेऽपि ते सङ्गमं निद्रां वाञ्छति न प्रयच्छति पुनर्दग्धो विधिस्तामपि ॥ १०३ ॥ श्वासेषु प्रथिमा मुखं करतले गण्डस्थले पाण्डिमा मुद्रा वाचि विलोचनेऽश्रुपटलं देहे च दाहो दृय । एतावत्कथितं यदस्ति हृदये तस्याः शशाङ्कया पुनस्तज्जानासि ननु त्वमेव सुभग श्लाघ्या स्थितिस्तत्र या ॥१०४॥ श्वासैस्त्रुट्यति वेगिभिर्नयनयोरुष्णाम्बुभिः क्लाम्यति स्वेदाम्भालवयाहिना करतलेनार्पिता म्लायति । इत्यालोक्य तया चलद्वदनया तिर्यक्पत

---

यमराज भी उसकी मृत्युके दिन गिन रहा है और तुम भी उससे रूठ बैठे हो, अतः हे नाथ ! तुम ही सोचो कि कोपलोंके समान कोमल यह नवला इस प्रकार कैसे जीवित रह पावेगी ॥ ९६ ॥ यह दुबले शरीरवाली नवली तुम्हारे विरहमें कैसे रात बिताये ? पर अत्यन्त क्रूर व्यवहार करनेवाले तुम जैसे निठुरके सामने ये बात कहनेसे क्या लाभ ! ॥ ९७ ॥ हे विलासी ! तुम्हें देखनेके लिये बड़े उत्साहसे वह हाथमें दीपक लेकर, घरसे उठकर कुछ पग चली किन्तु जब उसने देखा कि तुम कुछ नवेलियोंके साथ रागरंगमें मस्त हो और पवन भी बड़े वेगसे उन सैकड़ों द्वारोंसे होकर बह रहा है तो आपके दर्शन करनेके लिये क्या उसने झटसे हाथके दीपक नहीं बुझा दिया ? अवश्य बुझा ही दिया ॥ ९८ ॥ चन्दनके रसके समान चाँदनीरूपी लेपसे जब यह चन्द्रमा सारी दिशाओंके रूपमें इस मृगनयनी नवेलीके पुण्य हो लीप रहा था उस समय उसके नेत्रोंमें आँसू, हाथोंमें मुँह, गलेमें प्राण, हृदयमें तुम, पीठपर लाज और वचनोंमें तुम्हारे गुण ही थे ॥ ९९ ॥ यह सच है कि अनुचित रीतिसे उपयोग करनेपर सभी वस्तुएँ विष हो जाती हैं क्योंकि आपके विरहमें चन्द्रमाकी व अमृतकी धार बहानेवाली किरणें भी उसे जलाए डाल रही हैं ॥ १०० ॥ 'पंखा लाओ पंखा, जल लाओ जल, कपूर लाओ कपूर,' इस प्रकार अन्तःपुरमें कुररीके समान बिलखती हुई नवेलियोंके दुःख भरे शब्द गूँज रहे हैं ॥ १०१ ॥

अशोक वृक्षसे उसे शोक होता है, फूलोंसे उसको वैर है आमसे उसे घृणा है, चन्द्रमाको देखकर वह व्याकुल हो जाती है । अधिक क्या, उशीर ( खस ) से भी उसे ताप ही होता है । फिर भी, मैंने तो यह निश्चय किया है कि यदि आप उसके प्रतिकूल न रहें तो सारा संसार प्रतिकूल होकर भी उसका कुछ नहीं बिगाड़ पावेगा ॥ १०२ ॥ हे प्राणप्यारे ! वह नायिका लम्बी लम्बी साँसें लेती है, धरतीपर लोटती है, तुम्हारा मार्ग देखती रहती है, ऊँचे स्वरसे विलाप करती है, अपनी पतली पतली बाँहें इधर उधर फेंकती रहती है तथा स्वप्नमें तुम्हारा समागम पानेकी इच्छासे वह चाहती है कि नींद आ जाय । पर उसका दुर्भाग्य उसे नींद भी नहीं आने देता ॥ १०३ ॥ हे सुन्दर ! उस विरहिणीकी साँसें छूट रही हैं, वह हथेलीपर गाल धरे रहती है, उसके गालोंपर पीलापन छा गया है, वाणी बन्द हो गई है और नेत्रोंमें आँसुओंकी झड़ी लगी रही है । इतना तो मैंने बता दिया, अब उस दुर्भाग्यशालिनीके हृदयमें क्या है और उस हृदयकी क्या हालत देखी है, यह तो केवल तुम्हीं जानते हो ॥ १०४ ॥ हे निर्दय ! आपकी कोमललता उसके आँसुओंके वेगसे टूटने लगी है नेत्रोंके गरम गरम आँसुओंसे कुम्हलाने लगती है तथा बार बार पसीजते हुए हाथ फिरानेसे भी कुम्हलाने लगती है, जब उसने यह देखा तो वह उस लताकी ओरसे घबरा कर, तिरछी चितवनसे उसे देखती हुई, उसने

नेत्रया दूरोत्सारितहस्तया तव सखे क्रीडालता सिच्यते ॥ १०५ ॥ सखि दयितमिहानयेति सा मां प्रहितवती कुसुमेषुणाभितप्ता । हृदयमहृदया न नाम पूर्वं भवदुपकण्ठमुपागतं विवेद ॥ १०६ ॥ सखीभिक्षां याचे वत नतशिरास्त्वामिदमहं न चेदस्ति प्रीतिः कुरु तदपि कारुण्यकणिकाम् । अवस्था सा तस्याः सुकृतमयमस्यां किमपरं प्रमोहो विश्रामस्त्वमथ मरणं वा प्रतिकृतिः ॥ १०७ ॥ सङ्केतकुञ्जभुवि सा शयनोपधानव्यालङ्कृतं सुभग कुण्डलिनं न वेद । तत्कण्ठलग्नघनचन्दनगन्धलुब्धस्तत्रैव निश्चलमुवास चिराय सोऽपि ॥ १०८ ॥ सम्प्राप्तेऽवधिवासरे क्षणमसौ त्वद्वर्त्मवातायनं वारंवारमुपेत्य निष्कृपतया निश्चित्य किञ्चिच्चिरम् । सम्प्रत्येव निवेद्य केलिकुररीः सास्रं सखीभिः शिशोर्माधव्याः सहकारकेण करुणः पाणिग्रहो निर्मितः ॥ १०९ ॥ सा न स्नाति न चानुलिम्पति न वा केशेषु धत्ते स्रजं न क्रीडासु मनो दधाति न सखीरालोकते चाटुषु । किं तु न्यस्य मुखाम्बुजं करतले बाष्पायमाणेक्षणं निःश्वासग्लपिताधरं च शयने जागर्ति ते चिन्तया ॥ ११० ॥ सा रोमाञ्चति सीत्करोति विलपत्युत्कम्पते ताम्यति ध्यायत्युद्भ्रमति प्रमीलति पतत्युद्याति मूर्च्छत्यपि । एतावत्यतनुज्वरे वरतनुर्जीवेन्न किं ते रसाद्वैद्यप्रतिम प्रसीदसि यदि त्यक्तोऽन्यथा हस्तकः ॥ १११ ॥ सा विरहदहनदूना मृत्वा मृत्वापि जीवति वराकी । सारीव कितव भवतानुकूलिता पातितादेण ॥ ११२ ॥ सा सर्वथैव रक्ता रागं गुञ्जेव न तु मुखे वहति । वचनपटोस्तव रागः केवलमास्ते शुकस्येव ॥ ११३ ॥ सा सुन्दर तव विरहे सुतनुरियन्मात्रलोचना सपदि । एतावतीम-

---

दूर किए हुए ही उसे सींचती है ॥ १०५ ॥ कामके बाणोंसे बेधी हुई उस तुम्हारी प्रियतमाने यह कहकर मुझे तुम्हारे पास भेजा है कि 'हे सखी ! मेरे प्रियतमको यहाँ ले आओ !' किन्तु उस हृदय-शून्यने यह नहीं समझा कि ऐसा कहनेसे पहले ही उसका हृदय आपके पास पहुँच चुका ॥ १०६ ॥ मैं आपको प्रणाम करके आपसे अपनी सखीके लिये यह भीख माँग रही हूँ कि यदि आपका उसपर प्रेम नहीं है तब भी उसपर कुछ तो दया करनी ही चाहिए क्योंकि उसकी दशा बड़ी शोचनीय है । दूसरा कुछ पुण्य तो उसका दिखाई नहीं देता, जब वह मूर्च्छित होती है तभी उसे चैन मिलता है । इस प्रकार उसका दुःख दूर करनेका या तो मृत्यु ही उपाय है या आप ही ॥१०७॥ हे सुन्दर ! तुमने अपनी प्यारीसे मिलनेके लिये जिस झाड़ीमें सङ्केत किया था वहाँ जब वह पहुँची तो वहाँ पड़े हुए साँपको तकिया समझकर उसीपर सिर रखकर लेट गई और साँप भी उसके गलेमें लगे हुए चन्दनकी सुगन्धके लोभसे बड़ी देरतक बिना हिले-डुले वहीं पड़ा रह गया ॥ १०८ ॥ हे निष्ठुर ! जब तुम्हारे आनेका अन्तिम दिन आ गया तो तुम्हारा मार्ग देखनेके लिये वह बार-बार झरोखेपर गई किन्तु जब तुम दिखाई न दिए तो बहुत देरतक सोचकर उसने अपने मनमें कुछ निश्चय किया, इसके पश्चात् अपने साथ खेलनेवाली कुररियोंका विदा देकर रोती हुई, सखियोंके साथ छोटी सी माधवी लताका आमके वृक्षके साथ विवाह कर दिया, इसलिये कि कहीं मेरे मरनेके पश्चात् मेरा ठाना हुआ यह काम रह न जाय ॥ १०९ ॥ इस समय वह विरहिणी न तो स्नान करती, न शरीरको चन्दन आदिके लेपसे सजाती, न बालोंमें माला गूँथती, न खेलमें मन लगाती और न आमोद प्रमोदकी बातोंमें ही सखियोंकी ओर देखती वरन् हथेलीपर अपना मुखकमल रखकर आँखोंमें आँसू भरकर गरम-गरम साँससे ओठोंको झुलसाती हुई आपकी चिन्तामें बिछौनेपर जागती हुई पड़ी रहती है ॥ ११० ॥ हे अश्विनीकुमारके समान ( सुन्दर तथा वैद्य ) ! उसका शरीर रोमाञ्चित हो उठता है, वह सी सी करती है, बिलखती है, काँपती है, उदास हो जाती है, आँखें मूँद लेती है, गिरती है, उठती है तथा मूर्च्छित हो जाती है। इस प्रकारकी काम-वेदनामें वह सुन्दरी आपसे रस ( प्रेम, औषधि ) पाकर ही जी सकती है । अतः यदि आप उसपर प्रसन्न न होते तो यही कहना होगा कि आपने अपना हाथ ( यश ) खो दिया ॥ १११ ॥ हे धूर्त ! विरहकी अग्निसे तपी हुई वह बेचारी मर मरकर जी रही है, तुमने उसपर चितवन चलाकर उसे मैनाके समान अपने वशमें कर लिया है ॥ ११२ ॥ वह घुँघुचीके समान सारे शरीरमें तो राग ( प्रेम, ललाई ) धारण करती है पर मुँहपर नहीं और तुम बात बनानेमें बड़े चतुर हो इसलिये सुग्गेकी भाँति तुम्हारे केवल मुखमें ही राग ( प्रेम, ललाई ) है ( हृदयमें नहीं ) ॥ ११३ ॥ हे सुन्दर ! तुम्हारे विछोहमें इतने बड़े नेत्रोंवाली उस सुन्दरीकी सहसा इतने ही दिनोंमें यह दशा हो गई ॥ ११४ ॥ हे भाग्यशाली ! तुम्हारी चर्चा

वस्थां याता दिवसैरियन्मात्रैः ॥ ११४ ॥ सुभग त्वत्कथारम्भे कर्णकण्डूतिलालसा । उज्जृम्भवदनाम्भोजा भिनत्त्यङ्गानि साङ्गना ॥ ११५ ॥ सौधादुद्विजते त्यजत्युपवनं द्वेष्टि प्रभामैन्दवीं द्वारात्त्रस्यति चित्रकेलिसदसो वेषं विषं मन्यते । आस्ते केवलमब्जिनीकिसलयप्रस्तारशय्यातले सङ्कल्पोपनमत्त्वदाकृतिरसायत्तेन चित्तेन सा ॥११६॥ स्पृशन्त्याः क्षामत्वं मदनशरटङ्कव्यतिकरात्कुरङ्गाक्ष्यास्तस्याः शृणु सुभग कौतूहलमिदम् । अपूर्वेति त्रासात्परिहरति तां केलिहरिणी न विश्वेऽप्याश्वासं दधति गृहलीलाशकुनयः ॥११७॥ स्मरदवथुनिमित्तं गूढमुन्नेतुमस्याः सुभग तव कथायां प्रस्तुतायां सखीभिः । भवति विततपृष्ठोदस्तपीनस्तनाग्रा ततवलयितबाहुर्जृम्भितैः साङ्गभङ्गैः ॥ ११८ ॥ स्मरशरशतविधुरायाः भणामि सख्याः कृते किमपि । क्षणमिह विश्राम्य सखे निर्दयहृदयस्य किं वदाम्यथवा ॥११९॥ हस्ताम्भोजे वदनमलकानायतान्बाहुमूले द्वारि स्वैरं नयनमधरे तर्जनीं सन्निधाय । दीर्घोच्छ्वासं विरतविषया स्वादमुत्कण्ठितोष्णं मुग्धाक्षी त्वां हृदि विदधती बाष्पमाविष्करोति ॥ १२० ॥ हारावशेषा ननु कण्ठनाला त्वन्नामशेषा रसना तदीया । लावण्यशेषा तनुमात्रयष्टिस्त्वद्ध्यानशेषं परम तदायुः ॥ १२१ ॥

*दूतीं प्रति नायिकाप्रश्ना* — अबलाशरणं जगत्त्रये परमेको दयितोऽग्निसाक्षिकः । अथ सोऽपि यदा न सम्मुखो वत किं दूति सुखं ततोऽन्यतः ॥ १ ॥ अलमलमघृणस्य तस्य नाम्ना पुनरपि सैव कथा गतस्स कालः । कथय कथय वा तथापि दूति प्रतिवचनं द्विषतोऽपि माननीयम् ॥ २ ॥ उल्लापयन्त्या दयितस्य दूतीं वध्वा विभूषाश्च निवेशयन्त्या । प्रसन्नता कापि मुखस्य जज्ञे वेपश्रिया नु प्रियवार्तया नु ॥ ३ ॥ कथय निपुणे कस्मिन्दृष्टः कथं नु कियच्चिरं किमभिलिखितं किं तेनोक्तं कदा स इहैष्यति । इति बहुविधप्रेमालापप्रपञ्चितविस्तराः प्रियतमकथाः स्वल्पेऽप्यर्थे

---

होते ही वह नवेली कान खुजलाने लगती है, उसका मुखकमल जँभाई लेने लगता है तथा वह देह तोड़ने लगती है ॥११५॥ इस समय वह विरहिणी नवेली महलोंसे घबराती है, उसने पासका बगीचा भी छोड़ दिया है, वह चन्द्रमासे डाह करने लगी है, द्वारकी ओर देखकर वह डर जाती है तथा चित्रमें बने हुए क्रीड़ा करनेवाले पुरुषके वेषको विषके समान देखती है। अब वह केवल कमलके कोमल पत्तोंसे बने बिछौनेपर पड़ी-पड़ी ध्यानमें देखे हुए आपके स्वरूपमें मन लगाए बैठी रहती है ॥ ११६ ॥ हे सुन्दर! कामदेवके बाणोंकी चोटसे दिन दिन दुबली होती हुई उस मृगनयनी विरहिणीकी यह दशा हो गई है कि खेलकी हरिणी उसे पराई समझकर डरके मारे छोड़ देती है तथा घरके सब खेलके पक्षी भी उसे देखकर न पहचाननेके कारण घबरा जाते हैं ॥ ११७ ॥ उसकी छिपी हुई काम-पीड़ा उकसानेके लिये जब सखियाँ तुम्हारी चर्चा करने लगती हैं, उस समय वह नवेली जँभाई तथा अँगड़ाई लेती हुई अपनी सखीकी पीठ अपने स्तनोंसे दबाती है तथा भुजाएँ फैलाकर उसे लिपटा लेती है ॥ ११८ ॥ कामदेवके सैकड़ों बाणोंसे बिंधी हुई उस सखीके विषयमें मुझे आपसे कुछ कहना है! आप थोड़ी देर विश्राम कर लें तब कहूँ। किन्तु हे मित्र! निष्ठुर हृदयवालेके सामने कुछ कहनेसे लाभ ही क्या है! (अतः कुछ नहीं कहती) ॥११९॥ हथेलीपर मुख, कोखमें बिखरे हुए बाल, द्वारपर आँखें तथा ओठपर तर्जनी उँगली रखकर लम्बी-लम्बी साँसें खींचती हुई, सभी विषयोंसे वैराग्य करती हुई तथा तुमसे मिलनेकी अत्यन्त चाहसे भरी हुई वह सुनयनी नवेली, तुम्हारा ही ध्यान करती हुई आँसू बहाती रहती है ॥ १२० ॥ उसके गलेमें केवल हार, उसकी जीभमें केवल तुम्हारा नाम और उसकी दुबली-पतली देहमें सुन्दरता-मात्र रह गई है तथा उसकी आयु तुम्हारे ध्यानके कारण ही बची हुई है ॥ १२१ ॥

दूतीसे नवेलीके प्रश्न : हे दूती! तीनों लोकोंमें यही एक प्रियतम मुझ अबलाके लिये शरण हैं जिनके साक्षी अग्नि हैं और जब वे ही रूठ बैठे हैं तो सुखकी आशा कहाँसे की जाय! ॥ १ ॥ हे दूती! उस निर्दयीका नाम भी न लेना, न लेना! तुम फिर उसकी चर्चा चलाती हो! अरे, वह समय नहीं रहा! अच्छा, फिर भी कहो, कहो, क्योंकि शत्रुके उत्तरका भी आदर तो करना ही चाहिए ॥ २ ॥ कोई नवेली प्रियतमकी भेजी हुई दूतीसे बातें भी करती जाती थी और गहने भी पहनती जाती थी। उस समय उसके मुखपर जो प्रसन्नता छा रही थी वह शरीरके सजनेसे या प्रियतमकी चर्चा सुननेसे, यह नहीं समझमें आया ॥ ३ ॥ 'हे चतुर दूती! कहो, तुमने उन्हें कहाँ, कैसे और कितनी देरतक देखा? उन्होंने क्या लिखा? क्या कहा? वे यहाँ कब आयेंगे?' इस प्रकार थोड़ा

मयान्ति न नष्टताम् ॥४॥ किं त्वं दूति गता गताऽस्मि सुभगे तस्यान्तिकं कामिनः दृष्टः किं सुचिरं करोति किमसौ वीणाविनोदक्रियाम्। सौभाग्योदयगर्विनः किमवदन्नैवोत्तरं दत्तवान्कि गर्वांश्च हि वाष्पगद्गदतया धूर्तस्य माया हि सा ॥ ५ ॥ जानामि हृदयं तस्य निर्दयं दूति निर्भरम्। अथापि तत्पदद्वन्द्वान्न विरज्यति मे मनः ॥६॥ तव दूति वचः श्रुत्वा किमुक्तं शठचेतसा। अलं वा चर्चया तस्य प्रियमन्यन्निवेदय ॥ ७ ॥ नेत्राभ्यां यत्कमलवदनं काममापाय सुभ्रूस्त्वम्भाषाऽमृतमपि चिरं मानसान्तर्निधाय। आयातासीत्यतनुसुकृते दूति धन्या त्वमस्मात्तत्सन्देशैः सुमुखि सहसा जीवयैतां निषिच्य ॥ ८ ॥

*दूत्युपहासप्रश्ना*—अधरेणोन्नतिभाजा भुजङ्गपरिपीडितेन ते दूति। सङ्क्षुभितं मनो मे जलनिधिरिव मन्दरागेण ॥ १ ॥ अनेन वीतरागेण बुद्धेनेवाधरेण ते। दूति निर्व्याजमाख्याता सर्ववस्तुषु शून्यता ॥ २ ॥ किं त्वं निगूहसे दूति स्तनौ वक्त्रञ्च पाणिना। खण्डिता एव शोभन्ते शूराधरपयोधराः ॥ ३ ॥ त्वं दूति निरगाः कुञ्जं न तु पापीयसो गृहम्। किंशुकाभरणं देहे दृश्यते कथमन्यथा ॥ ४ ॥ दूति त्वया कृतमहो निखिलं मदुक्तं न त्वादृशी परहितप्रवणास्ति लोके। श्रान्तासि हन्त मृदुलाङ्गि गता मदर्थे सिध्यन्ति कुत्र सुकृतानि विना श्रमेण ॥ ५ ॥ दूति श्वासविशेष एव किमहो चण्डि त्वराधावनाद्विभ्रष्टालकपल्लवी कथमहो त्वन्नाथपादार्पणात्। निर्मृष्टाधररागपल्लवरुचिस्त्यक्ता सञ्जल्पनाद्वासस्तस्य किमङ्गसङ्गतमहो विश्वासहेतोस्तव ॥ ६ ॥ दूतीदं नयनोत्पलद्वयमहो तान्तं नितान्तं तव स्वेदाम्भःकणिका ललाटफलके

---

रहनेपर भी अनेक प्रकारकी प्रेमभरी बातोंसे बढ़ी हुई प्रियतमके सम्बन्धकी चर्चाएँ समाप्त ही नहीं होतीं ॥ ४ ॥ कोई नवेली प्रियतमके पाससे आई हुई दूतीसे पूछती है—क्यों दूती ! तू गई थी उस कामीके पास ? दूती : हाँ, सुन्दरी ! मैं गई थी। नवेली : तूने उन्हें देखा ? वे क्या कर रहे थे ? दूती : वे वीणा बजाकर बड़ी देरतक अपना मन बहलाते रहे। नवेली : ठीक है, वे अपने भाग्यपर इतरा रहे हैं। क्या कहा उन्होंने ? दूती : उन्होंने कोई उत्तर नहीं दिया। नवेली : क्या घमण्डके कारण नहीं दिया ? दूती : नहीं, आँसुओंसे गद्गद हो जानेके कारण। नवेली : यह तो उस धूर्तकी दिखावेकी बातें हैं ॥ ५ ॥ हे दूती ! मैं जानती हूँ कि उनका हृदय अत्यन्त निर्दयी है किन्तु फिर भी उनके चरणोंसे मेरा मन हटता नहीं ॥ ६ ॥ क्यों दूती ! तेरी बातें सुनकर उस कठोर चित्तवालेने क्या कहा ! किन्तु छोड़ चर्चा उनकी ! ऐसी कोई दूसरी बात कर, जो अच्छी लगे ॥ ७ ॥ हे सुन्दर भौंहोंवाली दूती ! तू धन्य है ! तूने बड़े पुण्य किए हैं जो अपने नेत्रोंसे उन कमल जैसे मुखवाले प्रियतमका जी भरकर दर्शन किया है तथा उनकी अमृत-जैसी बोली मनमें धारण कर आई है। अतः हे सुमुखी ! अब इसके कानोंमें सँदेसा सुनाकर इसे जिला ले ॥ ८ ॥

दूतीसे हँसीकी बातें पूछना : हे दूती ! तेरे साँपसे डसे हुएके समान तथा ऊँचे उठे हुए ओठको देखकर मेरा मन वैसे ही मथा जा रहा है जैसे साँपोंसे लिपटे हुए मन्दराचलसे समुद्र मथा गया था ॥ १ ॥ हे दूती ! बुद्धके समान वीतराग (बिना ललाई का, आसक्तिसे रहित) तेरा यह ओठ भली भाँति बता रहा है कि संसारकी सब वस्तुएँ सूनी हैं ॥ २ ॥ हे दूती ! अपने स्तन तथा मुख हाथसे क्यों छिपाए जा रही है ! वीर लोग अधर तथा स्तन घाववाले ही सुन्दर लगते हैं ॥३॥ हे दूती ! जान पड़ता है, तू उस पापीके घर न जाकर सङ्केत की हुई झाड़ीमें चली गई नहीं तो तेरी देह टेसूके फूलोंसे सजी क्यों दिखाई देती ! ॥ ४ ॥ हे दूती ! तूने मेरी कही सारी बातें कर दिखाईं ! संसारमें तेरे जैसी परोपकार करनेवाली दूसरी कोई नहीं है। हे कोमल अङ्गोंवाली ! मेरे कामके लिये जाकर तू थक गई ! किन्तु ठीक है, बिना परिश्रम किए पुण्य कहाँ प्राप्त होते हैं ! ॥ ५ ॥ दूतीका वेष देखकर उसपर सन्देह करनेवाली नवेली और दूतीमें इस प्रकार बातें हुईं—नवेली : अरी दूती ! तेरी साँस क्यों फूल रही है ? दूती : हे क्रोध करनेवाली ! वेगसे दौड़नेके कारण साँस फूल रही है। नवेली : अरी, तेरे बाल क्यों बिखर गए हैं ? दूती : आपके प्रियतमके पैरोंपर गिरनेसे। नवेली तेरे ओठकी ललाई भी क्यों मिट गई है ? दूती : आपका काम सफल करनेके लिये बहुत बोलनेसे ललाई छूट गई है। नवेली : और उनका वस्त्र क्यों तेरी देहमें उलझा है ? दूती : आपको विश्वास दिलानेके लिये ही मैं इसे लेती आई हूँ ॥ ६ ॥ हे सुन्दर रूपवाली दूती ! तेरे कमलके समान दोनों नेत्र अत्यधिक अलसा रहे हैं, तेरे माथेपर पसीनेकी

मुक्ताश्रियं बिभ्रति। निःश्वासाः प्रचुरीभवन्ति नितरां हा हन्त चन्द्रातपे यातायातवशाद्वृथा मम कृते श्रान्तासि कान्ताकृते ॥ ७ ॥ निःशेषच्युतचन्दनं स्तनतटं निर्मृष्टरागोऽधरो नेत्रे दूरमनञ्जने पुलकिता तन्वी तवेयं तनुः। मिथ्यावादिनि दूति बान्धवजनस्याज्ञातपीडागमा वापीं स्नातुमितो गतासि न पुनस्तस्याधमस्यान्तिकम् ॥ ८ ॥ पार्श्वाभ्यां सप्रहाराभ्यामधरे व्रणखण्डिते। दूति सङ्ग्रामयोग्यासि न योग्या दूतकर्मणि ॥ ९ ॥ बहुनात्र किमुक्तेन दूति मत्कार्यसिद्धये स्वमांसान्यपि दत्तानि वक्तव्येषु तु का कथा ॥ १० ॥ बिम्बोष्ठस्तव खण्डितश्चवलता दृग्भङ्गिका चायता निःश्वासो बहुलो मुखं श्रमजलच्छन्नं च हन्त स्फुटम्। वासोऽप्येतदहो पटच्चरसमं छिन्नं समन्तादिति क्वापि त्वं स्खलिता क्वचित्किमथवा विद्धाऽसितैः कण्टकैः ॥ ११ ॥ रजन्यामन्यस्यां सुरतपरिवृत्तावनुचितं मदीयं यद्वासः कथमपि हृतं तेन सुहृदा। त्वया प्रत्यानीतं निजवसनदानात्पुनरिदं कुतस्त्वादृग्दूति स्खलितशमनोपायनिपुणा ॥ १२ ॥ श्वासः किं त्वरिता गता पुलकिता कस्मात्प्रसादः कृतः स्रस्ता वेण्यपि पादयोर्निपतनान्नीवी गमादागमात्। स्वेदार्द्रं मुखमातपेन गलितं क्षामा किमत्युक्तिभिर्दूति म्लानसरोरुहाकृतिधरस्यौष्ठस्य किं वक्ष्यसि ॥ १३ ॥ सायं स्नानमुपासितं मलयजेनाङ्गं समालेपितं यातोऽस्ताचलमौलिमम्बरमणिर्विस्रब्धमत्रागतिः। आश्चर्यं तव सौकुमार्यमभितः क्लान्तासि येनाधुना नेत्रद्वन्द्वममीलनव्यतिकरं शक्नोति ते नासितुम् ॥ १४ ॥ स्विन्नं केन मुखं दिवाकरकरैस्ते रागिणी लोचने रोषात्तद्वचनो स्थिताद्विलुलिता नीलालका वायुना। श्रष्टं कुङ्कुमसुष-

---

[illegible] मोतीके समान झलक रही हैं, अरे! चाँदनीमें भी तेरी साँसें फूल रही हैं! हाय! मेरे कामसे बार-बार आने जानेके कारण व्यर्थ ही तुझे इतना कष्ट हुआ ॥ ७ ॥ तेरे स्तनोंपरका समूचा चन्दन छूट गया है, ओठकी सारी ललाई मिट गई है, आँखोंमें आँजन नहीं रह गया तथा तेरी यह पतली देह भी रोमाञ्चित हो रही है। अतः, हे झूठ बोलनेवाली तथा सखियोंके कष्टको कुछ न समझनेवाली दूती! जान पड़ता है तू यहाँसे उस पापीके घर न जाकर बावड़ीमें नहाने चली गई थी ॥ ८ ॥ हे दूती! तेरी देहमें दोनों ओर (स्तनोंपर) घाव (नखके चिह्न) लगे हैं तथा ओठ भी (दाँतसे) कटे हुए हैं अतः तू दूतीका काम करने योग्य नहीं वरन् लड़ाईका काम करने-योग्य है ॥ ९ ॥ हे दूती! अधिक क्या कहूँ, मेरा काम साधनेके लिये तूने अपना मांसतक दे डाला, सन्देश ले जाना तो बहुत छोटी-सी बात है ॥ १० ॥ हाय दूती! तेरे बिम्बाके समान ओठमें घाव लग गया है, तेरी आँखोंकी कोर अत्यधिक फैली-फैली-सी लग रही हैं, साँस फूल रही है और प्रत्यक्ष ही यह मुख भी पसीनेसे भीग रहा है। अरे, यह वस्त्र भी कथरीकी भाँति चारों ओरसे फट गया है! यह तो बता कि तू कहीं गिर पड़ी है या काले-काले (कृष्ण) काँटे तेरे छिद गए हैं? ॥ ११ ॥ हे दूती! एक रातमें रतिके पश्चात् जो उस प्रियतमने न जाने कैसे मेरा वस्त्र बदलकर अनुचित काम किया था सो तू अपना वस्त्र देकर मेरा वह वस्त्र ले आई। बिगड़ी बात बनानेमें तेरे जैसी चतुर कोई दूसरी कहाँ मिलेगी! ॥ १२ ॥ प्रियतमसे सम्भोग करके लौटी [illegible] दूतीसे नवेली पूछती है: हे दूती! तेरी साँस क्यों फूल रही है! दूती: मैं बड़े वेगसे गई थी। नवेली: रोमाञ्चित क्यों हो रही है? दूती: उन्होंने कृपा की है, इसी प्रसन्नताके कारण। नवेली: बाल क्यों बिखरे हैं? दूती: उनके पैरोंपर गिरनेके कारण। नवेली: तेरी नीवी (नाड़ा) क्यों ढीली हो गई! दूती: बार-बार आने-जानेके कारण! नवेली: मुखमें पसीना क्यों आ रहा है? दूती: धूप लगनेके कारण! नवेली: ए शिथिल क्यों हो रही है? दूती: बहुत बोलनेके कारण। नवेली: अब बहुत बातें न बना, तेरा ओठ जो मुरझाए कमलके समान हो रहा है, इसका क्या समाधान करेगी? ॥ १३ ॥ मार्गमें उपनायक-द्वारा उपभोग कर लिए जानेके पश्चात् स्नान आदि करके सखीके पास पहुँची हुई दूतीसे सखी व्यंग्यसे कहती है: 'हे दूती! सूर्य तो अस्ताचलकी चोटीपर पहुँच गए अर्थात् धूप भी नहीं रह गई। तूने सायङ्काल स्नान करके चन्दनका लेप भी लगा लिया है और धीरे-धीरे आनन्दपूर्वक चली आ रही है अतः थकनेका कोई कारण न होनेपर भी तेरी सारी देह थकी जान पड़ रही है और तेरी आँखें भी बिना बार-बार मुँदे नहीं ठहर पा रही हैं, अतः तेरी इस निराली सुकुमारतापर तो मुझे बड़ा आश्चर्य हो रहा है! ॥ १४ ॥ दूतीसे नवेली पूछती है: तेरे मुँहपर पसीना क्यों आ रहा है? दूती: धूप बहुत लगी है। नवेली: आँखें लाल क्यों हैं? दूती: उनकी बातोंसे मुझे क्रोध आ गया है।

तीयकपणात्क्लान्तासि गत्वागतैर्युक्तं तत्सकलं किमत्र वद हे दूति श्रुतस्याधरे ॥ १५ ॥

*वियोगिनोऽवस्थावर्णनम्*—अत्राशितं शयितमत्र निपीतमत्र तोयं तया सह मया विधिवञ्चितेन। इत्यादि हन्त परिचिन्तयता वनान्ते हा तस्य लोचनपयोभिरभूत्पयोधिः ॥ १ ॥ कान्ताऽऽश्लेषपराङ्मुखं यदि दहेद्दोषाकरः कश्चन स्थाने तर्हि यतस्स हन्त विधिना हन्तुं व्यधायीदृशान्। कष्टं यत्पुनरेष चन्दनभुवो लब्धप्रभावोऽभितः स्वर्णद्याद्यवगाहको मरुदयं दग्धं प्रचण्डो ज्वलन् ॥ २ ॥ गमनमलसं शून्या दृष्टिः शरीरमसौष्ठवं श्वसितमधिकं किं न्वेतत्स्यात्किमन्यदितोऽथवा। भ्रमति भुवने कन्दर्पाज्ञा विकारि च यौवनं ललितमधुरास्ते ते भावाः क्षिपन्ति च धीरताम् ॥ ३ ॥ 'चन्द्रमाश्चन्द्रमास्तावत्सुरभिः सुरभिस्तथा। संयोगो वरवर्णिन्या वैपरीत्यमतः परम् ॥ ४ ॥ चन्द्रश्चण्डकरायते मृदुगतिर्वातोऽपि वज्रायते माल्यं सूचिकुलायते मलयजालेपः स्फुलिङ्गायते। रात्रिः कल्पशतायते विधिवशात्प्राणोऽपि भारायते हा हन्त प्रमदावियोगसमयः संहारकालायते ॥ ५ ॥ धत्ते चक्षुर्मुकुलिनि रणत्कोकिले बालचूते मार्गे गात्रं क्षिपति बकुलामोदगर्भस्य वायोः। दावप्रेम्णा सरसबिसिनीपत्रमात्रान्तरायस्ताम्यन्मूर्तिः श्रयति बहुशो मृत्यवे चन्द्रपादान् ॥ ६ ॥ मत्यादिष्टविशेषमण्डनविधिर्वामप्रकोष्ठे श्लथं बिभ्रत्काञ्चनमेकमेव वलयं श्वासापरक्ताधरः। चिन्ताजागरणप्रताम्रनयनस्तेजोगुणैरात्मनः संस्कारोल्लिखितो महामणिरिव क्षीणोऽपि नालक्ष्यते ॥ ७ ॥ प्रियाविरहितस्यास्य हृदि चिन्ता समागता। इति मत्वा गता निद्रा के कृतघ्नमुपासते ॥ ८ ॥ मन्दं मरुद्वहति गर्जति वारिवाहो विद्युल्लता चलति नृत्यति नीलकण्ठः। एतावति व्यतिकरे तरुणस्य तस्य

---

नवेली : बाल क्यों बिखरे हैं ? दूती : पवन वेगसे बह रहा था। नवेली : देहका केसर कैसे छूट गया ? दूती : वह तो आँचलकी रगड़ खाकर छूट गया है। नवेली : इतनी थक कैसे गई ? दूती : बार-बार आने-जानेसे। नवेली : यह तो सब ठीक है, किन्तु ओठमें लगे घावका क्या उत्तर है ? ॥ १५ ॥

**वियोगीकी दशाका वर्णन :** 'मैं बड़ा अभागा हूँ जिसने उस प्रियतमाके साथ खाया, पिया तथा निद्रा ली !' जङ्गलमें इन सब बातोंको सोचते हुए उसके नेत्रोंसे जो आँसू बहे, उसीसे समुद्र बन गए ॥ १ ॥ अपनी प्रियतमाको गले लगानेके सुखसे बिछुड़े हुए किसी विरहीको चन्द्रमा यदि जलाता है तो ठीक ही है, क्योंकि ब्रह्माने उसे ऐसे लोगोंको जलानेके लिये ही रचा है। किन्तु कष्टकी बात तो यह है कि चन्दनके वनमें घूमकर प्रभावशाली बना हुआ तथा आकाशगङ्गा आदि नदियोंमें गोता लगानेवाला यह पवन भी दहकता हुआ जला रहा है ॥ २ ॥ चाल धीमी हो जाय, चितवन अटपटी हो जाय, शरीर मलिन हो जाय तथा साँस फूलने लगे, यही नहीं, इससे भी बढ़कर जो होना हो, हो जाय, किन्तु चिन्ता तो इस बातकी है कि संसारमें कामकी आज्ञा चलने लगी है, युवावस्थामें दोष आते चले आ रहे हैं और सुन्दर तथा आकर्षक वस्तुएँ धीरज तोड़े डाल रही हैं ॥ ३ ॥ जबतक श्रेष्ठ रूपवाली नवेलीसे संयोग रहता है तभीतक चन्द्रमा और सुगन्ध यथार्थमें चन्द्रमा और सुगन्ध रहते हैं, उससे बिछोह होनेपर तो ये सभी शत्रु बन जाते हैं ॥ ४ ॥ जिस समय प्राणप्यारीसे बिछोह हो जाता है उस समय चन्द्रमा सूर्यके समान गरम तथा पवनका छू जाना वज्र-सा जान पड़ने लगता है, माला सुईके समान चुभने लगती है, चन्दनका लेप आगकी चिनगारियोंके समान लगता है, रातें सैकड़ों कल्पोंके समान बीतती हैं और दुर्भाग्य-वश प्राण भी भारी जान पड़ने लगते हैं, हाय ! वियोगका समय तो प्रलयकाल-सा ही बीतता है ॥ ५ ॥ प्राणप्यारीसे बिछुड़ा हुआ कोई युवक मरनेकी चाहसे बार-बार चन्द्रमाकी किरणोंका सहारा लेता है, बौरे हुए आमके उस नये वृक्षको देखता है जिसमें कोयल कूक रही है, मौलसिरीकी सुगन्धसे भरे हुए पवनके मार्गमें लेटता है तथा जलनेके लिये कमलके हरे-हरे पत्ते देहपर रखता है ॥ ६ ॥ किसी विरहीने अपने सब गहने उतारकर केवल बाईं भुजामें सोनेका एक ढीला कङ्कन-भर पहन छोड़ा है, गरम साँसोंसे उसका ओठ फीका पड़ गया है और चिन्ताके कारण जागते रहनेसे उसकी आँखें लाल हो गई हैं, किन्तु दुबला हो जानेपर भी वह अपने स्वाभाविक तेजके कारण खरादे हुए मणिके समान दुबला लख नहीं पड़ता ॥ ७ ॥ प्यारीसे बिछुड़ते ही इस विरहीके हृदयमें चिन्ता-रूपी नवेली आ धमकी, यह जानकर नींदरूपी सुन्दरी भी चल दी। ठीक भी है, कृतघ्नकी सेवा कौन करना चाहता है ? ॥ ८ ॥ पवन धीरे-धीरे बह रहा है, बादल गरज रहे हैं, बिजली चमक रही है

मूर्च्छैव केवलमभूदवलम्बनाय ॥ ९ ॥ माकन्दाक्षिप मा मरन्दनिकरं मूको भव त्वं शुक स्फारं कोकिल कोमलं कलरवं भ्रातः क्षणं संहर। सौगन्ध्यं वह गन्धवाह न मनाक्सर्वैः क्षणं क्षम्यतां जानीध्वं तरुणस्य तस्य यदयं कालः करालो महान् ॥ १० ॥ यदिन्दावानन्दं प्रणयिनि जने या न भजते व्यथत्यन्तस्तापं तदयमतिधीरोऽपि गहनम्। प्रियङ्गुश्यामाङ्गप्रकृतिरपि चापाण्डुमधुरं वपुः क्षामं क्षामं वहति रमणीयश्च भवति ॥ ११ ॥ रम्यं द्वेष्टि यथा पुरा प्रकृतिभिर्न प्रत्यहं सेव्यते शय्योपान्तविवर्तनैर्विगमयत्युन्निद्र एव क्षपाः। दाक्षिण्येन ददाति वाचमुचितामन्तःपुरेभ्यो यदा गोत्रेषु स्खलितस्तदा भवति च व्रीडावनम्रश्चिरम् ॥ १२ ॥ हृद्योद्यानमरुत्तरङ्गितसरस्तीरे तरूणामधस्तल्पेऽनल्पसरोजिनीनवदलप्रायेऽपि खिन्नात्मनः। धीरस्यापि मनाङ्मनस्तृणकुटीकोणान्तराले बलाज्ज्वलोऽस्येति विभाव्यते परवशैरङ्गैरनङ्गानलः ॥ १३ ॥

*वियोगिनो विप्रलापाः*—अद्यापि तत्प्रचलकुण्डलमृष्टगण्डं वक्त्रं स्मरामि विपरीतरताभियोगे। आन्दोलनश्रमजलस्फुटसान्द्रबिन्दुमुक्ताफलप्रकरविच्छुरितं प्रियायाः ॥ १ ॥ अद्यापि तां कनकचम्पकदामगौरीं फुल्लारविन्दनयनां तनुरोमराजिम्। सुप्तोत्थितां मदनविह्वललालसाङ्गीं विद्यां प्रमादगलितामिव चिन्तयामि ॥ २ ॥ अद्यापि तिष्ठति दृशोरिदमुत्तरीयं धर्तुं पुरः स्तनतटात्पतितं प्रवृत्ता। वाचं निशम्य नयनं नयनं ममेति किञ्चित्तदा यदकरोत्स्मितमायताक्षी ॥ ३ ॥ अद्यापि सा मनसि सम्प्रति वर्तते मे रात्रौ मयि क्षुतवति क्षितिपालपुत्र्या। जीवेति मङ्गलवचः परिहृत्य कोपात्कर्णे कृतं कनकपत्रमनालपन्त्या ॥ ४ ॥ अद्यापि परिपतन्निचोलबन्धं स्फुरितनकारमवक्रदृष्टिपातम्।

---

तथा मोर नाच रहे हैं। ऐसे समय मूर्च्छाने ही उस युवकके प्राण बचा लिए ॥ ९ ॥ हे आम ! तुम अपने बौरोंका रस मत बिखेरो। अरे सुग्गे ! चुप हो जा। हे भाई कोयल ! अपनी ऊँची तथा कोमल कूक बन्द कर दे। हे पवन ! तुम सुगन्धि न फैलाओ, आज तुम सभी यह समझकर क्षमा करो कि उस युवकके लिये यह बड़ा भयङ्कर समय बीत रहा है ॥ १० ॥ यद्यपि युवक अत्यन्त धीर है किन्तु प्रियतमाके बिछोहमें उसकी यह दशा हो गई है कि वह चन्द्रमाको देखकर भी प्रसन्न नहीं होता, किसी प्रिय मित्रको देखते ही उससे अपने हृदयका घोर सन्ताप कहने लगता है, प्रियंगुके समान साँवले रङ्गकी उसकी देह पीली पड़ती जा रही है और वह दिनों-दिन दुबला होता जा रहा है, फिर भी वह सुन्दर ही लग रहा है ॥ ११ ॥ वह विरही युवक सुन्दर वस्तुओंसे चिढ़ता है, अपने सेवकोंसे पहले जैसी सेवा कराता था वैसी अब नहीं कराता, बिछौनेपर करवट बदल-बदलकर जागता हुआ रातें बिताता है और रनिवासकी नवेलियोंसे जब सरलतापूर्वक बातें करने लगता है तो धोखेसे प्यारीका नाम मुखमें आ जानेसे देरतक लाजके कारण सिर झुकाए पड़ा रहता है ॥ १२ ॥ फुलवारीके अत्यन्त सुगन्धित पवनसे हिलाई हुई लहरोंवाले तालाबके किनारे वृक्षोंकी छायामें कमलिनीके ढेरसे नये-नये पत्तोंसे बिछाए बिछौनेपर भी दुःखी होकर पड़े हुए उस धीर विरहीको देखकर ऐसा जान पड़ता है मानो उसके अंगोंको परवश देखकर उसके मनरूपी तिनकोंकी कुटियाके कोनेमें बलपूर्वक कामाग्नि भड़क उठी हो ॥ १३ ॥

विरहीका रोना-धोना : कोई विरही विलाप कर रहा है कि 'आज भी विपरीत रतिमें लगी हुई प्राणप्यारीका वह मुँह स्मरण आ रहा है जब उसके गालोंपर कानके चंचल कुण्डल हिल रहे थे और जो अधिक धक्कोंसे थक जानेके कारण मोतीके दानेके समान निकली हुई पसीनेकी बूँदोंसे सज रहा था' ॥ १ ॥ आज भी असावधानीके कारण हाथसे निकली हुई विद्याके समान उस प्रियतमाकी मैं चिन्ता कर रहा हूँ जो सुनहली चम्पाके समान गोरी है, जिसकी आँखें खिले हुए कमलोंके समान हैं, जिसकी रोमावली पतली है और सोकर उठते समय जिसके अंग रतिक्रीड़ासे थककर ढीले पड़ गए थे ॥ २ ॥ वह विशाल नेत्रों वाली नवेली ज्योंही स्तनसे खिसका हुआ आँचल सँभालने चली त्योंही मैंने कहा कि 'मेरे ही नेत्र, नेत्र हैं अर्थात् मेरे नेत्र सफल हो गए।' और मेरी इस बातको सुनकर वह जो मुस्करा उठी थी, वह दृश्य आज भी मेरे सामने नाच रहा है ॥ ३ ॥ जब उस राजपुत्रीसे मैं मिलनेके लिये गया तो रातमें मुझे छींक आ गई। उस समय जान लिया उन्होंने डरसे उसने 'जीव' यह मङ्गल वचन तो न कहा परन्तु उसे क्रोध आ गया तथा और चुप न रहकर उसने वह कनफूल फिरसे पहन लिया जिसे पहले उतार दिया था। वह राजपुत्री अब भी मेरे चित्तपर चढ़ी है ॥ ४ ॥ गाँवकी नवेलीकी उन

मन्दहसितमुन्नतास्य बिम्बं पुरस्सुदृशः स्मरचेष्टितं स्मरामि ॥ ५ ॥ अनिशमपि मकरकेतुर्मनसो रुजमावहन्नभिमतो मे। यदि मदिरायतनयनां तामधिकृत्य प्रहरतीति ॥ ६ ॥ अपसरति न चक्षुषो मृगाक्षी रजनिरियं च न याति नैति निद्रा। प्रहरति मदनोऽपि दुःखितानां बत बहुशोऽभिमुखीभवन्त्यपायाः ॥ ७ ॥ अपूर्वो दृश्यते वह्निः कामिन्याः स्तनमण्डले। दूरतो दहते गात्रं हृदि लग्नस्तु शीतलः ॥ ८ ॥ अभिमुखे मयि संहृतमीक्षितं हसितमन्यनिमित्तकृतोदयम्। विनयबाधितवृत्तिरतस्तया न विवृतो मदनो न च संवृतः ॥ ९ ॥ अरविन्दमिदं वीक्ष्य खेलत्खञ्जनमञ्जुलम्। स्मरामि वदनं तस्याश्चारु चञ्चललोचनम् ॥ १० ॥ अलसवलितमुग्धस्निग्धनिस्पन्दमन्दैरधिकविकसदन्तर्विस्मयस्मेरतारैः। हृदयमशरणं मे पक्ष्मलाक्ष्याः कटाक्षैरपहृतमपविद्धं पीतमुन्मूलितञ्च ॥ ११ ॥ अलसविलसितानामुल्लसत्कूलतानां मसृणमुकुलितानां प्रान्तविस्तारितानाम्। प्रतिनयननिपाते किञ्चिदाकुञ्चितानां विविधमहमभूवं पात्रमालोकितानाम् ॥ १२ ॥ असुलभा सकलेन्दुमुखी च सा किमपि चेदमनङ्गविचेष्टितम्। अभिमुखीष्विव वाञ्छितसिद्धिषु व्रजति निर्वृतिमेकपदे मनः ॥ १३ ॥ अस्थाने जनसङ्घट्टे मयि मनाक्काञ्चीं समास्कन्दति व्यालोले रशनांशुके विगलिते नीवे च नाभेरधः। धन्योऽयं स करः कुरङ्गकदृशा तस्मिन्नवस्थान्तरे कम्पातङ्ककरम्बिताङ्गलतया यस्यावकाशः कृतः ॥ १४ ॥ अहो अहं नमो मह्यं यदहं वीक्षितोऽनया। बालया त्रस्तसारङ्गचपलायतनेत्रया ॥ १५ ॥ आः पार्श्वे स्यामकृतकथनप्रेमविस्फारितानां सव्रीडानां सकलकरणानन्दनाडम्बराणाम्। तेषां तेषां हृदयनिहिताकूतनिर्व्यान्दनव्यापाराणां पुनरपि तया सुभ्रुवां विभ्रमाणाम् ॥ १६ ॥ आक्रन्दाः स्तनि-

---

भरी चेष्टाओंका स्मरण आ रहा है जिनमें उसने खोली जाती हुई चोटीकी गाँठ भी नहीं थामी, जिनमें उसने 'नहीं' भी नहीं की, वरन् जिनमें वह भोली-भाली चितवनसे देखती हुई अपना मुँह उठाए, खुलकर हँसती रही ॥५॥ लगातार मेरे मनको पीड़ित करनेवाला कामदेव बड़े-बड़े मदवाले नयनोंवाली उस नवेलीका सहारा लेकर यदि मुझे मार रहा है तो मुझे स्वीकार है ॥ ६ ॥ आँखोंके सामनेसे वह मृगनयनी हटती नहीं, रात बीतती नहीं, नींद आती नहीं और कामदेव भी बाण चलानेसे चूकता नहीं। ठीक ही है, दुखी व्यक्तियोंके ऊपर एक साथ ढेर-सी विपत्तियाँ पड़ जाती हैं ॥ ७ ॥ इस नवेलीके स्तनोंमें कोई निराली ही आग है जो दूरसे तो जलाती है किन्तु हृदयसे लगानेपर ठण्डी जान पड़ती है ॥ ८ ॥ जब वह मेरे सामने पड़ जाती थी तो नीचे मुख करके धीरेसे हँस लेती थी और जब उसे हँसी आती थी तो वह दूसरी बातोंके बहाने हँस देती थी। उसके स्वभावमें ऐसी नम्रता भरी थी कि न तो वह कामदेवका वेग छिपा ही पा रही थी, न खुलकर बता ही पा रही थी। ॥ ९ ॥ इस खिले हुए कमलपर खेलते हुए खञ्जनको देखकर उस चञ्चल नेत्रोंवाली नवेलीका मुँह स्मरण आने लगा है ॥ १० ॥ उस सुन्दर भौंहोंवाली नवेलीकी उस चितवनने मेरे हृदयको असहाय कर दिया, हर लिया, बेध दिया, पी लिया तथा उखाड़ दिया जो अलसाई हुई, सुन्दर, चिकनी, नकड़ी हुई-सी, धीरे-धीरे डोल रही थी तथा जिसके भीतर अचरजसे भरी पुतलियाँ विकसित हो रही थीं ॥ ११ ॥ वह नवेली अपनी कनखियाँ धीरे-धीरे मटका-मटकाकर, भौंहें उचका-उचकाकर, आँखें मारती, खोलती, प्रेमसे देखती और फिर झँपाती हुई मुझपर बार-बार चितवन चला रही थी ॥ १२ ॥ वह चन्द्रमुखी मिलनेवाली नहीं और मुझपर कामदेवका यह अत्याचार हो रहा है किन्तु मन उछला पड़ रहा है। इससे जान पड़ता है कि मनोरथ सिद्ध अवश्य होनेवाला है नहीं तो मन एकाएक कैसे सन्तुष्ट हो जाता ॥ १३ ॥ एक बार बहुतसे लोगोंकी भीड़में अवसर न रहते हुए भी मैंने उस मृगनयनीकी तगड़ी खींच दी, जिससे करधनीके नीचेकी साड़ी ढीली पड़ गई और उस साड़ीको मैंने नाभिके नीचेतक सरका दिया। यद्यपि डरके मारे उसकी देहरूपी लता काँपने लगी थी फिर भी ऐसी दशामें उसने मेरे जिस हाथको अवसर दे दिया उस हाथको धन्य है! ॥ १४ ॥ अहा! मैं धन्य हूँ। मुझे नमस्कार है क्योंकि डरे हुए मृगके बड़ा-बड़ा चञ्चल आँखोंके समान आँखोंवाली इस नवेलीने मेरी ओर देख तो दिया! ॥ १५ ॥ आह! सुन्दर भौंहोंवाली नवेलीके स्वाभाविक तथा अत्यधिक प्रेमसे भरे हुए, लजीले, सभी इन्द्रियोंमें आनन्द भर देनेवाले तथा हृदयके भिन्न-भिन्न अभिप्राय प्रकट करनेवाले हाव-भाव आदिसे भरी चेष्टाएँ क्या मुझे फिर देखनेको मिलेंगी ॥ १६ ॥ हे मित्र बादल! तुम गड़गड़ा रहे हो तो मैं भी धाड़ मारकर रो रहा हूँ, तुम लगातार जलकी

तैर्विलोचनजलान्यश्रान्तधाराम्बुभिस्तद्विच्छेदभवाश्च शोकशिखिनस्तुल्यास्तडिद्विभ्रमैः। अन्तर्मे दयितामुखं तव शशी वृत्तिस्समैवावयोस्तत्किं मामनिशं सखे जलधर त्वं दग्धुमेवोद्यतः ॥ १७ ॥ आनन्दममन्दमिमं कुवलयदललोचने ददासि त्वम्। विरहस्त्वयैव जनितस्तापयतितरां शरीरं मे ॥१८॥ आसन्नमागममतिलङ्घ्य नतेन मूर्ध्ना पश्चात्प्रसङ्गवलितेन मुखेन यान्त्या। आरोपिताः कतिपये मयि पङ्कजाक्ष्या साकूतहाससमनतिप्रकटाः कटाक्षाः ॥१९॥ आसीनश्शयितस्स्थितः प्रचलितः स्वप्नायितो जागृतः पश्यन्मीलितलोचनो व्यवहरन्मौनं प्रपन्नोऽथवा। तां प्रेमाकुलघूर्णितां स्मितमुखीं सव्रीडमन्दागमां श्लिष्यन्तीं प्रणयार्द्रमुग्धलपितां पश्यामि नक्तन्दिवम् ॥ २० ॥ आस्तां दूरतया तदीयवदनाम्भोजामृतास्वादनं नोदेत्येव मनोरथोऽपि हृदये तत्सङ्गमाशां प्रति। उत्कण्ठाशिथिलीकृताङ्गलतिकं वीक्षेत मामेकदा सस्नेहं यदि सा सरोजवदना धन्योऽस्म्यहं तावता ॥ २१ ॥ इदमशिशिरैरन्तस्तापाद्विवर्णमणीकृतं निशि निशि भुजन्यस्तापाङ्गप्रवर्तिभिरश्रुभिः। अनतिलुलितज्याघाताङ्कं मुहुर्मणिबन्धनात्कनकवलयं स्रस्तं स्रस्तं मया प्रतिसार्यते ॥२२॥ ऊरू रम्भा दृगपि कमलं शैवलं केशपाशो वक्त्रं चन्द्रो लपितममृतं मध्यदेशो मृणालम्। नाभिः कूपो वलिरपि सरित्पल्लवः किंच पाणिर्यस्यास्सा चेदुरसि न कथं हन्त तापस्य शान्तिः ॥ २३ ॥ कटाक्षेणापीषत्क्षणमपि निरीक्षेत यदि सा तदानन्दस्सान्द्रः स्फुरति निहिताशेषविषयः। सरोमाञ्चोदञ्चत्कुचकलशनिर्भिन्नवसनः परीरम्भारम्भः क इव भविताम्भोरुहदृशः ॥ २४ ॥ कदा कान्तागारे परिमलमिलत्पुष्पशयने शयानश्श्यामायाः कुचयुगमहं वक्षसि वहन्। अये स्निग्धे मुग्धे चपलनयने चन्द्रवदने प्रसीदेत्याक्रोशन्निमिषमिव नेष्यामि दिवसान् ॥ २५ ॥ कान्तामुखं सुरतकेलिविमर्दखेदसञ्जातघर्मकणबिन्दुरितं रतान्ते। आपाण्डुरं विलसदर्धनिमीलिताक्षं

---

धारा बहा रहे हो तो मेरे नेत्रोंसे भी लगातार आँसुओंकी धारा बह रही है, तुममें बिजली लपलपा रही है तो मेरी देहमें भी उस नवेलीके विछोहके दुःखकी अग्निकी लपटें उठ रही हैं तथा तुम्हारे भीतर चन्द्रमा है तो मेरे हृदयमें भी मेरी प्रियतमाका मुखचन्द्र है। इस प्रकार हम-तुम दोनोंकी दशा एक-सी है फिर भी तुम मुझे क्यों सदा जलाए डालनेको तैयार बैठे रहते हो? ॥ १७ ॥ हे नीले कमलके समान आँखोंवाली! तुम तो मुझे बहुत सुख दे रही हो किन्तु तुम्हींसे उत्पन्न हुआ विछोह मेरा शरीर जलाए डाल रहा है ॥ १८ ॥ वह कमलनयनी बार-बार मुँह घुमाकर तथा हँसीके बहाने मनके भाव प्रकट करके मुझपर चितवन चलाती हुई अपना सिर झुकाए मेरे पाससे निकल गई ॥ १९ ॥ जिसकी चितवनमें प्रेम भरा है, जिसके मुखमें मुस्कराहट है, जो लजाती हुई धीरे-धीरे चलती है, गले लगती है तथा प्रेमभरी बोलीसे मोहित कर देती है, उसे मैं बैठते, सोते, टहलते, चलते, सपना देखते, जागते, देखते, आँख मूँदते, काम करते तथा चुप रहते, रात-दिन देखा करता हूँ ॥ २० ॥ उत्कण्ठासे जिसके अङ्ग शिथिल पड़ गए हैं वह कमलमुखी नवेली यदि मुझे एक बार भी प्रेमसे देख भर लेती तो उतनेसे ही मैं अपनेको ऐसा धन्य समझता कि उसके मुखकमलके अमृतका स्वाद पाना तो दूर रहा, उससे मिलनेकी आशाके भी भाव मनमें न उठते ॥२१॥ रातमें हृदयके तापसे गरम हुए बाँहपर रक्खे हुए नेत्रके कोनेसे निकलते हुए आँसुओंसे जिसका मणि मलिन हो गया है, जिसमें प्रत्यञ्चाकी रगड़का चिह्न बना हुआ है, वह सोनेका कङ्गन बार-बार उसकी कलाईसे नीचे खिसकता रहता है और मैं उसे ऊपर उठाता रहता हूँ ॥ २२ ॥ जिसकी जाँघें केलेके खम्भे, नेत्र कमल, बाल सेवार, मुख चन्द्रमा, बोली अमृत, कमर कमलनाल, नाभि कुआँ, पेटकी सिकुड़न नदी तथा हाथ नये पत्ते हैं ऐसी नवेली यदि छातीसे लग जाती तो सन्ताप क्यों न दूर हो जाता? ॥२३॥ जब उस नवेलीको तिरछी चितवनसे पलभर तनिक-सा देख लिए जाने भरसे ऐसा घना आनन्द छा जाता है कि सभी विषयोंके भावना उसमें समा जाते हैं, तब कमलनयनीके उस आलिङ्गनके आनन्दके तो कहने क्या जिसमें स्तनोंपर उठे हुए रोमाञ्चसे कपड़ेतक छिद जाते हैं ॥ २४ ॥ वह समय कब आवेगा जब प्राणप्यारीके घरमें सुगन्धित फूलोंके बिछौनेपर पड़ा हुआ, उस नवेलीके दोनों स्तन अपनी छातीसे लगाए हुए मैं यह कहते हुए एक पलके समान दिन बिता दूँगा कि 'हे प्रेमसे भरी सुन्दरी! हे चपल नेत्रवाली! हे चन्द्रमुखी! प्रसन्न हो जाओ' ॥ २५ ॥ हे हृदय! प्यारीके उस मुखको स्मरण करते हुए तुम सैकड़ों टुकड़े क्यों नहीं हो जाते जो सुरत-क्रीडामें थक जानेसे निकले हुए पसीनेसे भरा था, जो सुरतके अन्तमें

संस्मृत्य हे हृदय किं शतधा न यासि ॥ २६ ॥ किं तिष्ठामि किमु व्रजामि किमहं जागर्मि निद्रामि किं किं जानामि किमु भ्रमामि किमु वा सुख्यामि दुःख्यामि वा । किं नास्म्यस्मि किमित्यनल्पकलिते न क्वापि पक्षे स्थितः प्राप्यानिर्वचनीयमेव कमपि क्रूरं विकारं सखे ॥ २७ ॥ किं पक्वं सुकृतं किमंह इति मे नाद्यापि संवेद्यसे तन्व्याश्चेतसि किंस्विदस्मि कलितः किं नेति नैव स्फुटम् । एतत्किञ्चिदभूत्तदा मयि सकृत्कृत्वा कटाक्षं ततः स्निग्धव्याकुललोचनं तरलया सख्यस्तया वीक्षिताः ॥ २८ ॥ किं मे सद्गुरुसेवनैः प्रतिदिनं किं व्योमकेशार्चनैः किं स्यादध्ययनेन वा सुरपुरप्राप्त्याथवा किं फलम् । एतस्याः कुचकुम्भनिर्भरपरीरम्भप्रभावोद्भवस्वेदाम्भोभिरनङ्गवह्निरधुना निर्वापितो नो यदि ॥ २९ ॥ कुतः प्रेमलवोऽप्यस्ति खले मे हृदये खलु । सुन्दरीं तामनालोक्य यदहं प्राणिमि प्रिय ॥ ३० ॥ कुन्दं दन्तैर्मधु निगदितैः षट्पदं दृग्विलासैरेभिर्हासैरमृतलहरीं कुन्तलैरम्बुवाहम् । इन्दोर्बिम्बं वदनशशिना पङ्कजं च स्तनाभ्यां त्वं जित्वा तान्वससि हृदये तेन मां विद्विषन्ति ॥ ३१ ॥ कुसुमशयनं न प्रत्यग्रं न चन्द्रमरीचयो न च मलयजं सर्वाङ्गीणं न वा मणियष्टयः । मनसिजरुजं सा वा दिव्या ममालमपोहितुं रहसि लघयेदारब्धा वा तदाश्रयिणी कथा ॥ ३२ ॥ क्रमसगलितकण्ठप्रकम्पोल्लासितोरस्तरलितवलिलेखासूत्रसर्वस्वमस्याः । स्थितमतिचिरमुच्चैः प्रपदाङ्गुलीभिः करकलितसखीकं मां दिदृक्षोः स्मरामि ॥ ३३ ॥ क्वाकार्यं शशलक्ष्मणः क्व च कुलं भूयोऽपि दृश्येत सा दोषाणां प्रशमाय नः श्रुतमहो कोपेऽपि कान्तं मुखम् । किं वक्ष्यन्त्यपकल्मषाः कृतधियः स्वप्नेऽपि सा दुर्लभा चेतः स्वास्थ्यमुपैहि कः खलु युवा धन्योऽधरं पास्यति ॥ ३४ ॥ ग्रसति कोऽपि विमोहविधुन्तुदो हृदयचन्द्रमसं मम दारुणः । तदपि हन्त तदन्तरशायिनी लगति चित्तमृगीव मृगे-

---

पीला पड़ गया था और जिसमें आँखें अधखुली ही रह गईं थीं ॥ २६ ॥ हे मित्र ! मुझमें कोई ऐसा भयङ्कर विकार आ गया है जिसका मैं वर्णन नहीं कर सकता और जिसमें मुझे यही नहीं जान पड़ता कि मैं खड़ा हूँ या चल रहा हूँ, सोता हूँ या जागता हूँ, भ्रममें हूँ या सचेत हूँ, सुखी हूँ या दुखी हूँ तथा हूँ भी या नहीं। इस प्रकार अनेक तर्क-वितर्क करके भी मैं कुछ निश्चय नहीं कर पाता ॥ २७ ॥ आज भी मेरी समझमें नहीं आता कि मेरा पुण्य उदय हुआ है या पाप तथा यह भी नहीं स्पष्ट हो रहा कि उस दुबली देहवाली नवेलीके चित्तमें मैं बसा भी हूँ या नहीं ! इनमेंसे कोई एक बात अवश्य है क्योंकि उसने एक बार तो मुझपर चितवन चलाई फिर प्रेममें भरकर चिकनी और घबराई हुई दृष्टिसे वह अपनी सखियोंको देखने लगी ॥ २८ ॥ जब कि इस नवेलीके घड़ेके समान स्तनोंके कसकर आलिङ्गन करनेके प्रभावसे निकले हुए पसीनेसे मेरी कामाग्नि शान्त नहीं हो पाई तो सद्गुरुकी सेवा, प्रतिदिन शङ्करकी सेवा या अध्ययन करनेसे क्या लाभ है तथा स्वर्ग मिल जानेसे ही कौन बड़ा लाभ हो जायगा ? ॥ २९ ॥ हे प्यारे ! मेरे नीच हृदयमें सचमुच प्रेमका लेश मात्र नहीं बचा है कि मैं उस सुन्दरीको न देखकर भी जिए जा रहा हूँ ॥ ३० ॥ हे प्यारी ! तुम जो अपने दाँतोंसे कुन्दके फूलको, बोलीसे मधुको, चितवनसे भौंरोंको, हँसीसे अमृतकी धारको, केशोंसे बादलको, मुखचन्द्रसे चन्द्रमाको तथा स्तनोंसे कमलोंको जीतकर मेरे हृदयमें विराजमान हो, इसीसे ये सब वस्तुएँ मुझसे डाह कर रही हैं ॥ ३१ ॥ तत्काल बिछाया हुआ फूलोंका बिछौना, चन्द्रमाकी किरणें, सारी देहमें पुता हुआ चन्दनका लेप तथा मणिकी माला ये सब वस्तुएँ कामदेवका ताप नहीं शान्त कर सकतीं, एकान्तमें वह स्वर्गीय नवेली अथवा उसकी चर्चाएँ ही कामपीड़ाको भला-भाँति शान्त कर सकती हैं ॥ ३२ ॥ मुझे उस प्यारीकी उस अवस्थाका स्मरण आ रहा है जब वह पञ्जोंके बल खड़ी होकर, उचककर मुझे देख रही थी, उसका गला सीधा हो गया था, छाती उभर आई थी, पेटकी सिकुड़न मिट गई थी और गिरनेके डरसे वह सखीको अपने हाथसे थामे हुए थी ॥ ३३ ॥ किसीके मनमें ज्ञान और प्रलापका द्वन्द्व चल रहा है—बोध : कहाँ तो यह मेरा कुकृत्य और कहाँ चन्द्रमाका निर्मल वंश! प्रलाप : फिर भी एक बार दिखाई पड़ जाती तो कितना अच्छा होता! बोध : चित्तके दोषोंको दूर करनेके लिये ही तो हमारे शास्त्र हैं। प्रलाप : क्रोधमें भी उसका मुख मनोहर ही लगता है। बोध : पुण्यात्मा बुद्धिमान् लोग मेरे इस कुकृत्यपर क्या कहेंगे ! प्रलाप : वह स्वप्नमें भी नहीं मिल पा रही है। बोध : अरे चित्त ! शान्त हो जा। प्रलाप : कौन धन्य युवक है जो उसके अधर रसका पान करेगा ? ॥ ३४ ॥ यद्यपि मोहरूपी राहु मेरे हृदयरूपी

क्षणा ॥ ३५ ॥ घर्मांशुर्भगवानसूत यमुनां ताभ्यां कृतं गङ्गया पाथोऽस्याः क्वथितं पुरारिमुकुटे नेत्रानलज्वालया । स्यन्दैश्चन्दनशाखिनां शतमुखैः किर्मीरनीरोर्मयस्सेवायै मलयाचलेन्द्रसरितस्सम्भूय तिष्ठन्तु मे ॥ ३६ ॥ चक्षुःप्रीत्या निषण्णे मनसि परिचयाच्चिन्त्यमानेऽभ्युपाये याते रागे विवृद्धिं प्रविसरति गिरां विस्तरे दूतिकायाः । आस्तां दूरे स तावत्सरभसदयितालिङ्गनानन्दलाभस्तद्गेहोपान्तरथ्याभ्रमणमपि परां निर्वृतिं सन्तनोति ॥ ३७ ॥ चण्डांशो विरमाशु मा मयि किराङ्गाराग्रकरैर्दुःखिते नाहं ते ह्यदघां मनागपि कदाऽप्यागः पुनः क्रुत्कथम् । त्वञ्चेदद्य कुहापि शीतकरणं सङ्गोप्य रात्रौ कुतो भीष्मोत्तापचयप्रवर्षणपरस्त्वं किं कृते मोद्यतः ॥ ३८ ॥ चित्रं सा मम जीवितं क्वचिदितो याता वताहं पुनर्जीवामीत्यभिमानभारविधुरो नाद्यापि जातोऽकृती । धिग्भस्मन्यपि पावकत्वमितिवद्व्यर्थं तथामानिनं जीवत्वं क्व नु जीवनस्य विलये हा हन्त कुत्रासि मे ॥ ३९ ॥ जगति जयिनस्ते ते भावा नवेन्दुकलादयः प्रकृतिमधुरास्सन्त्येवान्ये मनो मदयन्ति ये । मम तु यदियं याता लोके विलोचनचन्द्रिका नयनविषयं जन्मन्येकः स एव महोत्सवः ॥ ४० ॥ जाने कोपपराङ्मुखी प्रियतमा स्वप्नेऽद्य दृष्टा मया मा मा संस्पृश पाणिनेति रुदती गन्तुं प्रवृत्ता पुरः । नो यावत्परिरभ्य चाटुकशतैराश्वासयामि प्रियां भ्रातस्तावदहं शठेन विधिना निद्रादरिद्रीकृतः ॥ ४१ ॥ जाने स्वप्नविधौ ममाद्य चुलुकोत्सेक्यं पुरस्तादभूत्प्रत्यूषे परिवेषमण्डलमिव ज्योत्स्नासपक्षं महः । तस्यान्तर्नखनिस्तुषीकृतशरच्चन्द्रप्रभैरङ्गकैर्दृष्टा काप्यबला बलात्कृतवती सा मन्मथं

---

चन्द्रमाको ग्रस रहा है फिर भी कलङ्करूपी मृगी-सी यह मृगनयनी मेरे हृदयमें चिपटी ही बैठी है ॥३५॥ भगवान् सूर्यने यमुनाको उत्पन्न तो किया किन्तु उत्पन्न करके उसे गङ्गासे मिलाकर धातुमाक्षिक रस बना डाला तथा गङ्गाके जलको शिवजीके माथेके तीसरे नेत्रकी आगकी लपटोंमें औटाकर उसका काढ़ा बना डाला। अतः मेरे सन्तोषके लिये मलयाचलसे निकली हुई वे नदियाँ ही अच्छी हैं जिनका जल तथा लहरें चन्दनके वृक्षोंसे गिरे फूलोंसे रङ्ग-बिरङ्गी हो रही हैं ॥ ३६ ॥ उस नवेलीपर पहले आँखें रीझीं, जिससे उसपर मन लग गया। इतनी ही पहचानसे मिलनेका उपाय सोचा जाने लगा, तबतक प्रेम और आगे बढ़ गया और दूतियोंसे बातें चलने लगीं। ऐसी दशामें प्यारीका कसकर आलिङ्गन करनेका आनन्द मिलना तो दूरकी बात है, उसके घरके पासकी गलियोंमें चक्कर लगानेसे भी एक निराले आनन्दका अनुभव होता है ॥३७॥ हे तीव्र किरणोंवाले (चन्द्रमा)! शीघ्र ही थोड़ा रुक तो जाओ, मुझ दुःखीपर अपने हाथों (किरणों) से अङ्गार न बरसाओ! मैंने तो कभी तुम्हारा कुछ नहीं बिगाड़ा, फिर तुम्हें क्रोध क्यों आ रहा है? और अब दिनमें तुम अपनी शीतलता छिपाकर कहीं भी छिपे रहते हो तो रातमें लगातार भयङ्कर ताप बरसाते हुए तुम कहाँसे क्या करनेके लिये निकल आते हो? ॥ ३८ ॥ बड़ा आश्चर्य होता है कि यह मेरा जीवन (प्राणप्यारी) यहाँसे कहीं चली गई और मैं जी रहा हूँ! 'मैं उसे प्राणोंसे बढ़कर चाहता हूँ' मेरा यह घमण्ड क्या अभीतक भी चूर-चूर नहीं हुआ? मुझे धिक्कार है कि राखमें आगके भ्रमके समान जो मैं अपनेको व्यर्थ ही उसे प्रेम करनेवाला समझता रहा! अरे, जब जीवन (प्राण) ही नष्ट हो गया तो जीना कैसा? आह! बड़ा कष्ट है, हाय मेरी प्यारी! तुम कहाँ हो? ॥ ३९ ॥ यद्यपि संसारमें नये चन्द्रमाकी कला आदि एकसे एक बढ़कर सुन्दर वस्तुएँ हैं तथा और भी ऐसे स्वभावसे ही सुन्दर पदार्थ हैं जो मनको प्रसन्न कर देते हैं किन्तु लोगोंके नेत्रोंके लिये चाँदनीके समान सुखदायिनी यह नवेली जो मेरे नेत्रोंके सामने आ पड़ी, यह मेरे जीवनमें ऐसा बड़ा उत्सव हुआ जैसा पहले कभी नहीं हुआ था ॥ ४० ॥ आज मैंने स्वप्नमें देखा कि मेरी प्यारी रूठकर मुख मोड़े हुए 'मुझे हाथ न लगाना!' कहकर रोती हुई आगेको बढ़ी जा रही है। मैं उसे गलेसे लगाकर बहुत सी चिकनी-चुपड़ी बातें करके उसे मना भी न पाया कि भाई! इतनेमें ही दुर्भाग्यवश मेरी नींद खुल गई ॥ ४१ ॥ आज प्रातःकाल स्वप्नमें मेरे सामने एक ऐसा तेज दिखाई दिया जो मेरी आँखोंको ऐसी ठंडक दे रहा था मानो चुल्लूमें पानी भरकर सींच रहा हो, जिसका घेरा बँधा हुआ था और जो दूसरी चाँदनीके समान था। उसके भीतर शरद् ऋतुके बिना कलङ्कके चन्द्रमाके समान मनोहर अङ्गवाली एक नवेली दिखाई पड़ी जिसने बरबस मन्मथ (कामदेव) को मेरे लिये मन्मथ (मनको मथ डालनेवाला) बना दिया ॥ ४२ ॥ अरे, काले रंगमें डूबी

मन्मथम् ॥ ४२ ॥ ज्योत्स्नां श्यामलिमानमानयत भोः सान्द्रैर्मपीकूर्चकैर्मन्त्रं तन्त्रमथ प्रयुज्य हरत श्वेतोत्पलानां स्मितम् । चन्द्रं चूर्णयत क्षणाच्च कणशः कृत्वा शिलापट्टके येन द्रष्टुमहं क्षमे दश दिशस्तद्वक्त्रमुद्राङ्किताः ॥ ४३ ॥ तदङ्गमपि नाम तत्सहजकान्तिपूराप्लुतं सुवर्णकदलीदलोद्दलितगर्भगौरं पुनः । कठोरमदनव्यथापिशुनपाण्डिमाधिष्ठितप्रथीयकुचमण्डलं परिरमेय वीक्षेय वा ॥४४॥ तदा मुग्धं वक्त्रं किसलयसखः सोऽधरमणिर्विशाले ते नेत्रे स्तनभरनता सा तनुलता । सलीलं तद्धासं जननयनसञ्जीवनसुधा प्रिया सा सा सा सेत्यजनि हृदयं तन्मयमहो ॥ ४५ ॥ तद्वियोगसमुत्थेन तच्चिन्ताविपुलार्चिषा । रात्रिन्दिवं शरीरं मे दह्यते मदनाग्निना ॥ ४६ ॥ तन्वी सा यदि गायति श्रुतिकटुर्वीणाध्वनिर्जायते यद्याविष्कुरुते स्मितानि मलिनैवालक्ष्यते चन्द्रिका । आस्ते म्लानमिवोत्पलं नवमपि स्याच्चेत्पुरो नेत्रयोस्तस्याः श्रीरवलोक्यते यदि तडिल्लक्ष्मी विवर्णेव सा ॥ ४७ ॥ तस्मै महाविरहवह्निशिखावलीभिरापाण्डुरस्तनतटे हृदये प्रियायाः । मन्मार्गवीक्षणनिवेशितदीनदृष्टेर्नूनं छमच्छमिति वाष्पकणाः पतन्ति ॥ ४८ ॥ तया गाढं मुक्तो भ्रुवि धनुषि सन्धाय निशितः कटाक्षेषुर्नान्यैस्सह पठनयोग्यः शरगणैः । पतन्गात्रे गात्रे परममृतमासिञ्चदिव तदा दवीयानप्यायं दलयति पुनर्न व्रणयति ॥ ४९ ॥ तरत्तारं तावत्प्रथममथ चित्रार्पितमिव क्रमाद्वेल्लापाङ्गं सहजमिव लीलामुकुलितम् । ततः किञ्चित्फुल्लं तदनु घनवाष्पाम्बुलहरीपरिक्षामं चक्षुः पततु मयि तस्या मृगदृशः ॥५०॥ तस्मिन्पञ्चशरे स्मरे भगवता भर्गेण भस्मीकृते जानाम्यक्षयसायकं कमलभूः कामान्तरं निर्ममे । यस्यामीभिरितस्ततश्च विशिखैरापुङ्खमग्नात्मभिर्जातं मे विदलत्कदम्बमुकुलस्पर्धोपमानं वपुः ॥ ५१ ॥ तस्यां सुतनुसरस्यां चेतो नयनं च निष्पतितम् । चेतो गुरु तु निमग्नं लघु नयनं सर्वतो भ्रमति ॥ ५२ ॥ तस्याः

हुई घनी कूँचीसे इस चाँदनी रातको काला कर दो, टोना-टोटका करके उजले कमलोंका खिलना बन्द कर दो और झटपट चन्द्रमाको चट्टानपर पटककर चूर-चूर कर दो, जिससे मैं दसों दिशाएँ उस नवेलीके मुखसे ही भरी हुई देखूँ ॥ ४३ ॥ यदि उस नवेलीके सहज सुन्दरतासे भरे हुए सोनेके केलेके खम्भेके भीतरी भागसे समान गोरे अङ्ग तथा उजले दिखाई देते हुए, घोर कामपीड़ाके कारण पीले-पीले, बड़े-बड़े स्तनोंका आलिङ्गन या दर्शन ही मिल जाता तो बड़े भाग्यकी बात होती ॥ ४४ ॥ उस समय उसका मुख सुन्दर, अधर कोंपलके समान, नेत्र बड़े-बड़े, शरीर स्तनोंके भारसे झुका हुआ और चारु हाव-भावसे भरी हुई थी । इस प्रकार जो प्यारी सबकी आँखोंके लिये सञ्जीवनी बूटी-सी जान पड़ती थी उसीके लिये इस समय विरहमें 'वह वह' करते हुए हृदय उसीके रूपका हो गया है ॥ ४५ ॥ उसके विरहसे उत्पन्न चिन्तारूपी ज्वालासे भरी हुई कामरूपी अग्निसे रात-दिन मेरा शरीर जला जा रहा है ॥ ४६ ॥ वह दुबली-पतली नवेली जब गाने लगती है तो वीणाकी झङ्कार कड़वी लगने लगती है, उसकी मुस्कराहटके सामने चाँदनी फीकी पड़ जाती है, जब वह आँखोंके सामने आ पड़ती है तो कमल भी मैले दिखाई पड़ते हैं तथा उसकी शोभा देख लेनेपर बिजली भी मलिन दिखाई देने लगती है ॥ ४७ ॥ मेरी बाट जोहते समय दीन होकर देखती हुई प्यारीके विरहाग्निकी ज्वालासे तपते हुए स्तनवाले हृदयपर आँसूकी बूँदें छम-छम करती हुई गिर रही हैं ॥ ४८ ॥ उस समय उस नवेलीने भौंहरूपी धनुषपर चढ़ाकर जो चितवनरूपी बाण बलपूर्वक छोड़ा वह शरीरपर पड़ता हुआ अमृत-सा बरसाता था । उसकी बराबरी दूसरे बाणसे नहीं की जा सकती । किन्तु यद्यपि वह चितवन आज दूर है फिर भी हृदयको ऐसा फाड़ रही है कि घाव नहीं हो रहा है ॥ ४९ ॥ [ मैं यही चाहता हूँ कि ] वह मृगनयनी पहले तो आँखें तरेरकर, फिर एकटक होकर, फिर क्रमसे नेत्रके कोर सहज भावसे कुछ मूँदकर, फिर कुछ खोलकर तथा इसके पश्चात् अत्यन्त वेगसे निकले आँसुओंसे डबडबाए [illegible] नेत्रोंसे मुझे देखती रहे ॥ ५० ॥ उस पाँच बाणवाले कामदेवको जब भगवान् शङ्करने भस्म कर दिया तब ब्रह्माने एक दूसरा ऐसा कामदेव बनाया जिसके बाण कभी भी कम न हों । उसीके बाण मेरी देहमें चारों ओर ऐसे गड़ गए हैं कि सारा शरीर खिले हुए कदम्बकी कलियोंके समान रोमाञ्चित हो रहा है ॥ ५१ ॥ उस सुन्दरी-रूपी झीलमें जब मेरा मन तथा नेत्र दोनों कूद पड़े तो गुरु ( भारी, श्रेष्ठ ) मन तो उसमें डूब गया किन्तु लघु ( हल्का, सुन्दर ) नेत्र ऊपर [illegible] चारों ओर चक्कर लगाने लगा ॥ ५२ ॥ अपनी मनोहर मुस्कानकी कान्ति

किं मुखपङ्कजं स्मितरुचा चन्द्रद्युतेर्निन्दकं किं वा नेत्रयुगं कटाक्षचतुरं किं भ्रूलताविभ्रमम्। किं वा स्निग्धमवेक्षितं मयि पुनर्यान्त्या सखीनां पुरः किं किं सम्प्रति चिन्तयामि हृदये कामेन लक्ष्यीकृते ॥ ५३ ॥ तां हेमचम्पकरुचिं मृगशावकाक्षीं पार्श्वे स्थिताञ्च पुरतः परिवर्तमानाम्। पश्चात्तथा दशदिशासु परिस्फुरन्तीं पश्यामि तन्मयमहो भुवनं किमेतत् ॥ ५४ ॥ तानि स्पर्शसुखानि ते च तरलस्निग्धा दृशोर्विभ्रमास्तद्वक्त्राम्बुजसौरभं स च सुधास्यन्दो गिरां वक्रिमा सा बिम्बाधरमाधुरीति विषयासङ्गेऽपि मन्मानसं तस्यां लग्नसमाधि हन्त विरहव्याधिः कथं वर्तते ॥५५॥ तामिन्दुसुन्दरमुखीं सुचिरं विभाव्य चेत कथं कथमपि व्यपवर्तते मे। लज्जां विजित्य विनयं विनिवार्य धैर्यमुन्मथ्य मन्थरविवेकमकाण्ड एव ॥ ५६ ॥ तैस्तैश्चाटुभिराज्ञया किल तदा धूर्ते रतिव्यत्यये लज्जामन्थरया तथा निवसिते भ्रान्त्या मदीयेंऽशुके। तत्पट्टांशुकमुद्वहन्नहमपि स्मित्वा यदुक्तोऽधुना वेषो युज्यत एष एव हि तवेत्येतन्न विस्मर्यते ॥ ५७ ॥ दत्त्वा कटाक्षमेणाक्षी जग्राह हृदयं मम। मया तु हृदयं दत्त्वा गृहीतो मदनज्वरः ॥ ५८ ॥ दर्शनपथमुपयाता यदवधि मदिरायतेक्षणा सहसा। तदवधि हृदयेनाहं मदनेषुभयादिवोन्मुक्तः ॥ ५९ ॥ दलति हृदयं गाढोद्वेगं द्विधा न तु भिद्यते वहति विमलः कायो मोहं न मुञ्चति चेतनाम्। ज्वलयति तनूमन्तर्दाहः करोति न भस्मसात्प्रहरति विधिर्मर्मच्छेदी न कृन्तति जीवितम् ॥ ६० ॥ दिव्यचक्षुरहं जातः सरागेणापि चक्षुषा। इहस्थो येन पश्यामि देशान्तरगतां प्रियाम् ॥ ६१ ॥ दूरमस्तु दरघूर्णिततारं शारदेन्दुमुखवीक्षणमक्ष्णोः। एतदेव मम पुण्यमगण्यं यत्कृशोदरि दृशोरतिथिस्त्वम् ॥ ६२ ॥ दैवादहमत्र तया चपलायतनेत्रया वियुक्तश्च।

चन्द्रमाकी कान्तिको नीचा दिखानेवाला उसका मुखकमल, सुन्दर चितवनसे भरे उसके दोनों नेत्र, उसकी भौंहोंका फड़कना, मार्गमें सखियोंके सामने प्रेममें भरकर मुझे देखना, और भी अनेक बातें हैं, मैं इस समय अपने हृदयमें किस-किसकी चिन्ता करूँ, क्योंकि मेरे हृदयको तो कामदेवने अपने बाणोंका लक्ष्य ही बना डाला है ॥५३॥ सुनहरी चम्पाके समान कान्तिवाली उस मृगनयनीको मैं अपने पास ही खड़ी हुई, सामने आकर घूमती हुई तथा दसों दिशाओंमें चमकती हुई देखता हूँ। यही नहीं, उसमें डूब जानेपर मुझे सारा संसार ही उसीसे भरा हुआ क्यों दिखाई देने लगा है ? ॥५४॥ कोई विरही युवक पहलेकी बातें सोचता हुआ कहता है—'वह उसे छूनेका सुख, वे चञ्चल तथा स्नेहपूर्ण चितवनें, वह कमल जैसे मुखकी सुगंध, वह अमृतकी वर्षा करनेवाला बोलनेका ढंग तथा वह कुँदरूके समान अधरकी मिठास, इन सबका अनुभव करके उसके साथ रहनेपर मेरा मन उन्हींमें लीन रहता था। हाय ! अब विरहकी वेदनामें वे बातें कैसे भुलाई जा सकती हैं ? ॥५५॥ चन्द्रमाके समान सुन्दर मुखवाली नवेलीको बहुत देरतक देखनेके पश्चात् मेरा चित्त लज्जाको जीतकर, नम्रताको दूर कर, धीरताको उखाड़ कर तथा असमयमें विचारहीन बनकर किसी-किसी प्रकार वहाँसे लौटा ॥ ५६ ॥ मेरे अनेक प्रकारकी चिकनी-चुपड़ी बातें करनेके पश्चात् उसकी आज्ञा होनेपर जो रति-क्रीड़ा हुई उसके पश्चात् लाजके कारण ढीली पड़कर उसने धोखेमें मेरे वस्त्र पहन लिए तथा मैंने भी उसके वस्त्र पहन लिए। मुझे इस रूपमें देखकर जो उसने मुस्कराकर यह कहा कि 'तुम्हें तो यही वेष शोभा देता है' यह आज भी मुझे नहीं भूल रहा है ॥ ५७ ॥ उस मृगनयनीने अपनी तिरछी चितवन देकर मेरा मन ले लिया और मैंने अपना मन देकर पाया काम ज्वर। ॥ ५८ ॥ चंचल तथा बड़े बड़े नेत्रोंवाली वह नवेली एकाएक जबसे आँखोंके सामने पड़ी तभीसे कामके बाणोंके डरसे मानो हृदयने मुझे छोड़ दिया ॥ ५९ ॥ हृदय घबराकर फट तो रहा है किन्तु दो टुकड़े नहीं हो रहा है, शरीर व्याकुल होकर मोहमें तो पड़ा है किन्तु चेतना नहीं छोड़ रहा है, भीतरका दाह तपाए तो डाल रहा है किन्तु शरीरको भस्म नहीं कर दे रहा है तथा मर्मस्थलको छेदनेवाला दुर्भाग्य मुझपर प्रहार तो कर रहा है पर जीवनको टुकड़े टुकड़े नहीं कर रहा है ॥ ६० ॥ जान पड़ता है आँखोंके सराग (अनुराग सहित लाल) होनेपर भी मैं दिव्यदृष्टि (न दिखाई देनेवाली वस्तुओंको देखनेवाला) हो गया हूँ, तभी तो यहाँ रहते हुए भी दूर देशमें पड़ी हुई प्यारीको देख रहा हूँ ॥ ६१ ॥ हे दुबले पेटवाली ! शरद् ऋतुके चन्द्रमाके समान तुम्हारे उस मुँहका दर्शन दूर रहे जिसमें पुतलियाँ घूम रही हैं, हमारी आँखोंका तो यही बड़ा भारी पुण्य है कि तुम नेत्रोंके सामने तो आ गई हो ॥ ६२ ॥ उस चंचल तथा बड़े-बड़े नेत्रोंवाली नवेलीसे मैं बिछुड़ा ही था कि दुर्भाग्य-वश मँडराते हुए घने

अविरलविलोलजलदः कालः समुपागतश्चायम् ॥६३॥ इयमन्तव्यापारमचलनिगडेन स्फुरदुरस्तटीकारागारे तव समुचितं बन्धनमिदम्। अरे चेतस्त्यक्त्वा यदिह जनमाजन्मसुहृदं क्षणप्राप्तामेनामधरमधुलोभेन भजसे ॥ ६४ ॥ धन्या सा गृहदेहली स्पृशति या तत्पादपद्मप्रभां जाता सा सरसी रसाद्विशति सा यस्यां विहारेच्छया। वन्द्यः कोऽपि स एव यः खलु तया नेत्रेण सम्भाव्यते धिग्धिग्धेयलमेषु मां यदनयन्नेकं कथञ्चित्कथम् ॥ ६५ ॥ न दूतीसञ्चारो न सरसपरोक्षोक्तिकलना न साम्मुख्ये हासः क्वचिदपि न वार्ता व्यतिकरः। अहो चित्रं चेतः क्षणपरिचितालोकनवशान्मुहुर्धावत्यावं व्रजति सुदृशं नो विरमति ॥६६॥ नपुंसकमिति ज्ञात्वा तां प्रति प्रहितं मनः। तत्तु तत्रैव रमते हताः पाणिनिना वयम् ॥६७॥ न मे दुःखं प्रिया दूरे न मे दुःखं हृतेति सा। एतदेवानुशोचामि वयोऽस्या ह्यतिवर्तते ॥ ६८ ॥ नयनेन निरीक्षिता नवाङ्गी हृदये हन्त पतत्रिणः पतन्ति। विषमा विषमायुधव्यथासौ परिभूयेत परः परापराधैः ॥ ६९ ॥ न वक्षोजाश्लेषप्रभृतिकुतुकानामवगमो न पीयूषस्वादस्मितवलितवाचामनुभवः। न चासीन्मे तादृग्दृढपरिचयः पङ्कजदृशः कुतो हेतोस्तन्वी क्षणमपि न निर्याति मनसः॥ ७० ॥ निराकृतकृणिका कृता हरिणलोचने नो मया मुधैव करसम्पुटे मुखविधुः किमावासितः। इतीरिते मयाद्रिते तरलिताङ्गुलीकोटरैर्विलोक्य विहितस्तया रभसहासकण्ठग्रहः ॥ ७१ ॥ निद्रार्धमीलितदृशो मदमन्थराणि नाप्यर्थवन्ति न च नाम निरर्थकानि। अद्यापि मे मृगदृशो मधुराणि तस्यास्तान्यक्षराणि हृदये किमपि ध्वनन्ति ॥ ७२ ॥ निद्रे लोचनमुद्रणं विरचय स्वप्न त्वमप्याचर प्राणाभिन्नतमां चिरात्प्रियतमां मच्चेतसो गोचरम्। भ्रातर्बोध दृढानुरोध न तथा कुर्या यथा प्रेयसीप्राढा-

बादल घिर-घिर वर्षा ऋतु भी आ पहुँची ॥ ६३ ॥ हे चित्त! उस नवेलीके सुन्दर वक्षःस्थल रूपी कारागारमें चितवन-रूपी बेड़ीसे तुम्हारा बाँधा जाना उचित ही है क्योंकि अपनी जीवनसङ्गिनी उस नवेलीको छोड़कर अधरामृत-रूपी मधुके लोभसे क्षणभरके लिये मिली हुई दूसरी सुन्दरीको तुम चाहने लगे हो ॥ ६४ ॥ उस घरकी देहली धन्य है जो उसके चरणकमलकी कान्ति पाती रहती है, वह झील धन्य है जिसमें वह जलक्रीड़ाके लिये जाती है और संसारमें वह पुरुष वन्दनीय है जिसका वह अपनी चितवनोंसे सत्कार करती है, किन्तु धिक्कार है उस ब्रह्माको जिसने न जाने क्यों इनमेंसे मुझे एक भी नहीं बनाया ॥ ६५ ॥ न तो दूतियाँ ही आई-गईं, न आड़से छिपकर बातें ही सुनी गईं, न सामने उसका मुसकराना देखा गया और न उससे कहीं बातचीत ही हुई, फिर भी आश्चर्य तो यह है कि क्षण-भरके देखने-मात्रके परिचयसे चित्त बार-बार दौड़कर उस नवेलीके ही पास जा रहा है, उससे उचट नहीं पा रहा है ॥ ६६ ॥ पाणिनि मुनिके कहनेके अनुसार मैंने तो मनको 'नपुंसक' समझकर प्यारीके पास भेजा किन्तु वह तो वहीं रम गया अतः जान पड़ता है कि वह पुरुष है और पाणिनिने हमें धोखा दिया ॥ ६७ ॥ मुझे इसका तनिक भी दुःख नहीं है कि प्यारी मुझसे दूर है, इसका भी दुःख नहीं है कि वह हर ली गई है, मुझे तो केवल इसी बातका सोच है कि उसका यौवन बीता जा रहा है ॥ ६८ ॥ उस झुके हुए अङ्गोंवाली नवेलीको देखा तो आँखोंने किन्तु कामके बाण गिर रहे हैं हृदयपर और हृदयमें ही भयङ्कर पीड़ा भी हो रही है। हाय! अपराध किया किसी दूसरेने और दण्ड भोगना पड़ रहा है किसी दूसरेको ॥६९॥ यद्यपि मैंने न तो उस नवेलीके स्तनोंका आलिङ्गन आदि किया, न मुझे उसकी अमृतमयी मधुर मुसकानसे भरी बातें ही सुननेका अवसर मिला और न उससे मेरा कोई पुराना परिचय ही था फिर भी न जाने क्यों वह मृगनयनी क्षणभर भी मनसे हट नहीं पा रही है? ॥ ७० ॥ अपनी प्यारीको अपने हाथोंसे मुँह ढककर बैठी देखकर ज्यों ही मैंने कहा कि 'हे मृगनयनी! मैंने तो तुम्हारा तनिक भी अपमान नहीं किया, फिर क्यों तुम व्यर्थ ही अपने हाथोंकी अञ्जलिमें अपना चन्द्रमुख बसाए बैठी हो?' त्यों ही वह अपनी उँगलियाँ खोलकर मेरी ओर खिलखिलाकर हँसती हुई मेरे गलेसे लिपट गई ॥ ७१ ॥ नींदमें जिसकी आँखें आधी मुँदी हुई थीं उस मृगनयनीके मुखसे मदके कारण लटपटाकर निकले हुए वे मधुर अक्षर आज भी हृदयमें गूँज रहे हैं जिनमें कुछ तो अर्थवाले थे और कुछ निरर्थक ॥७२॥ हे नींद! मेरी आँखें मूँद दो। हे स्वप्न! बहुत दिनोंसे प्राणोंमें बसी हुई प्यारीको मेरे मनके सामने ला दो और हे भाई जागरण! तुमसे मैं बार-बार प्रार्थना करता हूँ कि ऐसा कोई काम न कर बैठना कि मेरी प्यारीका गाढ़ा आलिङ्गन छुड़ा देनेके कारण संसार भरमें तुम्हारा अपयश हो ॥ ७३ ॥ समुद्र तथा नदियोंके जलकी

श्लेषविघट्टनेन भवतः क्रीडन्ति दुष्कीर्तयः ॥ ७३ ॥ निष्कासयन्त्यनेके सागरसरिदम्बुपूरपरिपतितम् । हृदयह्रदे निमग्नामिन्दुमुखीं मा बहिः कुरुताम् ॥७४॥ नूनमयं मे पापः कान्ताविरहो रसायनीभूतः । वर्षसहस्राभ्यधिकान्नयामि कथमन्यथा दिवसान् ॥ ७५ ॥ पञ्चसायकमहेन्द्रजादिना पाणिपद्मसमुदञ्चिता स्वयम् । मोहनाय मनसः प्रगल्भते पिञ्छिकेव मम चञ्चलेक्षणा ॥ ७६ ॥ परागैः कार्पूरैस्तुहिनसलिलैश्चान्दनरसैः सुधाभिर्ज्योत्स्नाभिः स्नपितमिव यः प्रागकृत माम् । स एवासौ मारः शिव शिव वियोगे मृगदृशः करालं काकोलं किरति मयि कालानलमपि ॥ ७७ ॥ पश्यामि तामित इतः पुरतश्च पश्चादन्तर्बहिः परित एव विवर्तमानाम् । उद्बुद्धमुग्धकनकाब्जनिभं वहन्तीमासक्ततिर्यगपवर्तितदृष्टि वक्त्रम् ॥ ७८ ॥ पादाङ्गुष्ठेन भूमिं किसलयरुचिना सापदेशं लिखन्ती भूयोभूयः क्षिपन्ती मयि सितशबले लोचने लोलतारे । वक्त्रं ह्रीनम्रमीषत्स्फुरदधरपुटं वाक्यगर्भं दधाना यन्मां नोवाच किञ्चित्स्थितमपि पुरतो मानसं तद्दुनोति ॥७९॥ पीतो यतःप्रभृति कामपिपासितेन तस्या मयाधररसः प्रचुरः प्रियायाः । तृष्णा ततः प्रभृति मे द्विगुणत्वमेति लावण्यमस्ति बहु तत्र किमप्यपूर्वम् ॥८०॥ पुनरपि मिलनं यदाकदाचित्प्रियतमया कृपया भवेद्विधातुः । हरिरिव करवै हृदि प्रतिष्ठामिह रमणीं तनवै तनोरभिन्नाम् ॥८१॥ पुरस्ताद्गच्छन्ती सह सहचरीभिः प्रियतमा ममालापं श्रुत्वा सचकितपरावृत्तवदना । किमग्रे व्यासङ्गादहमहह यामीति विनयप्रणालोमालीना यदकृत तदन्तर्व्यथयति ॥ ८२ ॥ प्रथमविरहखेदम्लापिनी यत्र बाला वसति नयनवान्तैरश्रुभिर्धौतगण्डा । प्रहतमुरजवृन्दध्वानवद्भिः पयोदैः कथमलिकुलनीलैः साऽपि दिक्सन्निरुद्धा ॥ ८३ ॥ प्राणाः प्रियतमा हन्त

---

घाटमें पड़ी हुई वस्तुएँ तो बहुतेरे लोग निकाल लेते हैं किन्तु हृदय-रूपी तालाबमें डूबी हुई उस चन्द्रमुखीको कोई नहीं निकाल पा रहा है ॥ ७४ ॥ उस नवेलीका यह पापी बिछोह सचमुच मेरे लिये सञ्जीवनी बूटीके समान रसायनका काम कर रहा है। यदि यह बात न होती तो सहस्रों वर्षोंके समान जान पड़नेवाले ये दिन मैं कैसे बिता रहा हूँ ॥ ७५ ॥ यह चञ्चल नेत्रवाली नवेली ऐसी जान पड़ती है मानो मेरे मनको मोहमें डालनेके लिये कामदेव-रूपी जादूगरने कमल जैसे हाथमें मोरपङ्खसे बनी हुई झाड़ू उठा रक्खी हो ॥ ७६ ॥ जिस समय यह मृगनयनी मेरे साथ थी उस समय जो कामदेव मानो कपूरके चूरेसे, पालेके जलसे, चन्दनके रससे, अमृतसे तथा चाँदनीसे नहला-सा देता था, वही कामदेव अब उसके बिछोहमें मुझपर भयङ्कर विष तथा प्रलयकालके अङ्गारे बरसाए दे रहा है ॥ ७७ ॥ जिस नवेलीका मुख खिले हुए सोनेके मनोहर कमलके समान है तथा जिसकी प्रेमभरी चितवन आड़े तिरछे पड़ रही है, उस नवेलीको मैं आगे पीछे, बाहर-भीतर, चारों ओर विराजमान देख रहा हूँ ॥ ७८ ॥ मेरे मनमें केवल यही बात कसक रही है कि वह नवेली कोंपलके समान कान्तिवाले अपने पैरके अँगूठेसे किसी बहाने भूलसे धरतीपर कुछ लिख रही थी, बार बार चञ्चल पुतलियोंवाली अपनी उजली तथा काली चितवनें मुझपर डाल रही थी तथा लजाते सिर झुकाकर फड़कते हुए अधरवाले मुँहमें भीतर ही भीतर कुछ गुनगुना भी रही थी किन्तु सामने मुझे देखकर भी मुझसे कुछ बोली नहीं ॥ ७९ ॥ उस प्यारीमें एक ऐसा अद्भुत लावण्य (सुन्दरता, खारापन) है कि कामाग्निके तापसे प्यासा होकर मैंने जबसे उसका अधरामृत जी भर पिया तभीसे मेरी प्यास दुगुनी बढ़ गई ॥ ८० ॥ भगवान्‌की कृपासे अब जब भी कभी उस प्यारीसे मिलन होगा तब मैं उसे उसी भाँति हृदयमें धारण कर लूँगा जैसे विष्णुने लक्ष्मीको हृदयमें धारण कर रक्खा है तथा वैसे ही अपने शरीरसे उसे लिपटाए रहूँगा जैसे पार्वतीको शिवजी लिपटाए रहते हैं ॥ ८१ ॥ अपनी प्यारीकी उस दिनवाली बातको स्मरण कर करके मेरा जी भीतर ही भीतर कचोट रहा है कि मेरी प्यारी अपनी सखियोंके साथ आगे आगे जा रही थी, मेरे शब्द सुनकर चकित होकर मेरी ओर घूम घूमकर देखती जा रही थी और सखियोंसे बहाना कर रही थी कि मुझे आगे धक्केमें मत ले चलो ॥ ८२ ॥ हाय ! मेरे पहले पहल बिछोहसे दुखी तथा नेत्रोंसे बहते हुए आँसुओंसे धुले हुए कपोलवाली मेरी नवेली प्रिया जहाँ रहती है उधर भी ये धड़ाधड़ बजते हुए नगाड़ोंके समान गड़गड़ाते हुए तथा भौंरोंके समूहके समान काले बादल छा गए ॥८३॥ हाय ! मेरे अत्यन्त प्यारे प्राण तो दूर (विदेशमें) जा बसे हैं अतः मेरी दशा क्या चित्र लिखे सी हो गई है या उस रस्सी जैसी नहीं हो गयी है जिसमें

दूरे तदपि मे स्थितिः । आलेख्यनिहितस्येव न किं वा रज्जुभोगिवत् ॥ ८४ ॥ प्रालेयाद्रिम्नचरितमुरसि क्षिप्यतां शैत्यहेतोरास्तां यद्वा स खलु निखिलः स्याद्विलीयाश्मशेषः । त्यक्त्वा क्षारं जलधिसलिलं जाह्नवीतोयपूर्णास्तूर्णं गात्रे मम जलमुचः कञ्चुकत्वं प्रयान्तु ॥ ८५ ॥ प्रासादे सा दिशि दिशि च सा पृष्ठतः सा पुरः सा पर्यङ्के सा पथि पथि च सा तद्वियोगातुरस्य । हंहो चेतः प्रकृतिरपरा नास्ति मे कापि सा सा सा सा सा सा जगति सकले कोऽयमद्वैतवादः ॥ ८६ ॥ प्रेमार्द्राः प्रणयस्पृशः परिचयादुद्गाढरागोदयास्तास्ता मुग्धदृशो निसर्गमधुराश्चेष्टा भवेयुर्मयि । यास्वन्तःकरणस्य बाह्यकरणव्यापाररोधी क्षणादाशंसापरिकल्पितास्वपि भवत्यानन्दसान्द्रो लयः ॥ ८७ ॥ भ्रूचापवल्लीं सुमुखी यावन्नयति वक्रताम् । तावत्कटाक्षविशिखैर्भिद्यते हृदयं मम ॥ ८८ ॥ मनः प्रकृत्यैव चलं दुर्लक्ष्यं च तथापि मे । कामेनैतत्कथं विद्धं समं सर्वैः शिलीमुखैः ॥ ८९ ॥ मन्दस्मितेन मधुराधरपल्लवेन कुम्भोन्नमत्कुचभरेण कृशोदरेण । विद्युन्निभाङ्गलतया च विचिन्त्यमाना चेतो धुनोति च धिनोति च चञ्चलाक्षी ॥ ९० ॥ मन्दादरः कुसुमपत्रिषु पेलवेषु नूनं बिभर्ति मदनः पवनास्त्रमद्य । हारप्रकाण्डसरलाः कथमन्यथामी श्वासाः प्रनर्तितदुकूलदशास्सरन्ति ॥ ९१ ॥ मयि सकपटं किञ्चित्क्वापि प्रणीतविलोचने किमपि नयनं प्राप्ते तिर्यग्विजृम्भिततारकम् । स्थितमुपगतामालीं दृष्ट्वा सलज्जमवाञ्चितं कुवलयदृशः स्मेरं स्मेरं स्मरामि तदाननम् ॥ ९२ ॥ मुखं तस्याः स्मितस्मेरं किञ्चिदञ्चलसंवृतम् । मदालोकनलोलाक्षं स्मृत्वा मन्ये सुधा मुधा ॥ ९३ ॥ मुधा वदन्ति वितथं प्राणवियोगे न जीवनं सुवचम् । कथमन्यथा प्रियास्य प्रसङ्गिनोऽप्यस्य गदते सत्यम् ॥ ९४ ॥ मृणालीहारोऽयं न भुजगपति-

---

भ्रम हो जाता है ? ॥ ८४ ॥ मुझे ठण्डक पहुँचानेके लिये शीघ्र ही मेरी छातीपर पालेका पहाड़ ढहा दो । किन्तु नहीं ! मेरी छातीके तापसे वह भी गल जायगा और उसमें पत्थर भर रह जायँगे । अतः समुद्रका खारा जल छोड़कर केवल गङ्गाजलसे भरे हुए मेघ ही मुझे भली-भाँति ढहा दो ॥ ८५ ॥ मेरे चित्तका एक विचित्र-सा स्वभाव बन गया है कि मुझे कोई दूसरी नवेली दिखाई ही नहीं देती । भवनमें, दिशाओंमें, आगे, पीछे, पलँगपर तथा मार्गोंमें, यहाँतक कि सारे संसारमें वही-वही दिखाई दे रही है, यह कहाँका नया अद्वैतवाद है ? ॥ ८६ ॥ मुझे देखकर वह मृगनयनी अपनी प्रेमसे सनी, अनुरागसे भरी, परिचयके स्नेहमें पगी तथा स्वभावसे ही मधुर वे चेष्टाएँ करती रहे तो अच्छा हो जिनके अनुभवका बार-बार चिन्तन करने मात्रसे हृदय आनन्दसे पिघला पड़ता है तथा बाहरी इन्द्रियोंकी सारी क्रियाएँ सुन्न हो जाती हैं ॥ ८७ ॥ मुझपर चोट करनेके लिये वह सुन्दर मुखवाली नवेली जबतक अपना भौंहरूपी धनुष खींचकर बाँका करे-करे, उससे पहले ही उसके चितवनरूपी बाणोंसे मेरा हृदय टूक-टूक हो जाता है ॥ ८८ ॥ एक तो यों ही मन स्वभावसे चञ्चल होता है, तिसपर दिखाई भी नहीं देता, फिर भी अचरज तो इस बातका है कि कामदेवने अपने सभी बाणोंसे एक साथ उसे बेध कैसे डाला ! ॥ ८९ ॥ मधुर मुस्कानवाली, अधररूपी नये-नये मधुर पत्तोंवाली, घड़ेके समान ऊँचे स्तनोंवाली तथा पतले उदरवाली बिजलीके समान चमकते हुए शरीरवाली उस चञ्चल नेत्रवाली नवेलीका मैं जब-जब स्मरण करता हूँ तब-तब हृदय काँप भी जाता है और खिल भी जाता है ॥ ९० ॥ कोमल फूलोंके बाण अब कामदेवको नहीं सुहाते होंगे इसीलिये अब उसने पवनका अस्त्र धारण कर लिया है । यदि यह बात न होती तो हारकी लड़ीके समान सीधे बहनेवाले साँसके पवन आज आँचलका छोर हिला-हिलाकर क्यों बह रहे हैं ? ॥ ९१ ॥ मैं किसी बहानेसे कुछ देख रहा था कि एकाएक मुझपर उस नवेलीकी दृष्टि आ पड़ी जिसके नेत्रोंकी पुतलियाँ तिरछी चल रही थीं । पर उसी समय सखीके पास आ पहुँचनेसे उस कमलनयनीने मुख नीचा कर लिया । उस समयका उसका मुस्कराता हुआ मुखड़ा मुझे इस समय स्मरण आ रहा है ॥ ९२ ॥ मन्द मुस्कानसे खिले हुए, घूँघटसे ढके हुए तथा मुझे देखनेके लिये चञ्चल नेत्रोंवाले उसके मुखका जब मैं स्मरण करने लगता हूँ तब अमृत भी फीका जान पड़ने लगता है ॥ ९३ ॥ मूर्ख लोग जो कहते हैं कि 'प्राणोंसे बिछुड़नेपर मनुष्य बोलने योग्य नहीं रह जाता' यह बात झूठ है । यदि यह बात झूठ न होती तो अपनी प्रियतमासे दूर बैठा हुआ यह प्राणी स्पष्ट बोल कैसे रहा है ॥ ९४ ॥ अरे कामदेव ! यह कमलनालका हार है, साँप नहीं । यह चन्दनका रस है, भस्म नहीं । गलेमें ये नीले कमलकी पखुड़ियाँ हैं, विष

चन्दनरसो न भस्मेदं कण्ठे कुवलयदलाली न गरलम्। सिताम्भोजं पाणौ लसति न कपालं मयि मुधा पुरारातिक्रोधात्स्मर किमनभिज्ञः प्रहरसि ॥ ९५ ॥ यत्र क्षिपामि दृशमन्यदिदृक्षयाहं तत्रागत स्फुरति केवलमेतदेव । तद्वक्त्रबिम्बमरुणाधरलोभनीयं ते लोचने तदलसालसमीक्षितं च ॥ ९६ ॥ यत्राकृतिस्तत्र गुणा वसन्ति नैतद्धि सम्यक्कविभिः प्रणीतम्। येनातिचार्वङ्ग्यपि मे हृदिस्था दुनोति गात्रं विरहे प्रियासौ ॥ ९७ ॥ यत्सारैरिव पङ्कजस्य घटितं यच्चन्द्रगर्भादिव प्रोत्कीर्णं मदनाङ्गसायकशिखाभागेन संवर्धितम्। यत्संसिच्य सुधारसैरिव रतेरास्थानभूमीकृतं तद्भूयोऽपि कदा सरोरुहदृशः पश्यामि तस्या मुखम् ॥ ९८ ॥ यदि प्रियावियोगेऽपि रुदत दीनदीन कम्। तदिद दग्धमरणमुपयाग क यास्यति ॥ ९९ ॥ यदि स्मरामि तन्वङ्गीं जीविताशा कुतो मम। अथ विस्मृत्य जायामि जीवितव्यसनेन किम् ॥ १०० ॥

यदैवारभ्यान्तः पदमुपहितं पद्मलदृशा तदैवेदं चेतः क्वचिदपि न रम्येऽपि रमते। इदञ्चान्यज्जातं स्मरणपुनरुक्तव्यसनिनस्तदाकारास्सर्वे मम खलु पदार्थाः परिणताः ॥ १०१ ॥ यद्विस्मयस्तिमितमस्तमितान्यभावमानन्दमन्दममृतप्लवनादिवाभूत्। तत्सन्निधौ तदधुना हृदयं मदीयमङ्गारचुम्बितमिव व्यथमानमास्ते ॥ १०२ ॥ या जयश्रीर्मनोजस्य यया जगदलङ्कृतम्। यामेणाक्षीं विना प्राणा विफला मे कुतोऽद्य सा ॥ १०३ ॥ याताः किं न मिलन्ति सुन्दरि पुनश्चिन्ता त्वया मत्कृते नो कार्या नितरां कृशासि कथयत्येवं सबाष्पे मयि। लज्जामन्थरतारकेण निपतत्पीताश्रुणा चक्षुषा दृष्ट्वा मां हसितेन भाविमरणोत्साहस्तया सूचितः ॥ १०४ ॥ यान्त्याः सरःसलिलकेलिकुतूहलाय व्याजादुपेत्य मयि वर्त्मनि वर्तमाने। अन्तःस्थितद्युतिचमत्कृतिहक्करङ्गैरङ्गीकृतं किमपि वामदृशः स्मरामि ॥ १०५ ॥ यान्त्या मुहुर्वलितकन्धर-

---

नहीं और मेरे हाथमें यह उजला कमल है, खोपड़ी नहीं है अतः व्यर्थ ही मुझे भ्रमसे शिवजी समझकर मुझपर क्रोध प्रकट कर प्रहार कर रहे हो ? ॥ ९५ ॥ कुछ भी देखनेके लिये मैं जहाँ दृष्टि पसारता हूँ कि मेरे सामने लाल ओठोंवाला उसका सुन्दर मुख, उसके नेत्र तथा उसकी सुन्दर अलसाई चितवन चलाती हुई मेरी आँखोंके सामने आ खड़ी होती है ॥ ९६ ॥ कवियोंने यह ठीक नहीं लिखा है कि 'जहाँ सुन्दर रूप है, वहाँ सुन्दर गुण भी निवास करते हैं' क्योंकि वह अत्यन्त सुन्दर शरीरवाली प्रियतमा हृदयमें रहनेपर भी अपने वियोगसे शरीरको कष्ट ही पहुँचा रही है ॥ ९७ ॥ मैं अपनी मृगनयनी नवेलीका वह मुख पुनः कब देख पाऊँगा जो ऐसा जान पड़ता है मानो कमलसे सत्व निचोड़कर बनाया गया हो, चन्द्रमाके भीतरसे निकाला गया हो, कामदेवके बाणोंकी नोकसे बढ़ाया गया हो तथा जिसे रतिने अमृतके रससे सींचकर अपना निवास स्थान बनाया हो ॥ ९८ ॥ प्राण-प्यारीके वियोगमें यदि दीन होकर रोना ही पड़ा तो न जाने मृत्यु किस दिन काम आवेगी ! ॥ ९९ ॥ जब मैं उस दुबली-पतली नायिकाको स्मरण करता हूँ तो ऐसा लगता है कि मैं जी नहीं पाऊँगा, और यदि उसे भूलकर मैं जीता भी रहा तो ऐसे जीवन-रूपी संकटसे लाभ ही क्या है ? ॥१००॥ जबसे उस मृगनयनीने मेरे हृदयमें बसेरा डाला है तबसे कहीं भी, किसी भी सुन्दर वस्तुमें

मन नहीं लग पाता, वरन् हो यह गया है कि उसका स्मरण करते-करते संसारकी सारी वस्तुएँ उसीके रूपकी दिखाई देने लगी हैं ॥ १०१ ॥ मेरा जो मन उस नवेलीके पास रहता हुआ सदा अचरजसे भरा रहता था, कभी कोई दूसरी बात सोचतातक नहीं था तथा अमृतकुण्डमें तैरता हुआ-सा आनन्दमें मग्न रहता था वही हृदय अब उसके वियोगमें अङ्गारोंसे घिरा हुआ सा जला जा रहा है ॥ १०२ ॥ वह मेरी प्यारी मृगनयनी आज कहाँ है जो कामदेवकी विजय लक्ष्मी है, जो सारे संसारकी शोभा है तथा जिसके बिना मेरे प्राण व्यर्थ हो रहे हैं ? ॥१०३॥ कोई विरही युवक अपनी परदेश यात्राके समयका स्मरण कर रहा है—'हे सुन्दरी ! क्या परदेश गए हुए लोग फिर नहीं मिलते ? मेरे लिये चिन्ता न करना क्योंकि तुम बहुत दुबली हो', ऐसा कहते कहते मेरी आँखोंमें आँसू आ गए, उसकी छोटी सी पुतली भी लाजसे झुक गई, उसने अपने गिरते हुए आँसू रोके, मुझे देखा और हँसकर सहजमें समझा दिया कि मुझे भी मरनेका सौभाग्य प्राप्त हो जायगा ॥१०४॥ जिस समय वह मृगनयनी नवेली जल क्रीड़ा करनेकी इच्छासे तालाबकी ओर जा रही थी उस समय मुझे मार्गमें खड़ा देखकर किसी बहानेसे मेरे पास आकर, भीतरसे चमकती हुई आँखोंसे बाँकी चितवन चलाकर उसने जो किसी कार्यके लिये स्वीकृति दी वह मुझे आज भी स्मरण आ रहा है।

माननं तदावृत्तवृन्तशतपत्रनिभं वहन्त्या। दिग्धोऽमृतेन च विषेण च पक्ष्मलाक्ष्या गाढं निखात इव मे हृदये कटाक्षः ॥ १०६ ॥ राकासुधाकरमुखी तरलायताक्षी सस्मेरयौवनतरङ्गितविभ्रमास्या। तत्किं करोमि कथमत्र तनोमि मैत्रीं तत्स्वीकृतिव्यतिकरे क इहास्त्युपायः ॥ १०७ ॥ राजल्ललाटफलका कमनीयकूजत्काञ्चीगुणप्रणयिनी धृतकेशपाशा। हा किं करोमि मम सा हृदयं प्रविष्टा नाराचयष्टिरिव पुष्पशिलीमुखस्य ॥ १०८ ॥ लज्जैवोद्घटिता किमत्र कुलिशोद्भिन्ना कपाटावली मर्यादेव विलङ्घिता सखि पुनः केयं कलिन्दात्मजा। आक्षिप्ता खलु दृष्टिरेव किमियं व्यालावली वा पुनः प्राणा एव समर्पितास्त्वयि पुनस्तस्मै किमेषा तनुः ॥ १०९ ॥ लावण्यं तदसौ कान्तिस्तद्रूपं स वचःक्रमः। तदा सुधास्पदमभूदधुना तु ज्वरो महान् ॥ ११० ॥ लीनेव प्रतिबिम्बितेव लिखितेवोत्कीर्णरूपेव च प्रत्युप्तेव च वज्रलेपघटितेवान्तर्निखातेव च। सा नश्चेतसि कीलितेव विशिखैश्चेतोभुवः पञ्चभिश्चिन्तासन्ततितन्तुजालनिबिडस्यूतेव लग्ना प्रिया ॥ १११ ॥ लीलास्मितेन शुचिना मृदुनोदितेन व्यालोकितेन लघुना गुरुणा गतेन व्याजृम्भितेन जघनेन च दर्शितेन सा हन्ति तेन गलितं मम जीवितेन ॥ ११२ ॥ वारंवारं तिरयति दृशोरुद्गमं बाष्पपूरस्तत्सङ्कल्पोपहितजडिमा स्तम्भमभ्येति गात्रम्। सद्यः स्विद्यन्नयमविरतोत्कम्पलोलाङ्गुलीकः पाणिर्लेखाविधिषु नितरां वर्तते किं करोमि ॥ ११३ ॥ विपत्सिन्धुं बन्धुं विगलितजलं नेत्रयुगलं सशोकं भूलोकं भुवनवलयं खेदनिलयम्। अनङ्गं नीरङ्गं विघटितधनं कोशभवनं विधातुं किं धातस्तव हृदि न लज्जा प्रभवति ॥११४॥ विलीयेन्दुः साक्षादमृतरसवापी यदि भवेत्कलङ्कस्तत्रत्यो यदि च विकचेन्दीवरवनम्। ततः

॥ १०५ ॥ टेढ़ी कलीवाले कमलके समान मुखवाली उस सुनयनी नवेलीने मुँह घुमाकर जाते समय मानो अमृत तथा विषसे भरी हुई (सुख तथा दुःख देनेवाली) तिरछी चितवन मेरे हृदयमें गाड़ सी दी ॥१०६॥ उस नवेलीका मुँह पूर्णिमाके खिले हुए चन्द्रमाके समान है, आँखें बड़ी बड़ी तथा चञ्चल हैं और उसके मुखपर खिले हुए यौवनकी मुस्कुराहट भी दिखाई पड़ रही है। क्या करूँ? कैसे उसे वशमें करूँ और यदि उसे मेरी मित्रता स्वीकार न हुई तब क्या किया जायगा? ॥ १०७ ॥ हाय! मैं क्या करूँ? वह चमकते हुए माथेवाली, मधुर रुनझुन करती हुई तगड़ीवाली तथा हाथसे अपनी चोटी थामे हुए नवेली मेरे हृदयमें कामदेवका बाण बनकर चुभ गई है ॥ १०८ ॥ कोई विरही युवक दूतीसे अपनी दशा बता रहा है—'हे सखी! जब मैंने लज्जाका ही द्वार खोल दिया, तब कीलोंसे अड़े हुए किवाड़की तो बात ही क्या है! जब मैंने कुलकी मर्यादा ही तोड़ दी तो मेरे लिये यमुना लाँघ जाना कौन बड़ी बात है। जब मैंने अपनी दृष्टि ही उस ओर चला दी तो साँपका क्या डर है! और जब मैंने उसे अपने प्राण ही सौंप दिए तब देहका तो कहना ही क्या है ॥ १०९ ॥ उस नवेलीकी सुन्दरता, उसकी चटक-मटक, उसका सुन्दर रूप तथा उसके बोलनेका ढङ्ग उस समय तो अमृत जैसा जान पड़ता था किन्तु इस समय भयङ्कर ज्वरके समान कष्ट दे रहा है ॥ ११० ॥ मुझे ऐसा लगता है मानो मेरे मनमें उस प्यारीकी छाया-सी पड़ रही हो, वह मेरे मनमें घुली-सी, खिंची-सी, खुदी-सी, जड़ी-सी वज्रलेपके समान चिपकी सी, भीतर खोदकर गाड़ी हुई-सी, कामदेवके पाँचों बाणोंसे जड़ी-सी तथा चिन्ता-रूपी डोरे-से भली-भाँति सदाके लिये सी-सी दी गई हो ॥ १११ ॥ वह नवेली अपना जघन भाग बार-बार दिखा-दिखाकर, अपनी मन्द मुस्कानसे, पवित्र तथा कोमल बोलीसे, मनोहर दर्शनसे, गम्भीर चालसे तथा जँभाईसे मुझे ऐसा मारे डाल रही है कि मेरे प्राण निकले जा रहे हैं ॥ ११२ ॥ अब मैं क्या करूँ! क्योंकि आँसू लगातार ऐसे निकल रहे हैं कि आँखें मुँदी जा रही हैं, उसके चिन्तनसे शरीर जकड़ा-सा जा रहा है और उसका चित्र बनाते समय उँगलियोंमें पसीना-सा आ जाता है तथा वे काँपने लगती हैं ॥ ११३ ॥ विरहके सन्तापसे मरती हुई नवेलीको देखकर कोई युवक ईश्वरको उलाहना दे रहा है—'हे ईश्वर! उसके परिवारको विपत्तिमें डुबोते, नेत्रोंको आँसुओंसे भरते, सारी धरतीको डुबोते, चौदहों भुवनोंको चिन्तासे भरते, कामदेवको उदास बनाते तथा निधिके भण्डारको धनहीन बनाते हुए क्या तुम्हारे हृदयको तनिक भी लाज नहीं आ रही है?' ॥ ११४ ॥ यदि चन्द्रमा गलकर स्वयं अमृत-रूपी जलकी बावड़ी बन जाता और उसका कलङ्क यदि खिले हुए नीलकमलका वन हो जाता तो हो सकता था कि उसमें स्नान कर लेनेसे मेरे अङ्ग शीतल होकर

क्षामक्षीडाजनितजडभावैरवयवैः कदाचिन्मुञ्चेयं मदनशिखिपीडाव्यतिकरम् ॥ ११५ ॥ विशालाक्ष्याः कटाक्षेण विकृष्टं रशिमनेव मे । हृदयं किं करिष्यामि न पुनर्विनिवर्तते ॥ ११६ ॥ व्रीडायोगान्नतवदनया सन्निधाने गुरूणां बद्धोत्कम्पस्तनकलशया मन्युमन्तर्निगृह्य । तिष्ठेत्युक्तं किमिव न तया यत्समुत्सृज्य बाष्पं मय्यासक्तश्चकितहरिणीहारिनेत्रत्रिभागः ॥ ११७ ॥ शरीरं क्षामं स्यादसति दयितालिङ्गनसुखे भवेत्सास्रं चक्षुः क्षणमपि न सा दृश्यत इति । तया सारङ्गाक्ष्या त्वमसि न कदाचिद्विरहितं प्रसक्ते निर्वाणे हृदय परितापं वहसि किम् ॥ ११८ ॥ शीतांशुर्विषसोदरः फणभृतां लीलास्पदं चन्दनं हारः क्षारपयोभवः प्रियसुहृत्पङ्केरुहं भास्वतः । इत्येषां किमिवास्तु वस्तु मदनज्वालाविघाताय यद्बाह्याकारपरिभ्रमेण तु वयं तत्त्वत्यजो वञ्चिताः ॥ ११९ ॥ शीतांशोरमृतच्छटा यदि करास्तस्मान्मनो मे दृशं सम्प्लुष्यन्त्यथ कालकूटपटलीसंवाससंदूषिताः । किं प्राणान्न हरन्त्युत प्रियतमासञ्जल्पमन्त्राक्षरै रक्ष्यन्ते किमु मोहमेमि हहहा नो वेद्मि केयं गतिः ॥ १२० ॥ श्वासा एव मृगीदृशो न गणिताः के नाम झञ्झानिलास्तीर्णा बाष्पपरम्परैव सरितां वृन्देषु कः सम्भ्रमः । सोढा कातरदृष्टिरेव कियती वज्राभिघातव्यथा प्रेमैवायमुपेक्षितो यदि तदा प्राणेषु कोऽनुग्रहः ॥ १२१ ॥ सङ्गमविरहविकल्पे वरमिह विरहो न सङ्गमस्तस्याः । सङ्गे सैव तथैका त्रिभुवनमपि तन्मयं विरहे ॥ १२२ ॥ सम्भूयैव सुखानि चेतसि परं भूमानमातन्वते यत्रालोकपथावतारिणि रतिं प्रस्तौति नेत्रोत्सवः । यद्बालेन्दुकलोच्चयादपचितैस्सारैरिवोत्पादितं तत्पश्येयमन

---

कामाग्निके सुतापसे छूट जाते ॥११५॥ उस बड़े-बड़े नेत्रोंवाली नवेलीकी तिरछी चितवन-रूपी रस्सीसे बँधकर खिंचा हुआ मेरा मन लौटनेका नाम नहीं ले रहा है। अब मैं क्या करूँ! ॥ ११६ ॥ जिस समय नवेली बड़े-बूढ़ोंके बीचमें बैठी थी और युवक वहाँ पहुँच गया था उस समयकी उस नवेलीकी दशाका स्मरण वह युवक कर रहा है—'बड़े लोगोंके पास रहनेसे लाजके कारण उस नवेलीका मुख झुक गया, घड़ेके समान बड़े बड़े स्तन काँप उठे, अवसर न रहते हुए भी मेरे वहाँ पहुँच जानेके कारण उसे जो क्रोध आया उसे भीतर ही भीतर पीकर उसने मुझे रोका तो नहीं किन्तु आँसू बहाती हुई मुझे ऐसी चञ्चल चितवनसे देखने लगी जैसे डरी हुई मृगी देखती है' ॥ ११७ ॥ हे हृदय! जिस प्यारीको गले लगानेका सुख न पानेपर शरीर दुर्बल हुआ जाता था, जिसे क्षण-भर भी न देखनेपर आँसू आ जाते थे और जिस मृगनयनीसे तुम कभी भी अलग नहीं हुए, आज उसके बिछोहमें सुखदायी मृत्युके अवसरपर तुम दुःखी क्यों हुए जा रहे हो! ॥ ११८ ॥ चन्द्रमा तो हालाहल विषका भाई है, चन्दनके वृक्षपर साँप लिपटे रहते हैं, हारके मोती समुद्रके खारे जलसे उत्पन्न होते हैं और कमल सूर्यका प्यारा मित्र है। अतः इनमेंसे एक भी वस्तु ऐसी नहीं है जो कामाग्निकी ज्वाला शान्त कर सके। हम लोग तो ऐसे ठगे गए कि बाहरी टीमटामके धोखेमें पड़कर सत्यताको भुला ही बैठे ॥ ११९ ॥ यदि चन्द्रमाकी किरणें अमृतमयी हैं तो वे मेरे मन और नेत्रको क्यों झुलसाए डाल रही हैं। अतः जान पड़ता है ऐसा नहीं है। वे कालकूट नामक भयङ्कर विषके संयोगसे (समुद्रसे चन्द्रमा और विष दोनों निकले थे) विषमयी हो गई हैं। किन्तु वे मेरे प्राण क्यों नहीं हर रही हैं? या प्रियतमाकी मन्त्र-रूपी बोलीके अक्षर ही मेरे प्राणोंको बचा रहे हों? या मैं मोहित हो रहा हूँ! हाय! समझमें ही नहीं आता कि मेरी दशा क्या हो रही है! ॥१२०॥ उस मृगनयनीकी साँसोंको जब मैंने कुछ नहीं समझा तो आँधी मेरा क्या कर सकती है! जब मैंने उसके आँसुओंकी धार भी पार कर ली तो नदियाँ पार करना कौन बड़ी बात है! जब मैंने उसकी दुःख-भरी चितवन सह ली तो वज्रकी मारकी पीड़ा क्या है तथा जब मैंने उसका प्रेम ठुकरा दिया तब अपने प्राणोंपर कृपा करनेका प्रश्न ही कहाँ उठता है? ॥ १२१ ॥ जब मैं यह विचार करता हूँ कि उसका समागम अच्छा है या बिछोह, तब उसका बिछोह ही मुझे अच्छा लगता है, क्योंकि समागममें तो केवल वह एक ही स्थानपर मिलती थी किन्तु बिछोहमें तो मुझे सारा संसार उसीके रूपमें दिखाई देने लगता है ॥ १२२ ॥ उस नवेलीसे मिलनेकी बात सोचते ही ऐसा सुख होता है कि चित्तमें एक प्रकाश सा फैल जाता है और उस प्रकाशमें एक ऐसी रतिके समान सुन्दरी दिखाई देने लगती है कि मेरा मन बरबस भरकर उसकी स्तुति करने लगता है। अब ऐसा लगता है कि दूजके चन्द्रमाकी कलाओंके निचोड़े हुए सार भागसे बना हुआ तथा कामदेवका मङ्गलभवन बनी हुई उस नवेलीका मुख

क्रमकलगृहं भूयोऽपि तस्या मुखम् ॥ १२३ ॥ सति प्रदीपे सत्यग्नौ सत्सु तारारवीन्दुषु । विना मे मृगशावाक्ष्या तमोभूतमिदं जगत् ॥ १२४ ॥ स सन्तापः क्रूरः कुसुमसुभगा साऽङ्गलतिका विपक्षाच्चचावद्वयमतनु लज्जासहचरम् । कथं तन्न प्राणानहह दयिता शान्तमथवा शिवं शिल्पाश्चर्यं नियतमिह निध्यास्यति विधिः ॥ १२५ ॥ सन्तापो हृदय स्मरानलकृतः स प्रत्यहं सह्यतां नास्त्यवोपशमोऽस्य सम्प्रति पुनः किं त्वं मुधा ताम्यसि । यन्मूढेन मया तथा कथमपि प्राप्तो गृहीत्वा पर धिन्यस्तस्त्वयि सान्द्रचन्दनरसस्पर्शो न तस्याः करः ॥ १२६ ॥ समुत्तीर्णं तन्व्या निशितनयनान्तेन मृदिते स्तनद्वन्द्वस्पन्देस्मितसलिलसुधाभिः प्लुतमति । मदन्तःकेदारे मदनकृषिकारेण जनिता चिरादाशावल्ली किमिति न फलं हन्त लभते ॥१२७॥ सम्फुल्लामलनीलकञ्जविलसल्लावण्य-लीलालसाश्चञ्चत्खञ्जनमञ्जुलच्छविमुषः कन्दर्पदर्पोद्धुराः । पीयूषक्षपिता इवाच्छमधुरस्निग्धाश्चपाङ्गस्मृता भूयोमाधवृताः कदा नु मयि ते दृग्विभ्रमा भाविनः ॥ १२८ ॥ सव्याजं तिलकालकान्विरलयँल्लोलाङ्गुलिः संस्पृशन्वारंवारमुदञ्चयन्कुचयुगप्रोदञ्चिनीलाञ्चलम् । यद्भ्रूभङ्गतरङ्गिताञ्चितदृशा सावज्ञमालोकितं तद्गर्वादवधोरितोऽस्मि न पुनः कान्ते कृतार्थीकृतः ॥ १२९ ॥ सा बाला वयमप्रगल्भमनसः सा स्त्री वयं कातरास्सा पीनोन्नतिमत्पयोधरयुगं धत्ते सखेदा वयम् । साक्रान्ता जघनस्थलेन गुरुणा गन्तुं न शक्ता वयं दोषैरन्यजनाश्रयैरपटवो जाताः स्म इत्यद्भुतम् ॥ १३० ॥ साभिप्राय प्रणयसरसं प्रौढमारूढरागं पश्यन्ती मां विकचकमलश्रीमुषा लोचनेन । सख्याः कर्णे किमपि किमपि व्याहरन्ती हसन्ती मन्दं मन्दं ललितललितं मन्दिरं सा जगाम ॥ १३१ ॥ सा मे

---

मैं कब फिरसे देखूँगा ! ॥ १२३ ॥ दीपक, अग्नि, तारे, सूर्य तथा चन्द्रमाके रहते हुए भी सारा संसार मुझे उस मृगनयनीके बिना अँधेरेसे भरा दिखाई दे रहा है ॥ १२४ ॥ कोई विरही अपनी प्रेयसीके विषयमें सोचता है—'यह वियोगका सन्ताप बड़ा कठोर है। उसके अङ्ग जैसे अङ्ग तो फूलसे भी कोमल हैं, शत्रुओंसे उसे सदा ही लाजसे मिला हुआ डर बना रहता है, फिर भी वह प्राण क्यों नहीं छोड़ बैठी ? किन्तु इस तर्क वितर्कसे लाभ क्या है ! ब्रह्माने अपनी रचनामें उस मेरी प्यारीके रूपमें अचरजमयी मूर्ति जो ढाली है इसके लिये वे जो कुछ ठीक समझेंगे, वह स्वयं करेंगे ॥ १२५ ॥ हे हृदय ! अब प्रतिदिन कामाग्निका ताप सहते रहो। इस समय इसके शान्त होनेका कोई उपाय नहीं है, अतः तुम व्यर्थ ही क्यों छटपटा रहे हो ? क्योंकि छूनेमें सुन्दर चन्दनके रसके समान शीतल लगनेवाला उस नवेलीका हाथ मैंने पाया भी तो उसे लेकर तुमपर नहीं रक्खा ! ॥ १२६ ॥ नवेलीकी तीखी चितवन-रूपी हलसे जोती गई, दोनों स्तनोंसे मसली हुई (हेंगाई हुई) तथा मुसकान-रूपी जलसे सींची हुई मेरे हृदय-रूपी क्यारीमें कामदेव रूपी किसानसे लगाई हुई आशा रूपी लतामें फल क्यों नहीं लग रहे हैं ? ॥ १२७ ॥ वह दिन कब आवेगा जब खिले हुए स्वच्छ नीले कमलके समान सुन्दर तथा नटखटपनसे भरे और अलसाए हुए, फुदकते हुए खञ्जनकी सुन्दर शोभा चुरानेवाले, कामदेवकी मस्तीसे मतवाले, अमृतसे धोए गएके समान स्वच्छ, मधुर, रसीले, लजीले तथा हाव भावसे भरे हुए नेत्रोंकी वे चितवनें बार बार मुझपर पड़ेंगी ! ॥१२८॥ क्रमसे विरही नायककी बोधावस्था तथा अबोधावस्थाका वर्णन—हे प्यारी ! बहाना करके चञ्चल उँगलियोंसे बार-बार बालोंको छूते हुए तथा स्तनोंसे हटे हुए नीले वस्त्रको बार-बार उठाते हुए जो मुझे तुमने टेढ़ी भौंहोंसे घिरी हुई आँखोंसे मेरा अपमान करते हुए देखा, इससे मैं जान गया कि तुमने मेरा मनोरथ तो सफल किया नहीं, उलटे अहंकारमें आकर मेरा अनादर किया ॥ १२९ ॥ देखो तो, यह कितने अचरजकी बात है कि दूसरेके दोषोंसे हम दोषी बने हुए हैं, क्योंकि लड़की तो वह है किन्तु हेंके-दबे-से हम रहते हैं, स्त्री वह है किन्तु कायर हम हो रहे हैं, मोटे तथा ऊँचे स्तन उसके हैं किन्तु थके जा रहे हैं हम और बड़े-बड़े नितम्बोंके भारसे तो वह दबी है किन्तु चल नहीं पाते हम ! ॥ १३० ॥ वह प्रेममें भरी हुई नवेली प्रेमके रसके साथ तथा कुछ रहस्यमय ढङ्गसे खिले हुए कमलोंकी शोभा चुरानेवाले नेत्रोंसे मेरी ओर भली-भाँति देखती हुई, सखीके कानमें धीरे धीरे कुछ कहती हुई तथा मुस्कराती हुई सुन्दर चालसे घरकी ओर चली गई ॥ १३१ ॥ भगवान् कामदेवकी पत्नी (रति) के समान वह सुन्दरी यद्यपि न तो सोते या जागते ही समय मेरी आँखोंके सामने पड़ी फिर भी उसे ऐसी विपत्तिमें पड़ी हुई सुनकर मेरा मन आनन्द, आश्चर्य,

स्नानक्रीडाजनितजडभावैरवयवैः कदाचिन्मुञ्चेयं मदनशिखिपीडाव्यतिकरम् ॥ ११५ ॥ विशालाक्ष्याः कटाक्षेण विकृष्टं रश्मिनेव मे। हृदयं किं करिष्यामि न पुनर्विनिवर्तते ॥ ११६ ॥ व्रीडायोगान्नतवदनया सन्निधाने गुरूणां बद्धोत्कम्पस्तनकलशया मन्युमन्तर्निगृह्य। तिष्ठेत्युक्तं किमिव न तया यत्समुत्सृज्य बाष्पं मय्यासक्तश्चकितहरिणीहारिनेत्रत्रिभागः ॥ ११७ ॥ शरीरं क्षामं स्यादसति दयितालिङ्गनसुखे भवेत्साश्रं चक्षुः क्षणमपि न सा दृश्यत इति। तया सारङ्गाक्ष्या त्वमसि न कदाचिद्विरहितं प्रसक्ते निर्वाणे हृदय परितापं वहसि किम् ॥ ११८ ॥ शीतांशुर्विषसोदरः फणभृतां लीलास्पदं चन्दनं हारः क्षारपयोभवः प्रियसुहृत्पङ्केरुहं भास्वतः। इत्येषां किमिवास्तु वस्तु मदनज्वालाविघाताय यद्बाह्याकारपरिभ्रमेण तु वयं तत्त्वत्यजो वञ्चिताः ॥ ११९ ॥ शीतांशोरमृतच्छटा यदि करास्तस्मान्मनो मे भृशं सम्प्लुष्यन्त्यथ कालकूटपटलीसंवाससंदूषिताः। किं प्राणान्न हरन्त्युत प्रियतमासञ्जल्पमन्त्राक्षरै रक्ष्यन्ते किमु मोहमेमि हहहा नो वेद्मि केयं गतिः ॥ १२० ॥ श्वासा एव मृगीदृशो न गणिताः के नाम झञ्झानिलास्तीर्णा बाष्पपरम्परैव सरितां वृन्देषु कः सम्भ्रमः। सोढा कातरदृष्टिरेव कियती वज्राभिघातव्यथा प्रेमैवायमुपेक्षितो यदि तदा प्राणेषु कोऽनुग्रहः ॥ १२१ ॥ सङ्गमविरहवितर्के वरमिह विरहो न सङ्गमस्तस्याः। सङ्गे सैव तथैका त्रिभुवनमपि तन्मयं विरहे ॥ १२२ ॥ सम्भूयैव सुखानि चेतसि परं भूमानमातन्वते यत्रालोकपथावतारिणि रतिं प्रस्तौति नेत्रोत्सवः। यद्बालेन्दुकलोच्चयादपचितैस्सारैरिवोत्पादितं तत्पश्येयमन

कामाग्निके सुतापसे छूट जाते ॥ ११५ ॥ उस बड़े बड़े नेत्रोंवाली नवेलीकी तिरछी चितवन-रूपी रस्सीसे बँधकर खिंचा हुआ मेरा मन लौटनेका नाम नहीं ले रहा है। अब मैं क्या करूँ! ॥ ११६ ॥ जिस समय नवेली बड़े बूढ़ोंके बीचमें बैठी थी और युवक वहाँ पहुँच गया था उस समयकी उस नवेलीकी दशाका स्मरण वह युवक कर रहा है—'बड़े लोगोंके पास रहनेसे लाजके कारण उस नवेलीका मुख झुक गया, घड़ेके समान बड़े बड़े स्तन काँप उठे, अवसर न रहते हुए भी मेरे वहाँ पहुँच आनेके कारण उसे जो क्रोध आया उसे भीतर ही भीतर पीकर उसने मुझे रोका तो नहीं किन्तु आँसू बहाती हुई मुझे ऐसी चञ्चल चितवनसे देखने लगी जैसे डरी हुई मृगी देखती है' ॥ ११७ ॥ हे हृदय! जिस प्यारीको गले लगानेका सुख न पानेपर शरीर दुर्बल हुआ जाता था, जिसे क्षण-भर भी न देखनेपर आँसू आ जाते थे और जिस मृगनयनीसे तुम कभी भी अलग नहीं हुए, आज उसके बिछोहमें सुखदायी मृत्युके अवसरपर तुम दुखी क्यों हुए जा रहे हो? ॥ ११८ ॥ चन्द्रमा तो हालाहल विषका भाई है, चन्दनके वृक्षपर साँप लिपटे रहते हैं, हारके मोती समुद्रके खारे जलसे उत्पन्न होते हैं और कमल सूर्यका प्यारा मित्र है। अतः इनमेंसे एक भी वस्तु ऐसी नहीं है जो कामाग्निकी ज्वाला शान्त कर सके। हम लोग तो ऐसे ठगे गए कि बाहरी टीमटामके धोखेमें पड़कर असलियतको भुला ही बैठे ॥ ११९ ॥ यदि चन्द्रमाकी किरणें अमृतमयी हैं तो वे मेरे मन और नेत्रको क्यों झुलसाए डाल रही हैं। अतः जान पड़ता है ऐसा नहीं है। वे कालकूट नामक भयङ्कर विषके सम्पर्कसे (समुद्रसे चन्द्रमा और विष दोनों निकले थे) विषमयी हो गई हैं। किन्तु वे मेरे प्राण क्यों नहीं हर रही हैं? या प्रियतमाकी मन्त्र-रूपी बोलीके अक्षर ही मेरे प्राणोंको बचा रहे हों? या मैं मोहित हो रहा हूँ? हाय! समझमें ही नहीं आता कि मेरी दशा क्या हो रही है! ॥ १२० ॥ उस मृगनयनीकी साँसोंको जब मैंने कुछ नहीं समझा तो आँधी मेरा क्या कर सकती है! जब मैंने उसकी आँसुओंकी धार भी पार कर ली तो नदियाँ पार करना कौन बड़ी बात है! जब मैंने उसकी दुःख-भरी चितवन सह ली तो वज्रकी मारकी पीड़ा क्या है तथा जब मैंने उसका प्रेम ठुकरा दिया तब अपने प्राणोंपर कृपा करनेका प्रश्न ही कहाँ उठता है? ॥ १२१ ॥ जब मैं यह विचार करता हूँ कि उसका समागम अच्छा है या बिछोह, तब उसका बिछोह ही मुझे अच्छा लगता है, क्योंकि समागममें तो केवल वह एक ही स्थानपर मिलती थी किन्तु बिछोहमें तो मुझे सारा संसार उसीके रूपमें दिखाई देने लगता है ॥ १२२ ॥ उस नवेलीसे मिलनेकी बात सोचते ही ऐसा सुख होता है कि चित्तमें एक प्रकाश सा फैल जाता है और उस प्रकाशमें एक ऐसी रतिके समान सुन्दरी दिखाई देने लगती है कि मेरा मन उमङ्गमें भरकर उसकी स्तुति करने लगता है। अब ऐसा लगता है कि दूजके चन्द्रमाकी कलाओंके निचोड़े हुए सार भागसे बनाया हुआ तथा कामदेवका मङ्गलभवन बनी हुई उस नवेलीका रूप

लोचनमिदं व्यावर्तयन्ती मुहुर्यस्मै कुप्यसि तस्य सुन्दरि तपोवृन्दानि वन्दामहे ॥२२॥ क्षीणः क्षीणोऽपि शशी भूयो भूयोऽभिवर्धते नित्यम्। विरम प्रसीद सुन्दरि यौवनमनिवर्ति यातं तु ॥ २३ ॥ क्षीणांशुः शशलाञ्छनः सखि पुनः क्षीणो न मानस्तव स्मेरं पद्मवनं मनागपि न ते स्मेरं मुखाम्भोरुहम्। पीतं श्रोत्रयुगेन षट्पदरुतं पीतं न ते जल्पितं रक्ता शक्रदिगङ्गना रविकरैर्नाद्यापि रक्तासि किम्॥ २४ ॥ गतप्राया रात्रिः कृशतनु शशी सीदत इव प्रदीपोऽयं निद्रावशमुपगतो घूर्णत इव। प्रणामान्तो मानस्त्यजसि न तथापि क्रुधमहो कुचप्रत्यासत्त्या हृदयमपि ते चण्डि कठिनम्॥ २५ ॥ भ्रुकुटिरपैतु मानिनि मुखं सन्दर्शय आवयोः पीयूषस्रुतिसौख्यमस्तु मधुरां वाचं प्रिये व्याहर। तापः शाम्यतु मे प्रसादशिशिरां दृष्टिं शनैः पातय त्यक्त्वा दीर्घमभूतपूर्वमचिराद्रागं सखीदोषजम् ॥ २६ ॥ चरणकमलदासस्त्वेष सङ्कल्पसङ्गे सुमुखि यदभिधत्से त्वं बलात्कारधूर्तम्। प्रसभविधृततर्षः पीडयाम्यात्मनैव द्विरद इव सरोजं पाणिमापाटलं ते ॥ २७ ॥ जाते केलिकलारुते कमितरि व्यर्थानुनीतो चिरान्माने म्लायति मन्मथे विकसति क्षीणे क्षपानेहसि। स्वप्नव्याजमुपेत्य तन्निपुणया निद्रान्ध्यमाचेष्टितं मानम्लानिरभून्न येन च नवाप्यासीद्रहःखण्डनम्॥ २८ ॥ तरङ्गय दृशोऽङ्गने रचय वन्ध्यमिन्दीवरं क्षणं वपुरपावृणु स्पृशतु काञ्चनं कालिमा। स्फुटीकुरु रदच्छदं भजतु विद्रुमः श्वेततामुदञ्चय मुखं मनाग्भवतु लज्जितश्चन्द्रमाः ॥ २९ ॥ त्वयि निबद्धरतेः प्रियवादिनः प्रणयभङ्गपराङ्मुखचेतसः। कमपराधलवं मयि पश्यसि त्यजसि मानिनि दासजनं यतः ॥ ३० ॥ त्वामयमाबद्धाञ्जलि दासजनस्तमिममर्थमर्थयते। स्वपिहि मया सह सुरतव्यतिकरखिन्नेव मा

---

तपस्याओंको ही मैं प्रणाम करता हूँ ॥ २२ ॥ हे सुन्दरी! चन्द्रमा तो पूरा क्षीण होकर फिर सदा बढ़ जाया करता है किन्तु बीता हुआ यौवन फिर हाथ नहीं आता इसलिये मान जाओ, क्रोध न करो ॥ २३ ॥ हे सखी! चन्द्रमाकी किरणें चली गईं पर तुम्हारा क्रोध न गया, कमलके वन खिल गए पर तुम्हारा मुखकमल खिलकर न हँसा, कानोंमें भौंरोंकी गुञ्जार सुनाई पड़ गई पर तुम्हारी बोली न सुनाई पड़ी और सूर्यकी किरणोंसे पूर्व दिशा भी लाल हो उठी किन्तु तुम्हारे मुखपर प्रसन्नताकी लाली न छाई ॥ २४॥ हे चन्द्रमाके समान मुखवाली! रात बीती आ रही है, चन्द्रमा मलिन पड़ गए, यह दीपक भी मानो नींदके वश होकर ऊँघ रहा है। क्रोधकी अन्तिम अवधि तुम्हें प्रणाम है (अर्थात् मैंने तुम्हारे पैर भी पड़े, फिर भी तुम क्रोध नहीं छोड़ रही हो) अतः हे रूठनेवाली! जान पड़ता है कि कठोर स्तनोंके साथ रहते-रहते तुम्हारा हृदय भी कठोर हो गया है ॥ २५ ॥ हे रूठनेवाली! तनिक अपना मुखड़ा तो दिखा दो, जिससे हमारी आँखें शीतल हो जायँ। हे प्रिये! अपनी मधुर वाणी तो तनिक सुना दो जिससे कानोंको अमृत पीनेका सुख प्राप्त हो, मुझपर प्रसन्नतासे शीतल अपनी ये चितवनें धीरे-धीरे चला दो जिससे मेरे मनका सन्ताप दूर हो और सखियोंकी चुगलीसे मनमें चढ़ा हुआ यह विशाल क्रोध तो छोड़ दो जो पहले तुममें कभी भी नहीं देखा गया ॥ २६ ॥ हे सुन्दर मुखवाली! तुम्हारे चाहने मात्रसे तुम्हारा साथ देनेवाला तुम्हारे चरणकमलका यह दास, जिसे तुम बलात्कार करनेवाला धूर्त कहती हो, अत्यधिक सन्तप्त होता हुआ तुम्हारे गुलाबी हाथको उसी प्रकार अपने आप दबा रहा है जैसे हाथी कमलको पकड़ लेता है ॥ २७ ॥ रतिकी इच्छा करनेवाले प्रियतमके मना-मनाकर हार चुकनेपर बहुत देरके पश्चात् जब नवेलीका मान कुछ कम हुआ, कामदेवका वेग बढ़ने लगा और रातका विधाता चन्द्रमा क्षीण हो चला, उस समय उस चतुर नवेलीने स्वप्नका बहाना करके बिछौनेपर इस प्रकार नींदकी बेसुधीमें प्रियतमकी ओर करवट बदल ली कि न तो सखी बात ही खुल पाई और न उसका मान ही टूट पाया ॥ २८ ॥ हे प्रिये! तनिक चितवन चलाओ जिससे ये आँगनमें खिले हुए नीले कमलसी जान पड़ें, ओठोंपर तनिक मुस्कराहट-सी ले आओ जिससे ये उजले मूँगेके समान जान पड़ें, अपना शरीर तनिक उघाड़ दो जिससे तुम्हारे सामने सोना भी मलिन जान पड़े और तनिक अपना मुख उठा दो जिससे आकाश दो चन्द्रमावाला बन जाय ॥ २९ ॥ हे रूठनेवाली! एकमात्र तुम्हींसे प्रेम करनेवाले, प्रिय बोलनेवाले और स्नेह टूट जानेके भयसे भयभीत मनवाले अपने इस सेवकमें क्या तुम अपराध देख रही हो जो इसे छोड़े दे रही हो? ॥ ३० ॥ हाथ जोड़कर यह दास केवल इसीलिये तुम्हारी प्रार्थना कर रहा है कि सम्भोगके कारण थकी

मैवम् ॥ ३१ ॥ दयिते कठिनं चेत इत्युरोजौ तवेदृशौ । अथ लज्जयसे किं नु शिरीषमृदुलां तनुम् ॥ ३२ ॥ दाक्षिण्यं नाम बिम्बोष्ठि नायकानां कुलव्रतम् । तन्मे दीर्घाक्षि ये प्राणास्ते त्वदाशानिबन्धनाः ॥३३॥ धृष्टं किं पुरतोऽवरुध्य विहसन्गृह्णामि कण्ठे प्रियां किं वा चाटुशतप्रचण्डरचनाप्रीतां करिष्यामि ताम् । किं तिष्ठामि कृताञ्जलिर्निपतितस्तस्याः पुरः पादयोः सत्यं सत्यमहो न वेद्म्यनुनयस्तस्याः कथं स्यादिति ॥३४॥ परिलुठति ललाटे भङ्गुरा भ्रूलता किं मदनजयपताकाविभ्रमं बिभ्रतीयम् । स्फुरति च किमकाण्डे चण्डि बिम्बाधरोऽयं मृदुपवनविधूतो बिद्धबन्धूकबन्धुः ॥३५॥ परिहर कृतातङ्के शङ्कां त्वया सततं घनस्तनजघनयाक्रान्ते स्वान्ते परानवकाशिनि । विशति वितनोरन्यो धन्यो न कोऽपि ममान्तरं स्तनभरपरीरम्भारम्भे विधेहि विधेयताम् ॥ ३६ ॥ पादासक्ते सुचिरमिह ते वामता कैव कान्ते सन्मार्गस्थे प्रणयिनि जने कोपने कोऽपराधः । इत्थं तस्याः परिजनकथा कोपनेगोपशान्तौ बाष्पोद्भेदैस्तदनु सहसा न स्थितं न प्रयातम् ॥ ३७ ॥ पुरोदिगनुरागिणी तदपि नानुरागोदयः कृशोदरि निशा कृशा तदपि ते न मानः कृशः । प्रसन्नमिदमम्बरं तदपि न प्रसन्नं मनो ननाद चरणायुधस्तदपि मौनमालम्बसे ॥३८॥ प्रसादे वर्तस्व प्रकटय मुदं सन्त्यज रुषं प्रिये शुष्यन्त्यङ्गान्यमृतमिव ते सिञ्चतु वचः । निधानं सौख्यानां क्षणमभिमुखं स्थापय मुखं न मुग्धे प्रत्येतुं प्रभवति गतः कालहरिणः ॥ ३९ ॥ प्रसीदेति ब्रूयामिदमसति कोपे न घटते करिष्याम्येवं नो पुनरिति भवेदभ्युपगमः । न मे दोषोऽस्तीति त्वमिदमपि हि ज्ञास्यसि मृषा किमेतस्मिन्वक्तुं क्षममिति न वेद्मि प्रियतमे ॥४०॥ प्रहिणु रमणि मानं मौनमुन्मुच्य साचीकृतशिरसि ममास्मिन्नर्पयस्वाङ्घ्रियुग्मम्।

हुई तुम मेरे साथ ही सोओ और ऐसा न करो, न करो, न करो ॥३१॥ हे प्रिये ! तुम्हारा चित्त अत्यन्त कठोर है इसीलिये तुम्हारे स्तन भी ऐसे हैं। अतः इन्हें लगाकर तुम सिरसके समान अपनी देहको क्यों लजा रही हो ? ॥ ३२ ॥ हे कुँदरूके समान ओठवाली ! प्रेमियोंकी सज्जनता ही उनके कुलका व्रत है इसलिये हे बड़े बड़े नेत्रोंवाली ! मेरे प्राण तुम्हारी ही आशाके सहारे टिके हुए हैं ॥ ३३ ॥ क्या मैं सामने ढिठाईसे मुस्कराकर जाती हुई अपनी प्यारीको गलबहियाँ देकर रोक लूँ या चिकनी-चुपड़ी बातें करके उसे प्रसन्न कर लूँ या हाथ जोड़कर उसके चरणोंपर गिर पड़ूँ ! सचमुच मुझे सूझ नहीं पड़ रहा है कि उसे मनाऊँ तो कैसे मनाऊँ ! ॥ ३४ ॥ हे क्रोध करनेवाली ! तुम्हारे माथेपर जो बाँकी भौंह-रूपी लता दिखाई दे रही है वह क्या कामदेवकी विजय-पताका बनकर शोभा दे रही है और इस असमयमें ही कुँदरूके समान तुम्हारा जो ओठ फड़फड़ा रहा है वह क्या मन्द पवनके झोंकेसे खिले हुए बन्धूक (दोपहरिया फूल) का बन्धु सूर्य है ? ॥ ३५ ॥ हे मनमें भय उत्पन्न करनेवाली ! शङ्का मत करो। बड़े-बड़े स्तन तथा भारी जघन ( पेड़ू ) वाली ! तुम जब हमारे मनमें पैठी हो तो वहाँ दूसरेको स्थान कैसे मिल सकता है ! कामदेवके अतिरिक्त ऐसा कौन धन्य व्यक्ति है जो हमारे हृदयमें प्रवेश पा सके। इसलिये अब ऐसा करो जिसमें मैं तुम्हारे स्तन अपनी छातीसे लगा सकूँ किसी नवेलीको सखियाँ समझा रही हैं : 'हे सुन्दरी ! जब तुम्हारे प्रियतम इतनी देरसे तुम्हारे पैरोंपर लोट रहे हैं तब भी तुममें यह टेढ़ापन कैसा ? हे क्रोध करनेवाली ! जब प्रियतम अच्छे मार्गसे चल रहे हैं तब उनका अपराध ही क्या है !' ज्योंही सखियोंने इतना कहा कि उस नवेलीके नेत्रोंमें भरे हुए आँसू न तो रुक ही सके, न गिर ही सके ॥ ३७ ॥ हे दुबले शरीरवाली ! पूर्व दिशा लाल हो गई किन्तु तुममें अभी प्रेमकी लाली न झलकी। रात समाप्त हुई जा रही है किन्तु तुम्हारा क्रोध अभी शान्त नहीं हुआ। आकाश तो स्वच्छ हो गया किन्तु तुम्हारा मन प्रसन्न न हुआ और मुर्गा भी बोलने लगा किन्तु तुम अभी चुप्पी साधे बैठी हो ॥३८॥ हे प्यारी ! मनसे सन्देह दूर करो, मान जाओ, क्रोध छोड़ दो, तुम्हारे क्रोधके कारण मेरे अङ्ग अङ्ग सूखे जा रहे हैं। अब ऐसा करो कि उनपर तुम्हारी अमृतके समान बातें पड़ें, अपने सुखके भण्डार मुखको कुछ देर इधर घुमा लो। अरी पगली ! बीता हुआ समयरूपी हरिण फिर लौटकर नहीं आनेवाला है ॥३९॥ प्यारी ! मुझे सूझ नहीं पड़ रहा है कि इस समय क्या करूँ क्या न करूँ क्योंकि यदि यह कहता हूँ कि 'प्रसन्न हो जाओ' तो बिना क्रोधके ऐसा कहना उचित नहीं जान पड़ता। यदि कहूँ कि 'फिर ऐसा न करूँगा' तो इसका अर्थ यह है कि मैंने अपनी भूल स्वीकार कर ली और यदि कहूँ कि 'मेरा कोई दोष नहीं' तो इसे तुम झूठ मानोगी ॥ ४० ॥ हे सुन्दरी ! मान और तोड़कर ऐंठना छोड़ दो और मेरे झुके हुए सिरपर अपने पैर

अयि सुमुखि मयूखाः पश्य पीयूषभानोर्वरुणनगरला-रीनेत्रपातीभवन्ति ॥ ४१ ॥ मुग्धालकं स्मितपराजित-चन्द्रलेखं दृग्लीलया कुवलयश्रियमाददानम्। एत न्मुखं दिविषदामपि दुर्निरीक्ष्यं तन्वङ्गि मामिव मुधा किमधःकरोषि ॥ ४२ ॥ भ्रूभङ्गं न करोषि रोदिषि मुहुर्मुग्धेक्षणे केवलं नातिप्रस्फुरिताधरानवरतं निःश्वा-समेवोज्झसि। वाचं नापि ददासि तिष्ठसि परं प्रच्या-तनम्रानना कोपस्ते स्तिमितोऽतिपीडयति मां गूढप्र-हारोपमः ॥ ४३ ॥ भ्रूभङ्गैः क्रियते ललाटशशिनः कस्मात्कलङ्को मुधा वाताकम्पितबन्धुपुष्पसमतां नीतोऽधरः किं स्फुरन्। मध्यश्चाधिककम्पितस्तनभरे-णायं पुनः खिद्यते कोपं मुञ्च तवैव चित्तहरणायैत-न्मया क्रीडितम् ॥४४॥ मधुधारेव न मुञ्चसि मानिनि रुषापि माधुर्यं सहजाम्। कृतमुखभङ्गापि रसं ददासि मम निम्नगा यथाम्भोधेः ॥ ४५ ॥ मयि ते पादपतिते किङ्करत्वमुपागते। प्रिये कामातुरः कोपं कान्ते कोऽन्योऽपनेष्यति ॥ ४६ ॥ माणिक्यैर्दशनश्रियं घट-यता बिम्बाधरं विद्रुमैर्मुक्ताभिः स्मितमिन्द्रनीलशक-लैर्दोर्ध्रकेशोच्चयान्। इत्थं रत्नमयं विधातुमखिलं दुर्मेधसा वेधसा तेनैवावनताङ्गि रत्नि विहितं वज्रेण चेतस्तव ॥ ४७ ॥ मानं मानिनि मुञ्च देवि दयिते मिथ्या वचः श्रूयते किं कोपो निजसेवके यदि वचः सत्यं त्वया गृह्यते। दोर्भ्यां बन्धनमाशु दन्तदलनं पीन-स्तनास्फालनं दोषश्चेन्मम ते कटाक्षविशिखैः शस्त्रैः प्रहारं कुरु ॥ ४८ ॥ मा मा ससाध्वसमपेहि विलोल नेत्रे दासे जने किमिति सम्भ्रमकातरासि। किं युज्यते बत मया चिरकाङ्क्षितस्य मध्ये वराङ्गि परिरम्भसु-खस्य भङ्गः ॥ ४९ ॥ मुखमिन्दुर्यथा पाणिः पल्लवेन समः प्रिये। वाचः सुधा इवोष्ठस्ते बिम्बतुल्यो मनोऽश्मवत् ॥ ५० ॥ मुग्धे मानिनि कोपरीतिरियती

---

खातें जमा दी क्योंकि हे सुमुखि ! देखो, चन्द्रमाकी अमृतमयी किरणें अब पश्चिमकी ओर ढली जा रही हैं जहाँ उनपर वरुणके नगरकी नवेलियोंकी चितवनें पड़ेंगी ॥ ४१ ॥ हे दुबली पतली देहवाली तथा बिखरे हुए बालोंवाली ! मन्द मुस्कराहटसे चन्द्रमाको जीतनेवाला, चञ्चल चितवनसे कोईंकी शोभाको नीचा दिखानेवाला और देवताओंको भी देखनेको न मिल सकनेवाला अपना यह मुख मेरे ही लिये क्यों व्यर्थमें नीचे किए हुई हो ! ॥ ४२ ॥ हे सुनयनी ! तुम अपनी बाँकी चितवनें चलानेके बदले उल्टे बार बार रोए जा रही हो, ओठ फड़कानेके बदले तुम केवल लम्बी-लम्बी साँसें छोड़ रही हो, कुछ बोलने-चालनेके बदले अपना मुख-कमल फुलाए, और झुकाए बैठी हो। इस प्रकार तुम्हारा यह छिपा हुआ क्रोध भीतरी चोटके समान मुझे कचोटे डाल रहा है ॥ ४३ ॥ तुम्हारी बाँकी भौंहें तुम्हारे मस्तकरूपी चन्द्रमामें क्यों व्यर्थ ही कलङ्क बन रही हैं ! इस फड़कते हुए ओंठको पवनसे हिलता हुआ जपाकुसुम क्यों बनाए डाल रही हो ? देखो, हिलते हुए स्तनोंके बोझसे तुम्हारी कमर दबी जा रही है। अतः क्रोध छोड़ दो। मैंने तो तुम्हारा मन बहलानेके लिये ही यह सब खिलवाड़ किया था ॥ ४४ ॥ हे मान करनेवाली ! क्रोधकी दशामें भी तुम अपनी स्वाभाविक मधुरता नहीं छोड़ती क्योंकि अपना मुँह घुमाकर भी तुम मुझे वैसे ही रस दे रही हो जैसे नदियाँ समुद्रको देती हैं ॥४५॥ हे सुन्दरी ! जब कि मैं कामान्ध होकर तुम्हारे पैरोंपर मत्था टेके हुए तुम्हारा दास बना पड़ा हूँ तब हे प्यारी ! और दूसरा कौन तुम्हारा क्रोध दूर करेगा ? (अर्थात् मेरे अतिरिक्त कोई और दूसरा तुम्हें नहीं मनावेगा) इसलिये प्रसन्न हो जाओ ॥ ४६ ॥ हे लचीले अङ्गोंवाली ! जिस ब्रह्माने तुम्हारे दाँतोंकी शोभा माणिक्यसे, कुँदरूके समान अधरको मूँगेसे, मुस्कानको मोतियोंसे और बालोंको इन्द्रनीलमणिके चूर्णसे बनाया उसी मूर्खने तुम्हें रत्नमयी बनानेके फेरमें तुम्हारा चित्त भी वज्र (हीरे) का बना दिया ॥ ४७ ॥ हे क्रोध करनेवाली ! क्रोध छोड़ दो। हे प्रिये ! तुमने जितनी बातें सुनी हैं सब झूठी हैं। अपने सेवकपर भी कहीं क्रोध किया जाता है ? फिर भी यदि तुम सुनी हुई बातोंको सच ही मानती हो तथा मुझे अपराधी ही समझ रही हो तो मुझे दण्ड देनेके लिये अपनी बाँहोंसे जकड़ लो, दाँतोंसे काट लो, मोटे स्तनोंसे मसल डालो तथा अपनी चितवन रूपी बाणोंसे मुझे बेध डालो ॥ ४८ ॥ हे चञ्चल नयनोंवाली ! मुझसे डरकर मुझे छोड़ो मत। मुझे देखकर इतना अधिक क्यों घबराई जा रही हो। हे सुन्दरी ! तुम्हें गले लगानेके जिस सुखके लिये मैं बहुत देरसे तरस रहा हूँ उसे बीचमें ही झटककर तोड़ डालना कहाँतक उचित है? ॥४९॥ हे प्यारी ! तुम्हारा मुख भी चन्द्रमाके समान, हाथ भी कोमल किसलयके समान, बोली भी अमृतके समान, ओठ भी बिम्बा फलके समान है किन्तु चित्त पत्थरके समान है ॥५०॥ हे भोली भाली और क्रोध करनेवाली ! रूठ बैठनेका तुम्हारा यह ढङ्ग

युक्ता न तथ्यं त्विदं कान्ते किं त्वदुपेक्षिता मम तनुः शोभेत नेहाद्भुतम्। अन्यायो भवति च्छलस्य करणे दक्षे जनेऽन्यादृशे कास्तेति प्रतिरुद्धवागकरवं वाक्स्तम्भनं चुम्बनैः ॥ ५१ ॥ मुग्धे विधेहि मयि निर्दयदन्तदंशं दोर्वल्लिबन्धनिबिडस्तनपीडनानि। चण्डि त्वमेव मुदमञ्चय पञ्चबाणचण्डालकाण्डदलनादसवः प्रयान्ति ॥ ५२ ॥ मुहुर्मुहुरपेक्षणं सरसमञ्जसा संस्तवः समुच्चलतरङ्गिणि प्रचुरनर्ममर्मस्पृहा। मुहुर्निबिडनम्रता परिजनव्यपेक्षापि नो कुतः सुमुखि शिक्षिता कथय कोपरीतिस्त्वया ॥ ५३ ॥ मोहान्मया सुतनु पूर्वमुपेक्षितस्ते यो बाष्पबिन्दुरधरं परिबाधमानः। तं तावदाकुटिलपक्ष्मविलग्नमद्य कान्ते प्रमृज्य विगतानुशयो भवामि ॥ ५४ ॥ यदिदमगणयित्वा दुर्वहं श्रोणिभारं मदभिसरणलोभात्प्रस्थितं पद्मताम्रम्। अयमहमभिवाञ्छाम्यप्रमृज्यैव पांसुं सुमुखि पदतलं ते चूडितुं चुम्बितुं च ॥ ५५ ॥ यदि प्रिये वेत्सि तव प्रभुं मामनन्यसाधारणदासमङ्घ्र्योः। तदद्य वक्षो मम पात्रमस्तु स्वयंग्रहाश्लेषमहोत्सवानाम् ॥ ५६ ॥ यद्गम्यं गुरुगौरवस्य सुहृदो यस्मिंल्लभन्तेऽन्तरं यद्दाक्षिण्यवशात्प्रसह्य सहते नर्मोपचारानपि। यल्लज्जा निरुणद्धि यत्र शपथैरुत्पाद्यते प्रत्ययस्तत्किं प्रेम स उच्यते परिचयस्तत्रापि कोपेन किम् ॥ ५७ ॥ लावण्यकान्तिपरिपूरितदिङ्मुखे स्मिन्स्मेरेऽधुना इव मुखे तरलायताक्षि। क्षोभं यदेति न मनागपि तेन मन्ये सुव्यक्तमेव जलराशिरयं पयोधिः ॥ ५८ ॥ विकिर धवलदीर्घापाङ्गसंसर्पि चक्षु परिजनपथवर्तिन्यत्र किं सम्भ्रमेण। स्मितमधुरमुदारं देवि मामालपोच्चैः प्रभवति मम पाण्योरञ्जलिः सेवितुं त्वाम् ॥ ५९ ॥ वितरय कुचयोस्त्वद्दर्शनोपक्रमाणां मदनशररुजानां शान्तये मामकीनाम्। सकृदपिपरिरम्भं सुभ्रु दोर्मूलकूलंक-

ठीक नहीं है। हे प्यारी! सच तो यह है कि यदि तुम ठुकरा दोगी तो मेरे शरीरकी शोभाका क्या मूल्य रह जायगा। इसमें कुछ आश्चर्य न समझो। इसलिये यह सब छल जान छोड़े। ये तुमसे उल्टी सीधी बातें कहीं किसने? मैं तो यह सुनकर स्वयं अवाक् रह गया था। किन्तु लो, अब चुम्बनसे तुम्हारी भी वाणी बन्द किए दे रहा हूँ ॥ ५१ ॥ हे भोली भाली! चाहे मुझे निर्दयतापूर्वक अपने दाँतोंसे काट डालो, चाहे हाथ-रूपी लताके बन्धनमें मुझे कसकर स्तनोंसे मसल डालो। हे क्रोध करनेवाली! चाहे कुछ भी करो किन्तु अब शीघ्र ही प्रसन्न हो जाओ क्योंकि चाण्डाल कामदेवके तीखे बाणोंकी चोटसे मेरे प्राण निकले जा रहे हैं ॥ ५२ ॥ हे चञ्चल चितवनवाली सुमुखी! बार बार रसीली चितवनें चलाना, चटपट आवभगत करने लगना, अत्यन्त रसीली बातें चलानेका डौल ढूँढ़ना, बार बार इतनी अधिक नम्रता दिखाते रहना और सखियोंकी भी कोई बात न सुनना, यह सब क्रोध करनेका निराला ढङ्ग तुमने सीख कहाँसे लिया है! ॥ ५३ ॥ हे सुन्दरी! तुम्हारे ओठोंको कष्ट पहुँचानेवाली जो आँसूकी बूँदें मैंने मूर्खताके कारण ठुकरा दी थीं, आज बाँकी बरौनियोंमें उलझी हुई वे आँसूकी बूँदें पोंछकर उस पापका प्रायश्चित्त किए डाल रहा हूँ ॥ ५४ ॥ हे सुन्दर मुखवाली! मैं चाहता हूँ कि नितम्बके भारकी उपेक्षा करके मेरे पास सम्भोगके लोभसे आए हुए जो तुम्हारे पैर कमलके समान लाल हो गए हैं उन्हें बिना पोंछे ही धूलसहित अपने मस्तकपर चढ़ा लूँ और चूम लूँ ॥ ५५ ॥ हे प्यारी! यह तो मैं तभी समझूँ कि तुम मुझे अपने चरणोंका असाधारण दास समझती हो जब आज अपने आलिङ्गनके महोत्सवका आधार तुम मेरी छातीको बना लो ॥ ५६ ॥ जहाँ प्रेमी एक दूसरेसे अधिक सम्मान पानेके फेरमें रहते हों, जहाँ मित्रोंको भी समझाने बुझानेकी आवश्यकता पड़ जाती हो, जहाँ हँसीकी बातमें भी यह कहा जाता हो कि 'मैंने अपनी सज्जनतासे इसे सहन कर लिया', जहाँ लाजकी रुकावट आती रहती है और जहाँ शपथ दिलाकर विश्वास कराया जाता है वह भी क्या प्रेम कहलाता है? नहीं, वह तो परिचय-मात्र होता है। ऐसे परिचयमें व्यर्थ आँखें लाल करनेसे क्या लाभ? ॥५७॥ हे बड़ी-बड़ी रसीली आँखोंवाली! सलोनेपन और चमकसे भरे हुए इस पूर्व दिशाके समान मुखको देखकर भी जो ये पयोधि (स्तन, समुद्र) तनिक भी नहीं उछल रहे हैं, इससे तो मैं यही समझने लगा हूँ कि ये स्पष्ट ही जड़ (मूर्ख, पानीसे भरे) हैं ॥ ५८ ॥ हे देवी! मैं तो तुम्हारा सेवक हूँ, मुझसे क्यों घबराए जा रही हो, अपनी रसीली, अनीदार और कानतक फैली हुई आँखें तनिक इधर फेरकर मन्द मुस्कानसे भरी अपनी मधुर और उदार बातें तनिक ऊँचे स्वरसे तो कहो, यह मेरे दोनों हाथोंकी अञ्जलि तुम्हारी सेवा करनेके लिये प्रस्तुत है ॥५९॥ हे सुन्दर भौंहों-

पघनपरिणाहख्यातयोरेतयोस्ते ॥ ६० ॥ चिरामप्रेमा-नलयातितोपात्तथापि रोपारुणितेव दृष्टिः । निशा-पतिः श्लिष्यति पश्चिमाशामये किमाशां विफलीक रोपि ॥ ६१ ॥ विसृज सुन्दरि सङ्गमसाध्वसं ननु चिरात्प्रभृति प्रणयोन्मुखे । परिगृहाण गते सहका-रतां त्वमतिमुक्तलताचरितं मयि ॥६२॥ विहाय पूर्वा-मधुना यतायं निशापतिः श्लिष्यति पश्चिमाशाम् । अहं तु कान्ते त्वदधीनजीवस्तथाऽपि किं तऽरुणिता दृगेषा ॥ ६३ ॥ व्यथयति वृथा मौनं तन्वि प्रपञ्चय पञ्चमं तरुणि मधुरालापैस्तापं विनोदय दृष्टिभिः । सुमुखि विमुखीभावं तावद्विमुञ्च न वञ्चय स्वय-मतिशयस्निग्धो मुग्धे प्रियोऽहमुपस्थितः ॥ ६४ ॥ व्यावृत्तं खलु सर्वतो विषयतस्त्वय्येव लीनं मनो नित्यं च त्वदधीनमेव नियतं मज्जीवितं मानिनि । मत्वैवं मयि नूनमन्यविषया शङ्का त्वया त्यज्यतां किं वान्यत्र निशाकरोऽभिरमते मु-कौमुदीम् ॥ ६५ ॥ शशिमुखि तव भाति मधु-वजनमोहकरालकालसर्पः । त्वदधरसीधुसुधैव सिद्धमन्त्रः ॥ ६६ ॥ मुत्पले तव दृशौ पद्मानुकारौ करौ नवोरुयुगलं बाहू मृणालोपमौ । लाङ्कि रमन्मान्निःशङ्कमालिङ्गय मामङ्गानि परिधुराण्येह्येहि निर्वापय ॥ ६७ ॥ सर्वदैव बाले मम हस्ते मदनघर्मतप्तस्य । अपहरसे कुम्भं हस्तिकराद्मृतकुम्भमिव ॥ ६८ ॥ गृहे गृहे युवतयस्ताः पृच्छ गत्वाधुना भवांसः सन्ति किं तव पुनर्दासो यथा वर्तते । दुर्जनप्रलपितं कर्णे वृथा मा भवन्ति पुरुषा दुःखानुवर्त्या यतः ॥ ६९ ॥ साहसरागं परिहर रम्भोरु मुञ्च संरम्भम् ।

वाली ! तुम्हारे दर्शन पानेके लिये अनेक उपाय करनेवाले और अपने कामदेवके बाणोंसे बिंधे हुए मुझ प्रेमीकी तपन बुझानेके लिये इन दोनों स्तनोंका आलिङ्गन एक बार मुझे दे डालो जिनका घेरा कन्धोंतक पहुँच रहा है और जो कठोरता और विशालताके लिये प्रसिद्ध हैं ॥६०॥ यद्यपि तुम बड़े सन्तोषकी साँसें ले रही हो तथापि तुम्हारी दृष्टि क्रोधसे लाल है, देखो चन्द्रमा पश्चिम दिशाकी छातीसे लिपटा रहा है, अतः हे सुन्दरी ! अब तुम्हें क्यों मेरी आशा झकझोरे डाल रही हो ! ॥६१॥ हे सुन्दरी ! बहुत देरसे मुझ प्रेमीने पहले-पहल मिल रही हो इसकी झिझक छोड़कर मुझसे वैसे ही आ लिपटो जैसे आमके वृक्षसे अतिमुक्ता नामकी लता लिपट जाती है ॥६२॥ देखो प्यारी ! यह रातका स्वामी चन्द्रमा पूर्वको छोड़कर अब पश्चिम दिशारूपी नवेलीको गले लगा रहा है, अतः जिसका जीवन ही तुम्हारे हाथमें है उसपर यह तुम्हारी चितवन क्यों टेढ़ी हुई जा रही है ? ॥ ६३ ॥ हे दुबले शरीरवाली ! तुम्हारी यह चुप्पी व्यर्थ सताए डाल रही है । हे तरुणी ! कोयल जैसी अपनी रसीली वाणी सुनाकर और मेरी ओर अपनी आँखें फेरकर मेरी तपन बुझाओ । हे सुन्दर मुखवाली ! यों मुँह न मोड़ो । हे मुन्दरी ! मैं अत्यन्त प्रेमाकुल होकर तुम्हारे सामने आया हूँ, मुझे धोखा न दो ॥ ६४ ॥ हे क्रोध करनेवाली ! मेरा मन सभी विषयोंसे हटकर तुममें लीन हो गया है और अब यही समझो कि मेरा जीवन भी सब प्रकारसे सदा तुम्हारे ही है । यह समझकर मेरे विषयमें किसी प्रकारकी कोई मत करो । भला चन्द्रमाका मन क्या चाँदनीको किसी दूसरेमें लग सकता है ? ॥६५॥ हे चन्द्रमुखी ! जो सुन्दर भौंहें युवकोंको डसनेके लिये भयङ्कर साँप हैं उनसे उत्पन्न हुए भयको दूर करनेके लिये अधर-रसरूपी अमृत ही उनके लिये सिद्ध ॥ ६६ ॥ तुम्हारा मुख चन्द्रमा है, आँखें कमल हैं, लाल कमल हैं, तुम्हारी दोनों जाँघें केलेके खम्भेकी समान हैं और भुजाएँ कमलनालके समान हैं । प्रकार हे सम्पूर्ण सुन्दर अङ्गोंवाली ! तुम शीघ्र ही कामके सन्तापसे जले हुए मेरे अङ्गोंसे लिपट जाओ । आओ, मेरी तपन मिटाओ ! ॥ ६७ ॥ हे बाले ! तापसे तपे हुए मेरे हाथोंमें अपने स्तन-रूपी घड़े बार सौंपकर अब प्यासेके हाथसे अमृतका घड़ा ले लेनेके उन्हें क्यों छीने ले रही हो ! ॥६८॥ यहाँ घर-घर नवेलियाँ हैं उनसे जाकर पूछ लो, कि क्या किसीका प्रियतम ऐसे कर-करके मनाता है जैसा मैं तुम्हारा दास मना हूँ ? हे अपनी ही बुराई करनेवाली ! लबारोंकी बातोंपर मत कान किया करो क्योंकि प्रेमरूपी रस हो जानेपर पुरुष बड़ी कठिनाईसे सुलझते हैं ( ६९ एक बार भड़काकर पुनः उन्हें फन्देमें लाना बड़ा कठिन है

युक्ता न तथ्यं त्विदं कान्ते किं त्वदुपेक्षिता मम तनुः शोभेत नेहाद्भुतम्। अन्यायो भवति च्छलस्य करणे दत्ते जनेऽन्यादृशं काहेति प्रतिरुद्धवागकरवं वाक्स्तम्भनं चुम्बनैः ॥ ५१ ॥ मुग्धे विधेहि मयि निर्दयदन्तदंशं दोर्वल्लिबन्धनिविडस्तनपीडनानि। चण्डि त्वमेव मुदमञ्च य पञ्चबाणचण्डालकाण्डदलनादसवः प्रयान्ति ॥ ५२ ॥ मुहुर्मुहुरवेक्षणं सरसमञ्जसा संस्तवः समुच्चलतरङ्गिणि प्रचुरनर्मर्मस्पृहा। मुहुर्निबिडनम्रता परिजनव्यपेक्षापि नो कुतः सुमुखि शिक्षिता कथय कोपरीतिस्त्वया ॥ ५३ ॥ मोहान्मया सुतनु पूर्वमुपेक्षितस्ते यो वाष्पबिन्दुरधरं परिबाधमानः। तं तावदाकुटिलपक्ष्मविलग्नमद्य कान्ते प्रमृज्य विगतानुशयो भवामि ॥ ५४ ॥ यदिदमगण्यित्वा दुर्वहं श्रोणिभारं मदभिसरणलोभात्प्रस्थितं पद्मताम्रम्। अयमहमभिवाञ्छाम्यप्रमृज्यैव पांसुं सुमुखि पदतलं ते चूडितुं चुम्बितुं च ॥ ५५ ॥ यदि प्रिये वेत्सि तव प्रभुं मामनन्यसाधारणदासमङ्घ्रयोः। तदद्य वक्षो मम पात्रमस्तु स्वयंग्रहाश्लेषमहोत्सवानाम् ॥ ५६ ॥ यद्गम्यं गुरुगौरवस्य सुहृदो यस्मिल्लभन्तेऽन्तरं यद्दाक्षिण्यवशात्प्रसह्य सहते नर्मोपचारानपि। यल्लज्जा निरुणद्धि यच्च शपथैरुत्पाद्यते प्रत्ययस्तत्किं प्रेम स उच्यते परिचयस्तत्रापि कोपेन किम् ॥ ५७ ॥ लावण्यकान्तिपरिपूरितदिङ्मुखे स्मिन्स्मेरेऽधुना इव मुखे तरलायताक्षि। क्षोभं यदेति न मनागपि तेन मन्ये सुव्यक्तमेव जलराशिरयं पयोधिः ॥ ५८ ॥ किरं धवलदीर्घापाङ्गसंसर्पि चक्षु परिजनपथवर्तिन्यत्र किं सम्भ्रमेण। स्मितमधुरमुदारं देवि मामालपोच्चैः प्रभवति मम पाण्योरञ्जलिः सेवितुं त्वाम् ॥ ५९ ॥ वितरय कुचयोस्त्वद्दर्शनोपक्रमाणां मदनशररुजानां शान्तये मामकीनाम्। सकृदपिपरिरम्भं सुभ्रु दोर्मूलकूलंक-

ठीक नहीं है। हे प्यारी! सच तो यह है कि यदि तुम ठुकरा दोगी तो मेरे शरीरकी शोभाका क्या मूल्य रह जायगा। इसमें कुछ आश्चर्य न समझो। इसलिये यह सब छल जाल छोड़ो। वे तुमसे उल्टी सीधी बातें नहीं मिलने? मैं तो यह सुनकर स्वयं अवाक् रह गया था। किन्तु लो, अब चुम्बनसे तुम्हारी भी वाणी बन्द किए दे रहा हूँ ॥ ५१ ॥ हे भोली भाली! चाहे मुझे निर्दयतापूर्वक अपने दाँतोंसे काट डालो, चाहे हाथ-रूपी लताके बन्धनमें मुझे कसकर स्तनोंसे मसल डालो। हे क्रोध करनेवाली! चाहे कुछ भी करो किन्तु अब शीघ्र ही प्रसन्न हो जाओ क्योंकि चाण्डाल कामदेवके तीखे बाणोंकी चोटसे मेरे प्राण निकले जा रहे हैं ॥ ५२ ॥ हे चञ्चल चितवनवाली सुमुखी! बार बार रसीली चितवनें चलाना, चटपट आवभगत करने लगना, अत्यन्त रसीली बातें चलानेका डौल ढूँढना, बार-बार इतनी अधिक नम्रता दिखाते रहना और सखियोंकी भी कोई बात न सुनना, यह सब क्रोध करनेका निराला ढङ्ग तुमने सीख कहाँसे लिया है! ॥ ५३ ॥ हे सुन्दरी! तुम्हारे ओठोंको कष्ट पहुँचानेवाली जो आँसूकी बूँदें मैंने मूर्खताके कारण ठुकरा दी थीं, आज बाँकी बरौनियोंमें उलझी हुई वे आँसूकी बूँदें पोंछकर उस पापका प्रायश्चित्त किए डाल रहा हूँ ॥ ५४ ॥ हे सुन्दर मुखवाली! मैं चाहता हूँ कि नितम्बके भारकी उपेक्षा करके मेरे पास सम्भोगके लोभसे आए हुए जो तुम्हारे पैर कमलके समान लाल हो गए हैं उन्हें बिना पोंछे ही धूलसहित अपने मस्तकपर चढ़ा लूँ और चूम लूँ ॥ ५५ ॥ हे प्यारी! यह तो मैं तभी समझूँ कि तुम मुझे अपने चरणोंका असाधारण दास समझती हो जब आज अपने आलिङ्गनके महोत्सवका आधार तुम मेरी छातीको बना लो ॥ ५६ ॥ जहाँ प्रेमी एक दूसरेसे अधिक सम्मान पानेके फेरमें रहते हों, जहाँ मित्रोंको भी समझाने बुझानेकी आवश्यकता पड़ जाती हो, जहाँ हँसीकी बातमें भी यह कहा जाता हो कि 'मैंने अपनी सज्जनतासे इसे सहन कर लिया', जहाँ लाजकी रुकावट आती रहती है और जहाँ शपथ दिलाकर विश्वास कराया जाता है वह भी क्या प्रेम कहलाता है? नहीं, वह तो परिचय-मात्र होता है। ऐसे परिचयमें व्यर्थ आँखें लाल करनेसे क्या लाभ? ॥ ५७ ॥ हे बड़ी बड़ी रसीली आँखोंवाली! सलोनेपन और चमकसे भरे हुए इस पूर्व दिशाके समान मुखको देखकर भी जो ये पयोधि (स्तन, समुद्र) तनिक भी नहीं उछल रहे हैं, इससे तो मैं यही समझने लगा हूँ कि ये स्पष्ट ही जड़ (मूर्ख, पानीसे भरे) हैं ॥ ५८ ॥ हे देवी! मैं तो तुम्हारा सेवक हूँ, मुझसे क्यों घबराए जा रही हो, अपनी रसीली, अनीदार और कानतक फैली हुई आँखें तनिक इधर फेरकर मन्द मुस्कानसे भरी अपनी मधुर और उदार बातें तनिक ऊँचे स्वरसे तो कहो, यह मेरे दोनों हाथोंकी अंजलि तुम्हारी सेवा करनेके लिये प्रस्तुत है ॥ ५९ ॥ हे सुन्दर भौंहों-

घनपरिणाहख्यातयोरेतयोस्ते ॥ ६० ॥ चिराममेवानलयातितोषात्तथापि रोषारुणितेव दृष्टिः । निशापतिः श्लिष्यति पश्चिमाशामये किमाशां विफलीकरोषि ॥ ६१ ॥ विसृज सुन्दरि सङ्गमसाध्वसं ननु चिरात्प्रभृति प्रणयोन्मुखे । परिगृहाण गते सहकारतां त्वमतिमुक्तलताचरितं मयि ॥६२॥ विहाय पूर्वामधुना वतायं निशापतिः श्लिष्यति पश्चिमाशाम् । अहं तु कान्ते त्वदधीनजीवस्तथाऽपि किं तेऽरुणिता दृगेषा ॥ ६३ ॥ व्यथयति वृथा मौनं तन्वि प्रपञ्चय पञ्चमं तरुणि मधुरालापैस्तापं विनोदय दृष्टिभिः । सुमुखि विमुखीभावं तावद्विमुञ्च न वञ्चय स्वयमतिशयस्निग्धो मुग्धे प्रियोऽहमुपस्थितः ॥ ६४ ॥ व्यावृत्तं खलु सर्वतो विषयतस्त्वय्येव लीनं मनो नित्यं च त्वदधीनमेव नियतं मज्जीवितं मानिनि । मत्वैवं मयि नूनमन्यविषया शङ्का त्वया त्यज्यतां किंवान्यत्र निशाकरोऽभिरमते मुक्त्वा क्षणं कौमुदीम् ॥ ६५ ॥ शशिमुखि तव भाति भङ्गुरभ्रूर्युवजनमोहकरालकालसर्पः । यदुदितभयभञ्जनाय यूनां त्वदधरसीधुसुधैव सिद्धमन्त्रः ॥ ६६ ॥ शीतांशुर्मुखमुत्पले तव दृशौ पद्मानुकारौ करौ रम्भागर्भनिभं तवोरुयुगलं बाहू मृणालोपमौ । इत्याह्लादकराखिलाङ्गि रभसान्निःशङ्कमालिङ्ग्य मामङ्गानि त्वमनङ्गतापविधुराण्येह्येहि निर्वापय ॥ ६७ ॥ सङ्कल्प्य समर्प्य बाले मम हस्ते मदनघर्मतप्तस्य । अपहरसे कुचकुम्भं तृषितकरादमृतकुम्भमिव ॥ ६८ ॥ सन्त्येवात्र गृहे गृहे युवतयस्ताः पृच्छ गत्वाधुना प्रेयांसः प्रणमन्ति किं तव पुनर्दासो यथा वर्तते । आत्मद्रोहिणि दुर्जनप्रलपितं कर्णे वृथा मा कृथाश्छिन्नस्नेहरसा भवन्ति पुरुषा दुःखानुवर्त्या यतः ॥ ६९ ॥ सरले साहसरागं परिहर रम्भोरु मुञ्च संरम्भम् । विरसं

वाली ! तुम्हारे दर्शन पानेके लिये अनेक उपाय करनेवाले और अपने कामदेवके बाणोंसे बिंधे हुए मुझ प्रेमीकी तपन बुझानेके लिये इन दोनों स्तनोंका आलिङ्गन एक बार मुझे दे डालो जिनका घेरा कन्धोंतक पहुँच रहा है और जो कठोरता और विशालताके लिये प्रसिद्ध हैं ॥६०॥ यद्यपि तुम बड़े सन्तोषकी साँसें ले रही हो तथापि तुम्हारी दृष्टि क्रोधसे लाल है, देखो चन्द्रमा पश्चिम दिशाकी छातीसे लिपटा रहा है, अतः हे सुन्दरी ! अब तुम्हीं क्यों मेरी आशा झकझोरे डाल रही हो ! ॥६१॥ हे सुन्दरी ! बहुत देरसे मुझ प्रेमीसे पहले-पहल मिल रही हो इसकी झिझक छोड़कर मुझसे वैसे ही आ लिपटो जैसे आमके वृक्षसे अतिमुक्ता नामकी लता लिपट जाती है ॥६२॥ देखो प्यारी ! यह रातका स्वामी चन्द्रमा पूर्वको छोड़कर अब पश्चिम दिशारूपी नवेलीको गले लगा रहा है, अतः जिसका जीवन ही तुम्हारे हाथमें है उसपर यह तुम्हारी चितवन क्यों टेढ़ी हुई जा रही है ! ॥ ६३ ॥ हे दुबले शरीरवाली ! तुम्हारी यह चुप्पी व्यर्थ सताए डाल रही है । हे तरुणी ! कोयल जैसी अपनी रसीली वाणी सुनाकर और मेरी ओर अपनी आँखें फेरकर मेरी तपन बुझाओ । हे सुन्दर मुखवाली ! यों मुँह न मोड़ो । हे सुन्दरी ! मैं अत्यन्त प्रेमाकुल होकर तुम्हारे सामने आया हूँ, मुझे धोखा न दो ॥ ६४ ॥ हे क्रोध करनेवाली ! मेरा मन सभी विषयोंसे हटकर तुममें लीन हो गया है और अब यही समझो कि मेरा जीवन भी सब प्रकारसे सदा तुम्हारे ही हाथमें है । यह समझकर मेरे विषयमें किसी प्रकारकी कोई शङ्का मत करो । भला चन्द्रमाका मन क्या चाँदनीको छोड़कर किसी दूसरेमें लग सकता है ? ॥६५॥ हे चन्द्रमुखी ! तुम्हारी जो सुन्दर भौंहें युवकोंको डसनेके लिये भयङ्कर काले साँप हैं उनसे उत्पन्न हुए भयको दूर करनेके लिये तुम्हारा अधर-रसरूपी अमृत ही उनके लिये सिद्ध मन्त्र है ॥ ६६ ॥ तुम्हारा मुख चन्द्रमा है, आँखें कमल हैं, हाथ लाल कमल हैं, तुम्हारी दोनों जाँघें केलेके खम्भेकी गुद्दीके समान हैं और भुजाएँ कमलनालके समान हैं । इस प्रकार हे सम्पूर्ण सुखदायक अङ्गोंवाली ! तुम शीघ्र ही बेधड़के कामके सन्तापसे जले हुए मेरे अङ्गोंसे लिपट जाओ । आओ, आओ, मेरी तपन मिटाओ ! ॥ ६७ ॥ हे बाले ! कामदेवके तापसे तपे हुए मेरे हाथोंमें अपने स्तन-रूपी घड़े एक बार सौंपकर अब प्यासेके हाथसे अमृतका घड़ा ले लेनेके समान उन्हें क्यों छीने ले रही हो ! ॥६८॥ यहाँ घर-घर नवेलियाँ हैं । उनसे जाकर पूछ लो, कि क्या किसीका प्रियतम ऐसे प्रणाम कर-करके मनाता है जैसा मैं तुम्हारा दास मना रहा हूँ ? हे अपनी ही बुराई करनेवाली ! लबारोंकी झूठी बातोंपर मत कान किया करो क्योंकि प्रेमरूपी रस भङ्ग हो जानेपर पुरुष बड़ी कठिनाईसे सुलझते हैं ( पुरुषोंको एक बार भड़काकर पुनः उन्हें फन्देमें लाना बड़ा कठिन है )

युक्तं न तथ्यं त्विदं कान्ते किं त्वदुपेक्षिता मम तनुः शोभेत नेहाद्भुतम्। अन्यायो भवति चलस्य करणे दत्ते जनेऽप्यादृशं कान्तेति प्रतिरुद्धवागकरवं वाक्स्तम्भनं चुम्बनैः ॥ ५१ ॥ मुग्धे विधेहि मयि निर्दयदन्तदंशं दोर्वल्लिबन्धनिबिडस्तनपीडनानि। चण्डि त्वमेव मुदमञ्च न पञ्चबाणचण्डालकाण्डदलनादसवः प्रयान्ति ॥ ५२ ॥ मुहुर्मुहुरुपेक्षणं भरसमञ्जसा संस्तवः समुच्चलतरङ्गिणि प्रचुरनर्ममर्मस्पृहा। मुहुर्निबिडनम्रता परिजनव्यपेक्षापि नो कुतः सुमुखि शिक्षिता कथय कोपरीतिस्त्वया ॥ ५३ ॥ मोहान्मया सुतनु पूर्वमुपेक्षितस्ते यो बाष्पबिन्दुरधरं परिबाधमानः। तं तावदाकुटिलपक्ष्मविलग्नमद्य कान्ते प्रमृज्य विगताश्रुभयो भवामि ॥ ५४ ॥ यदिदमगणयित्वा दुर्वहं श्रोणिभारं मदभिसरणलोभात्प्रस्थितं पद्मताम्रम्। अयमहमभिवाञ्छाम्यप्रमृज्यैव पांसुं सुमुखि पदतलं ते चूडितुं चुम्बितुं च ॥ ५५ ॥ यदि प्रिये वेत्सि तव प्रभुं मामनन्यसाधारणदासमङ्घ्र्योः। तदद्य वक्षो मम पात्रमस्तु स्वयंग्रहाश्लेषमहोत्सवानाम् ॥ ५६ ॥ यद्गर्व्यं गुरुगौरवस्य सुहृदो यस्मिँल्लभन्तेऽन्तरं यद्दाक्षिण्यवशात्प्रसह्य सहते नर्मोपचारानपि। यल्लज्जा निरुणद्धि यत्र शपथैरुत्पाद्यते प्रत्ययस्तत्किं प्रेम स उच्यते परिचयस्तत्रापि कोपेन किम् ॥ ५७ ॥ लावण्यकान्तिपरिपूरितदिङ्मुखेऽस्मिन्स्मेरेऽधुना तव मुखे तरलायताक्षि। क्षोभं यदेति न मनागपि तेन मन्ये सुव्यक्तमेव जलराशिरयं पयोधिः ॥ ५८ ॥ विकिर धवलदीर्घापाङ्गसंसर्पि चक्षुः परिजनपथवर्तिन्यत्र किं सम्भ्रमेण। स्मितमधुरमुदारं देवि मामालपोच्चैः प्रभवति मम पाण्योरञ्जलिः सेवितुं त्वाम् ॥ ५९ ॥ चिरस्य कुचयोस्त्वद्दर्शनोपक्रमाणां मदनशररुजानां शान्तये मामपीनाम्। सकृदपि परिरम्भं सुभ्रु दोर्मूलफुल्लं-

ठीक नहीं है। हे प्यारी! सच तो यह है कि यदि तुम ठुकरा दोगी तो मेरे शरीरकी शोभाका क्या मूल्य रह जायगा। इसमें कुछ आश्चर्य न समझो। इसलिये यह सब छल जान छोड़े। ये तुमसे उलटी-सीधी बातें कहीं किसने? मैं तो यह सुनकर स्वयं अवाक् रह गया था। किन्तु लो, अब चुम्बनसे तुम्हारी भी वाणी बन्द किए देता हूँ ॥ ५१ ॥ हे भोली भाली! चाहे मुझे निर्दयतापूर्वक अपने दाँतोंसे काट डालो, चाहे हाथ-रूपी लताके बन्धनमें मुझे कसकर स्तनोंसे मसल डालो। हे क्रोध करनेवाली! चाहे कुछ भी करो किन्तु अब शीघ्र ही प्रसन्न हो जाओ क्योंकि चाण्डाल कामदेवके तीखे बाणोंकी चोटसे मेरे प्राण निकले जा रहे हैं ॥ ५२ ॥ हे चञ्चल चितवनवाली सुमुखी! बार-बार रसीली चितवनें चलाना, चटपट बातचीत करने लगना, अत्यन्त रसीली बातें चलानेका डौल ढूँढ़ना, बार-बार इससे अधिक नम्रता दिखाते रहना और सखियोंकी भी कोई बात न सुनना, यह सब क्रोध करनेका निराला ढङ्ग तुमने कहाँसे सीखा है? ॥ ५३ ॥ हे सुन्दरी! तुम्हारे ओठोंको कष्ट पहुँचानेवाली जो आँसूकी बूँदें मैंने मूर्खताके कारण ठुकरा दी थीं, आज आँखोंकी बरौनियोंमें उलझी हुई वे आँसूकी बूँदें पोंछकर उस पापका प्रायश्चित्त किए डाल रहा हूँ ॥ ५४ ॥ हे सुन्दर मुखवाली! मैं चाहता हूँ कि नितम्बके भारकी उपेक्षा करके मेरे पास समागमके लोभसे आए हुए जो तुम्हारे पैर कमलके समान लाल हो गए हैं उन्हें बिना पोंछे ही धूलसहित अपने मस्तकपर चढ़ा लूँ और चूम लूँ ॥ ५५ ॥ हे प्यारी! यह तो मैं तभी समझूँ कि तुम मुझे अपने चरणोंका असाधारण दास समझती हो जब आज अपने आलिङ्गनके महोत्सवका आधार तुम मेरी छातीको बना लो ॥ ५६ ॥ जहाँ प्रेमी एक दूसरेसे अधिक सम्मान पानेके फेरमें रहते हों, जहाँ मित्रोंको भी समझाने बुझानेकी आवश्यकता पड़ जाती हो, जहाँ हँसीकी बातमें भी यह कहा जाता हो कि 'मैंने अपनी सज्जनतासे इसे सहन कर लिया', जहाँ लाजकी रुकावट आती रहती है और जहाँ शपथ दिलाकर विश्वास कराया जाता है वह भी क्या प्रेम कहलाता है? नहीं, वह तो परिचय-मात्र होता है। ऐसे परिचयमें व्यर्थ आँखें लाल करनेसे क्या लाभ? ॥ ५७ ॥ हे बड़ी-बड़ी रसीली आँखोंवाली! सलोनेपन और चमकसे भरे हुए इस पूर्व दिशाके समान मुखको देखकर भी जो ये पयोधि (स्तन, समुद्र) तनिक भी नहीं उछल रहे हैं, इससे तो मैं यही समझने लगा हूँ कि ये स्पष्ट ही जड़ (मूर्ख, पानीसे भरे) हैं ॥ ५८ ॥ हे देवी! मैं तो तुम्हारा सेवक हूँ, मुझसे क्यों घबराए जा रही हो, अपनी रसीली, अनीदार और कानतक फैली हुई आँखें तनिक इधर फेरकर मन्द मुस्कानसे भरी अपनी मधुर और उदार बातें तनिक ऊँचे स्वरसे तो कहो, यह मेरे दोनों हाथोंकी अञ्जलि तुम्हारी सेवा करनेके लिये प्रस्तुत है ॥ ५९ ॥ हे सुन्दर भौंहों-

पवनपरिणाहस्यानयोरेतयोस्ते ॥ ६० ॥ चिरामभेवानलयातितोषात्तथापि रोषारुणितेव दृष्टिः। निशापतिः श्लिष्यति पश्चिमाशामये किमाशां विफलीकरोषि ॥ ६१ ॥ विसृज सुन्दरि सङ्गमसाध्वसं ननु चिरात्प्रभृति प्रणयोन्मुखे। परिगृहाण गते सहकारतां त्वमतिमुक्तलताचरितं मयि ॥६२॥ विहाय पूर्वामधुना वतायं निशापतिः श्लिष्यति पश्चिमाशाम्। अहं तु कान्ते त्वदधीनजीवस्तथाऽपि किं तऽरुणिता दृगेषा ॥ ६३ ॥ व्यथयति वृथा मौनं तन्वि प्रपञ्चय पञ्चमं तरुणि मधुरालापैस्तापं विनोदय दृष्टिभिः। सुमुखि विमुखीभावं तावद्विमुञ्च न वञ्चय स्वयमतिशयस्निग्धो मुग्धे प्रियोऽहमुपस्थितः ॥ ६४ ॥ व्यावृत्तं खलु सर्वतो विषयतस्त्वय्येव लीनं मनो नित्यं च त्वदधीनमेव नियतं मज्जीवितं मानिनि। मत्वैवं मयि नूनमन्यविषया शङ्का त्वया त्यज्यतां किमन्यत्र निशाकरोऽभिरमते मुक्त्वा क्षणं कौमुदीम् ॥ ६५ ॥ शशिमुखि तव भाति भङ्गुरभ्रूर्युवजनमोहकरालकालसर्पः। यदुदितभयभञ्जनाय यूनां त्वदधरसीधुसुधैव सिद्धमन्त्रः ॥ ६६ ॥ शीतांशुर्मुखमुत्पले तव दृशौ पद्मानुकारौ करौ रम्भागर्भनिभं तवोरुयुगलं बाहू मृणालोपमौ। इत्याह्लादकराखिलाङ्गि रभसान्निःशङ्कमालिङ्ग्य मामङ्गानि त्वमनङ्गतापविधुराण्येह्येहि निर्वापय ॥ ६७ ॥ सर्वादय समर्प्य बाले मम हस्ते मदनधर्मतप्तस्य। अपहरसे कुच कुम्भं तृषितकरादमृतकुम्भमिव ॥ ६८ ॥ सन्त्येवात्र गृहे गृहे युवतयस्ताः पृच्छ गत्वाधुना प्रेयांसः प्रणमन्ति किं तव पुनर्दासो यथा वर्तते। आत्मद्रोहिणि दुर्जनप्रलपितं कर्णे वृथा मा कृथाश्छिन्नस्नेहरसा भवन्ति पुरुषा दुःखानुवर्त्या यतः ॥ ६९ ॥ सरले साहसरागं परिहर रम्भोरु मुञ्च संरम्भम्। विरसं

---

वाली ! तुम्हारे दर्शन पानेके लिये अनेक उपाय करनेवाले और अपने कामदेवके बाणोंसे बिंधे हुए मुझ प्रेमीकी तपन बुझानेके लिये उन दोनों स्तनोंका आलिङ्गन एक बार मुझे दे डालो जिनका घेरा कन्धोंतक पहुँच रहा है और जो कठोरता और विशालताके लिये प्रसिद्ध है ॥६०॥ यद्यपि तुम बड़े सन्तोषकी साँसें ले रही हो तथापि तुम्हारी दृष्टि क्रोधसे लाल है, देखो चन्द्रमा पश्चिम दिशाको छातीसे लिपटा रहा है, अतः हे सुन्दरी ! अब तुम्हीं क्यों मेरी आशा झकझोरे डाल रही हो ! ॥६१॥ हे सुन्दरी ! बहुत देरसे मुझ प्रेमीसे पहले-पहल मिल रही हो इसकी झिझक छोड़कर मुझसे वैसे ही आ लिपटो जैसे आमके वृक्षसे अतिमुक्ता नामकी लता लिपट जाती है ॥६२॥ देखो प्यारी ! यह रातका स्वामी चन्द्रमा पूर्वको छोड़कर अब पश्चिम दिशारूपी नवेलीको गले लगा रहा है, अतः जिसका जीवन ही तुम्हारे हाथमें है उसपर यह तुम्हारी चितवन क्यों टेढ़ी हुई जा रही है ? ॥ ६३ ॥ हे दुबले शरीरवाली ! तुम्हारी यह चुप्पी व्यर्थ सताए डाल रही है ! हे तरुणी ! कोयल जैसी अपनी रसीली वाणी सुनाकर और मेरी ओर अपनी आँखें फेरकर मेरी तपन बुझाओ। हे सुन्दर मुखवाली ! यों मुँह न मोड़ो। हे सुन्दरी ! मैं अत्यन्त प्रेमाकुल होकर तुम्हारे सामने आया हूँ, मुझे धोखा न दो ॥ ६४ ॥ हे मान करनेवाली ! मेरा मन सभी विषयोंसे हटकर तुममें लीन हो गया है और अब यही समझो कि मेरा जीवन भी सब प्रकारसे सदा तुम्हारे ही हाथमें है। यह समझकर मेरे विषयमें किसी प्रकारकी कोई शङ्का मत करो। भला चन्द्रमाका मन क्या चाँदनीको छोड़कर किसी दूसरेमें लग सकता है ? ॥६५॥ हे चन्द्रमुखी ! तुम्हारी जो सुन्दर भौंहें युवकोंको डसनेके लिये भयङ्कर काले साँप हैं उनसे उत्पन्न हुए भयको दूर करनेके लिये तुम्हारा अधर-रसरूपी अमृत ही उनके लिये सिद्ध मन्त्र है ॥ ६६ ॥ तुम्हारा मुख चन्द्रमा है, आँखें कमल हैं, हाथ लाल कमल हैं, तुम्हारी दोनों जाँघें केलेके खम्भेकी गुहाके समान हैं और भुजाएँ कमलनालके समान हैं। इस प्रकार हे सम्पूर्ण सुखदायक अङ्गोंवाली ! तुम शीघ्र ही बेचटके कामके सन्तापसे जले हुए मेरे अङ्गोंसे लिपट आओ। आओ, आओ, मेरी तपन मिटाओ ! ॥ ६७ ॥ हे बाले ! कामदेवके तापसे तपे हुए मेरे हाथोंमें अपने स्तन-रूपी घड़े एक बार सौंपकर अब प्यासेके हाथसे अमृतका घड़ा ले लेनेके समान उन्हें क्यों छीने ले रही हो ! ॥६८॥ यहाँ घर-घर नवेलियाँ हैं। उनसे जाकर पूछ लो, कि क्या किसीका प्रियतम ऐसे प्रणाम कर-करके मनाता है जैसा मैं तुम्हारा दास मना रहा हूँ ? हे अपनी ही बुराई करनेवाली ! लबारोंकी झूठी बातोंपर मत कान किया करो क्योंकि प्रेमरूपी रस भङ्ग हो जानेपर पुरुष बड़ी कठिनाईसे सुलझते हैं ( पुरुषोंको एक बार भड़काकर पुनः उन्हें फन्देमें लाना बड़ा कठिन है )

विरहायासं वोढुं तव चित्तमसहं मे ॥ ७० ॥ सुतनु जहिहि मौनं मुञ्च वाचो जडत्वं प्रणयिनि मयि कोपं किङ्करे किं करोषि। अथ यदि तव चित्ते सापराधोऽस्मि बाले निजभुजयुगवल्लीबन्धनं मां विधेहि ॥ ७१ ॥ सुतनु हृदयात्प्रत्यादेशव्यलीकमपैतु ते किमपि मनसः सम्मोहो मे तदा बलवानभूत्। प्रबलतमसामेवंप्रायाः शुभेषु हि वृत्तयः स्रजमपि शिरस्यन्धः क्षिप्तां धुनोत्यहिशङ्कया ॥ ७२ ॥ सुभ्रु त्वं कुपितेत्यपास्तमशनं त्यक्ताः कथा योषितां दूरादेव मयोज्झिताः सुरभयः स्रग्गन्धधूपादयः। रागं रागिणि मुञ्च मय्यवनते दृष्टे प्रसीदाधुना सद्यस्त्वद्विरहे भवन्ति सुभगे सर्वा ममान्धा दिशः ॥ ७३ ॥ सुभ्रु त्वं नवनीतकल्पहृदया केनापि दुर्मन्त्रिणा मिथ्यैव प्रियकारिणा मधुमुखेनास्मासु चण्डीकृता। किंत्वेतद्विमृश क्षणं प्रणयिनामेणाक्षि कस्ते हितः किं धात्रीतनया वयं किमु सखी किं वा किमस्मत्सुहृत् ॥७४॥ सूर्येऽस्ताचलमौलिमालिनि गृहे दीपावलीशालिनि प्राणस्वामिनि मानिनि प्रतिपदं सत्कारमातन्वति। यन्मानं न जहासि कोपकलनादालोहितस्तत्क्षणादिन्दुः सुन्दरि पूर्वपर्वतशिरः सीमानमारोहति ॥७५॥ सोढुमलमस्मि नाहं सुन्दरि मन्दागमाद्विलम्बं ते। पञ्चशराग्रहतं मां सञ्जीवय चारुगात्रि परिरम्भैः ॥ ७६ ॥ स्निग्धं यद्यपि वीक्षितं नयनयोस्ताम्रा तथापि द्युतिर्माधुर्येऽपि सती स्खलत्यनुपदं ते गद्गदा वागियम्। निःश्वासा नियता अपि स्तनभरोत्कम्पेन संलक्षिताः कोपस्ते प्रकटं प्रयत्नविधृतोऽप्येष स्फुटं लक्ष्यते ॥ ७७ ॥

सख्यनुनय —अङ्गुल्यग्रनखेन बाष्पसलिलं निक्षिप्य निक्षिप्य किं तूष्णीं रोदिषि कोपने बहुतरं फूत्कृत्य रोदिष्यसि। यस्यास्ते पिशुनोपदेशवचनैर्मानेऽतिभूमिं गते

---

॥ ६९ ॥ हे भोली भाली! केलेके खम्भेके समान जाँघोंवाली! यह साहस और हठवादी सब छोड़ दो क्योंकि मेरा चित्त तुम्हारा विछोह ढोनेका नीरस परिश्रम नहीं कर सकता ॥ ७० ॥ हे सुन्दर देहवाली! अपना मौन भङ्ग करके अपनी बँधी हुई वाणी तो खोलो। मुझ प्रेमी दासपर क्यों इतना रूठ गई हो? हे नवेली! यदि मैं तुम्हारी समझमें सचमुच अपराधी हूँ तो मुझे अपनी भुजा रूपी लताके बन्धनोंसे कस क्यों नहीं लेती हो ॥ ७१ ॥ हे सुन्दर शरीरवाली! मैंने भूलसे जो तुम्हारा निरादर कर दिया था, उस बातको हृदयसे निकाल डालो। उस समय मेरे मनमें अनजाने ही कुछ नासमझी आ गई थी। जिनमें तमोगुण अधिक होता है (जिन्हें कोई बात सूझ नहीं पड़ती) वे अच्छे कामोंमें प्रायः ऐसे ही व्यवहार किया करते हैं क्योंकि अन्धा पुरुष सिरपर पड़ी हुई मालाको भी साँप समझकर दूर फेंक देता है ॥ ७२ ॥ हे सुन्दर भौंहोंवाली! तुमने क्रोध किया तो मैंने भी भोजन छोड़ दिया, स्त्रियोंकी चर्चा छोड़ दी, सुगन्धित माला, चन्दन, धूप आदि सब छोड़ दिया। हे राग (क्रोध, ललाई) रखनेवाली! राग (क्रोध, ललाई) छोड़ दो, मुझ सेवकपर शीघ्र ही प्रसन्न हो जाओ। हे प्यारी! आज तुम्हारे बिछोहमें मेरे लिये सारी दिशाएँ अन्धकारसे भरी जान पड़ रही हैं ॥ ७३ ॥ हे सुन्दर भौंहोंवाली! तुम्हारा हृदय मक्खनके समान कोमल है पर झूठे ही हितैषी बननेवाले तथा मीठी-मीठी बातें करनेवाले किसी उलटी सम्मति देनेवालेने तुम्हें मुझपर क्रोधित कर दिया है। किन्तु हे मृगनयनी! तुम स्वयं भी तो सोच-विचार कर देख लो कि तुम्हारा सच्चा हितैषी कौन है—धायके लड़के, या सखियाँ, या मेरे मित्र या मैं ॥ ७४ ॥ हे क्रोध करनेवाली! जब कि सूर्य अस्ताचलकी चोटीपर चले गए, घरोंमें दीये जलने लगे और प्राणनाथ बार-बार तुम्हें मना रहे हैं तब भी जो तुम क्रोध नहीं छोड़ रही हो इसीलिये यह चन्द्रमा मानो क्रोधसे लाल होकर तुरन्त उदयाचलकी चोटीपर चढ़ा आ रहा है ॥ ७५ ॥ हे सुन्दरी! तुम्हारे धीरे-धीरे आनेका विलम्ब मुझसे नहीं सहा जा रहा है इसलिये हे सुन्दर शरीरवाली! कामदेवके बाणसे बिंधे हुए मुझ दीनको गले लगकर जिला लो ॥ ७६ ॥ यद्यपि तुम्हारी चितवन रसीली है पर आँखोंमें ललाई झलक रही है, यद्यपि तुम्हारी गद्‌गद वाणीमें मधुरता है फिर भी वह लड़खड़ाकर निकल रही है और यद्यपि तुम साँसें रोके जा रही हो फिर भी स्तनोंके हिलनेसे वे स्पष्ट दिखाई दे रही हैं। इस प्रकार बड़े प्रयत्नसे दबाया हुआ तुम्हारा क्रोध भी स्पष्ट दिखाई पड़ रहा है ॥ ७७ ॥

सखीकी प्रार्थना : हे क्रोध करनेवाली! अपनी उँगलियोंके नखोंसे आँसू छिड़क छिड़ककर क्यों सिसक रही हो? लबारोंके बहकानेपर जब तुम्हारा क्रोध अत्यधिक बढ़ जायगा तब दुखी होकर तुम्हारा प्रियतम तुम्हें मनाना

निर्विण्णोऽनुनयं प्रति प्रियतमो मध्यस्थतामेष्यति ॥१॥ अञ्चति रजनिरुदञ्चति तिमिरमिदञ्चति मनोभूः। उक्तं न त्यज युक्तं विरचय रक्तं मनस्तस्मिन् ॥ २ ॥ अनालोच्य प्रेम्णः परिणतिमनादृत्य सुहृदस्त्वयाकाण्डे मानः किमिति सरले सम्प्रति कृतः। समाकृष्टा ह्येते प्रलयदहनोद्भासुरशिखाः स्वहस्तेनाङ्गारास्तदलमधुनारण्यरुदितैः ॥ ३ ॥ अयेऽस्तमयते शशी नहि कृशीभवत्याग्रहो विनश्यति तमो हठं किमणुमप्यपास्ते मनः। सखि प्रकटितोऽरुणो न करुणोदयस्ते मनाक्प्रयाति खलु यामिनी न घिमनीकुरुषा नायकम् ॥ ४ ॥ अरुणे च तरुणि नयने तव मलिनं च प्रियस्य मुखम्। मुखमानतञ्च सखि ते ज्वलितश्चास्यान्तरे स्मरज्वलनः ॥ ५ ॥ असद्वृत्तो नायं न च खलु गुणैरेप रहितः प्रियो,मुक्ताहारस्तव चरणमूले निपतितः। गृहाणैनं मुग्धे व्रजतु निजकण्ठप्रणयितामुपायो नास्त्यन्यस्तव हृदयसन्तापशमने ॥ ६ ॥ आयातः कुमुदेश्वरो विजयते मर्वेश्वरो मारुतो भृङ्गः स्फूर्जति भैरवो न निकटं प्राणेश्वरो मुञ्चति। एते सिद्धरसाः प्रसूनविशिखो वैद्योऽनवद्योऽन्तिको मानव्याधिरयं कृशोदरि कथं त्वच्चेतसि स्थास्यति ॥ ७ ॥ कुपितासि यदा तन्वि निधाय करजक्षतम्। बधान भुजपाशाभ्यां कण्ठमस्य दृढं तदा ॥ ८ ॥ चपलहृदये किं स्वातन्त्र्यात्स्वयं गृहमागतश्चरणपतितः प्रेमार्द्रार्द्रः प्रियः समुपेक्षितः। तदिदमधुना यावज्जीवं निरस्तसुखोदया रुदितशरणा दुर्जातानां सहस्व रुषां फलम् ॥ ९ ॥ जहीहि कोपं दयितोऽनुगम्यतां पुराऽनुशेते तव चञ्चलं मनः। इति प्रियं काञ्चिदुपैतुमिच्छतीं पुरानुनिन्ये निपुणः सखीजनः ॥ १० ॥ त्वां चित्तेन चिरं वहन्नयमतिश्रान्तो भृशं तापितः कन्दर्पेण च पातुमिच्छति सुधासंवादि बिम्बाधरम्। अस्याङ्कं तदलङ्कुरु क्षणमिह भ्रूक्षेपलक्ष्मीलवक्रीते दासजनेऽपि सेवितपदाम्भोजे कुतः सम्भ्रमः ॥ ११ ॥ नो तल्पं

---

भी छोड़ देगा और तब तुम्हें फूट-फूटकर रोना ही हाथ लगेगा ॥१॥ हे प्यारी! रात हो चली है, अँधेरा बढ़ चला है, कामदेव भी तुम्हें सताए डाल रहा है। ऐसी दशामें यही अच्छा है कि तुम अपनी बातपर अड़ी रहो, और उसीमें रमी रहो ॥ २ ॥ हे सरल स्वभाववाली! प्रेमका परिणाम न सोचकर और सखियोंकी बात सुनी-अनसुनी करके यह तुमने कहाँसे असमयमें ही क्रोध ठान लिया है? ऐसा करके मानो तुम अपने हाथसे प्रलय कालकी लपलपाती हुई अग्निके अङ्गारे खींच रही हो। अब तुमसे कुछ भी कहना वैसे ही व्यर्थ है जैसे जङ्गलमें रोना ॥ ३ ॥ देखो! चन्द्रमा अस्त हो रहा है पर तुम्हारा दुराग्रह नहीं कम हो पा रहा है। अँधेरा मिटा जा रहा है किन्तु तुम्हारे मनका हठ तनिक भी नहीं मिट रहा है। हे प्यारी! लाली छा गई किन्तु तुमपर तनिक भी करुणा न छाई! इधर रात भी बीती जा रही है, इसलिये अब तो प्रियतमको न सताओ ॥ ४ ॥ हे तन्वी! तुम्हारी आँखें लाल हुई कि प्रियतमका मुख फीका पड़ा और ज्योंही तुम्हारा मुख झुका कि तत्काल उसके मनमें कामाग्नि धधकी ॥ ५ ॥ तुम्हारा यह मोतीका हार और भूला पति दोनों न तो दुराचारी ही हैं, न गुण (सूत, सुन्दरता आदि) से रहित ही हैं तिसपर भी ये दोनों तुम्हारे चरणोंमें पड़े हैं। अतः हे पगली! इन्हें उठाकर गले लगा लो क्योंकि तुम्हारे हृदयका ताप शान्त होनेका दूसरा कोई उपाय नहीं है ॥ ६ ॥ हे दुबली-पतली! कुमुदोंके स्वामी चन्द्रमा आ पहुँचे हैं, सबका स्वामी पवन बहने लगा है, खुलकर गूँजनेवाला भौंरा पास ही उड़ रहा है और प्राणनाथ भी पासमें ही हैं। जब ये सब सञ्जीवनी औषधियाँ *और सिद्धहस्त वैद्यराज कामदेव तुम्हारे पास ही उपस्थित हैं* तब बताओ तुम्हारा क्रोधरूपी रोग तुम्हारे चित्तमें टिक कैसे पावेगा? ॥ ७ ॥ हे दुबले शरीरवाली! यदि प्रियतमपर तुम्हें क्रोध है तो इसके शरीरपर अपने नख चला-चलाकर अपनी भुजाके बन्धनसे इसका गला कसकर जकड़ लो ॥ ८ ॥ हे चञ्चल हृदयवाली! स्वयं घरमें आए हुए चरणोंपर पड़े हुए और प्रेमसे भरे हुए प्रियतमकी भला तुमने ऐंठमें आकर क्यों उपेक्षा की? अब जीवन भर दुःखी होकर केवल आँसू बहाते हुए अपने निरर्थक क्रोधका फल भोगो ॥ ९ ॥ पतिके पास जानेकी चाहसे भरी किसी नवेलीको उसकी चतुर सखियाँ यह कहकर पहलेसे ही मना रही हैं कि 'क्रोध छोड़ दो, पतिको अनुकूल बना लो नहीं तो तुम्हारे चञ्चल मनमें अन्तमें पछतावा ही पछतावा रह जायगा' ॥१०॥ हे सखी! मनमें तुम्हें बसानेवाले इस प्रियतमको बहुत दुःख है तथा कामदेवने इसे अत्यधिक तपाया है इसलिये अब यह तुम्हारा अधरामृत पीना चाहता है तो कुछ देरतक इसकी गोदमें तो जा बैठो! तनिक-सी

भजसे न जल्पसि सुधाधारानुकारा गिरो दृक्पातं कुरुषे न वा परिजने कोपप्रकाशच्छलात्। इत्थं केतकगर्भगौरि दयिते कोपस्य सङ्गोपनं तत्स्यादेव न चेत्पुनः सहचरी कुर्वीत साचिस्मितम् ॥ १२ ॥ पादानते प्रणयपेशलवाचि कान्ते त्यक्तस्त्वया यदतिकोपनया न मन्युः। तीव्रानुतापगलितः स्वयमेव मन्ये निर्याति ते तदयमश्रुजलच्छलेन ॥ १३ ॥ पुरश्चक्षूरागस्तदनु मनसोऽनन्यपरता तनोर्म्लानिर्यस्य त्वयि समभवद्यत्र च तव। युवा सोऽयं प्रेयानिह सुवदने मुञ्च जडतां विधातुर्वैदग्ध्यं विलसतु सकामोऽस्तु मदनः ॥ १४ ॥ प्रकारो मानस्य प्रियसखि यदीदृक्कचिदपि श्रुतो वा दृष्टो वा ।कथयतु तदाऽयं परिजनः। प्रियं पादप्रान्तप्रणतमवधूय त्वमधुना द्युतिच्छिद्रैः पश्यन्त्यपसर हसिष्यन्त्यसुहृदः ॥ १५ ॥ मानं मानिनि मुञ्च मानसभुवः साम्राज्यमुज्जृम्भतां हा हा गच्छति यामिनी न समयो यातः पुनः प्राप्यते। अत्यल्पागसि कल्पिताधिकमये कान्ते पदान्तानते कोऽयं कोकिलवाणि केलिसमये कोपस्त्वयालम्बितः ॥ १६ ॥ मुग्धे किं नखरैः क्षिपस्यविरतं नेत्राम्बु मानोन्नते पश्यैनं चरणाग्रनम्रशिरसं स्वं कान्तमात्ताञ्जलिम्। अग्रहे तव चेतसि प्रणयिनि प्राप्तेऽतिनिर्विण्णतामन्यासक्तमनस्युपेक्षितगता फूत्कृत्य रोदिष्यसि ॥ १७ ॥ मुग्धे मानं न ते कर्तुं युक्तं प्राणाधिके प्रिये। धत्से मत्स्यी कियत्कालं जीवितं जीवनं विना ॥१८॥ मुग्धे मुग्धतयैव नेतुमखिलः कालः किमारभ्यते मानं धत्स्व धृतिं बधान ऋजुतां दूरीकुरु प्रेयसि। सख्यैवं प्रतिबोधिता प्रतिवचस्तामाह भीतानना नीचैः शंस हृदि स्थितो हि ननु मे प्राणेश्वरः श्रोष्यति ॥ १९ ॥ यत्पादप्रणतः प्रियः परुषया वाचा स निर्भर्त्सितो यत्सख्या न कृतं वचो जडतया

भौंहों चढ़ा देनेपर ही वशमें आ जानेवाले तथा चरणकमलकी सेवामें लगे हुए ऐसे सेवकपर भी यह क्रोध कैसा ? ॥ ११ ॥ हे केवड़ेकी कोमल पङ्खुड़ीके समान गोरी ! क्रोधका बहाना लेकर जो तुम बिछौनेकी ओर नहीं बढ़ रही हो, मुखसे अमृतधाराके समान बातें नहीं निकाल रही हो और अपनी सखियोंसे आँखें नहीं मिला रही हो, यह तुम्हारा बनावटी क्रोध भी छिप जाता यदि तुम्हारी सखी मुँह फेरकर हँस न पड़ती ॥ १२ ॥ तुम्हारे पैरोंपर पड़कर प्रेमसे चिकनी चुपड़ी बातें करनेवाले प्रियतमपर भी जो तुमने अत्यधिक क्रोधी होनेके कारण क्रोध नहीं छोड़ा, वही क्रोध मेरी समझमें अत्यधिक तापसे गलकर आँसुओंके रूपमें स्वयं बाहर आ रहा है ॥ १३ ॥ हे सुन्दर मुखवाली ! तुम्हारे लिये पहले जिसकी आँखें लाल हो उठती हैं, फिर एकमात्र तुममें जिसका मन लीन होकर शरीर मलिन हो जाता है और जिसे देखकर तुम्हारी भी ऐसी ही दशा हो जाती है वही तुम्हारा प्यारा युवक यह आ पहुँचा है अतः अब तुम खिल उठो, ब्रह्माकी चतुराई फले-फूले और कामदेव भी सन्तुष्ट हो जाय ॥ १४ ॥ हे प्यारी सखी ! ये तुम्हारे आस-पास बैठे हुए लोग ही भला बता तो दें कि ऐसा रूठना भी कहीं किसीने देखा या सुना है कि प्रियतम तो तुम्हारे पैरोंपर गिरकर तुम्हें मनाते रहें और तुम उन्हें ठुकरा दो ! अब झटपट सरक जाओ यहाँसे, नहीं तो द्वारके झरोखोंमें वैरी देखेंगे और हँसेंगे ॥ १५ ॥ हे क्रोध करनेवाली ! रूठना छोड़ दो, कामदेवकी आज्ञा सिर-माथे चढ़ाओ, हाय ! हाय !! रात बीती जा रही है। बीता हुआ समय फिर हाथ नहीं आता, हे कोयलके समान बोलनेवाली ! पतिके तनिकसे अपराधको भी अत्यधिक समझकर अब पैर पड़नेवाले प्रियतमपर भी संभोगके समय तुममें यह क्रोध कहाँसे आ गया ! ॥ १६ ॥ हे भोली-भाली सखी ! बार-बार अपने नखोंसे क्यों आँसू छिड़के जा रही हो ? हे रूठनेवाली ! हाथ जोड़कर तुम्हारे पैरोंपर सिर झुकाए हुए प्रियतमको देखो। अब भी यदि तुम्हारा मन न पसीजा तो ऐसी दशामें खिन्न होकर यदि वह किसी दूसरी नवेलीपर रीझकर तुमसे मुख मोड़ लेगा तब तुम्हें जनमभर केवल फूट-फूटकर रोना ही हाथ लगेगा ॥ १७ ॥ अरी पगली ! प्राणोंसे भी अधिक प्यारे पतिपर क्रोध करना उचित नहीं है। भला, जलके बिना मछली कितनी देर जीवित रह सकती है ? ॥ १८ ॥ 'हे भोली-भाली ! अपना सिधाईमें ही सारा समय व्यर्थ क्यों बिताए डाल रही हो ? कुछ रूठो, कुछ मनमें धीरज बाँधो और पतिपर ऐसा सरलताका व्यवहार छोड़ दो।' जैसे ही सखीने इस प्रकार समझाया, वैसे ही नवेलीके मुखसे भयके चिह्न दिखाई देने लगे और उसने इतना ही उत्तर दिया कि 'अरी धीरे कह ! नहीं तो मेरे मनमें बसे हुए प्राणनाथ सब बात सुन लेंगे' ॥ १९ ॥ पैरों पड़कर मनानेवाले प्रियतमको भी जो इसने कठोर स्वरसे फटकार दिया, मूर्खताके कारण सखीकी बातें भी जो

यन्मन्युरेको धृतः। पापस्यास्य फलं तवैतदधुना यच्चन्दनेन्दुद्युतिप्रालेयाम्बुसमीरपङ्कजबिसैर्गात्रं मुहुर्दह्यते ॥ २० ॥ यदि कुप्यसि नास्ति गतिः कोपेन विनाऽथवा कुतः कामः। कुप्य च कोपय च त्वं प्रसीद च त्वं प्रसादय च कान्तम् ॥ २१ ॥ रमणे चरणप्रान्ते प्रणतिप्रवणेऽधुना। वदामि सखि ते तत्त्वं कदाचिन्नोचिताः क्रुधः ॥ २२ ॥ लिखन्नास्ते भूमिं बहिरवनतः प्राणदयितो निराहाराः सख्यः सततरुदितोच्छूननयनाः। परित्यक्तं सर्वं हसितपठितं पञ्जरशुकैस्तवावस्था चेयं विसृज कठिने मानमधुना ॥२३॥ विमुञ्चामुं मानं सफलय वचस्साधु सुहृदां मुधा सन्तापेन ग्लपयसि किमङ्गं स्मरभुवा। प्रियं पादप्रान्तप्रणतमधुना मानय भृशं न मुग्धे प्रत्येतुं प्रभवति गतः कालहरिणः ॥ २४ ॥ विपद्दलिमलिनाम्बुगर्भमेघं मधुकरकोकिलकूजितैर्दिशां श्रीः। धरणिरभिनवाङ्कुराङ्कदृष्ट्या प्रणतिपरे दयिते प्रसीद मुग्धे ॥ २५ ॥ समयचकितं विन्यस्यन्तीं दृशं तिमिरे पथि प्रतितरु मुहुः स्थित्वा मन्दं पदानि वितन्वतीम्। कथमपि रहःप्राप्तामङ्गैरनङ्गतरङ्गिभिः सुमुखि सुभग स त्वां पश्यन्नुपैतु कृतार्थताम् ॥ २६ ॥ स्निग्धे यत्परुषासि यत्प्रणमति स्तब्धासि यद्रागिणि द्वेषस्थासि यदुन्मुखे विमुखतां यातासि तस्मिन्प्रिये। तन्मुग्धे विपरीतकारिणि तव श्रीखण्डचर्चा विषं शीतांशुस्तपनो हिमं हुतवहः क्रीडामुदो यातनाः ॥ २७ ॥ स्मरराजीवनयने नयने किं निमीलिते। पश्य निर्जितकन्दर्पं कन्दर्पवशगं प्रियम् ॥ २८ ॥

*कलहान्तरिताप्रलापस्थानम्*— अकरोः किमु नेत्रशोणिमानं किमकार्षीः करपल्लवावरोधम्। कलहं किमधाः क्रुधा रसज्ञे हितमर्थं न विदन्ति दैवदग्धाः ॥ १ ॥ अद्यारभ्य यदि प्रिये पुनरहं मानस्य चान्यस्य

---

इसने नहीं मानी और हठ करके जो यह क्रोध ही किए रही उसी पापका यह फल है कि चन्दन, चाँदनी, पालेका जल, पवन, कमल और कमलनालसे भी इसका शरीर सदा भुनता रहता है ॥२०॥ हे सखी! यदि क्रोध करती हो तो फिर प्रेम कहाँ और बिना क्रोधके काम कैसा! इसलिये तुम स्वयं भी क्रोध करो तथा अपने पतिदेवसे भी क्रोध कराओ और फिर स्वयं प्रसन्न होकर उन्हें भी प्रसन्न करो ॥ २१ ॥ हे सखी! मैं तुमसे यह तत्वकी बात बताए देती हूँ कि जब प्रियतम प्रणाम करनेके लिये चरणोंपर पड़ें उस समय क्रोध भुला देना चाहिए ॥ २२ ॥ हे कठोर हृदयवाली! तुम्हारे प्रियतम बाहर सिर झुकाए हुए धरती कुरेद रहे हैं, सदा रोते रहनेसे फूली आँखोंवाली सखियाँ उपवास कर रही हैं और पिंजड़ेमें पड़े हुए सुग्गोंने हँसना-बोलना छोड़ दिया है, फिर भी तुम्हारी यह दशा है! अरे अब तो क्रोध छोड़ दो ॥ २३ ॥ अरी पगली! यह रूठना छोड़ो और सखियोंकी बातें मान लो। व्यर्थ ही कामके सन्तापसे क्यों अपने अङ्ग सुखाए डाल रही हो? अब झटसे पैरोंपर पड़कर मनाते हुए प्रियतमको भलीभाँति मना लो क्योंकि गया हुआ समयरूपी हरिण फिर हाथ नहीं आता ॥ २४ ॥ अरी पगली! काले-काले भौंरोंके समान इन जलसे भरे हुए बादलोंसे आकाश घिरा हुआ है, भौंरे तथा कोयलकी ध्वनिसे दिशाएँ मनभावनी हो रही हैं और निकलते हुए नये अङ्कुरोंसे धरती हरी हो गई है, इसलिये प्रणाम करते हुए प्रियतमपर प्रसन्न हो जाओ ॥ २५ ॥ हे सुन्दर मुखवाली! अँधेरेमें डरके कारण घबराहटसे भरी हुई आँखें इधर-उधर नचानेवाली और मार्गमें वृक्षोंके सामने बार-बार खड़ी होकर धीरे-धीरे पैर रखनेवाली तुझ नवेलीको किसी प्रकार एकान्तमें पाकर अपने कामसे तपे हुए अङ्गोंसे तुझे लिपटाता हुआ तेरा प्रियतम कृतार्थ हो जाय ॥ २६ ॥ तुम जो उस प्रेमी प्रियतमपर कठोरता दिखा रही हो, *उसके प्रणाम* करनेपर भी पसीज नहीं रही हो, उसके अनुराग करनेपर भी उसपर कुनकनी जा रही हो और उसके सम्मुख होते ही मुख फेरकर उलटा काम कर रही हो इसलिये यदि तुम्हारे लिये चन्दनका लेप भी विषके समान हो जाय, चन्द्रमा भी सूर्य बन जाय, पाला आग बन जाय और खेलकी प्रसन्नता भी विपत्ति बन जाय तो उचित ही है ॥२७॥ हे खिले हुए कमलके समान नेत्रोंवाली! तुमने आँखें क्यों मूँद रक्खी हैं? अपने उस प्रियतमको देखो जो कामको जीतकर भी इस समय कामके वशमें हो रहा है ॥ २८ ॥

लड़कर बैठी हुई नवेलीका रोना कलपना: हे सखी! उस समय क्रोध करके पतिसे लड़कर तुमने अपनी आँखें क्यों लाल कर लीं और जब वे तुम्हें छू रहे थे उस समय उनके हाथ क्यों रोक लिए थे? हे प्रेमका ढंग जाननेवाली! सचमुच अभागे लोग अपने हितकी बातें तनिक नहीं समझते ॥ १ ॥ हे सखी! तुम्हारे

यां गृहीयां शठ दुर्नयेन मनसा नामापि संक्षोभतः । तत्तेनैव विना शशाङ्ककिरणस्पष्टाट्टहासा निशा एको वा दिवसः पयोदमलिनो भूयान्मम प्रावृषि ॥ २ ॥ इदं कृष्णं कृष्णं प्रियतम ननु श्वेतमथ किं गमिष्यामो यामो भवतु गमनेनाथ भवतु । पुरा येनैवं मे चिरमनुसृता चित्तपदवी स वान्यो जातः सखि परिचिताः कस्य पुरुषाः ॥ ३ ॥ उपचारानुनयास्ते कितवस्योपेक्षिताः सखीवचसा । अधुना निष्ठुरमपि यदि स वदति कलिकैतवाद्यामि ॥ ४ ॥ एषा दोषा यथाऽर्थां प्रियतम भवतो हन्त जाता वियोगे स्त्रीहत्यापातकीति प्रथितिमुपगते लाञ्छनोति त्रिलोक्याम् । नैवं भूयोऽपराधं वत दयित कदाऽप्याचरिष्यामि सत्यं त्वत्यक्तां मा स्तुतिगर्भैर्मनसिजशमनः सायकैर्हन्तुमुत्कः ॥ ५ ॥ कथमपि सखि क्रीडाकोपाद्व्रजेति मयोदिते कठिनहृदयस्त्यक्त्वा शय्यां बलाद्गत एव सः । इति सरभसध्वस्तप्रेम्णि व्यपेतघृणे स्पृहां पुनरपि हतव्रीडं चेतः करोति करोमि किम् ॥ ६ ॥ केकाभिः कलयन्तु केकिनिवहाः सम्भूय कर्णज्वरं विद्युद्भिः सह भीषयन्तु परितः पाथोधराणां घटाः । पञ्चेषुर्बधिरीकरोतु ककुभः सर्वाः शराणां रवैर्नाहं दग्धदुरन्तजीवनकृते कस्यापि वश्या सखि ॥ ७ ॥ जीवितनाथेन तदा बहुशोऽनुनयो व्यधायि हा हन्त । रोषविमूढा सशपथमथाप्यहं तं निराकार्षम् ॥ ८ ॥ तद्वक्त्राभिमुखं मुखं विनमितं दृष्टिः कृता पादयोस्तस्यालापकुतूहलाकुलतरे श्रोत्रे निरुद्धे मया । पाणिभ्यां च तिरस्कृतः सपुलकः स्वेदोद्गमो गण्डयोः सख्यः किं करवाणि यान्ति शतशो यत्कञ्चुके सन्धयः ॥ ९ ॥ पदोपान्ते कान्ते लुठति तमनादृत्य भवनान्मया निष्क्रामन्त्या सखि किमपि नालोचितमभूत् । अयं श्रोणीभारः स्तनयुगमिमौ निर्भरगुरू तदानीमेताभ्यां कथमिव विलम्बो न विहितः ॥ १० ॥ प्रयाहि तत्रैव ययानुरज्यसे किमत्र निस्त्रिंश तव प्रयोजनम् । न कञ्चुकग्रन्थिमपाकुरुष्व

सामने मैं यह कह रही हूँ कि मूर्खता तथा मनकी चञ्चलताके कारण यदि मैं आजसे अपने प्रियतमके विषयमें क्रोध या इस प्रकारकी दूसरी बातोंका नाम भी लूँ तो मेरी यह दशा हो कि चन्द्रमाकी किरणोंके प्रकाशसे उजली रातें तथा वर्षामें घिरे हुए बादलोंके अन्धकारसे भरे हुए दिन उनके बिना ही बीतें ॥ २ ॥ पहले जब मैं कहती थी—'उजला है' तो वे वे कहते थे—'हाँ' । मैं कहती थी—'जाऊँगी' तो वे कहते थे—'चल रहा हूँ' । मैं कहती थी—'क्या कीजिएगा चलकर' तो वे कहते थे—'ठीक है आने दो' इस प्रकार जो पहले मेरे कहेमें चलता था आज वही पराया बन गया । हे सखी ! पुरुष कभी किसीसे सच्चा प्रेम नहीं करते ॥ ३ ॥ सखियोंकी बातपर और उस धूर्त प्रियके बनावटी अनुनय विनयपर उस समय मैंने ध्यान नहीं दिया किन्तु इस समय यदि वह रूखी बातें भी करे तो भी झगड़ा करनेके ही बहाने से वहाँ चली जाऊँगी ॥ ४ ॥ हे प्रियतम ! अब तीनों लोकोंमें आपके वियोगका यह अपयश फैल रहा है कि 'यह स्त्रीकी हत्या करनेवाला पापी है और दोषी है' उस समय यह दोषा (रात, दोषोंसे भरी) भी अपने सच्चे अर्थवाली हो गई है । हे प्रियतम ! मैं सत्य कहती हूँ कि अब ऐसा अपराध कभी भी नहीं करूँगी क्योंकि अब आप मुझे छोड़ देते हैं तो कामदेव मुझे अपने तीखे बाणोंसे बेधनेके लिए झट आ डटता है ॥ ५ ॥ हे सखी ! खेलमें क्रोधसे जब मैंने कहा 'जाओ' तो वह कठोर हृदयवाला बिछौना छोड़कर हठ करके चला गया । उसका सारा प्रेम जाता रहा, उसमें तनिक भी दया नहीं रह गई, फिर भी यह निगोड़ा मन उसीके पीछे पागल रहता है बताओ क्या करूँ ? ॥ ६ ॥ हे सखी ! चाहे संसारके सारे मोर इकट्ठे होकर अपनी बोली बोल-बोलकर मेरे कान फाड़ डालें, चाहे बादलके झुण्डके झुण्ड घिर-घिरकर बिजली चमका-चमकाकर मुझे डरावें और चाहे कामदेव अपने बाणोंकी गूँजसे सब दिशाएँ बहरी कर दे, पर मैं इस तुच्छ तथा चञ्चल जीवनके लिये किसीके आगे माथा नहीं रगड़ूँगी ॥ ७ ॥ हाय ! कैसे दुःखकी बात है कि प्राणनाथने तो सौगन्ध खा खाकर अनेक प्रकारसे मुझे मनाया किन्तु क्रोधमें मेरी बुद्धि ऐसी भ्रष्ट हो गई कि इतनेपर भी मैंने उन्हें फटकार दिया ॥ ८ ॥ हे सखियो ! ज्यों ही वे मेरे सामने आए मैंने अपना सिर झुका लिया, आँखें पैरों गड़ा लीं, उनकी बातें सुननेको उतावले कान ढक लिए और उठे हुए रोंगटोंके साथ गालोंपर छाया हुआ पसीना भी हाथसे पोंछ लिया, पर मेरी चोलीमें जो ये सैकड़ों छेद हुए जा रहे हैं इनका मैं क्या उपाय करूँ ? ॥ ९ ॥ हे सखी ! जिस समय प्रियतम पैरोंपर लोट रहे थे उस समय उनका अनादर करके घरसे बाहर निकलते समय मुझे कुछ भी नहीं दिखाई दिया और ये इतने भारी नितम्ब तथा मोटे मोटे स्तनोंने भी उस समय तनिक-सी बाधा न पहुँचाई

मे कथं हृदि ग्रन्थिमपाकरिष्यसि ॥ ११ ॥ भर्तुर्यस्य कृते गुरुर्लघुरभूद्दोषी कनिष्ठीकृता धैर्यं कोपधनं गतं सहचरी नीतिः कृता दूरतः। निर्मुक्ता तृणवत्त्रपा परिचिता स्रोतस्विनी बिन्दुवत्स क्राधादवधीरितो हतधिया मातर्बलीयान्विधिः ॥ १२ ॥ मया तावद्रोषप्रस्खलितहतकोपान्तरितया न रुद्धो निर्गच्छन्नयमतिविलक्षः प्रियतमः। अयं त्वाकूतज्ञः परिणतिपरामर्शकुशलः सखीलोकोऽप्यासील्लिखित इव चित्रेण किमिदम् ॥ १३ ॥ मानव्याधिनिपीडिताहमधुना शक्नोमि तस्यान्तिकं नो गन्तुं न सप्तोजनोऽपि चतुरो यो मां बलान्नेष्यति। मानी सोऽपि जनो न लाघवभयादभ्येति मातः स्वयं कालो याति चरां च जीवितमिदं जुरणं मनश्चिन्तया ॥ १४ ॥ मानोन्नतेत्यसहनेत्यतिपण्डितेति मय्येव धिक्कृतिरनेकमुखी सखीनाम्। दाक्षिण्यमात्रमसृणेन विचेष्टितेन धूर्तस्य तस्य हि गुणानुपवर्णयन्ति ॥ १५ ॥ यत्पङ्केरुहलक्ष्म पाणिकमलं भाग्यालये यद्गुरुर्यन्मस्तं या मम यल्ललाटफलके भाग्याक्षरं वेधसा। तत्सर्वं सखि यो यथार्थमकरोत्तस्मिन्प्रकोपः कृता धिङ्मां धिङ्मम जीवितं धिगतनुं धिक्चेष्टितं धिग्वयः ॥ १६ ॥ स्फुरसि बाहुलते किमनर्थकं त्वमपि लोचनभावमहो गता। तमहमागतमप्यपराधिनं न परिरब्धुमलं न च वीक्षितुम् ॥ १७ ॥ हन्त पुरो यो निहृतः स पुनः सुभगः कथं समायायात्। कुमुदिन्यो ननु सुलभा दुर्लभ एकः सुधासिन्धुः ॥ १८ ॥

*नायकानुनयः*– घनघनमपि दृष्टं व्योम याता मरुत्वाच्छिखिकुलकलवाचां श्रोत्रमासीन्निवासः। अद्यसम न मृताहं त्वद्वियोगेऽपि जाते तव घनपरिरम्भप्रार्थनाशावशेन ॥ १ ॥ त्वं तावद्बहुवल्लभो नवयुवा कान्तः सुखी निर्घृणो नो जानासि परव्यथां शठमते नैवासि दुःखी यतः। किं त्वन्यः परिपृच्छ मन्मथ-

---

॥ १० ॥ हे निर्दयी! जिसे तुम चाहते हो उसीके पास जाओ न! यहाँ तुम्हारा क्या काम है? तुम मेरी चोलीकी गाँठ भले ही खोल दो किन्तु मेरे हृदयमें पड़ी हुई गाँठें कैसे खोल पाओगे? ॥ ११ ॥ जिस प्रेमीके लिये मैंने अपने घरके बड़े-बूढ़ोंकी बात न मानी, समाजको भी कुछ नहीं समझा, अपना धीरज-रूपी धन भी खो दिया, सखियोंकी बातें भी सुनी-अनसुनी कर दीं, लाज भी तिनकेके समान दूर फेंक डाली और नदियोंको भी बूँदके समान कुछ न समझकर लाँघ डाला उस प्रियतमको भी मैंने अपनी मूर्खतासे रुष्ट कर दिया। सचमुच माँ! सब बातोंमें भाग्य ही बड़ा प्रबल होता है ॥१२॥ प्रियतमने ज्यों ही दूसरी नवेलीका नाम लिया त्यों ही मुझे तो इतना क्रोध आ गया कि मैं रूठकर चले जाते हुए अति सुन्दर प्रियतमको न लौटा पाई किन्तु मेरे मनकी बात समझनेवाली तथा समझाने-बुझानेमें चतुर सखियाँ क्यों चित्र लिखी सी खड़ी ताकती रह गईं ॥१३॥ हे माता! मैं इस समय क्रोधरूपी रागसे इतनी जली हुई हूँ कि उसके पास नहीं जा सकती। मेरी सखियाँ भी कोई ऐसी चतुर नहीं हैं कि जो मुझे हठ करके खींचकर उसके पास ले जा पहुँचावें। वह अभिमानी भी अपनी क्षुद्रताके डरसे स्वयं यहाँ आवेगा नहीं। समय भी बीतता जा रहा है। जीवनका कोई ठिकाना नहीं। यही सब सोच-सोचकर मैं चिन्तासे घुली जा रही हूँ ॥ १४ ॥ ये सखियाँ मेरा ही दोष बता-बताकर मुझे कहती हैं कि मैं दिन-रात रूठती ही रहती हूँ, किसीकी एक बात नहीं सहती और अपनेको बड़ा बुद्धिमान समझती हूँ, उधर वह धूर्त ऐसी चतुराईकी बात करता है कि ये सखियाँ उसे ही अच्छा समझकर उसीके गुन बखाना करती हैं ॥ १५ ॥ हे सखी! जिसने मेरे हाथमें बनी हुई कमलकी रेखा, भाग्यके स्थानमें बैठे हुए बृहस्पति और मस्तकमें लिखे हुए विधनाके लेखको सच्चा कर दिखाया उस प्यारेको भी जब मैंने रुष्ट कर दिया तो मुझे, मेरे जीवनको, कामदेवको, मेरी करनीको और मेरी इस अवस्थाको सौसौ बार धिक्कार है ॥ १६ ॥ हे मेरी बाँहें बाँह! तू भी मेरी बाँईं आँखके समान व्यर्थ क्यों फड़क रही है? मैं बताए देती हूँ कि यदि वह अपराधी प्रियतम आ भी गया तो न मैं उसे गले लगाऊँगी और न मैं उसकी ओर आँख उठाकर देखूँगी ॥ १७ ॥ हाय! जो पहले रूठकर चले गए थे वे प्रियतम फिर कैसे बुलाए जायँ! कोई तो ढेर-सी मिल सकती हैं, किन्तु अमृतका समुद्र कहाँ मिलता है ॥ १८ ॥

प्रियतमसे प्रार्थना : हे प्राणप्यारे! मैंने बादलोंसे घिरे हुए आकाशको देखा, बहते हुए पवनका स्पर्श किया और कानोंसे मोरोंकी मधुर कूक सुनी, पर इतना सब होनेपर भी मैंने तुम्हारे वियोगमें इसी आशासे प्राण नहीं छोड़े कि किसी न किसी दिन तो तुम्हें गलेसे लगा ही पाऊँगी ॥ १ ॥ अरे धूर्त प्रियतम! मैं जानती हूँ कि तुमपर बहुत सी नवेलियाँ प्राण देती हैं, अभी तुम्हारी नई जवानी है, तुम सुन्दर हो, सुखी हो, पर हो

शरैः पीडामसह्यामिमां त्राता नो भव येन सज्जनजनैः कापालिको नोच्यसे ॥२॥ मयि मलयसमीरो वर्षतीव स्फुलिङ्गानहह हिमकरो मामग्निना सिञ्चतीव। किमिति मकरकेतोः किं नु वच्ये कठोरे कथमपि तदहं ते नाथ नोपेक्षणीया ॥ ३ ॥ मुक्तो मानपरिग्रहः सह सखीसार्थेन तन्मन्त्रिणा शक्ता त्वच्चरणप्रसादरहिता नाहं क्षणं प्राणितुम्। पश्य त्वं सुकृशं शरीरकमिदं यां यामवस्थां गतं सैषाहं तव पादयोर्निपतिता नाथ प्रसीदाधुना ॥ ४ ॥

*नायकयोरुक्तप्रत्युक्तय* — अकरवमधिमौलि पादपद्माववनय मानिनि मानितामकाण्डे। यदि पररमणीं गतस्तदाऽथ स्तनयुगलिङ्गयुगं स्पृशामि तन्वि ॥ १ ॥ अज्ञानेन पराङ्मुखीं परिभवादाश्लिष्य मां दुःखितां किं लब्धं चटुल त्वयेह नयता सौभाग्यमेतां दशाम्। पश्यैतद्दयिताकुचव्यतिकरोन्मृष्टाङ्गरागारुणं वक्षस्ते मलतैलपङ्कशबलैर्वेणीपदैरङ्कितम् ॥ २ ॥ अर्धोक्ते भयमागतोऽसि किमिदं कण्ठश्च किं गद्गदश्चाटोरस्य न च क्षणोऽयमनुपक्षेप्यमास्तां कथा। ब्रूहि प्रस्तुतमस्तु सम्प्रति महत्कर्णौ सखीनां मुखैस्तृप्तिर्निर्भरमेभिरक्षरपदैः प्रागेव मे सम्भृता ॥ ३ ॥ एवं यथाह भवती मम सर्वदोषाः कः स्वामिना कुवलयाक्षि सहानुबन्धः। एषोऽञ्जलिर्विरचितः कुरु निग्रहं मे दासेऽपराधवति कोऽवसरः क्षमायाः ॥ ४ ॥ कामस्यापि शराहतिर्न गणिता त्वं जीवनं संस्मृता नो दग्धो विरहानलेन झटिति त्वत्सङ्गमाशामृतैः। नीतोऽयं दिवसो विचित्रलिखितैस्सङ्कल्परूपैर्मया किञ्चान्यन्मनसि स्थिताऽसि भवती तत्र स्वयं साक्षिणी ॥ ५ ॥ किं पादान्ते पतसि विमनाः स्वामिनो हि स्वतन्त्राः कञ्चित्कालं क्वचिदभिरतस्तेन कस्तेऽपराधः। आगस्कारिण्यहमिह यया जीवितं त्वद्वियोगे भर्तुः प्राणास्त्रिय इति

---

बड़े निर्दयी। इसलिये न तो तुम दूसरोंकी पीर ही समझते हो न स्वयं तुम्हें किसी बातकी पीर होती है। फिर भी दूसरी स्त्रियोंसे भी पूछ तो देखो कि कामके बाणोंसे कितनी पीड़ा होती है। अब तुम मुझे बचा लो जिससे तुम्हें सज्जन लोग मसान जगानेवाला अघोरी न कहने लगें ॥ २ ॥ हे प्यारे! तुमने जो अपना हिया पत्थरका बना रक्खा है, इसीलिये यह मलयाचलका पवन मुझपर चिनगारियाँ बरसा रहा है। यह देखो, चन्द्रमा भी आग बरसाए जा रहा है और कामकी तो पूछो मत कि वह क्या चाहता है। इसलिये जो भी समझो, तुम्हें आकर मुझे उबार ही लेना चाहिए ॥ ३ ॥ हे प्यारे! सखियोंके कहने-सुननेपर मैंने अपने मनसे क्रोध निकाल फेंका। अब मैं आपके चरणोंकी कृपाके बिना क्षणभर भी जी नहीं सकती। मेरे इस दुर्बल शरीरको तो देखो कि यह कैसा हुआ जा रहा है! इसलिये हे नाथ! मैं आपके पैरों पड़ती हूँ, मुझपर प्रसन्न हो जाइए ॥ ४ ॥

नायक-नायिकाकी आपसकी बातचीत : हे रूठनेवाली! मैंने तुम्हारे दोनों पैर अपने माथेपर लगा लिए हैं, अब तो यह कुसमयका रूठना छोड़ दो। तुम्हारे दोनों स्तनोंसे अपनी छाती तथा तुम्हारी योनिसे अपना लिङ्ग छूकर शपथ खाता हूँ जो आजसे कभी किसी दूसरी स्त्रीके पास जाऊँ! ॥ १ ॥ हे धूर्त! अनजाने ही स्वभावसे मुख फेरकर बैठी हुई मुझ दुखियाको बलपूर्वक गलेसे लगाकर और मेरे सुहागको इस दशातक पहुँचाकर बताओ तुम्हारे हाथ क्या लगा? देखो, यह तुम्हारा वक्षस्थल जो तुम्हारी किसी दूसरी प्यारीके स्तनपर लगे हुए केशरसे लाल है उसपर उसकी मैली तथा तेलभरी चोटीके चिह्न भी बने हुए हैं ॥ २ ॥ 'तुम आ गए!' यह वाक्य पूरा करनेसे पहले ही तुम इतना घबराए क्यों जा रहे हो? और तुम्हारा गला क्यों अभीसे भर्राया जा रहा है? अब यह सब इधर-उधरकी बे सिर-पैरकी बातें छोड़ो। भले आदमी! तुम्हें जो कुछ कहना हो वह सीधे-सीधे कह क्यों नहीं डालते? ये सब बातें तो सखियोंके मुँहसे मैं इतना सुन चुकी हूँ कि सुनते-सुनते मेरे कान पक गए हैं ॥ ३ ॥ हे कमलनयनी! तुम जो कह रही हो वही ठीक है। सारा दोष मेरा ही है। स्वामीके साथ भला क्या बराबरी! मैं हाथ जोड़ रहा हूँ, तुम मुझे दण्ड दो। अपराधी सेवकपर क्षमाकी बात ही क्या ॥ ४ ॥ तुम्हारा स्मरण करते हुए मैंने कामके बाणोंकी चोटको कुछ नहीं समझा, तुम्हारे मिलनेकी आशासे ही मैं विरहकी आगमें झकसे जल उठनेसे बच गया और अनेक प्रकारके सैकड़ों विचित्र सङ्कल्प कर करके मैंने इतने दिन बिता दिए। अधिक क्या कहूँ, मेरे मनमें तो तुम ही बसी हो और इस बातको स्वयं तुम जानती भी हो ॥५॥ तुम इतने उदास होकर क्यों मेरे पैर पड़ रहे हो? स्वामी तो स्वतन्त्र होते हैं। यदि कुछ देर कहीं रम ही गए तो तुमने कौन बड़ा अपराध कर दिया! अपराध तो मैंने किया है जो तुम्हारे

ननु त्वं मयैवानुनेयः ॥६॥ किं किं वक्त्रमुपेत्य चुम्बसि बलान्निर्लज्ज लज्जा क्व ते वस्त्रान्तं शठ मुञ्च मुञ्च शपथैः किं धूर्त वाग्बन्धनैः। खिन्नाहं तव रात्रिजागरवशात्तामेव याहि प्रियां निर्माल्योज्झितपुष्पदामनिकरे कः षट्पदानां रतिः ॥ ७ ॥ कृतं मिथ्यावादैर्विरम विदितः कामुक चिरात्प्रियां तामेवोच्चैरभिसर यदीयैर्नखपदैः। विलासैश्च प्राप्तं तव हृदि पदं रागबहुले मया किं ते कृत्यं ध्रुवमकुटिलाचारपरया ॥ ८ ॥ छलकपटकैर्मायाशाठ्यैस्त्वयाप्यतिचर्चितं निभृतनिभृतैः कार्यालापैर्मयाप्युपलक्षितम्। भवतु विदितं नेष्टा तेऽहं वृथा परिखिद्यते अहमसहना त्वं निःस्नेहः समेन समं गतम् ॥ ९ ॥ तथाऽभूदस्माकं प्रथममविभक्ता तनुरियं ततो नु त्वं प्रेयानयमपि हताशाः प्रियतमाः। इदानीं नाथस्त्वं वयमपि कलत्रं किमपरं मयाप्तं प्राणानां कुलिशकठिनानां फलमिदम् ॥ १० ॥ तवेदं पश्यन्त्याः प्रसरदनुरागं बहिरिव प्रियापादालक्तच्छुरितमरुणद्योतिहृदयम्। ममाद्य प्रख्यातप्रणयभरभङ्गेन कितव त्वदालोकः शोकादपि किमपि लज्जां जनयति ॥११॥ दृष्टिं रुषा क्षिपसि भामिनि यद्यपीमां स्निग्धे यमेष्यति तथापि न रूक्षभावम्। त्यक्त्वा त्वरां व्रज तवस्खलितैरयं तु खेदं करिष्यति गुरुर्नियतं नितम्बः ॥१२॥ मान निराधारस्त्वं गच्छाम्नु शिवस्तु पन्थास्ते। अमुना बद्धाञ्जलिना हृदयमशेषं निपीतं मे ॥ १३ ॥ यत्रार्कायितमिन्दुना सरसिजैरङ्गारपुञ्जायितं क्रुद्धायां मयि नाथ ते कदलिकाखण्डैर्ज्वलातायितम्। कालोऽन्यः खलु कोऽपि सोऽमृतमयो जातो विपाकोऽधुना धिक्प्राणानिति निर्यदश्रुरबला मोहं वदन्ती गता ॥ १४ ॥ यदा त्वं चन्द्रोऽभूः शिशिरकरसम्पर्करुचिरस्तदाहञ्जाता द्राक्शशधरमणीनां प्रतिकृतिः। इदानीमर्कस्त्वं खरुचिसमुत्सारितरसः

---

बिछोहमें भी जीती रही। अब तो मुझे चाहिए कि मैं तुम्हें मनाऊँ क्योंकि लोग कहते हैं कि स्त्रियाँ ही पुरुषोंकी प्राण होती हैं ॥६॥ हे निर्लज्ज! मेरे मुँहके पास लग लगकर चूमनेके लिये क्या मुँह बढ़ा रहे हो, तुम्हें लज्जा नहीं आती? छोड़ो-छोड़ो, धूर्त! मेरे आँचलका छोर छोड़ो! अरे कपटी! मैं तुम्हारे इस सौगन्ध खाने और उलटी-सीधी बातोंमें आनेवाली नहीं हूँ। देख रही हूँ, रातभर तुम्हें नींद नहीं आई। मुझे बड़ा तरस आता है तुमपर! जाओ, अपनी उसी प्यारीके पास चले जाओ जहाँ सारी रात बिताई है? कहीं चढ़ाकर उतारी हुई फूलकी मालापर भौंरे थोड़े ही मँडराते हैं ॥ ७ ॥ हे कामी! बहुत अटपट बातें न बनाओ, मैं बहुत पहलेसे ही सब समझ चुकी हूँ। अब झटपट अपनी उसी प्यारीके पास जा पहुँचो जिसके नखों, पैरों और हाव-भावोंने अत्यधिक प्रेमपूर्वक तुम्हारे हृदयमें घर कर लिया है। मुझ सीधी-सादी प्रेम करनेवालीको तुम क्या करोगे? ॥ ८ ॥ तुमने छल-कपट करके अपनी बात छिपानी तो बहुत चाही पर मैं भी तुम्हारा सारा कच्चा चिट्ठा ताड़ गई हूँ। मैं जान गई कि तुम मुझे तनिक भी नहीं प्यार करते हो। यह झूठमूठ पछतावा दिखाना मुझे तनिक नहीं भाता। तुम्हारे प्रेमहीन मनसे इसका मेल अच्छा बैठ गया है ॥ ९ ॥ एक समय वह था कि हम दोनोंका शरीर एक था, उसके पश्चात् तुम चाहनेवाले हो गए और मैं अभागिनी तुम्हारी प्यारी हो गई, और अब तो आप स्वामी हैं और मैं पत्नी हूँ, और क्या कहूँ, मैंने अपने वज्रके समान कठोर प्राणोंका फल पा लिया ॥ १० ॥ तुम्हारी दूसरी प्रेयसीके पैरोंकी महावरसे रँगा हुआ तुम्हारा वक्षस्थल ऐसा जान पड़ रहा है मानो तुम्हारा प्रेम हृदयके बाहरतक छलका पड़ रहा हो। अरे धूर्त! तुम्हारे इस दिखावटी प्रेमसे भरे हुए रूपको देखकर बड़ी चिन्ता और लज्जा हो रही है ॥ ११ ॥ हे प्यारी! यद्यपि तुम क्रोध कर-करके अपनी चितवन चला रही हो किन्तु यह चितवन स्वभावसे ही इतनी रसीली है कि यह रूखी नहीं पड़ सकती। अतः अब हड़बड़ी छोड़कर धीरे-धीरे चलो नहीं तो ये भारी नितम्ब हिल-हिलकर निश्चय ही तुम्हें थका डालेंगे ॥ १२ ॥ हे मान! अब तुम यहाँसे भागो, तुम्हारा मार्ग कल्याणकारी हो, क्योंकि हाथ जोड़कर खड़े हुए इस (प्रियतम) ने मेरा सारा हृदय ही पी डाला है ॥ १३ ॥ 'हे नाथ! जो समय पहले ऐसा अमृतमय था कि मेरे क्रोधित हो जानेपर आपके लिये चन्द्रमा भी सूर्य बन जाता था, कमल भी अङ्गारे और केलेके खम्भे भी जलती हुई लूक बन जाते थे, वही अब विषमय हो गया है। धिक्कार है प्राणोंको!' इस प्रकार कहती हुई तथा आँसू बहाती हुई एक अबला मूर्च्छित होकर गिर गई ॥ १४ ॥ कोई समय था जब तुम वह चन्द्रमा थे जिसके कर (किरण, हाथ) का स्पर्श अत्यन्त शीतल होता था, वह चित्त चुराए लेता था और मैं भी उस चन्द्रमाके लिये चन्द्रकान्त-मणिकी पुतली बनी उसे देख देखकर

वक्त्रं प्रसीदत्क्रमात् ॥३॥ परिम्लाने माने मुखशशिनि तस्याः करधृते मयि क्षीणोपाये प्रणिपतनमात्रैककरणे। तया पक्ष्मप्रान्तव्रजपुटनिरुद्धेन सहसा प्रसादो बाष्पेण स्तनतटविशीर्णेन कथितः ॥ ४ ॥ भवति विततश्वासोन्नाहप्रणुन्नपयोधरं हृदयमपि च स्निग्धं चक्षुर्निजप्रकृतौ स्थितम्। तदनु वदनं मूर्च्छोच्छेदात्प्रसादि विराजते परिगतमिव प्रारम्भेऽह्नः श्रिया सरसीरुहम् ॥ ५ ॥ सत्यं भामिनि दुर्जनोऽस्मि दयिते पाल्यस्तथाऽपि त्वया तद्दोषशतशो मृगाक्षि नियतं दीने मयि क्षम्यताम्। इत्थं जल्पति वल्लभे मृगदृशा चक्षुर्लसत्सम्भृतं रक्तत्वं विरलीकृतं च वदने दत्तं न किञ्चिद्वचः ॥ ६ ॥

परस्परप्रसादः—अनुदेहमागतवतः प्रतिमां परिणायकस्य गुरुमुद्वहता। मुकुरेण वेपथुभृतोऽतिभरात्कथमप्यपाति न वधूकरतः ॥ १ ॥ अवनम्य वक्षसि निमग्नकुचद्वितयेन गाढमुपगूढवता। दयितेन तत्क्षणचलद्रशनाकलकिङ्किणीरवमुदासि वधूः ॥ २ ॥ आगत्य प्रणिपातसान्त्वितसखीदत्तान्तरे सागसि स्वैरं कुर्वति तल्पपार्श्वनिभृते धूर्तेऽङ्गसंवाहनम्। ज्ञात्वा स्पर्शवशात्प्रियं किल सखी भ्रान्त्या स्वमङ्कं शनैः खिन्नासीत्यभिधाय मीलितदृशा सानन्दमारोपितः ॥ ३ ॥ इह स्फुटं तिष्ठति नाथ कण्टक शनैश्शनैः कर्ष नखाग्रलीलया। इति छलात्काचिदलग्नकण्टकं पदं तदुत्सङ्गतले न्यवेशयत् ॥ ४ ॥ उदितोरुसादमतिवेपथुमत्सुदृशोऽभिभर्तृ विधुरं त्रपया। वपुरादरातिशयशंसि पुनः प्रतिपत्तिमूढमपि बाढमभूत् ॥ ५ ॥ उपनेतुमुन्नतिमतेव दिवं कुचयोर्युगेन तरसा कलिताम्। रभसोत्थितामुपगतः सहसा परिरभ्य कश्चन वधूमरुधत् ॥ ६ ॥ एकस्मिञ्शयने पराङ्मुखतया वीतोत्तरं ताम्यतोरन्योन्यस्य हृदि स्थितेऽप्यनुनये संरक्षतोर्गौ-

---

क्रमसे प्रसन्न होता हुआ इस सुन्दरीका मुख राहुके मुखसे छूटे हुए चन्द्रमाकी शोभा पा रहा है ॥ ३ ॥ प्रसन्न करनेके लिये सारे उपाय निष्फल हो जानेपर जब मैंने उसे झुककर प्रणाम किया तब हथेलीपर रक्खे हुए उसके मुखपर क्रोधके चिह्न कुछ कम हुए, उसकी बरौनियोंमें उलझे हुए आँसू स्तनोंपर ढुलक पड़े और इससे अनुमान हो गया कि वह प्रसन्न हो गई है ॥ ४ ॥ लम्बी साँसोंके चलनेसे हिलते हुए स्तनवाला वक्षस्थल स्नेहसे भर रहा है, आँखें अपने पहलेके-से रूपमें आ गई हैं, मूर्च्छा नष्ट हो जानेसे मुखपर भी चमक चढ़ आई है। अतः वह मुख पाला पड़नेसे पहले शोभासे भरे हुए खिले हुए कमलकी भाँति सुन्दर दिखाई पड़ने लगा है ॥५॥ 'हे सुन्दरी! सचमुच मैं अत्यन्त दुष्ट हूँ फिर भी हे प्यारी! तुम मुझपर कृपा करो और हे मृगनयनी! मुझ सैकड़ों अपराधोंसे भरे हुए दीनको तुम क्षमा कर दो।' इस प्रकार प्रियतमके कहते ही मृगनयनी नवेलीकी आँखोंमें प्रसन्नता झलकने लगी, मुँहसे क्रोधकी ललाई ढलने लगी और उसने कोई उत्तर नहीं दिया ॥ ६ ॥

एक दूसरेपर प्रसन्न होना : कोई नवेली हाथमें दर्पण लेकर मुँह देख रही थी, तबतक प्रियतम भी पीछे आकर खड़े हो गए। उनकी परछाईं पड़नेसे ही मानो वह दर्पण इतना भारी हो गया कि उस नवेलीका हाथ काँपने लगा किन्तु किसी-किसी प्रकार उस नवेलीने दर्पणको सँभाल लिया और वह धरतीपर गिरते-गिरते बच गया ॥ १ ॥ प्रियतम कुछ ऊँचे थे अतः जब उन्होंने झुककर नवेलीको कसकर गले लगाकर ऊपर उठा लिया उस समय प्रियतमके वक्षःस्थलसे नवेलीके स्तन दब गए और हिलती हुई करधनीके घुँघरुओंकी मधुर-मधुर ध्वनि होने लगी ॥ २ ॥ अपराधी प्रियतमने पैरों पड़-पड़कर सखियोंको मनाया, फिर सखियोंने जब अवसर दिया तब वह अपनी प्यारीके बिछौनेके पास धीरे धीरे आया और उसके अङ्ग दबाने लगा। उस स्पर्शसे ही नवेलीने समझ लिया कि ये पतिदेव हैं, फिर भी सखीका बनावटी भ्रम दिखाती हुई 'अरे तुम थकी जा रही हो' ऐसा कहकर आँखें मूँदे ही मूँदे प्रेमपूर्वक धीरेसे प्रियतमको अपने बिछौनेपर बैठा लिया ॥ ३ ॥ 'हे नाथ! मेरे पैरमें काँटा गड़ गया है, इसे अपने नखसे धीरे-धीरे खींच लीजिए।' इस प्रकार कहकर काँटा न लगनेपर भी किसी नवेलीने इस बहाने पतिकी गोदमें अपना पैर रख दिया ॥ ४ ॥ पतिके आते ही नवेलीकी जाँघें जकड़-सी गईं, शरीर काँपने लगा और लज्जासे दब-सा गया। इस प्रकार यद्यपि उसका शरीर सत्कारके कामोंमें नहीं लग रहा था फिर भी प्रियतमपर अधिक प्रेम होनेकी सूचना तो दे ही रहा था ॥ ५ ॥ एकाएक प्रियतमके घर आ जानेसे हड़बड़ाकर उठी हुई नवेलाके स्तन ऐसे उचक पड़े मानो वे उस नवेलीको पकड़कर आकाशमें उड़ा ले जाना चाहते हों। ऐसी दशामें प्रियतमने तत्काल उसका आलिङ्गन

रयम् । दम्पत्योः शनकैरपाङ्गवलनान्मिश्रीभवच्चक्षुषो र्भग्नो मानकलिः सहासरभसव्यासक्तकण्ठग्रहः ॥ ७ ॥ एकस्मिञ्शयने सरोरुहदृशोर्विज्ञाय निद्रां तयोरेकां पल्लवितावगुण्ठनवतीमुत्कन्धरो दृष्टवान् । अन्यस्याः सविधं समेत्य निभृतव्यालोलहस्ताङ्गुलिव्यापारैर्वसनाञ्चलं चपलयन्स्वापच्युतिं कृतवान् ॥ ८ ॥ करुद्धनीवि दयितोपगतौ गलितं त्वराविरहितासनया । क्षणदृष्टहाटकशिलासदृशस्फुरदूरुभित्ति वसनं ववसे ॥ ९ ॥ कान्ते घोरकृतान्तवक्त्रकुहरात्त्वं पुण्यपुञ्जेन मे मुक्ता हन्त तदर्जनश्रममरं प्रत्यङ्गमालिङ्ग्य माम् । इत्याकर्ण्य निमीलितार्धनयनं स्मेरं शनैरानतं सोल्लासं वदनाम्बुजं मृगदृशः स्वैरं चुचुम्ब प्रियः ॥ १० ॥ कृत्वा विग्रहमश्रुपातकलुषं शय्यासनादुत्थिता क्रोधाच्चापि विहाय गर्भभवनद्वारं रुषा प्रस्थिता । दृष्ट्वा चन्द्रमसं प्रभाविरहितं प्रत्यूषवाताहता हा रात्रिस्त्वरिता गतेति पतिता कान्ता प्रियस्योरसि ॥ ११ ॥ चक्षुर्लुप्तमषीकणं कवलितस्ताम्बूलरागोऽधरे विश्रान्ता कबरी कपोलफलके लुप्तेव गात्रद्युतिः । जाने सम्प्रति मानिनि प्रणयिना कैरप्युपायक्रमैर्भग्नो मानमहातरुस्तरुणि ते चेतःस्थलीवर्धितः ॥ १० ॥ जाता नोत्कलिका स्तनौ न लुलितौ गात्रं न रोमाञ्चितं वक्त्रं स्वेदकणाञ्चितं न सहसा यावच्छठेनामुना । दृष्टेनैव मनो हृतं धृतिमुषा प्राणेश्वरेणाद्य मे तत्केनापि निरूप्यमाणनिपुणो मानः समाधीयताम् ॥ १३ ॥ तदेवाजिह्माक्षं मुखमविशदन्ता गिर इमाः स एवाङ्गश्लेषो मयि सरसमाश्लिष्यति तनुम् । तदुक्तं प्रत्युक्तं यदपटु शिरःकम्पनपरं प्रिया मानेनेयं पुनरपि कृता मे नववधूः ॥ १४ ॥ तस्याः सान्द्रविलेपनस्तनयुगप्रश्लेषमुद्राङ्कितं किं वक्षश्चरणानतिव्यतिकरव्याजेन गोपायते । इत्युक्ते क तदित्युदीर्य सहसा तत्सम्प्रमार्ष्टुं

---

करके उसे शीघ्रतासे पकड़ लिया ॥ ६ ॥ एक ही बिछौनेपर पति-पत्नी मुँह फेरकर चुपचाप पड़े हुए दुःखी हो रहे थे। एक दूसरेको मना लेनेकी चाह हृदयमें होते हुए भी दोनों अपने सम्मानकी रक्षा कर रहे थे किन्तु करवट बदलते समय जैसे ही धीरेसे उनकी आँखें आपसमें मिलीं तो उनकी कोपरूपी कली बिखर गई तथा हँसकर वे वेगसे एक दूसरेसे चिपट गए ॥ ७ ॥ एक ही बिछौनेपर दो नवेलियाँ सोई हुई थीं। नायकने अपना सिर उठाकर जैसे ही देखा कि एक नवेली वस्त्रसे मुँह ढके सो रही है वैसे ही तत्काल उसने दूसरीके पास जाकर चुपकेसे अपने हाथकी उँगलियोंसे उसके वस्त्र खींचकर उसे जगा दिया ॥ ८ ॥ पतिके आनेपर नवेली एकाएक अपना आसन छोड़कर उठ खड़ी हुई। यद्यपि वह साड़ीका नाड़ा थामे हुए थी फिर भी उसकी साड़ी नीचे सरक गई और जबतक वह उसे सँभालकर पहने पहने तबतक तो सोनेकी चट्टानके समान चमचमाती हुई उसकी जाँघोंकी चमकने ही वस्त्रका काम कर दिया अर्थात् चमकाहटके कारण उसकी कोई जाँघें न देख पाया ॥९॥ 'हे प्रिये ! तुम हमारे पुण्योंसे यमराजके भयङ्कर मुखरूपी गड्ढेसे छुटकारा पा गई हो अतः मेरे प्रत्येक अङ्ग आलिङ्गन करके उस पुण्यके सञ्चयसे पाई हुई थकावट दूर कर दो।' प्रियतमको ऐसा कहते सुनकर नवेलीकी आँखें आधी मुँद गईं, उसने मुस्कराते हुए अपना प्रसन्न मुख धीरेसे झुका दिया और प्रियतम उस मृगनयनीके मुखका देरतक चुम्बन करते रहे ॥१०॥ झगड़ा करके रोती हुई नवेली अपने बिछौनेसे उठी और क्रोधसे घरका भीतरी द्वार खोलकर बाहर निकली, उसने चन्द्रमाको फीका देखा तथा उसके शरीरमें प्रातःकालका पवन भी लगा अतः वह सोचने लगी कि 'हाय ! अब तो यह रात शीघ्र ही बीती जा रही है !' और यह जानकर वह लौटकर अपने प्रियतमकी गोदमें आ गिरी ॥ ११ ॥ हे क्रोध करनेवाली ! तुम्हारे नेत्रोंमें काजल नहीं दिखाई देता, ओठमें पानकी ललाई भी मिट गई है, बाल भी गालोंपर बिखर आए हैं और शरीरकी कान्ति भी मलिन पड़ गई है, इससे जान पड़ता है कि हे तरुणी ! तुम्हारे प्रियतमने किन्हीं उपायोंसे तुम्हारे मनरूपी भूमिपर बढ़े हुए क्रोधरूपी विशाल वृक्षको उखाड़ डाला है ॥ १२ ॥ जबतक मेरे मनमें उसके लिये ललक नहीं थी, तबतक न तो शरीरमें रोमाञ्च हुआ, न स्तन फड़के और न मुखमें पसीना ही आया, किन्तु तत्काल धीरज तोड़ देनेवाले उस धूर्त प्रियतमको देखते ही एकाएक मन उसकी ओर ही खींच गया। अब क्रोध करना उचित भले ही हो किन्तु वह किया कैसे जा सकता है ? ॥ १३ ॥ यह प्यारी नवेली क्रोध करके मानो फिर नई बहू-सी हो गई है, क्योंकि इसके मुँहपर नई बहूके समान ही सीधी चितवनवाली आँखें शोभित हो रही हैं, वैसी ही स्पष्ट बातें हैं तथा मेरे आलिङ्गन करनेपर वैसा ही प्रेममें भरकर गले लगना, वैसी ही बातचीत और वैसी ही सिधाईके साथ सिर हिलाना आदि भी है ॥१४॥ दूसरी स्त्रीका सहवास करके लौटे

मया संश्लिष्टा रभसेन तत्सुखवशात्तन्व्यापि तद्विस्मृतम् ॥ १५ ॥ दृष्टे लोचनवन्मनाङ्मुकुलितं पार्श्वस्थिते वक्त्रवन्न्यग्भूतं बहिरासितं पुलकवत्स्पर्शे समातन्वति । नीवीबन्धवदागतं शिथिलतां सम्भाषमाणे ततस्तन्मानेनापसृतं ह्रियेव सुदृशः पादस्पृशि प्रेयसि ॥ १६ ॥ नापेतोऽनुनयेन यः प्रियसुहृद्वाक्यैर्न यः संहृतो यो दीर्घं दिवसं विषह्य हृदये यत्नात्कथञ्चिद्धृतः । अन्योन्यस्य हृते मुखे विहितयोस्तिर्यक्कथञ्चिद्दृशोः सम्भेदे सपदि स्मितव्यतिकरे मानो विहस्योज्झितः ॥ १७ ॥ निपपात सम्भ्रमभृतः श्रवणाद्दलितभ्रुवः प्रणदितालिकुलम् । दयितावलोकविकसन्नयनप्रसरप्रणुन्नमिव वारिरुहम् ॥ १८ ॥ पदप्रणतमालोक्य कान्तमेकान्तकातरम् । मुञ्चन्ती बाष्पसन्तानं सुमुखी तेन चुम्बिता ॥ १९ ॥ परिमन्थराभिरलघूरुभरादधिवेश्म पत्युरुपचारविधौ । स्खलिताभिरप्यनुपदं प्रमदाः प्रणयातिभूमिमगमन्गतिभिः ॥ २० ॥ पश्यामः किमियं प्रपद्यत इति स्थैर्यं मयालम्बितं किं मां नालपतीत्ययं खलु शठः कोपस्तयाप्याश्रितः । इत्यन्योन्यविलक्षदृष्टिचतुरे तस्मिन्नवस्थान्तरे सव्याजं हसितं मया धृतिहरो मुक्तस्तु बाष्पस्तया ॥ २१ ॥ पिदधानमन्वगुपगम्य दृशौ ब्रुवते जनाय वद कोऽयमिति । अभिधातुमध्यवससौ न गिरा पुलकैः प्रियं नववधूर्न्यगदत् ॥ २२ ॥ मधुरोचतभ्रु ललितं च दृशोः सकरप्रयोगचतुरञ्च वचः । प्रकृतिस्थमेव निपुणागमितं स्फुटनृत्यलीलमभवत्सुतनोः ॥ २३ ॥ लीलातामरसाहतोऽन्यवनितानिःशङ्कदष्टाधरः कश्चित्केसरदूषितेक्षण इव व्यामील्य नेत्रे स्थितः । मुग्धा कुड्मलिताननेन ददती वायुं स्थिता तस्य सा भ्रान्त्या धूर्ततया च वेपथुमती तेना-

---

हुए मुझसे वैसे ही मेरी पत्नीने कहा कि 'तुम्हारे जिस वक्षस्थलपर उस नवेलीके स्तनोंके आलिङ्गनसे चन्दन, केशर आदिके चिह्न लग गए हैं, उसे मेरे चरणोंपर गिरनेके बहाने झुकाकर क्यों छिपा रहे हो !' वैसे ही 'कहाँ लगा है !' कहकर उसे पोंछनेके लिये मैंने उसका आलिङ्गन किया और वह पतली नवेली भी इसी सुखमें मेरा सारा अपराध भूल गई ॥१५॥ प्रियतमको देखनेपर नेत्रोंके साथ-साथ उस नवेलीका क्रोध सिमट गया, पासमें खड़े होनेपर मुखके साथ-साथ क्रोध झुक गया, स्पर्श करनेपर रोमाञ्चके साथ वह बाहर आ गया, बातचीत करनेपर नाड़ेके समान ढीला हो गया तथा पैर छूनेपर लज्जाके साथ उस सुनयनी नवेलीका क्रोध भाग खड़ा हुआ ॥ १६ ॥ बहुत मनानेपर भी जो क्रोध दूर नहीं हो सका, सखियोंके समझाने-बुझानेपर भी मिट न सका, पति-पत्नी जिसे किसी प्रकार सहन करके हृदयमें रक्खे हुए थे और जिसके कारण दोनों मुख फेरे बैठे हुए थे वह क्रोध किसी प्रकार दोनोंकी आँखें मिलते ही और हँसते-मुस्कराते ही न जाने कहाँ चला गया ॥ १७ ॥ प्रियतमको देखकर उसके स्वागतके लिये उठते ही नवेलीके कानसे वह कमल गिर पड़ा जिसपर भौंरे गूँज रहे थे, अतः उसे देखकर ऐसा जान पड़ा मानो आँखोंके विकसित होकर फैलनेपर उन आँखोंका धक्का लग जानेसे ही वह गिर पड़ा हो ॥ १८ ॥ अत्यधिक भयसे पैरपर गिरते हुए प्रियतमको देखकर जब सुन्दर मुखवाली नवेलीने लगातार आँसू बरसाए तो प्रियतमने उसका चुम्बन कर लिया ॥ १९ ॥ घरमें आए हुए पतिके सत्कारके लिये यद्यपि नवेलियाँ बड़ी बड़ी जाँघोंके भारसे धीरे धीरे तथा पग-पगपर लड़खड़ाती हुई चल रही थीं फिर भी अपनी चालकी सुन्दरताके कारण वे प्रियतमके अगाध प्रेमकी पात्र बन ही गईं ॥ २० ॥ मैं इस विचारसे चुप रह गया कि देखें यह क्या करती है, और वह इस विचारसे रूठ गई कि यह धूर्त मुझसे बातेंतक क्यों नहीं कर रहा है ! ऐसी अवस्थामें जब कि हम दोनों बिना मनके इधर-उधर देख रहे थे तबतक मैं किसी बहाने हँस पड़ा और वह भी मेरा धीरज तोड़नेवाले आँसू बहाने लगी ॥ २१ ॥ बैठी हुई नवेलीके पीछेसे आकर प्रियतमने उसकी आँखें मूँद लीं और पूछा कि 'बतलाओ कौन है ?' तो नवेलीने इसपर मुँहसे तो कुछ नहीं कहा किन्तु शरीरपर उठे हुए रोमाञ्चसे ही उसने बता दिया कि 'आप प्रियतम हैं' ॥ २२ ॥ मनोहर तथा बाँकी भौंहोंवाली आँखोंका चलाना तथा हाथ मटका-मटकाकर बातें करना यद्यपि ये दोनों ही उस सुन्दरीके स्वाभाविक गुण थे किन्तु वे ही चतुर आचार्य कामदेवके सिखला देनेपर नृत्यके समान जान पड़ने लगे ॥ २३ ॥ दूसरी नवेलीने किसी नायकके ओठपर दाँतका चिह्न लगा दिया था यह देख उसकी प्रियतमाने उसे कमलसे मारा और कमलका पराग आँखोंमें पड़ जानेका बहाना करके वह आँखें मूँदकर बैठ गया अतः उसकी भोली-भाली प्रियतमा इसे सत्य समझकर अपने मुँहसे उसकी आँखें फूँकने लगी और भ्रममें पड़कर उसकी धूर्तताको न समझनेके कारण भयसे

निशं चुम्बिता ॥ २४ ॥ लोलांशुकस्य पवनाकुलितांशुकान्त त्वद्दृष्टिहारि मम लोचनबान्धवस्य । अध्यासितुं तव चिरं जघनस्थलस्य पर्याप्तमेव करभोरु ममोरुयुग्मम् ॥ २५ ॥ चक्षोर्वीचोदानं स्फुरदधरपानं विविनयं कृशीभूते माने मयि मृगयमाणे मृगदृशः । बभूव भ्रूभङ्ग सनयनतरङ्गः सपदि यः प्रभुत्वं व्यातेने जगदुपरि तेनेह मदनः ॥२६॥ वाचो वाग्मिनि किं तवाद्य परुषाः सुभ्रु भ्रुवो विभ्रमोऽप्युत्क्रान्तः कुत एव लोलनयने किं लोहिते लोचने । नास्त्यागो मयि किं मुधैव कुपितेत्युक्ते पुनः प्रेयसा मानिन्या जलबिन्दुदन्तुरपटा दृष्टिः सखीष्वाहिता ॥ २७ ॥ सत्यं दुर्लभ एव वल्लभतरो रागो ममास्मिन्पुनः कोपोऽस्यातिगुरुर्न चातिनिपुणाः सख्योऽपि सम्बोधने । सञ्चिन्त्येति मृगीदृशा प्रियतमे दृष्टे श्लथां मेखलां बध्नन्त्या न गतं स्थितं न च चलद्वासोऽथवा संवृतम् ॥२८॥ सा यावन्ति पदान्यलीकवचनैरालीजनैः पाठिता तावन्त्येव कृतागसो द्रुततरं संलप्य पत्युः पुरः । प्रारेभे पुरतो यथा मनसिजस्येच्छा तथा वर्तितुं प्रेम्णो मौग्ध्यविभूषणस्य सहजः कोऽप्येष कान्तः क्रमः ॥ २९ ॥ हृ तनु जहिहि मौनं पश्य पादानतं मां न खलु तव कदाचित्कोप एवंविधोऽभूत् । इति निगदति नाथे तिर्यगामीलिताक्ष्या नयनजलमनल्पं मुक्तमुक्तं न किञ्चित् ॥ ३० ॥

*प्रियचाटूक्तयः*—अनङ्गोऽयमनङ्गत्वमद्य निन्दिष्यति ध्रुवम् । यदनेन न सम्प्राप्तः पाणिस्पर्शोत्सवस्तव ॥१॥ अनधिगतमनोरथस्य पूर्वं शतगुणितेव गता मम त्रियामा । यदि तु तव समागमे तथैव प्रसरति सुभ्रु ततः कृती भवेयम् ॥ २ ॥ अनयोरनवद्याङ्गि स्तनयोर्जृम्भमाणयोः । अवकाशो न पर्याप्तस्तव बाहुलतान्तरे ॥ ३ ॥ अन्तःकूजदुदारकण्ठमसकृन्मुञ्चेति लोलेक्षणं प्राय॰ स्मेरकपोलमूलममृतप्रस्यन्दि बिम्बाधरम् ।

---

काँपने लगी । यह सब देखकर नायक बड़ी देरतक उसका चुम्बन करता रहा ॥ २४ ॥ हे चिकनी जाँघोंवाली ! तुम्हारे नितम्ब रखनेके लिये मेरी जाँघें ही उचित स्थान हैं क्योंकि जैसे तुम्हारे नितम्बपर वस्त्र हिल रहे हैं वैसे ही मेरी जाँघपर भी पवनसे वस्त्र हिल रहे हैं और जैसे तुम्हारे नितम्ब मेरे नेत्रोंको प्यारे लगते हैं वैसे ही मेरी जाँघें भी तुम्हारी आँखोंको प्यारी लग रही हैं ॥२५॥ मानके थोड़ा कम होते ही वह मृगनयनी एकाएक जो प्रेमसे बोलने लगी, शान्तिपूर्वक ओठका चुम्बन करने लगी और प्रेमसे भौंहें ओंछी करने लगी उससे जान पड़ता है मानो कामदेवने संसारपर साम्राज्य स्थापित कर लिया ॥ २६ ॥ 'हे बहुत बोलनेवाली ! आज तुम इतनी रूखी-रूखी क्यों बोल रही हो ? हे सुन्दर भौंहोंवाली ! तुम्हारी भौंहें ऐसे भयानक रूपसे क्यों फड़क रही हैं ? हे चञ्चल आँखोंवाली ! तुम्हारी आँखें लाल क्यों हैं ? बिना अपराधके ही मुझपर क्यों व्यर्थ ही क्रोध किए बैठी हो ?' प्रियतमके ऐसा कहनेपर रूठी हुई नवेलीने आँसू-भरी आँखोंसे सखियोंकी ओर देखा ॥ २७ ॥ 'सचमुच ऐसा प्यारा प्रियतम पाना बड़ा कठिन है । मैं इससे प्रेम भी बहुत करती हूँ, किन्तु यह क्रोधी है और मेरी सखियाँ भी समझाने-बुझानेमें कुशल नहीं हैं ।' यह सोचकर वह मृगनयनी अपने प्रियतमको देखकर अपनी ढीली करधनी कसती हुई आगे नहीं बढ़ी, वहीं ठहर गई और उसने अपने ढीले वस्त्र भी न सँभाले ॥ २८ ॥ सखियोंने नवेलीको जितनी झूठी-झूठी बातें सिखाई थीं उतनी ही बातें अपराधी पतिके सामने शीघ्रतासे कहकर उस नवेलीने कामदेवकी इच्छाके अनुसार व्यवहार करना प्रारम्भ कर दिया । सिधाई ही जिसका भूषण है उस प्रेमका यह एक स्वाभाविक तथा सुन्दर निराला ढङ्ग है ॥ २९ ॥ 'हे सुन्दरी ! क्रोध छोड़ दो, पैर पड़े हुए मुझे देखो, तुम्हारा इस प्रकारका क्रोध तो मैंने कभी नहीं देखा था ।' ऐसा प्रियतमके कहते ही तनिक घूमकर नवेली आँखें मूँदकर आँसुओंकी धार बरसाने लगी किन्तु बोली कुछ नहीं ॥ ३० ॥

प्रियतमकी चिकनी-चुपड़ी बातें : अनङ्ग ( बिना अङ्गका, कामदेव ) अपनी अनङ्गताकी आज अवश्य निन्दा करेगा क्योंकि उसने तुम्हारे हाथका स्पर्शरूपी उत्सव नहीं पाया ॥ १ ॥ हे सुन्दर भौंहोंवाली ! पहले जब मैं तुम्हारे साथ नहीं था तो मुझे रात सौगुनी बड़ी जान पड़ती थी । इस समय तुम्हारे साथ रहनेपर भी यदि पहलेकी ही भाँति सौगुनी बढ़ जाती तो मैं धन्य हो जाता ॥ २ ॥ हे निर्दोष अङ्गोंवाली ! तुम्हारे ये दोनों स्तन इतने बढ़ गए हैं कि तुम्हारी दोनों भुजाओंके बीच ( वक्षस्थल ) में उन्होंने तनिक स्थान नहीं छोड़ा ॥३॥ हे सुन्दरी ! वह पुरुष ( मैं ) धन्य है जिसने 'मुझे छोड़ दो' ऐसे अस्पष्ट शब्द कहनेवाला तुम्हारा वह मुख चूम लिया जिसकी आँखें चञ्चल थीं, गाल विकसित थे, ओठोंसे मानो अमृत चू रहा था और जिसमें हिलती हुई उँगलियोंके

आधूताङ्गुलिपल्लवाग्रमलमित्यानर्तितभ्रूलतं पीतं येन मुखं त्वदीयमबले सोऽहं हि धन्यो युवा ॥ ४ ॥ अन्ते नार्जुनतां दधाति नयनं मध्ये तथा कृष्णतां द्वैरूप्यं दधताऽमुना विरचिता कर्णेन ते विग्रहः। तत्कर्णार्जुनकृष्णविग्रहवती साक्षात्तु रुक्षेत्रतां यातासि त्वदवाप्तिरेव तरुणि श्रेयः परं गण्यते ॥५॥ अपूर्वं चौर्यमभ्यस्तं त्वया चञ्चललोचने। दिवैव जाग्रतां पुंसां चेतो हरसि दूरतः ॥ ६ ॥ अयि मन्मथचूतमञ्जरि श्रवणायतचारुलोचने। अपहृत्य मनः क यासि तत्किमराजकमत्र राजते ॥ ७ ॥ आकर्णय सरोजाक्षि वचनीयमिदं भुवि। शशाङ्कस्तव वक्त्रेण पामरैरुपमीयते ॥ ८ ॥ आक्षिपन्त्यरविन्दानि मुग्धे तव मुखश्रियम्। कोपदण्डसमग्राणां किमेषामस्ति दुष्करम् ॥ ९ ॥ आक्षिपसि कर्णमदृणा वलिरपि बद्धस्त्वया त्रिधा मध्ये। इति जितसकलवदान्ये तनुदाने लज्जसे सुतनु ॥ १० ॥ आरुह्य शैलशिखरं त्वद्वदनापहृतकान्तिसर्वस्वः। पूत्कर्तुमिवोर्ध्वकरः स्थित पुरस्तान्निशानाथः ॥ ११ ॥ आवर्त एव नाभिस्ते नेत्रे नीलसरोरुहे। तरङ्गा वलयस्तेन त्वं लावण्याम्बुवापिका ॥ १२ ॥ इन्दुः किं क कलङ्कः सरसिजमेतत्किमम्बु कुत्र गतम्। ललितसविलासवचनैर्मुखमिति हरिणाक्षि निश्चितं परतः ॥ १३ ॥ उचितं गोपनमनयोः कुचयोः कनकाद्रिकान्तितस्करयोः। अवधीरितविधुमण्डलमुखमण्डलगोपनं किमिति ॥ १४ ॥ उद्भिन्ना कलकण्ठकण्ठकुहरात् कर्णामृतस्यन्दिनी हृद्या यद्यपि मार्दवैकवसतिः सा काकलीहुङ्कृतिः। अन्यस्तन्वि तथाऽपि ते त्रिणयनप्लुष्टस्य जीवार्पणे पञ्चेषोरुचितप्रपञ्चितरसः पाकाञ्चितः पञ्चमः ॥ १५ ॥ उन्मेषं यो मम न सहते जातिवैरी निशायामिन्दोरिन्दीवरदलदृशा तस्य सौन्दर्यदर्पः। नीतः शान्तिं प्रसभमनया वक्त्रकान्त्येति

---

साथ भौंहें भी नाच-सी रही थीं ॥ ४ ॥ हे तरुणि ! तुम्हारे नेत्र आस पास तो अर्जुन ( उजले ) हैं और बीचमें कृष्ण (काले) हैं। इस प्रकार दो रूप धारण करनेवाले कर्ण ( कान ) ने तुम्हारी देह ऐसी सजा दी है कि तुम कर्ण, अर्जुन और कृष्णसे युक्त साक्षात् कुरुक्षेत्र हो रही हो। इसलिये तुम्हें पा लेनेसे परम कल्याण मिल जाता है ॥ ५ ॥ हे चञ्चल आँखोंवाली ! तुमने यह कोई निराले ढङ्गकी चोरी सीखी है कि दिनदहाड़े जागते हुए लोगोंके मनको दूरसे ही लूट लेती हो ॥ ६ ॥ हे कामदेव-रूपी आमकी मञ्जरी ( बौर ) तथा कानोंतक फैले हुए सुन्दर नेत्रोंवाली ! तुम हमारे मनको चुराकर कहाँ भागी जा रही हो ! क्या यहाँ लूट मची हुई है ? ॥ ७ ॥ हे कमलके समान आँखोंवाली ! सारे संसारमें फैली हुई यह निन्दाकी बातको तो सुनो कि मूर्ख लोग चन्द्रमाको तुम्हारे मुँहके समान बतला रहे हैं ॥ ८ ॥ हे सुन्दरी ! कमल यदि तुम्हारे मुखकी कान्तिकी निन्दा किया करें तो ठीक है क्योंकि इनके पास तो कोष ( खजाना, कमलका भीतरी भाग ) और दण्ड ( कमल, सेना ) दोनों ही हैं फिर इनके लिये क्या कठिन रह जाता है ॥ ९ ॥ तुमने अपनी आँखोंके फैलावसे कर्ण ( कान, राजा कर्ण ) को दबा रक्खा है और पेटमें तीन बार बलि ( सिकुड़न, राजा बलि ) को बाँधा है, इस प्रकार सभी दाताओंको जीतनेवाली हे सुन्दरी ! तुम मुझे अपना शरीर सौंपनेमें क्यों सकुचा रही हो ! ॥ १० ॥ तुम्हारे मुखने जिसकी सुन्दरता छीन ली है वह चन्द्रमा पहाड़की चोटीपर चढ़कर दुःखसे अपने कर ( हाथ, किरण ) उठा-उठाकर मानो सामने खड़ा हाहाकार कर रहा है ॥ ११ ॥ जान पड़ता है तुम सुन्दरता-रूपी जलका बावड़ी हो क्योंकि तुम्हारी नाभि ही आवर्त्त ( भँवर ) है, नेत्र ही नीले कमल हैं और पेटकी सिकुड़न ही लहरें हैं ॥ १२ ॥ हे मृगनयनी ! तुम्हारा मुख देखकर पहले तो लोग यह तर्क करने लगे कि 'क्या यह चन्द्रमा है ? यदि हाँ, तो इसका कलङ्क कहाँ है ? तो क्या यह कमल है ? यदि हाँ, तो इसका पानी कहाँ चला गया ?' फिर जब सुन्दर हाव-भावसे भरी हुई बातें सुनीं तब कहीं उन्होंने निश्चय किया कि यह मुख ही है ॥ १३ ॥ सोनेके पहाड़ ( सुमेरु ) की शोभा चुरानेवाले इन स्तनोंको छिपा लेना तो उचित है किन्तु अपनी शोभासे चन्द्रमण्डलको छिपा देना कहाँतक उचित है ? ॥ १४ ॥ कोयलके गलेसे निकलनेवाली तथा अमृत बहाती हुई अत्यन्त कोमल कूक यद्यपि अत्यन्त मनोहर होती है किन्तु हे दुबली पतली देहवाली ! शिवजीके तीसरे नेत्रसे जलकर भस्म हुए कामदेवको भी जिला देनेवाली तथा अनोखे रससे भरी हुई तुम्हारी बोली कुछ निराली ही है ॥ १५ ॥ 'जन्मका वैरी यह चन्द्रमा जो रातमें मेरा खिलना नहीं सह सकता उसकी सुन्दरताके अभिमानको इस कमलनयनी नवेलीने अपने मुखकी सुन्दरतासे बलपूर्वक चूर चूर कर डाला।' इसी प्रसन्नतासे है

दर्पाक्षमा मन्ये ललिततनु ते पादयोः पद्मलक्ष्मीः ॥ १६ ॥ एको हि खञ्जनवरो नलिनीदलस्थो दृष्टः करोति चतुरङ्गबलाधिपत्यम्। किंवा करिष्यति भवद्वदनारविन्दे जानामि नो नयनखञ्जनयुग्ममेतत् ॥ १७ ॥ कमलाक्षि विलम्ब्यतां क्षणं कमनीये कचभारबन्धने। हृदलग्नमिदं दृशोर्युगं शनकैरद्य समुद्धराम्यहम् ॥ १८ ॥ कमले कमलोत्पत्तिः श्रूयते न च दृश्यते। बाले तव मुखाम्भोजे दृष्टमिन्दीवरद्वयम् ॥ १९ ॥ कम्बुकण्ठि चरणः शनैश्चरो राहुरेव तव केशकलापः। न च्युतं तदपि यौवनमेतत्सा पयोधरगुरोरनुकम्पा ॥ २० ॥ काश्मीरद्रवगौरि हन्त किमयं भूयोऽङ्गरागे ग्रहः को वा नीलसरोरुहाक्षि नितरां नेत्राञ्जने सम्भ्रमः। रक्ताशोकदलोपमेयचरणे किं लाक्षया दत्तया नो रागान्तरमीहते निजरुचा विभ्राजमानो मणिः ॥ २१ ॥ किं पद्मस्य रुचिं न हन्ति नयनानन्दं विधत्ते न किं वृद्धिं वा झषकेतनस्य कुरुते नालोकमात्रेण किम्। वक्त्रेन्दौ तव सत्ययं यदपरः शीतांशुरुज्जृम्भते दर्पः स्यादमृतेन चेदिह तदप्यस्त्येव बिम्बाधरे ॥ २२ ॥ कुतः कुवलयं कर्णे करोषि कलभाषिणि। किमपाङ्गमपर्याप्तमस्मिन्कर्मणि मन्यसे ॥ २३ ॥ कुमुदकमलनीलनीरजालिर्ललितविलासजुषोर्दृशोः पुरः का। अमृतममृतरश्मिरम्बुजन्म प्रतिहतमेकपदे तवाननस्य ॥ २४ ॥ कृष्णार्जुनानुरक्तापि दृष्टिः कर्णावलम्बिनी। याति विश्वसनीयत्वं कस्य ते कलभाषिणी ॥ २५ ॥ केशाः संयमिनः श्रुतेरपि परं पारं गते लोचने ह्यन्तर्वक्त्रमपि स्वभावशुचिभिः कीर्णं द्विजानां गणैः। मुक्तानां सततं निवासरुचिरं वक्षोजकुम्भद्वयं चेत्थं तन्वि वपुः प्रशान्तमपि ते रागं करोत्येव नः ॥ २६ ॥ कोपस्त्वया हृदि कृतो यदि पङ्कजाक्षि सोऽस्तु प्रियस्तव

---

सुन्दरी! कमलकी शोभा मानो तुम्हारे पैरोंमें आ लिपटी है ॥ १६ ॥ यदि कमलकी पङ्खुड़ीपर एक ही खञ्जन बैठे देख लेनेपर तो मनुष्य चतुरंगिणी (हाथी, घोड़ा, रथ, पैदल) सेनाका स्वामी (राजा) बन बैठता है किन्तु यहाँ तुम्हारे मुख-कमलपर तो दो-दो नेत्र-रूपी खञ्जन दिखाई पड़ रहे हैं। देखिए हमें इसका क्या फल मिलता है! ॥ १७ ॥ हे कमल-नयनी! अपने सुन्दर बाल कुछ और देरतक बाँधती रहो जिससे उन बालोंमें उलझी हुई दृष्टिको मैं धीरे-धीरे उतार सकूँ ॥ १८ ॥ हे नवेली! यह तो सुना जाता है कि कमलसे कमल उत्पन्न होता है किन्तु देखा नहीं जाता पर तुम्हारे मुख-कमलसे तो दो नीले कमल (नेत्र) निकलते प्रत्यक्ष दिखाई दे रहे हैं ॥१९॥ हे शङ्खके समान कण्ठवाली! तुम्हारे पैर शनैश्चर (शनि ग्रह, धीरे चलनेवाले) और केश राहु हैं, फिर भी विशाल स्तन-रूपी बृहस्पतिकी कृपाके फलसे ही यौवनकी हानि नहीं हो रही है। (जिसकी कुण्डलीमें बृहस्पति अच्छे स्थानमें रहता है उसपर नीच ग्रहका कुप्रभाव नहीं पड़ता) ॥ २० ॥ हे केसरके लेपके समान गोरे अङ्गवाली! तुम शरीरमें उबटन लगानेके लिये हठ क्यों कर रही हो? हे नीले कमलके समान आँखोंवाली! तुम आँखोंमें आँजन लगानेका प्रयत्न क्यों कर रही हो? हे लाल अशोकके पत्तेके समान चरणवाली! पैरोंमें महावर लगानेसे क्या लाभ होगा! क्योंकि अपनी ही कान्तिसे चमकनेवाले मणिको बनावटी रङ्गकी आवश्यकता थोड़े ही पड़ती है? ॥२१॥ तुम्हारा मुखचन्द्र क्या कमलोंकी कान्ति मलिन नहीं कर देता? क्या यह आँखोंको आनन्द नहीं देता? क्या यह देखने भरसे कामदेवको नहीं उकसा देता? फिर इसके रहते दूसरे चन्द्रमाके उदय होनेकी क्या आवश्यकता आ पड़ी? क्योंकि यदि उसे अमृतपर घमण्ड हो तो वह भी तुम्हारे ओठोंमें भरा ही है ॥ २२ ॥ हे मधुर बोलनेवाली! तुमने कानोंपर नीले कमल क्यों लटका रक्खे हैं? क्या तुम्हारी आँखोंके कोर उससे किसी बातमें कम हैं? ॥ २३ ॥ हे सुन्दरी! चित्तको खींचनेवाली क्रियाओंसे भरी तुम्हारी आँखोंके सामने कोई, कमल और नीले कमलकी क्या बिसात है जब अमृत, चन्द्रमा तथा कमल सभी तुम्हारे मुखसे एक साथ पराजित हो गए हैं ॥ २४ ॥ हे मधुर बोलनेवाली! कृष्ण तथा अर्जुन (साँवले और उजलेपन) पर प्रेम रखनेवाली (से भरी) तुम्हारी चितवन कर्ण (कान) का सहारा ले रही है (तक फैली हुई है) तब इसपर कौन विश्वास कर सकता है! (आँखें उजली, काली तथा लाल हैं और कानोंतक फैली हुई हैं) ॥ २५ ॥ हे सुन्दरी! तुम्हारे बाल बँधे हुए (नियम आचारसे रहनेवाले) हैं, आँखें श्रुति (कान, वेद) के पारतक पहुँची हुई हैं, तुम्हारे मुखके भीतर जन्मसे ही स्वच्छ द्विज (दाँत, ब्राह्मण) भरे हुए हैं और तुम्हारे दोनों स्तन मुक्त (मोतियों, जीवन्मुक्तों) के निवासस्थान हैं। इस प्रकार तुम्हारा परम

ङ्कमङ्कपालिं रचय ममाङ्कमुपेत्य पीवरोरु। अनुहर हरिणाक्षि शङ्कराङ्कस्थितहिमशैलसुताविलासलक्ष्मीम् ॥ ३९ ॥ दासे कृतागसि भवेदुचितः प्रभूणां पादप्रहार इति मानिनि नास्मि दूये। उद्यत्कठोरपुलकाङ्कुरकण्टकाग्रैर्यच्छिद्यते तव पदं ननु सा व्यथा मे ॥४०॥ दिनकरकरामृष्टं बिभ्रद्द्युतिं परिपाटलां दशनकिरणैरुत्सर्पद्भिः स्फुटीकृतकेसरम्। अयि मुखमिदं मुग्धे सत्यं समं कमलेन ते मधु मधुकरः किं त्वेतस्मिन्पिबन्न विभाव्यते ॥ ४१ ॥ दृशौ तव मदालसे वदनमिन्दुमत्यान्वितं गतिर्जनमनोरमा विधुतरम्भमूरुद्वयम्। रतिस्तव कलावती रुचिरचित्रलेखे भ्रुवावहो विबुधयौवनं वहसि तन्वि पृथ्वीगता ॥ ४२ ॥ दृष्टिं देहि पुनर्बाले कमलायतलोचने। श्रूयते हि पुरा लोके विषस्य विषमौषधम् ॥ ४३ ॥ द्वेधा विधाय विधुमण्डलमानताङ्गि कर्तुं विधातरि कपोलयुगं प्रवृत्ते। तत्खण्डयुग्मगलितामृतबिन्दुपङ्क्तिसन्दोहवत्तव विराजति हारवल्ली ॥ ४४ ॥ धत्ते बर्हभरे शिखी तव न किं धम्मिल्लभारश्रियं सारङ्गो भजते न किं तव दृशोः सौभाग्यमालोकते। मत्तेभश्च शिरःपदे वहति ते वक्षोजलक्ष्मीं न किं तन्मन्ये तरुणि त्वया वितनुते साम्यं वनश्रीरियम् ॥ ४५ ॥ न तावद्बिम्बोष्ठः स्फुरति न च रागोऽयमधरे न चामी ते दन्ता सुदति जितकुन्देन्दुमहसः। इमां मन्ये मुद्रामतनुतरसिन्दूरसुभगामिदं मुक्तारत्नं मदननृपतेर्मुद्रितमिव ॥ ४६ ॥ नयननिपातेऽङ्कुरितः पल्लवितो वचसि पुष्पितो हसिते। फलतु कृशाङ्गि तवाङ्गस्पर्शेन मनोरथोऽस्माकम् ॥४७॥ नारब्धं कुचपरिरम्भणेषु वाम्यं वैमुख्यं किमपि न चुम्बने कदाचित्। किं नीवीगमनमवेक्ष्य रणत्सि

हुए निर्मल कोमल कमलकी पंखुड़ी समझकर बार-बार उसीपर टूटा पड़ रहा है ॥ ३८ ॥ हे मोटी जाँघोंवाली! मेरी गोदमें आकर, नखचिह्नोंसे सुशोभित अपने स्तनोंसे दबाकर मुझे लिपटा लो। हे मृगनयनी! अब तुम शिवजीकी गोदमें बैठी हुई पार्वतीजीके समान ही सुन्दर व्यवहार करो ॥ ३९ ॥ हे क्रोध करनेवाली! सेवक यदि अपराध करता है तो उसे लातसे मारना स्वामीके लिये उचित ही है, इसमें मुझे कोई दुःख नहीं है। मुझे दुःख तो इस बातका है कि मेरे कठोर बालरूपी उठे हुए काँटोंसे तुम्हारे पैर छिदे जा रहे हैं ॥ ४० ॥ हे सुन्दरी! तुम्हारे जिस मुखकी शोभा सूर्यकी किरणोंकी चमकसे लाल है और जिसमें दाँतोंसे निकलनेवाली किरणें ही केसरके समान दिखाई दे रही हैं ऐसा तुम्हारा मुख दिखाई तो कमलके समान दे रहा है किन्तु उसमें रस पीनेवाले भौंरे क्यों नहीं दिखाई दे रहे हैं? ॥ ४१ ॥ हे दुबली-पतली! तुम्हारी आँखें यौवनके मदसे अलसाई हुई हैं (मदालसा नामकी अप्सरा हैं), तुम्हारा मुख अपनेको चन्द्रमा समझे बैठा है (इन्दुमती नामकी अप्सरासे युक्त है), तुम्हारी चाल सभी लोगोंको प्यारी लगती है (मनोरमा है), तुम्हारी जाँघोंने अपनेमें केलेके खम्भे बसा रक्खे हैं (रम्भा नामकी अप्सरा है), तुम्हारे प्रेममें विचित्र कलाएँ हैं (तुम कलावती हो) और तुम्हारी भौंहोंकी रेखा बाँकी तथा सुन्दर है (चित्रलेखा नामकी अप्सरा है), इस प्रकार तुम रहती तो धरतीपर हो किन्तु अपनी देहमें स्वर्गकी सारी अप्सराएँ बसाए बैठी हो ॥ ४२ ॥ हे कमलके समान विशाल नेत्रोंवाली नवेली! एक बार फिर भी मेरी ओर देख तो दो। बहुत पहलेसे ही यह बात सुनी जाती है कि विषसे ही विष नष्ट होता है अर्थात् बिछोहका दुःख भी विष है और तुम्हारी चितवन भी विषके समान ही लोगोंको मूर्च्छित कर देती है ॥ ४३ ॥ हे झुके हुए अङ्गोंवाली! तुम्हारी छातीपर लहराती हुई हारकी लड़ियाँ ऐसी दिखाई दे रही हैं मानो ब्रह्मा जब चन्द्रमण्डलका बीचसे दो टुकड़े करके तुम्हारे गाल बनाने लगे उस समय उन दोनों टुकड़ोंसे टपका हुई अमृतकी बूँदें हों ॥ ४४ ॥ क्या यह मोर अपनी पूँछमें तुम्हारे बालोंकी चमक नहीं धारण कर रहा है? क्या हरिण भी अपनी आँखोंमें तुम्हारी आँखोंकी कान्ति नहीं धारण कर रहे हैं? और क्या यह मतवाला हाथी भी अपने मस्तकपर तुम्हारे स्तनकी शोभा नहीं धारण कर रहा है? हे तरुणी! यह सब देखकर तो ऐसा जान पड़ रहा है मानो यह वन-लक्ष्मी तुम्हारी बराबरी करनेका स्वाँग रच रही हो ॥ ४५ ॥ हे सुन्दर दाँतोंवाली! तुम्हारे मुँहमें ये ओठ न तो तुम्हारे बिम्ब फलके समान हैं, न इनमें यह ललाई है और न दाँत ही कुन्द तथा चाँदनीका जीतनेवाले हैं। मैं तो समझता हूँ कि यह महाराज कामदेवकी सिन्दूरसे रची हुई वह मुद्रा है जिसमें उन्होंने मोती और रत्न रखकर मुहर मार दी है ॥ ४६ ॥ मेरे मनोरथ रूपी बीजपर तुम्हारी चितवन पड़ते ही अङ्कुर आ

किमत्र विधेयमन्यत् । आश्लेषमर्पय मदर्पितपूर्वमुच्चैर्दन्तक्षतं मम समर्पय चुम्बनञ्च ॥ २७ ॥ कौटिल्यं कचनिचये करचरणाधरदलेषु रागस्ते । काठिन्यं कुचयुगले तरलत्वं नयनयोर्वसति ॥ २८ ॥ गोत्रे साक्षादजनि भगवानेष यत्पद्मयोनिः शय्योत्थायं यदखिलमहः प्रीणयन्ति द्विरेफान् । एकाग्रां यद्दधति भगवत्युष्णभानौ च भक्तिं तत्प्रापुस्ते सुतनु वदनौपम्यमम्भोरुहाणि ॥ २९ ॥ जघान बाणैर्दशभिर्दशास्यशिरांसि सीताहरणे स रामः । त्वदङ्गसङ्गाय सदानुरक्ते प्रयातु मे मस्तकमेकमेव ॥ ३० ॥ तन्वि त्वद्वदनस्य विभ्रमलवं लावण्यवारांनिधेरिन्दुः सुन्दरि दुग्धसिन्धुलहरीबिन्दुः कथं विन्दतु । उत्फुल्लाब्जलोचने क्षणमयं शीतांशुरालम्बतामुन्मीलन्नवनीलनीरजवनीखेलन्मरालश्रियम् ॥ ३१ ॥ तल्लोकातिशयोक्तिमेव वदतु स्तोत्रं पुनर्मन्यतां स्रष्टुं त्वां सुभगे चकार मदनो भूतानि पञ्चैतानि यत् । पृथ्वी चम्पकपारिजातममृतं पाथो महः शारदः प्रालेयांशुरथानिलो मलयभूर्ज्योत्स्नावलिप्तं नभः ॥ ३२ ॥ तव कुवलयाक्षि वक्षसि कुण्डलिता कापि काञ्चनी कान्तिः । कुसुमेषोर्विजिगीषोर्भवति च भवतीह भूयसी कण्डूः ॥ ३३ ॥ तवाननं सुन्दरि फुल्लपङ्कजं स्फुटं जपापुष्पमसौ तवाधरः । विनिद्रपद्मं तव लोचनद्वयं तवाङ्गमन्यत्किल पुष्पसञ्चयः ॥ ३४ ॥ ताम्बूलरागोऽधरलोलुपो यदञ्जनं लोचनचुम्बनोत्सुकम् । हारश्च कण्ठग्रहलालसो यत्स्वार्थः स तेषां न तु भूषणं ते ॥ ३५ ॥ त्वदङ्गमार्दवे दृष्टे कस्य चित्ते न भासते । मालतीशशभृल्लेखाकदलीनां कठोरता ॥ ३६ ॥ त्वद्वर्तुलस्थूलसुवर्णकान्ति रम्यस्तनश्रीफलयुग्ममेतत् । दृष्ट्वा वने श्रीफलमाकुलं किं लज्जाभिरालम्बितमेव वृक्षे ॥ ३७ ॥ दलदमलकोमलोत्पलपलाशशङ्काकुलोऽयमलिपोतः । तव लोचनयोरनयोः परिसरमनुवेलमनुसरति ॥ ३८ ॥ दलितकुचनखा

---

क्लान्त शरीर देखकर भी मुझे अनुराग हो रहा है ॥ २६ ॥ हे कमलनयनी ! मनमें जो तुमने क्रोध किया है यदि वह तुम्हें प्यारा हो तो ठीक है, मुझे इस विषयमें कुछ नहीं कहना है, किन्तु इससे पहले जो मैंने तुम्हें गले लगाया, ओठोंपर दन्तक्षत किए तथा चुम्बन किया वह सब मुझे लौटा दो ॥२७॥ तुम्हारे बालोंमें बाँकापन, हाथ, पैर तथा ओठपर ललाई, दोनों स्तनोंमें कठोरता और आँखोंमें चञ्चलता बसी हुई है ॥ २८ ॥ हे सुन्दरी ! जिसके वंशमें साक्षात् ब्रह्माने जन्म लिया है, जो प्रातःकाल जागकर सारा दिन भौंरोंको तृप्त किया करता है और सदा एकाग्रचित्त होकर भगवान् सूर्यकी भक्ति करता रहता है उस कमलने अपनी तपस्याके बलपर ही तुम्हारे मुखकी समता पाई है ॥ २९ ॥ सीताजीको जब रावण हर ले गया तब रामचन्द्रजीने उसके दसों सिर दस बाणोंसे काट डाले किन्तु तुम्हें पानेके लिये तो मैं सदा ही ललचाया रहता हूँ अतः मुझे एक सिर चले जानेकी कोई चिन्ता नहीं है ॥ ३० ॥ हे दुबले शरीरवाली ! तुम्हारा मुख तो सुन्दरताका समुद्र है, अतः क्षीरसागरकी एक बूँदके समान यह चन्द्रमा भला उसकी सुन्दरता कैसे पा सकता है ? हे कमल नेत्रवाली सुन्दरी ! नीले आकाशमें रहनेवाला यह चन्द्रमा खिले हुए नीले कमलके वनमें क्रीड़ा करता हुआ हंस ही बना रहे ॥ ३१ ॥ हे सुन्दरी ! इसे संसार भले ही बढ़ा-चढ़ाकर कही हुई बात माने किन्तु तुम इसे सच्ची स्तुति ही समझो कि कामदेवने तुम्हें बनानेके लिये पाँचों महाभूतोंसे इतनी वस्तुएँ रच डालीं कि पृथ्वीसे चम्पा और पारिजात, जलसे अमृत, तेजसे शरद्का चन्द्रमा, पवनसे पाला और चन्दन तथा चाँदनीसे सारा आकाश छा दिया ॥३२॥ हे कमलनयनी ! तुम्हारी छातीमें कुछ ऐसी निराली सुन्दरता जमकर बैठी हुई है कि उसके बलपर संसारको जीतनेके लिये कामदेवका शरीर सदा खुजलाता ही रहता है ॥ ३३ ॥ हे सुन्दरी ! तुम्हारा मुख तो खिला हुआ कमल है, तुम्हारा ओठ जपाकुसुमका फूल है, तुम्हारी दोनों आँखें खिले हुए नीले कमल हैं और तुम्हारे दूसरे अङ्ग खिले हुए दूसरे-दूसरे फूल हैं ॥ ३४ ॥ हे प्यारी ! पानकी ललाई जो तुम्हारे ओठपर ललचाती है, अञ्जन जो आँखोंको चूमनेके लिये ललचता रहता है और हार जो तुम्हारे गलेमें लटके रहनेको तरसता रहता है यह सब उनका अपना स्वार्थ है, उनसे तुम्हारी कोई शोभा नहीं होती ॥ ३५ ॥ तुम्हारे अङ्गोंकी कोमलता देखकर मालती, चन्द्रमाकी कला तथा केला किसे कठोर नहीं जान पड़ते ॥ ३६ ॥ हे प्यारी ! तुम्हारे गोल-गोल, मोटे मोटे तथा सोनेके समान पीले-पीले स्तनरूपी दोनों बेल देखकर डर गया ये बेल दुखी होकर लाजके कारण वनमें जाकर पेड़पर लटके हुए हैं ! ॥ ३७ ॥ यह भौंरेका बच्चा तुम्हारी आँखको खिले

ङ्कमङ्कपालिं रचय ममाङ्कमुपेत्य पीवरोरु। अनुहर हरिणाक्षि शङ्कराङ्कस्थितहिमशैलसुताविलासलक्ष्मीम् ॥ ३९ ॥ दासे कृतागसि भवेदुचितः प्रभूणां पादप्रहार इति मानिनि नास्मि दूये। उद्यत्कठोरपुलकाङ्कुरकण्टकाग्रैर्यत्खिद्यते तव पदं ननु सा व्यथा मे ॥४०॥ दिनकरकरामृष्टं बिभ्रद्द्युतिं परिपाटलां दशनकिरणैरुत्सर्पद्भिः स्फुटीकृतकेसरम्। अयि मुखमिदं मुग्धे सत्यं समं कमलेन ते मधु मधुकरः किं त्वेतस्मिन्पिबन्न विभाव्यते ॥ ४१ ॥ दृशो तव मदालसे वदनमिन्दुमत्यान्वितं गतिर्जनमनोरमा विधुतरम्भमूरुद्वयम्। रतिस्तव कलावती रुचिरचित्रलेखे भ्रुवावहो विबुधयौवनं वहसि तन्वि पृथ्वीगता ॥ ४२ ॥ दृष्टिं देहि पुनर्बाले कमलायतलोचने। श्रूयते हि पुरा लोके विषस्य विषमौषधम् ॥ ४३ ॥ द्वेधा विधाय विधुमण्डलमानताङ्गि कर्तुं विधातरि कपोलयुगं प्रवृत्ते। तत्खण्डयुग्मगलितामृतबिन्दुपङ्क्तिसन्दोहवत्तव विराजति हारवल्ली ॥ ४४ ॥ धत्ते बर्हभरे शिखी तव न किं धम्मिल्लभारश्रियं सारङ्गो भजते न किं तव दृशोः सौभाग्यमालोकने। मत्तेभश्च शिरःपदे वहति ते वक्षोजलक्ष्मीं न किं तन्मन्ये तरुणि त्वया वितनुते साम्यं वनश्रीरियम् ॥ ४५ ॥ न तावद्बिम्बोष्ठः स्फुरति न च रागोऽयमधरे न चामी ते दन्ताः सुदति जितकुन्देन्दुमहसः। इमां मन्ये मुद्रामतनुतरसिन्दूरसुभगामिदं मुक्तारत्नं मदननृपतेर्मुद्रितमिव ॥ ४६ ॥ नयननिपातेऽङ्कुरितः पल्लवितो वचसि पुष्पितो हसिते। फलतु कृशाङ्गि तवाङ्गस्पर्शेन मनोरथोऽस्माकम् ॥४७॥ नारब्धं कुचपरिरम्भणेषु वाम्यं वैमुख्यं किमपि न चुम्बने कदाचित्। किं नीवीगतमबले रुणत्सि

---

हुए निर्मल कोमल कमलकी पंखुड़ी समझकर बार-बार उसीपर टूटा पड़ रहा है ॥ ३८ ॥ हे मोटी जाँघोंवाली! मेरी गोदमें आकर, नखचिह्नोंसे सुशोभित अपने स्तनोंसे दबाकर मुझे लिपटा लो। हे मृगनयनी! अब तुम शिवजीकी गोदमें बैठी हुई पार्वतीजीके समान ही सुन्दर व्यवहार करो ॥ ३९ ॥ हे क्रोध करनेवाली! सेवक यदि अपराध करता है तो उसे लातसे मारना स्वामीके लिये उचित ही है, इसमें मुझे कोई दुःख नहीं है। मुझे दुःख तो इस बातका है कि मेरे कठोर बालरूपी उठे हुए काँटोंसे तुम्हारे पैर छिदे जा रहे हैं ॥ ४० ॥ हे सुन्दरी! तुम्हारे जिस मुखकी शोभा सूर्यकी किरणोंकी चमकसे लाल है और जिसमें दाँतोंसे निकलनेवाली किरणें ही केसरके समान दिखाई दे रही हैं ऐसा तुम्हारा मुख दिखाई तो कमलके समान दे रहा है किन्तु उसमें रस पीनेवाले भौंरे क्यों नहीं दिखाई दे रहे हैं? ॥ ४१ ॥ हे दुबली-पतली! तुम्हारी आँखें यौवनके मदसे अलसाई हुई हैं (मदालसा नामकी अप्सरा हैं), तुम्हारा मुख अपनेको चन्द्रमा समझे बैठा है (इन्दुमती नामकी अप्सरासे युक्त है), तुम्हारी चाल सभी लोगोंको प्यारी लगती है (मनोरमा है), तुम्हारी जाँघोंने अपनेमें केलेके खम्भे बसा रक्खे हैं (रम्भा नामकी अप्सरा है), तुम्हारे प्रेममें विचित्र कलाएँ हैं (तुम कलावती हो) और तुम्हारी भौंहोंकी रेखा बाँकी तथा सुन्दर है (चित्रलेखा नामकी अप्सरा है), इस प्रकार तुम रहती तो धरतीपर हो किन्तु अपनी देहमें स्वर्गकी सारी अप्सराएँ बसाए बैठी हो ॥ ४२ ॥ हे कमलके समान विशाल नेत्रोंवाली नवेली! एक बार फिर भी मेरी ओर देख तो दो। बहुत पहलेसे ही यह बात सुनी जाती है कि विषसे ही विष नष्ट होता है अर्थात् विछोहका दुःख भी विष है और तुम्हारी चितवन भी विषके समान ही लोगोंको मूर्च्छित कर देती है ॥ ४३ ॥ हे झुके हुए अङ्गोंवाली! तुम्हारी छातीपर लहराती हुई हारकी लड़ियाँ ऐसी दिखाई दे रही हैं मानो ब्रह्मा जब चन्द्रमण्डलका बीचसे दो टुकड़े करके तुम्हारे गाल बनाने लगे उस समय उन दोनों टुकड़ोंसे टपका हुई अमृतकी बूँदें हों ॥ ४४ ॥ क्या यह मोर अपनी पूँछमें तुम्हारे बालोंकी चमक नहीं धारण कर रहा है? क्या हरिण भी अपनी आँखोंमें तुम्हारी आँखोंकी कान्ति नहीं धारण कर रहे हैं? और क्या यह मतवाला हाथी भी अपने मस्तकपर तुम्हारे स्तनकी शोभा नहीं धारण कर रहा है? हे तरुणी! यह सब देखकर तो ऐसा जान पड़ रहा है मानो यह वन-लक्ष्मी तुम्हारी बराबरी करनेका स्वाँग रच रही हो ॥ ४५ ॥ हे सुन्दर दाँतोंवाली! तुम्हारे मुँहमें ये ओठ न तो तुम्हारे बिम्ब फलके समान हैं, न इनमें यह ललाई है और न दाँत ही कुन्द तथा चाँदनीको जीतनेवाले हैं। मैं तो समझता हूँ कि यह महाराज कामदेवकी सिन्दूरसे रची हुई वह मुद्रा है जिसमें उन्होंने मोती और रत्न रखकर मुहर मार दी है ॥ ४६ ॥ मेरे मनोरथ-रूपी बीजपर तुम्हारी चितवन पड़ते ही अङ्कुर आ

पाणि विक्रीते करिणि किमङ्कुशे विवादः ॥ ४८ ॥ निर्णेतुं शक्यमस्तीति तव मध्यं नितम्बिनि । अन्यथा नोपपद्येत पयोधरभरस्थितिः ॥ ४९ ॥ नीतानामाकुलीभावं लुब्धैर्भूरिशिलीमुखैः । सदृशे वनवृद्धानां कमलानां त्वदीक्षणे ॥ ५० ॥ पद्मातपत्ररसिके सरसोरुहस्य किं बीजमर्पयितुमिच्छसि वापिकायाम् । कालः कलिर्जगदिदं न कृतज्ञमेतत् स्थित्वा हरिष्यति मुखस्य तवैव लक्ष्मीम् ॥ ५१ ॥ पातालमिव ते नाभिः स्तनौ क्षितिधरोपमौ । वेणीदण्डः पुनरयं कालिन्दीपातसन्निभः ॥ ५२ ॥ पादास्त एव शशिनः सुखयन्ति गात्रं बाणास्त एव मदनस्य ममानुकूलाः । संरम्भरूक्षमिव सुन्दरि यद्यदासीत्त्वत्सङ्गमेन मम तत्तदिवानुनीतम् ॥ ५३ ॥ प्रिये सदा पूर्णतरं मनोहरं ते निष्कलङ्कं मुखचन्द्रमण्डलम् । विलोक्य सव्रीडतया निशापतिर्गतः प्रतप्तो जलधेर्जलान्तरम् ॥ ५४ ॥ बन्धूकद्युतिबान्धवोऽयमधरः स्निग्धो मधूकच्छविर्गण्डे चण्डि चकास्ति नीलनलिनश्रीमोचनं लोचनम् । नासाभ्येति तिलप्रसूनपदवीं कुन्दाभदन्ति प्रिये प्रायस्त्वन्मुखसेवया विजयते विश्वं स पुष्पायुधः ॥ ५५ ॥ बाले तवाधरसुधारसपानकाले चेतो मदीयमभिवाञ्छति शेषभावम् । आलिङ्गने तव विरोचनपौत्रभावमाखण्डलत्वमखिलाङ्गनिरीक्षणे ते ॥ ५६ ॥ बिम्बोष्ठ एव रागस्ते तन्वि पूर्वमदृश्यत । अधुना हृदयेऽप्येष मृगशावाक्षि दृश्यते ॥ ५७ ॥ भवत्कृते खञ्जनमञ्जुलाक्षि शिरो मदीयं यदि याति यातु । नीतानि नाशं जनकात्मजार्थे दशाननेनापि दशाननानि ॥ ५८ ॥ भ्रूचापे निहितः कटाक्षविशिखो निर्मातु मर्मव्यथां श्यामात्मा कुटिलः करोतु कबरीभारोऽपि मारोद्यमम् । मोहं तावदयं च तन्वि तनुतां बिम्बाधरो रागवान्सद्वृत्तः स्तनमण्डलस्तव कथं प्राणैर्मम क्रीडति

गए, तुम्हारे बोलते ही पत्ते लग गए और हँसते ही फूल भी लग गए। हे दुबले पतले अङ्गोंवाली! अब मैं चाहता हूँ कि तुम्हारा शरीरका स्पर्श पाकर उसमें फल भी लग जायँ ॥ ४७ ॥ हे सुन्दरी! न तो तुमने स्तन-मर्दन करते समय ही ना-नू किया और न तो चूमते समय ही इधर उधर किया, अब नाड़ेपर पड़ा हुआ हाथ क्यों रोक रही हो? हाथी बिक जानेपर अङ्कुशके लिये झगड़ा कैसा? ॥ ४८ ॥ हे सुन्दर नितम्बवाली! यदि तुम्हारे कमर न होती तो ये बड़े-बड़े स्तन बिना आधारके कैसे लटके रहते! यही इस बातका सबसे बड़ा प्रमाण है कि तुम्हारे कमर है ॥ ४९ ॥ हे सुन्दरी! लालची भौंरोंसे घिरे हुए और जलमें बढ़े हुए कमलोंके समान तुम्हारी आँखें ऐसी हैं जैसी बहेलियोंके बाणसे घबराई हुई और जंगलमें पली हुई हरिणियोंकी आँखें होती हैं ॥ ५० ॥ हे कमलका छत्र चाहनेवाली! तुम बावड़ीमें कमलके बीज क्यों बोए दे रही हो? अरी भोलीभाली! यह कलियुग है, आजकल संसार में कोई उपकार नहीं मानता! ये कमल इस बावड़ीमें उगकर तुम्हारे ही मुखकी शोभा चुराने लगेंगे ॥ ५१ ॥ तुम्हारी नाभि तो पातालके समान गहरी है, स्तन पहाड़के समान ऊँचे हैं और बाल यमुनाके जलके समान काले हैं ॥ ५२ ॥ हे सुन्दरी! ये ही चन्द्रमाकी किरणें इस समय सुख दे रही हैं और यही कामके बाण इस समय हमें भले लग रहे हैं (जो तुम्हारे वियोगमें घातक थे)। इतना ही नहीं, तुम्हारे न रहनेपर जो-जो वस्तुएँ कष्ट दे रही थीं वे सब तुम्हारे साथ रहनेपर सुखदायी हो गई हैं ॥ ५३ ॥ हे प्रिये! तुम्हारे इस सदा पूर्ण रहनेवाले सुन्दर और कलङ्क-रहित मुख-रूपी चन्द्रमण्डलको देखकर यह चन्द्रमा लज्जासे दुखी होकर समुद्रके जलमें घुसा जा रहा है ॥ ५४ ॥ हे प्रिये! तुम्हारे ओठोंमें जपाकुसुमकी लाली है। तुम्हारे चिकने गाल महुएके फूलके समान सुन्दर हैं, तुम्हारे नेत्र भी नीले कमलकी शोभा चुरा रहे हैं, तुम्हारी यह नाक भी तिलके फूलके समान है और तुम्हारे दाँत भी कुन्दके फूलके समान हैं इसलिये केवल तुम्हारे मुखमें ही अपनी सारी सामग्री पाकर फूलके बाण धारण करनेवाला कामदेव संसारको जीते जा रहा है ॥ ५५ ॥ हे बाले! तुम्हारा अधरामृत पीते समय यदि कहीं मैं सहस्र जीभोंवाला शेषनाग बन जाता, आलिङ्गनके समय सहस्र बाँहोंवाला बाणासुर बन जाता और देखते समय सहस्र आँखोंवाला इन्द्र बन जाता तो कितना अच्छा होता! ॥ ५६ ॥ हे दुबले देहवाली नवेली! पहले तो तुम्हारे ओठ ही बिम्बाके समान लाल थे पर हे मृगनयनी! इस समय तो तुम्हारे हृदयमें भी राग (प्रेम, ललाई) दिखाई दे रहा है ॥ ५७ ॥ हे खञ्जनके समान चञ्चल आँखोंवाली! तुम्हारे लिये यदि मेरा सिर भी उतर जाय तो मुझे चिन्ता नहीं। क्या सीताके लिये रावणके दसों सिर नष्ट नहीं हो गए थे! ॥ ५८ ॥ हे नवेली! तुम्हारी भौंह-रूपी धनुषपर रक्खे हुए तिरछी चितवन

॥ ५९ ॥ मालिन्यमब्जेशशिनोर्मधुलिट्कलङ्कौ धत्तो मुखे तु तव दर्शितकाञ्जनाभाम्। दोषावितः क्वचन मेलनतो गुणत्वं वक्तुर्गुणो हि वचसि भ्रमविप्रलम्भौ ॥ ६० ॥ मुग्धे धानुष्कता केयमपूर्वा त्वयि दृश्यते। यया विध्यसि चेतांसि गुणैरेव न सायकैः ॥ ६१ ॥ मृदुलकनककान्ति श्वाससौरभ्यरम्यं वदनकमलमेतन्नेत्रमत्तद्विरेफम्। तव किमु सुसमीक्ष्य व्रीडया पद्मवृन्दं सरसि सलिलपूर्णे मर्तुकामं विवेश ॥ ६२ ॥ म्लानस्य जीवकुसुमस्य विकासनानि सन्तर्पणानि सकलेन्द्रियमोहनानि। एतानि ते सुवचनानि सरोरुहाक्षि कर्णामृतानि मनसश्च रसायनानि ॥ ६३ ॥ यः प्रागासीदभिनववयोविभ्रमाघातजन्मा चित्तोन्माथी विगतविपयोपप्लवानन्दसान्द्रः। वृत्तीरन्तस्तिरयति तवाश्लेषजन्मा स कोऽपि प्रौढप्रेमा नव इव पुनर्मोन्मयो मे विकारः ॥ ६४ ॥ यत्पद्ममादित्सु तवाननीयां कुरङ्गलक्ष्मा च मृगाक्षि लक्ष्मीम्। एकार्थलिप्साकृत एव मन्ये शशाङ्कपङ्केरुहयोर्विरोधः ॥ ६५ ॥ यथा बहिः कण्टकितं वपुस्तव नितम्बिनि। तथा निष्कण्टकं राज्यं वर्ततेऽन्तर्मनोभुवः ॥ ६६ ॥ यन्मध्यदेशादपि ते सूक्ष्मं लोलाक्षि दृश्यते। मृणालसूत्रमपि ते न सम्माति स्तनान्तरे ॥ ६७ ॥ ये ये खञ्जनमेकमेव कमले पश्यन्ति दैवात्क्वचित्ते सर्वे कवयो भवन्ति सुतरां प्रख्यातभूमीभुजः। त्वद्वक्त्राम्बुजनेत्रखञ्जनयुगं पश्यन्ति ये ये जनास्ते ते मन्मथबाणजालविकला मुग्धे किमत्यद्भुतम् ॥ ६८ ॥ राकाविभावरीकान्तसंक्रान्तद्युति ते मुखम्। तपनीयशिलाशोभी कटिश्च हरते मनः ॥ ६९ ॥ लावण्यपूरपरिपूरितदिङ्मुखेऽस्मिन्स्मेरेऽधुना तव मुखे तरलायताक्षि। क्षोभं यदेति न मनागपि तेन मन्ये सुव्यक्तमेव जडराशिरयं पयोधिः ॥ ७० ॥ लावण्यामृतवर्षिणि प्रतिदिशं

रूपी बाण हृदयपर भले ही चोट करें, काले तथा घुँघराले बाल भले ही मार डालनेका प्रयत्न करें, ये डाह करनेवाले लाल-लाल ओठ भले ही लोगोंको मूर्च्छित कर दें परन्तु ये तुम्हारे गोल-गोल ( सदाचारी ) स्तन भला हमारे प्राणोंके साथ क्यों खेलवाड़ किए जा रहे हैं ? ॥ ५९ ॥ भौंरा तो कमलको कसमसा देता है और कलङ्क भी चन्द्रमाको कलङ्कित कर देता है पर वे ही तुम्हारे मुखपर पहुँचकर आँखें, काली बिन्दी और आँजन बन जाती हैं। सच है, कहीं-कहीं दोष भी मिलकर गुण बन जाते हैं जैसे बोलनेवालेकी वाणीमें भूल और धोखा भी गुण समझा जाता है ॥ ६० ॥ हे भोली-भाली नवेली ! यह तुमने धनुष चलानेकी नई कला कहाँसे सीख ली है कि बिना बाण चलाए केवल गुण ( धनुषकी डोर, सुन्दरता आदि गुण ) से ही मनको बेध डालती हो ॥ ६१ ॥ कहो ! तुम्हारा यह कोमल, सोनेके समान चमकीला, श्वासकी सुगन्धसे मनोहर तथा नेत्र-रूपी मतवाले भौंरोंसे भरा हुआ मुखकमल देखकर ही तो कमल लज्जाके मारे जलसे भरे हुए तालाबमें डूब मरनेकी इच्छासे नहीं घुस गया है ? ॥ ६२ ॥ हे कमलके समान आँखोंवाली ! मुर्झाए हुए प्राणरूपी फूलको खिलानेवाले, तृप्त कर देनेवाले तथा सभी इन्द्रियोंको मोहनेवाले ये तुम्हारे वचन मेरे कानोंके लिये अमृत और मनके लिये सञ्जीवनी बूटी हैं ॥ ६३ ॥ तुम्हारी इस नई अवस्थाके हाव-भावमें पहले जिसका जन्म हुआ और सफल न होनेके कारण जो मनमें खलबली उत्पन्न करता रहा वही कामका विकार आज तुम्हारे उपभोगमें किसी प्रकारकी बाधा न रहनेसे आनन्द दे रहा है, तुम्हारे आलिङ्गनसे उत्पन्न होकर प्रबल प्रेम बढ़ा रहा है और नया-सा होकर बाहरी चेष्टाएँ रोककर चित्तको एकाग्र बनाए दे रहा है ॥ ६४ ॥ हे मृगनयनी ! कमल तुम्हारे मुखकी जो कान्ति पाना चाहता है वही चन्द्रमा भी पाना चाहता है। एक ही वस्तुको पानेकी चाह दोनोंमें है इसीलिये डाहके कारण दोनोंमें घोर विरोध है ॥ ६५ ॥ हे बड़े-बड़े नितम्बवाली ! जिस प्रकार तुम्हारा शरीर बाहर रोमाञ्चित हो रहा है उसी प्रकार भीतर भी कामदेवका एकच्छत्र साम्राज्य है ॥ ६६ ॥ हे चञ्चल नयनोंवाली ! कमलकी डण्डीके जो डोरे तुम्हारी कमरसे भी पतले दिखाई दे रहे हैं वे भी तुम्हारे स्तनोंके बीचमें स्थान नहीं पा रहे हैं ॥ ६७ ॥ जिन लोगोंने भाग्यसे कहीं कमलपर एक ही खञ्जन देख लिया है वे कवि अनायास ही प्रसिद्ध राजा बन बैठते हैं। किन्तु हे सुन्दरी ! यह कैसी विचित्र बात है कि जिन लोगोंने तुम्हारे मुखकमलपर दो नेत्र-रूपी खञ्जन देखे हैं वे सभी कामके बाणोंसे बिंधकर मूर्च्छित हो गए हैं ? ॥ ६८ ॥ पूर्णिमाके चन्द्रमाके समान कान्तिवाला यह तुम्हारा मुख तथा सोनेकी चट्टानके समान सुन्दर तुम्हारी कमर दोनों ही मनको हरे ले रही हैं ॥ ६९ ॥ हे रसीली और बड़ी-बड़ी आँखोंवाली ! सुन्दरताकी बाढ़से भरा हुआ और मुस्कराता हुआ तुम्हारा मुख-

कृष्णागरुश्यामले वर्षाणामिव ते पयोधरभरे तन्वङ्गि दूरोन्नते । नासावंशमनोज्ञकेतकतनुभ्रूपत्रगर्भोल्लसन्पुष्पश्रीस्तिलकः सहेलमलकैर्भृङ्गैरिवापीयते ॥ ७१ ॥ यदनेन निर्जितं तव निलीयते चन्द्रबिम्बमम्बुधरे । अरविन्दमपि च सुन्दरि निलीयते पाथसां पूरे ॥ ७२ ॥ विनिश्चेतुं शक्यो न सुखमिति वा दुःखमिति वा प्रमोहो निद्रा वा किमु विषविसर्पः किमु मदः । तव स्पर्शे स्पर्शे मम हि परिमूढेन्द्रियगणो विकारश्चैतन्यं भ्रमयति च सम्मीलयति च ॥ ७३ ॥ विभ्रमैर्विश्वहृद्यैस्त्वं विद्ययाप्यनवद्यया । केनापि हेतुना मन्ये प्राप्ता विद्याधरी क्षितिम् ॥ ७४ ॥ वेणीं ते प्रसमीक्ष्य चित्रकुसुमैरुद्भासितां बर्हिणो लज्जन्ते निजबर्हवृन्दमधिकं भारं विदित्वा प्रिये । निर्याताः शनकैरिति स्वनिलयाद्दूरे निलीय स्थिताः पश्यैतानपि लज्जयेव मधुपान्वल्लीर्विहायोद्गतान् ॥ ७५ ॥ शिखरिणि क्व नु नाम कियच्चिरं किमभिधानमसावकरोत्तपः । सुमुखि येन तवाधरपाटलं दशति बिम्बफलं शुकशावकः ॥ ७६ ॥ सत्यं तपः सुगत्यै यत्तप्त्वाम्बुषु रविप्रतीक्षं सत् । अनुभवति सुगतिमब्जं त्वत्पदजन्मनि समस्तकमनीयम् ॥ ७७ ॥ सदा प्रदोषो मम याति जाग्रतः सदा च मे निःश्वसतो गता निशा । त्वया समेतस्य विशाललोचने ममाद्य शोकान्तकरः प्रदोषकः ॥ ७८ ॥ साहजिकरूपवत्या भवति भवत्या विभूषणं भारः । सर्वाङ्गसौरभिण्या दमनकवल्ल्याः किमालि कुसुमेन ॥ ७९ ॥ स्तुमः कं वामाक्षि क्षणमपि विना यं न रमसे विलेभे कः प्राणान्रणमखमुखे यं मृगयसे । सुलग्ने को जातः शशिमुखि यमालिङ्गसि बलात्तपःश्रीः कस्यैषा मदननगरि ध्यायसि तु यम् ॥ ८० ॥ स्मितज्योत्स्नाभिस्ते धवलयति विश्वं शशिमुखि दृशस्ते पीयूषद्रव-

---

चन्द्र देखकर भी जो यह पयोधि ( समुद्र, स्तन ) तनिक भी नहीं उछल रहा है इसीसे जान पड़ता है कि यह महामूर्ख है ॥ ७० ॥ हे दुबले शरीरवाली ! सुन्दरता रूपी जलकी वर्षा करनेवाले तथा काले अगरके लेपसे साँवले रंगवाले तुम्हारे स्तन-रूपी बादलके उमड़ आनेपर तुम्हारी नाक बाँसकी कोंपलके समान तथा तुम्हारी देह केवड़ेकी लताके समान खिल रही है और तुम्हारे मस्तकपर भौंह-रूपी पत्तोंके बीच पुष्पके समान खिले हुए तिलकको भौंरोंके समान बाल मानो चारों ओरसे प्रसन्न होकर घेर रहे हैं ॥७१॥ हे सुन्दरी ! तुम्हारे मुखसे हारा हुआ यह चन्द्रमा मेघोंके बीचमें छिप रहा है और कमल भी जलके बहावमें डूब रहा है ॥ ७२ ॥ जब जब तुम्हारा स्पर्श होता है तब-तब मेरी इन्द्रियोंको मोहमें डालनेवाला कोई विकार उसी-उसी समय मेरी चेतनाको भ्रममें डाल देता तथा दबा लेता है । उस समय यह निर्णय नहीं किया जा सकता कि यह सुख है अथवा दुःख, मूर्च्छा है या नींद अथवा विषका वेग है या मदकी मस्ती ॥ ७३ ॥ सभीके मन हरनेवाले सुन्दर व्यवहारोंसे, निर्दोष ज्ञानसे और न जाने किस किस कारणसे तुम ऐसी जान पड़ती हो मानो धरतीपर विद्याधरी ( एक देवी ) आ उतरी हो ॥ ७४ ॥ सुन्दर फूलोंसे सुशोभित तुम्हारी चोटी देखकर अपनी पूँछके बालोंको भार समझकर ये मोर लजाए से आ रहे हैं। हे प्यारी ! इसीलिये ये अपने निवास-स्थानसे धीरेसे हटकर दूर छिप गए हैं और इन भौंरोंको भी देखो जो लाजके मारे लताएँ छोड़-छोड़कर भागे आ रहे हैं ॥ ७५ ॥ हे सुन्दर मुखवाली ! यह सुग्गेका बच्चा (तुम्हारी नाक) किस पहाड़पर, कितने दिन-तक, कौन सा नाम जपकर तपस्या कर आया है, जिसके फल-स्वरूप तुम्हारे कुँदरूके फलके समान लाल लाल ओठका सदा स्वाद लेता रहता है ! ॥७६॥ तपस्यासे उत्तम गति मिलती है यह बात सच है क्योंकि जलमें तपस्या करता हुआ तथा सूर्यको देखता हुआ कमल तुम्हारे अत्यन्त सुन्दर चरणका जन्म पाकर उत्तम गतिका सुख भोग रहा है ॥ ७७ ॥ हे बड़े-बड़े नेत्रोंवाली ! पहले तो ( जब तुम मुझसे अलग थी ) सदा मेरे जागते-जागते रातका पहला पहर बीत जाता था और लम्बी साँसें भरते हुए रात भी बीत जाती थी किन्तु आज तुम्हारे साथ रहनेसे वही दोष भरा समय मेरे सारे दोष दूर किए दे रहा है ॥ ७८ ॥ हे सखी ! तुम्हारी सहज सुन्दरताके आगे तुम्हारे आभूषण तो भार हैं क्योंकि जिस मरुएकी लताके सभी अङ्ग सुगन्धिसे भरे होते हैं उसे फूलकी क्या आवश्यकता है ॥ ७९ ॥ हे सुन्दर आँखवाली ! वह कौन सा सराहना करने योग्य प्राणी है जिसके बिना तुम्हें पल भर भी चैन नहीं मिल रही है ? रणरूपी यज्ञमें किसने प्राण पाया है जिसे तुम ढूँढ रही हो ? हे चन्द्रमुखी । किसने सुन्दर लग्नमें जन्म ग्रहण किया है जिसका तुम आलिङ्गन करती हो ! और हे कामदेवकी नगरी ! किसने बड़ी तपस्या की है

मिव विमुञ्चन्ति परितः। वपुस्ते लावण्यं किरति मधुरं दिक्षु तदिदं कुतस्ते पारुष्यं सुतनु हृदयेनाद्य गुणितम् ॥ ८१ ॥ स्मितपुष्पोद्गमोऽयं ते दृश्यतेऽधरपल्लवे। फलं तु जातं मुग्धाक्षि चक्षुषोर्मम पश्यतः ॥ ८२ ॥ हस्तस्वेदस्नपित इव यश्चन्दनक्षोदवृन्दैरालिप्तोऽङ्कृतपरिसरः फुल्लकह्लारहारैः। आराधीत्थं तव नवकुरङ्गाक्षि वक्षोजशम्भुः साक्षात्कारं तदपि न दिशत्येव किं वा करोमि ॥ ८३ ॥ हुङ्कारैर्दत्ता मया प्रतिवचो यन्मौनमासेवितं यद्दावानलदीप्तिभिस्तनुरियं चन्द्रातपैस्तापिता। ध्यातं यत्सुबहून्यनन्यमनसा नक्तंदिनानि प्रिये तस्यैतत्तपसः फलं मुखमिदं पश्यामि यत्तेऽधुना ॥ ८४ ॥

*नवधूसङ्गम* – अंसात्कृष्टदुकूलया सरभसं गूढौ भुजाभ्यां स्तनावाकृष्टे जघनांशुके कृतमधःसंसक्तमूरुद्वयम्। नाभीमूलनिबद्धचक्षुषि तया व्रीडानताङ्ग्या प्रिये दीपः फूत्कृतिवातवेपितशिखः कर्णोत्पलेनाहत ॥ १ ॥ अप्यौत्सुक्ये महति दयितप्रार्थनासु प्रतीपाः काङ्क्षन्त्योऽपि व्यतिकरसुखं कातराः स्वाङ्गदाने। आबाध्यन्ते न खलु मदनेनैव लब्धान्तरत्वादाबाधन्ते मनसिजमपि क्षिप्तकालाः कुमार्यः ॥ २ ॥ असम्मुखालोकनमाभिमुख्यं निषेध एवानुमतिप्रकारः। प्रत्युत्तरं मुद्रणमेव वाचो नवाङ्गनानां नव एष पन्थाः ॥ ३ ॥ आभाति बालिकेयं पाणिस्पर्शेन पुलकिनाङ्गयष्टिः। अभिनववसन्तसङ्गादामिमुकुलेव बालचूतलता ॥ ४ ॥ *इत्थं तल्पतलाधिरोहणमियं पर्णार्पणप्रक्रिया* एवंविधा वचनक्रमस्य दयितस्यैवं विधाराधना। एवं केलिगृहोपदेहलि बलादानीयमाना मुहुश्चाटूक्तिमकरैश्चिरं नववधूरालीभिरध्याप्यते ॥ ५ ॥ कण्ठाश्लेषिणमुन्नतस्तनमरश्रोणीतटग्राहिणं संसक्तोरुयुगं गृहीतजघनप्राकारमत्यन्ततः। द्रागेव श्लथबन्धमिन्दुवदना गाढा-

---

जिसका तुम ध्यान किया करती हो ! ॥ ८० ॥ हे चन्द्रमुखी ! तुम्हारा मुख अपनी मुस्कान-रूपी चाँदनीसे संसारको उजला बना रहा है, तुम्हारी आँखें मानो चारों ओर अमृतकी धाराएँ बरसा रही हैं और तुम्हारा शरीर मानो चारों दिशाओंमें मधुर मनोहरता बिखेर रहा है किन्तु हे सुन्दरी ! यह नहीं समझमें आता है कि तुम्हारा मन यह कठोरता कहाँसे सीख आया है ! ॥ ८१ ॥ हे सुनयनी ! तुम्हारे ओठ-रूपी पत्तेपर मुस्कान-रूपी फूल खिला देखते-देखते उसमें ये फल ( स्तन ) भी लग गए ! ॥ ८२ ॥ हे हरिणके छौनेके समान आँखोंवाली ! मैंने तुम्हारे स्तन-रूपी शङ्करजीको हाथके पसीने रूपी गङ्गाजलसे नहलाया, चन्दनका लेप लगाया और खिले हुए कमलोंका हार पहनाया। इस प्रकार इनकी मैंने सेवा तो की किन्तु वे दिखाई नहीं दे रहे हैं। ॥ ८३ ॥ तुम्हारी प्रत्येक बातपर केवल 'हूँ-हूँ' करके जो मैंने मौन धारण किया, दावानलके समान धधकते हुए चन्द्रमाके प्रकाशमें जो शरीरको तपाया और बहुत समयतक एकाग्र चित्त होकर दिनरात ध्यान करता रहा, हे प्यारी ! यह उसी तपस्याका फल है कि इस समय मैं तुम्हारा मुख निहार रहा हूँ ॥ ८४ ॥

नई पत्निसे सम्भोग : जब नायकने नवेलीके कन्धेसे वस्त्र खींच लिया तो नवेलीने शीघ्र ही अपनी बाँहोंसे स्तन ढक लिए, जब उसने कमरपरका वस्त्र खींचा तो उसने अपनी जाँघें सटा लीं, जब नायकने नाभिपर आँखें डालीं तो लाजके मारे झुककर नवेलीने दीपककी लौ फूँककर हिला दी और कानसे कमल उतारकर दीपकपर इसलिये फेंक मारा कि वह बुझ जाय ॥ १ ॥ पतिसे मिलनेकी प्रबल उत्कण्ठा रहनेपर भी नई बहुएँ प्रार्थना नहीं करतीं और पतिके शरीरके स्पर्शसे सुख पाना चाहते हुए भी वे अपना शरीर उन्हें अर्पण करनेमें डरती हैं। इस प्रकार नई ब्याही हुई बहुएँ कामसे केवल स्वतः ही कष्ट नहीं पातीं वरन् ऐसी दशामें दिन काटती हुई कामदेवको भी दुःखी बना देती हैं क्योंकि वह भी सफल नहीं होने पाता ॥ २ ॥ नई नवेलियोंका एक निराला ही मार्ग है, उनका सम्मुख न देखना ही सामने देखना है, 'नहीं' करना ही 'हाँ' करनेका ढङ्ग है और मौन रहना ही उत्तर है ॥ ३ ॥ हाथसे छूनेपर उस बालिकाकी देहमें रोमाञ्च हो आया अतः अब वह ऐसी दिखाई देने लगी है मानो तत्काल आए हुए वसन्तके समागमसे नये आमके वृक्षमें मञ्जरियाँ फूट आई हों ॥ ४ ॥ क्रीडागृहकी देहलीके पास बलपूर्वक नई बहूको लाकर सखियोंने बड़ी मीठी-मीठी बातें करके बहुत देरतक उसे सिखाया कि 'बिछौनेपर इस प्रकार चढ़ना चाहिए, प्रियको पान इस प्रकार देना चाहिए, सोनेका, बोलनेका नय' प्रियतमको अपने अनुकूल करनेका यह ढङ्ग है' ॥ ५ ॥ यद्यपि नई बहू लाजसे भरी हुई थी फिर भी जब उसने देखा कि उसका सुनहला वस्त्र प्रबल झोंका नहीं सह सकता

घमर्दासहं विज्ञायात्यजदाशु कञ्चुकपटं व्रीडाकुलापि क्षणम् ॥ ६ ॥ काञ्च्या गाढतरावबद्धवसनप्रान्ता किमर्थं पुनर्मुग्धाक्षी स्वपितीति तत्परिजनं स्वैरं प्रिये पृच्छति। मातः सुप्तिमपीह लुम्पति ममेत्यारोपितक्रोधया पर्यस्य स्वपनच्छलेन शयने दत्तोऽवकाशस्तया ॥ ७ ॥ कान्ते कञ्चुलिकावलोकिनि कलायन्त्या नमन्त्या स्थितं तस्मिन्कोमलकाकुभाषिणि तया स्पन्दी निरुद्धोऽधरः। उत्थायाथ करस्पृशि प्रियतमे यूनोर्नवे सङ्गमे काञ्चीकूजितकैतवेन मदनो द्योःशान्तिमभ्यस्यति ॥ ८ ॥ स्विद्यति कूणति वेल्लति विचलति निमिषति विलोकयति तिर्यक्। अन्तर्नन्दति चुम्बितुमिच्छति नवपरिणया वधूः शयने ॥ ९ ॥ चुम्बनेषु परिवर्तिताधरं हस्तरोधि रसनाविघट्टने। विघ्नितेच्छमपि तस्य सर्वतो मन्मथेन्धनमभूद्वधूरतम् ॥ १० ॥ चुम्बनेष्वधरदानवर्जितं सन्नहस्तमदयोपगूहने। क्लिष्टमन्मथमपि प्रियं सदा दुर्लभप्रतिकृतं वधूरतम् ॥ ११ ॥ दृढनिविडनव्याजात्काञ्चीलता शकलीकृता प्रियनयनयोर्न्यस्तौ हस्तौ तदा तरलाङ्गुली। जघननिहितो रुद्धः पाणिः श्लथं न निवारितः प्रथितमुभयं लज्जारागागमो नवयोषिता ॥ १२ ॥ निर्वाणतां नयसि किं हरिणाक्षि दीपमाविर्भवन्नवरतत्रपया विलोला। ज्योत्स्नां वितन्वति सदा तव वक्त्रचन्द्रे गौराङ्गि तर्कय कुतस्तिमिरावकाशः ॥ १३ ॥ नीवीदृढार्पितकरां निविडीकृतोरुं व्रीडानतां तत इतो वदनं हरन्तीम्। आरोप्य वक्षसि सुखं परिरब्धुमेनां बालां बलादभिलषामि न पारयामि ॥ १४ ॥ पटालग्ने पत्या नमयति

तो उसने उसे तत्काल उतार दिया क्योंकि वह पहले गलेमें लिपटा था, वहाँसे उड़कर उसने स्तनोंका सहारा लिया। जब वहाँ भी ठिकाना न लगा तो नितम्बपर आकर ठहर गया, फिर जाँघोंमें जा लिपटा और अन्तमें उसने पेडू-रूपी चारदीवारीकी भी शरण ली। पर अन्तमें जब कोई चारा न रह गया तो वह विवश होकर नीचे गिर गया ॥ ६ ॥ जैसे ही प्रियतमने बाहरसे आकर प्रियतमाको सोते देखकर सखियोंसे पूछा कि 'अरे, यह भोले नयनोंवाली अपने कमरके वस्त्रोंको करधनीसे कसे हुए सो क्यों रही है?' वैसे ही बनावटी क्रोध दिखाकर 'अरी माँ! ये अब मेरी नींद भी छीने ले रहे हैं!' ऐसा कहकर नवेलीने बनावटी क्रोध दिखाकर करवट बदलकर बिछौनेपर प्रियतमको भी सोनेके लिये स्थान दे दिया ॥ ७ ॥ जब नायकने चोलीपर दृष्टि डाली तो कामकलामें चतुर नवेली झुककर बैठ गई, जब नायक दीनतासे भरी मीठी-मीठी बातें सुनाने लगा तो नवेली अपना फड़कता हुआ ओठ हाथसे छिपाने लगी। इसके पश्चात् जब नायकने उठकर नवेलीका हाथ पकड़ लिया और सम्भोग करने लगा तो ऐसा जान पड़ रहा था मानो करधनीकी झनकारके रूपमें कामदेव शान्तिपाठका अभ्यास कर रहा हो ॥ ८ ॥ नई ब्याही हुई बहू बिछौनेपर पड़ी है, उसके शरीरसे पसीना छूट रहा है, आँखें कँपी जा रही हैं, वह इधर-उधर करवटें बदल रही है, आँखें मूँद रही है, तिरछी चितवन चला रही है, मन ही मन प्रसन्न हो रही है तथा प्रियतमको चूम लेना चाहती है ॥ ९ ॥ चुम्बनके समय ओठ हटाना और करधन खिसकाते समय हाथकी आड़ देना आदि क्रियाओंसे यद्यपि नायककी इच्छा पूरी होनेमें बाधा पड़ी फिर भी नवेलीके सुरतके समय चारों ओरसे ये ही सब बातें नायकके मनमें काम जगानेके लिये ईंधन बन गईं ॥ १० ॥ यद्यपि चुम्बन करते समय नई बहुएँ मुँह घुमा लेती हैं और आलिङ्गन करते समय हाथकी आड़ देती हैं तथापि नई बहूका ऐसा प्यारा संभोग दुर्लभ ही होता है ॥ ११ ॥ जैसे ही नई बहूसे प्रियतम संभोग करने चला वैसे बलपूर्वक पकड़नेके बहाने उसने अपनी करधनी तोड़कर उसके टुकड़े-टुकड़े कर दिए, प्रियतमके नेत्रोंपर हाथ रक्खे तो सही किन्तु उँगलियाँ ढीली कर लीं और वह जघनपरसे प्रियतमका हाथ हटानेको अपना हाथ ले तो गई किन्तु हाथ ढीला पड़ गया और प्रियतमका हाथ न हटा पाई। इस प्रकार उसने एक साथ ही लज्जा और प्रेमके भाव प्रकट कर दिए ॥ १२ ॥ प्रियतमने पूछा : 'हे मृगनयनी! दीपक क्यों बुझाए दे रही हो!' पत्नी : 'नई-नई रतिमें लाज लगती है।' प्रियतमने कहा : 'हे गोरी! तुम्हारा मुखचन्द्र तो स्वयं ही चाँदनी बिखेरे दे रहा है, तब भला यहाँ कैसे अँधेरा हो पावेगा!' ॥ १३ ॥ यद्यपि मैं उस नई नवेलीको छातीसे लगाकर बलपूर्वक सुखसे उसका आलिंगन करना तो चाहता हूँ पर इसलिये नहीं कर पाता कि तत्काल वह अपनी साड़ीका नाड़ा कसकर पकड़ लेती है, जाँघें कड़ी कर लेती है, लाजसे झुक जाती है तथा इधर-उधर मुँह घुमाने लगती है ॥ १४ ॥ जब पहले पहलके रागरंगमें

मुखं जातविनया हठाश्लेषं वाञ्छत्यपहरति गात्राणि निभृतम्। न शक्नोत्याख्यातुं स्मितमुखसखीदत्तनयना ह्रिया ताम्यत्यन्तः प्रथमपरिहासे नववधूः ॥ १५ ॥ प्रायो नववधूः कान्तमालिङ्गति शनैः शनैः। चित्ताङ्कुरितकन्दर्पकदलीभङ्गशङ्कया ॥ १६ ॥ बलान्नीता पार्श्वे मुखमभिमुखं नैव कुरुते धुनाना मूर्धानं हरति बहुशश्चुम्बनविधिम्। हृदि न्यस्तं हस्तं क्षिपति गमनारोपितमना नवोढा वोढारं सुखयति च सन्तापयति च ॥ १७ ॥ भुजपञ्जरे गृहीता नवपरिणीता वरेण रहसि वधूः। तत्कालजालपतिता बालकुरङ्गीव वेपते नितराम् ॥ १८ ॥ यावकरसार्द्रपादप्रहारशोणितकचेन दयितेन। मुग्धा साध्वसतरला विलोक्य परिचुम्बिता सहसा ॥ १९ ॥ विरम नाथ विमुञ्च ममाञ्चलं शमय दीपमिमं समया सखीम्। इति नवोढवधूवचनैर्युवा मुदमगादधिकां सुरतादपि ॥ २० ॥ शयिता सविधेऽप्यनीश्वरा सफलीकर्तुमहो मनोरथान्। दयिता दयिताननाम्बुजं दरमीलन्नयना निरीक्षते ॥ २१ ॥ समाकृष्टं वासः कथमपि हठात्पश्यति तदा क्रमादूरुद्वन्द्वं जरठशरगौरं मृगदृशः। तया दृष्टिं दत्त्वा महति मणिदीपे निपुणया निरुद्धं हस्ताभ्यां झटिति निजनेत्रोत्पलयुगम् ॥ २२ ॥ स्फुरद्रोमोद्भेदस्तरलतरताराकुलदृशो भयोत्कम्पोत्तुङ्गस्तनयुगभरासङ्गसुभगः। अधीराक्ष्या गुञ्जन्मणिवलयदोर्वल्लिरचितः परीरम्भो मोदं जनयति च सम्मोहयति च ॥ २३ ॥ हर्षादुत्पुलकं विकासि रभसादुन्नामितं कौतुकाच्छृङ्गारादलसं भयात्तरलदृङ्नम्रं च लज्जाभरात्। आसीन्नवसङ्गमे मृग-

---

प्रियतम नई ब्याही हुई बहूकी साड़ी खींचने लगते हैं तो वह नम्रता दिखलाती हुई अपना मुँह झुका लेती है और जब प्रियतम बलपूर्वक आलिंगन करना चाहते हैं तब वह धीरेसे अपने अङ्ग सिकोड़ लेती है। इस प्रकार यद्यपि वह कुछ बोल नहीं पाती किन्तु मुस्कराती हुई सखियोंपर अपनी आँखें चलाकर वह भीतर ही भीतर लजाती हुई खेद किया करती है ॥ १५ ॥ चित्तमें उगे हुए कामके कोमल अँखुएके टूट जानेके डरसे ही प्रायः नई बहू अपने प्रियतमका धीरे-धीरे आलिङ्गन करती है ॥ १६ ॥ बलपूर्वक सामने ले आई जानेपर भी वह नवेली प्रियतमके सामने अपना मुँह नहीं करती, बार-बार ऐसा सिर हिलाती है कि चुम्बन भी नहीं करने देती और प्रियतम जब छातीपर हाथ रखते हैं तो वह उनका हाथ हटाकर घरसे बाहर निकल जाना चाहती है। इस प्रकार नई ब्याही हुई बहू अपने प्रियतमको सुख भी देती है तथा उनका मन भी खिन्न करती है ॥ १७ ॥ नई ब्याही हुई नवेलीको प्रियतमने जब एकान्तमें अपनी दोनों भुजाओंसे कसकर पकड़ लिया उस समय वह जालमें पड़ी हुई छोटीसी हरिणीके समान अत्यधिक काँपने लगी ॥ १८ ॥ महावरके रसमें नवेलीके जो पैर अभी-अभी रँगे गए थे उन्हें उसने अपने प्रियतमके सिरपर ऐसा चलाया कि उसके बाल लाल हो गए। तब तो वह सुन्दरी नवेली डरकर घबड़ा उठी किन्तु उसकी यह दशा देखकर प्रियतमने उसका एका एक चुम्बन कर लिया ॥ [redacted] ॥ 'हे नाथ! शान्त रहिए, मेरा आँचल छोड़ दीजिए, दीया बुझा दीजिए। देखिए, सखी पासमें ही खड़ी है।' नई ब्याही हुई बहूकी इन बातोंमें युवक प्रियतमको रतिक्रीडासे भी अधिक आनन्द आया ॥ २० ॥ बिछौनेपर पड़ी हुई नई ब्याही हुई प्यारी नवेली सम्भोगके ढङ्गमें हाथ बँटानेमें असमर्थ होनेके कारण अपने मनोरथ सफल करनेके लिये डरके कारण आँखें मूँदे-मूँदे ही प्रियतमका मुखकमल देखने लगी ॥ २१ ॥ प्रियतमने किसी-किसी उपायसे हठपूर्वक नवेलीके वस्त्र खींच लिए और अब वह पके हुए सरकण्डेकी भाँति गोरे रङ्गकी उस मृगनयनीकी जाँघें देखने लगा। ऐसी दशामें उस नवेलीने अत्यन्त चमकते हुए मणिके दीपकपर दृष्टि तो डाली किन्तु वह बुझ नहीं सकता था। फिर जब उसे कोई उपाय न सूझा तब झटपट उसने अपने दोनों कमलनयन हाथोंसे ढक लिए ॥ २२ ॥ जब चञ्चल आँखवाली नवेली अपने कङ्गन बजते हुए हाथोंसे कसकर गले लग जाती है तो प्रियतमका मन अत्यधिक प्रसन्न भी हो जाता है और वह उसपर रीझ भी उठता है। उस समय नवेलीकी देहमें रोमाञ्च हो आता है, आँखोंकी पुतलियाँ चञ्चल हो आती हैं और भयके कारण काँपते हुए ऊँचे-ऊँचे स्तन छू लिए जानेसे उसे उस समय अत्यधिक सुख मिलता है ॥ २३ ॥ नये-नये समागममें प्रियतमको अर्पण कर देनेके लिये उत्सुक मृगनयनी नवेलीका सुन्दर मुख हर्षसे रोमाञ्चित हो गया, वेगसे खिल उठा, खेलवाड़से ऊपर उठा लिया गया, सिङ्गारसे अलसा गया, उसकी आँखें डरसे शिथिल हो गईं, लाजसे वह झुक गया और सोनेके समान गोरे गोरे गालोंपर कुछ-कुछ

दृशः कान्तार्पणायोत्सुकं किञ्चित्काञ्चनगौरगण्डगलितस्वेदाम्बु रम्यं मुखम् ॥ २४ ॥ हस्तं कम्पवती रुणद्धि रशनाव्यापारलोलाङ्गुलि हस्तौ स्वौ नयति स्तनावरणतामालिङ्ग्यमाना बलात्। पातुं पक्ष्मलचक्षुरुन्नमयतः साचीकरोत्याननं व्याजेनाप्यभिलाषपूरणसुखं निर्वर्तयत्येव मे ॥ २५ ॥

नववधूसङ्गमे सखीवाक्यम्—कण्टकिततनुशरीरा लज्जामुकुलायमाननयनेयम्। तव कुमुदिनीव वाञ्छति नृचन्द्र बाला करस्पर्शम् ॥ १ ॥ नार्यस्तन्वि हठाद्धरन्ति रमणं तिष्ठन्ति नो वारितास्तत्किं ताम्यसि किं च रोदिषि मुधा तासां प्रियं मा कृथाः। कान्तः केलिरुचिर्युवा सहृदयस्तादृक्पतिः कातरे किं नो बर्बरकर्कशैः प्रियशतैराक्रम्य विक्रीयते ॥ २ ॥ नीरन्ध्रं परिरभ्यते प्रियतमो भूयस्तरां चुम्ब्यते तद्गाढं क्रियते यदस्य रुचिरं चाटूक्तकैः स्तूयते। सख्या मुग्धवधूरसौ रतविधौ यत्नेन सा शिक्षिता निर्भ्रान्तं गुरुणा पुनः शतगुणं पञ्चेषुणा कारिता ॥ ३ ॥ बाला तन्वी मृदुतनुरियं त्यज्यतामत्र शङ्का दृष्टा कापि भ्रमरभरतो मञ्जरी भज्यमाना। तस्मादेषा रहसि भवता निर्दयं पीडनीया मन्दाक्रान्ता विसृजति रसं नेक्षुयष्टिः समग्रम् ॥ ४ ॥ मानः कामं पुरस्कार्यः परिष्वङ्गस्तु पृष्ठतः। न त्रासो न च संरम्भः सुन्दरीणां रतौ हितो ॥ ५ ॥ मुग्धे नैव भयं धेयं प्रमोदावसरो ह्ययम्। त्वराऽपि न परिष्वङ्गदाने कार्या शुचिस्मिते ॥ ६ ॥ यत्तापयन्ति शिशिरांशुरुचो यदेते त्वां मोहयन्ति च विनिद्रसरोजवाताः। यत्खिद्यते तनुरियं च तदेष दोषः सत्यं तवैव सुतनु प्रचुरत्रपायाः ॥ ७ ॥ रक्षामालिकया बाले यद्धया किं प्रयोजनम्। अवश्यम्भाविनावेतौ कुचग्रहकचग्रहौ ॥ ८ ॥

*सम्भोगाविष्करणम्*—अयमेकोऽहमेकेति ज्ञानं तत्क्ष-

---

पसीना भी आ गया ॥ २४ ॥ काँपती हुई नवेलीने करधनीकी ओर बढ़ी हुई मेरे हाथकी उँगलियाँ थाम लीं और जब मैं हठपूर्वक आलिङ्गन करने लगा तो उसने अपने हाथोंसे स्तन ढक लिए। ज्योंही मैंने उसकी सुन्दर बरौनीवाली आँखें चूमनेके लिये उसका सिर उठाना चाहा, उसने मुँह फेर लिया। इस प्रकारके अपने बनावटी व्यवहारोंसे भी वह मेरी इच्छा पूरी होनेका सुख ही मुझे दे रही है ॥ २५ ॥

नई बहूसे सम्भोग करते समय सखीकी बातें : हे मनुष्योंमें चन्द्रमाके समान सुन्दर ! कोईंके समान इस नवेलीके दुबले पतले शरीरमें रोमांच हो आया है और लाजके कारण इसके नेत्र मुँदे जा रहे हैं। अब यह आपके हाथरूपी किरणोंका स्पर्श चाह रही है ॥ १ ॥ हे सुन्दरी ! स्त्रियाँ तो अपने अपने पतियोंको हठ करके रोकती हैं और रोकनेपर भी रुकती नहीं हैं इसलिये तुम क्यों रो-झींख रही हो और उन्हींका मनचाहा कर रही हो (तुम अपने प्रियको रूठ कर दोगी तो दूसरी स्त्रियाँ उसे फाँस ले जायँगी) क्योंकि तुम्हारा प्रियतम बड़ा खिलाड़ी, जवान और रसिक है इसलिये पगली ! ऐसे पतिको क्या अन्य स्त्रियाँ बोलियाँ बोलकर और चिकनी-चुपड़ी बातें बनाकर तुम्हारा विरुद्ध भड़का नहीं देंगी ॥ २ ॥ 'पतिको कसकर आलिङ्गन किया जाता है, बार-बार उनका चुम्बन किया जाता है, प्रियतमको भले जान पड़नेवाले व्यवहार किए जाते हैं और मीठी मीठी बातोंसे प्रियतमको प्रशंसा की जाती है।' इस प्रकार भोली-भाली नई बहूको बड़ी ही सावधानीके साथ सखियोंने सुरत-क्रियाके लिये शिक्षा दी। किन्तु इसके पश्चात् तो आचार्य कामदेवने बेखटके उस उपदेशसे भी सौ गुना अधिक सिखा दिया ॥ ३ ॥ हे सुन्दर ! यह शङ्का छोड़ दो कि यह अभी छोटी है, दुबली तथा कोमल शरीरवाली है। क्या कहीं भौंरेके बोझसे आमकी मञ्जरी टूटा करती है ? इसलिये आप इसे एकान्तमें ले जाकर जमकर इसका आलिङ्गन कीजिए, क्योंकि धीरेसे दबाई हुई ईख सारा रस नहीं छोड़ती। उसे भरपूर बल लगाकर दबाना पड़ता है ॥ ४ ॥ पहले कुछ मान करना चाहिए तत्पश्चात् प्रियतमका आलिंगन करना चाहिए। सुन्दरियोंकी रतिक्रीड़ामें डर और घबराहट दोनों ही बाधक हुआ करती हैं ॥५॥ हे भोली-भाली ! यह तो आनन्दका समय है अतः इसमें डरना नहीं चाहिए और हे पवित्र मुस्कानवाली ! आलिंगन करनेमें बहुत शीघ्रता भी नहीं करनी चाहिए ॥६॥ हे सुन्दरी ! चन्द्रमाकी शीतल किरणें भी जो तुम्हें तपा रही हैं, खिले हुए कमलोंकी सुगन्धमें बसा हुआ पवन जो तुम्हें मूर्च्छित कर रहा है और तुम्हारा शरीर जो खिन्न हुआ जा रहा है यह सब तुम्हारी अत्यधिक झेंपका ही दोष है, यह मैं सत्य कह रही हूँ ॥७॥ हे बाले ! स्तन तथा बालोंकी रखवालीके लिये उनपर मालाएँ क्यों लपेट रही हो ? इनकी चाहे जितनी रक्षा करो किन्तु ये पकड़े अवश्य ही जायँगे ॥ ८ ॥

सम्भोगकी बातें : प्रियतमने सम्भोग करते समय मुझे

ङ्गमे न मे। राग एवाधिकस्तत्र हरिद्राचूर्णयोरिव ॥ १ ॥ अर्काभिमुख्यसलिलस्थितिसाधनानि रक्ताम्बुजस्य फलितान्यधुना तपांसि। यद्भीरु तस्य परिभूतिकरं पदं त्वं लाक्षारसाङ्कुरितरागमिमं करोषि ॥ २ ॥ अहं तेनाहूता किमपि कथयामीति विजने समीपे चासीना सरलहृदयत्वादवहिता । ततः कर्णोपान्ते किमपि वदताऽऽघ्राय वदनं गृहीत्वा धम्मिल्ले मम सखि निपीतोऽधररसः ॥ ३ ॥ आमुष्मिकैहिकसुखेच्छुभिरर्चनीयं लिङ्गद्वयं पुररिपोर्धनाभितीर्थम्। प्रेयः कराग्रकहभावितचन्द्ररेखं मोदाय कस्य कृतिनो न चिराय लोके ॥ ४ ॥ उरसि परिवर्तयन्त्या मुक्तादामोपवीततां नीतम्। पुरुषायितवैदग्ध्यं लज्जावति कैर्न कलितं ते ॥ ५ ॥ कान्ते सागसि यापिते प्रियसखीवेषं विधायागते भ्रान्त्याऽऽलिङ्ग्य मया रहस्यमुदितं तत्सङ्गमाकाङ्क्षया। मुग्धे दुष्करमेतदित्यतितरामुक्त्वा सहासं बलादालिङ्ग्य च्छलिताऽस्मि तेन कितवेनाद्य प्रदोषागमे ॥ ६ ॥ किमपि कान्तभुजान्तरवर्तिनी कृतवती यदियं कलभाषिणी। तदनुकृत्य गिरा गुरुसंनिधो ह्रियमनीयत सारिकया वधूः ॥७॥ गाढाश्लेषविशीर्णचन्दनरजःपुञ्जप्रसारादियं शय्या सम्प्रति कोमलाङ्गि परुषेत्यारोप्य मां वक्षसि। गाढाश्लेषग्रहपूर्वमाकुलतया पादाग्रसन्दंशकेनाकृष्याम्बरमात्मनो यदुचितं धूर्तेन तत्प्रस्तुतम् ॥ ८ ॥ चन्दनं स्तनतटेऽधरबिम्बे यावकं घनतरं च सपत्न्याः। प्रातरीक्ष्य कुपितापि मृगाक्षी सागसि प्रियतमे परितुष्टा ॥ ९ ॥ तस्याः पाटलपाणिजाङ्कितमुरो निद्राकषाये दृशौ निर्धूताधरशोणिमा विलुलितस्रस्तस्रजो मूर्धजाः। काञ्चीदाम दरश्लथाञ्चलमिति प्रातर्निपातैर्दृशोरेभिः

यह ज्ञान ही न रहा कि एक वे हैं और एक मैं हूँ। वहाँ तो हम दोनोंका प्रेम ऐसा एकरँग होकर छा गया था जैसे हल्दी और चूना मिलकर लाल हो जाते हैं ॥ १ ॥ हे भीरु! सूर्यके सामने जलमें खड़े होकर तपस्या करनेका फल इस लाल कमलको अब मिल रहा है क्योंकि इसका ऐश्वर्य बढ़ानेवाले पैरमें तुम महावरके रङ्गसे लाल-लाल अङ्कुर बना रही हो ॥ २ ॥ हे सखी! उसने मुझे एकान्त स्थानमें यह कहकर बुला लिया कि 'मैं तुमसे कुछ कहना चाहता हूँ' और मैं भी भोला स्वभाव होनेके कारण उसके पास बैठ गई फिर उसने कुछ कहते हुए मेरे कानके पास मुँह लाकर मेरा मुख सूँघा और मेरा जूड़ा थामकर मेरा अधर रस पी लिया ॥ ३ ॥ लोक और परलोकमें सुख चाहनेवालोंको चाहिए कि वे नाभिरूपी तीर्थके ऊपर स्थित शिवजीके दोनों लिङ्गों (दोनों स्तनों) का पूजा करें। भला बताइये, नखोंके चिह्नरूपी चन्द्रकलाको धारण करनेवाले वे लिङ्ग संसारमें किस पुण्यात्माको सदा आनन्द नहीं देते रहेंगे? ॥ ४ ॥ हे लजानेवाली! जनेऊके समान पहनी हुई मोतीकी मालाको जो तुम प्रातःकाल ठीक करके पहन रही हो इससे कौन नहीं समझ लेगा कि रातमें तुमने पुरुषके समान आचरण किया है (अर्थात् विपरीत रति की है) ॥ ५ ॥ ज्योंही प्रियतम दूसरी नवेलीका भोग करके मेरे पास आए त्योंही मैंने उन्हें निकाल बाहर किया, किन्तु वे ऐसे चट निकले कि झट मेरी प्यारी सखीका वेष बनाकर चले आए और मैंने भ्रममें पड़कर उन्हें अपनी सखी समझकर उनका आलिङ्गन करके उन्हींसे मिलनेकी इच्छाके रहस्यकी बात यह समझकर कह दी कि यह मेरी सखी है। तब तो वे बोल उठे कि 'अरी पगली! यह तो बहुत कठिन है' और यह कहकर हँसते हुए बलपूर्वक मेरा आलिंगन करके आज सायंकाल उन धूर्तराजने मुझे अच्छा छकाया ॥ ६ ॥ पतिकी भुजाओंमें जकड़ी हुई तथा मीठी बोलनेवाली नवेलाने जो कुछ बातें कीं उन्हींको सुग्गीने उसके सास ससुरके सामने दुहराकर उसे लज्जित कर दिया ॥ ७ ॥ 'हे कोमल अङ्गवाली! कसकर आलिंगन करनेके कारण गिरी हुई चन्दनकी धूलके फैल आनेसे इस समय यह बिछौना रूखा पड़ गया है', ऐसा कहकर प्रियतमने मुझे अपनी गोदमें बैठा लिया, शीघ्रतापूर्वक मेरे ओठका चुम्बन करते हुए पैरकी उँगलियों रूपी सँड़सीसे मेरी साड़ी खींच ली और इसके पश्चात् उस धूर्तने अपनी मनमानी करनी प्रारम्भ कर दी ॥ ८ ॥ यद्यपि अपराधी प्रियतमको देखकर नवेली रूठी हुई थी किन्तु वह प्रातःकाल सौतके स्तनपर चन्दनका लेप तथा ओठोंपर गाढ़ी लाली देखकर प्रसन्न हो गई क्योंकि उसने समझ लिया कि यदि प्रियतमने उससे सम्भोग किया होता तो अवश्य ही यह चन्दन और लाली छूट गई होती ॥ ९ ॥ नखके लाल चिह्नोंसे युक्त उस नवेलीकी छाती, नींदसे अलसाई हुई आँखें, ललाई छूटा हुआ ओठ, फूलोंकी मालासे रहित चोटी और कुछ ढीली करधनी, ये सभी कामदेवके बाण गड़ तो प्रियतमकी आँखोंमें किन्तु आश्चर्य तो यह है कि इससे बिंध गया उसका मन

दृशः कान्तार्पणायोत्सुकं किञ्चित्काञ्चनगौरगण्डगलितस्वेदाम्बु रम्यं मुखम् ॥ २४ ॥ हस्तं कम्पयती रुणद्धि रशनाव्यापारलोलाङ्गुलिं हस्तौ स्वौ नयति स्तनावरणतामालिङ्ग्यमाना बलात्। पातुं पक्ष्मलचक्षुरुन्नमयतः साचीकरोत्याननं व्याजेनाप्यभिलापपूरणसुखं निर्वर्तयत्येव मे ॥ २५ ॥

*नववधूसङ्गमे सखीवाक्यम्*—कण्टकिततनुशरीरा लज्जामुकुलायमाननयनेयम्। तव कुमुदिनीव वाञ्छति नृचन्द्र बाला करस्पर्शम् ॥ १ ॥ नार्यस्तन्वि हठाद्धरन्ति रमणं तिष्ठन्ति नो वारितास्तत्किं ताम्यसि किं च रोदिषि मुधा तासां प्रियं मा कृथाः। कान्तः केलिरुचिर्युवा सहृदयस्तादृक्पतिः कातरे किं नो बर्बरकर्कशैः प्रियशतैराक्रम्य विक्रीयते ॥ २ ॥ नीरन्ध्रं परिरभ्यते प्रियतमो भूयस्तरां चुम्ब्यते तद्वाढं क्रियते यदस्य रुचिरं चाटूत्करैः स्तूयते। सख्या मुग्धवधूरसौ रतविधौ यत्नेन सा शिक्षिता निश्रान्तं गुरुणा पुनः शतगुणं पञ्चेषुणा कारिता ॥ ३ ॥ बाला तन्वी मृदुतनुरियं त्यज्यतामत्र शङ्का दृष्टा कापि भ्रमरभरतो मञ्जरी भज्यमाना। तस्मादेषा रहसि भवता निर्दयं पीडनीया मन्दाक्रान्ता विसृजति रसं नेक्षुयष्टिः समग्रम् ॥ ४ ॥ मानः कामं पुरस्कार्यः परिष्वङ्गस्तु पृष्ठतः। न त्रासो न च संरम्भः सुन्दरीणां रतौ हितौ ॥ ५ ॥ मुग्धे नैव भयं धेयं प्रमोदावसरो ह्ययम्। त्वराऽपि न परिष्वङ्गदाने कार्या शुचिस्मिते ॥ ६ ॥ यत्तापयन्ति शिशिरांशुरुचो यदेते त्वां मोहयन्ति च विनिद्रसरोजवाताः। यत्खिद्यते तनुरियं च तवैष दोषः सत्यं तवैव सुतनु प्रचुरत्रपायाः ॥ ७ ॥ रत्नामालिकया बाले बद्धया किं प्रयोजनम्। अवश्यम्भाविनावेतौ कुचग्रह कचग्रहौ ॥ ८ ॥

*सम्भोगाविष्करणम्*—अयमेकोऽहमेकेति ज्ञातं तत्त्व-

पसीना भी आ गया ॥ २४ ॥ काँपती हुई नवेलीने करधनीको खोल रही हुई मेरे हाथकी उँगलियाँ थाम लीं और जब मैं हठपूर्वक आलिङ्गन करने लगा तो उसने अपने हाथोंसे स्तन ढक लिए। ज्योंही मैंने उसकी सुन्दर बरौनीवाली आँखें चूमनेके लिये उसका सिर उठाना चाहा, उसने मुँह फेर लिया। इस प्रकारके अपने बनावटी व्यवहारोंसे भी वह मेरी इच्छा पूरी होनेका सुख ही मुझे दे रही है ॥ २५ ॥

नई बहूसे सम्भोग करते समय सखीकी बातें : हे मनुष्योंमें चन्द्रमाके समान सुन्दर! कोईके समान इस नवेलीके दुबले पतले शरीरमें रोमाञ्च हो आया है और लाजके कारण इसके नेत्र मुँदे जा रहे हैं। अब यह आपके हाथरूपी किरणोंका स्पर्श चाह रही है ॥ १ ॥ हे सुन्दरी! स्त्रियाँ तो अपने अपने पतियोंको हठ करके रोकती हैं और रोकनेपर भी रुकती नहीं हैं इसलिये तुम क्यों रो-झींख रही हो और उन्हींका मनचाहा कर रही हो (तुम अपने प्रियको रुष्ट कर दोगी तो दूसरी स्त्रियाँ उसे फाँस ले जायँगी) क्योंकि तुम्हारा प्रियतम बड़ा खिलाड़ी, जवान और रसिक है इसलिये पगली! ऐसे पतिको क्या अन्य स्त्रियाँ बालियाँ डालकर और चिकनी-चुपड़ी बातें बनाकर तुम्हारे विरुद्ध भड़का नहीं देंगी ॥ २ ॥ 'पतिका कसकर आलिङ्गन किया जाता है, बार-बार उनका चुम्बन किया जाता है, प्रियतमको भले जान पड़नेवाले व्यवहार किए जाते हैं और मीठी-मीठी बातोंसे प्रियतमकी प्रशंसा की जाती है।' इस प्रकार भोली भाली नई बहूको बड़ी ही सावधानीके साथ सखियोंने सुरत-क्रियाके लिये शिक्षा दी। किन्तु इसके पश्चात् तो आचार्य कामदेवने वेखटके उस उपदेशसे भी सौ गुना अधिक सिखा दिया ॥ ३ ॥ हे सुन्दर! यह शङ्का छोड़ दो कि यह अभी छोटी है, दुबली तथा कोमल शरीरवाली है। क्या कहीं भौंरेके बोझसे आमकी मञ्जरी टूटा करती है? इसलिये आप इसे एकान्तमें ले जाकर जमकर इसका आलिङ्गन कीजिए क्योंकि धीरेसे दबाई हुई ईख सारा रस नहीं छोड़ती। उसे भरपूर बल लगाकर दबाना पड़ता है ॥ ४ ॥ पहले कुछ मान करना चाहिए तत्पश्चात् प्रियतमका आलिंगन करना चाहिए। सुन्दरियोंकी रतिक्रीड़ामें डर और घबराहट दोनों ही बाधक हुआ करती हैं ॥ ५ ॥ हे भोली-भाली! यह तो आनन्दका समय है अतः इसमें डरना नहीं चाहिए और हे पवित्र मुस्कानवाली! आलिंगन करनेमें बहुत शीघ्रता भी नहीं करनी चाहिए ॥ ६ ॥ हे सुन्दरी! चन्द्रमाकी शीतल किरणें भी जो तुम्हें तपा रही हैं, खिले हुए कमलोंकी सुगन्धमें बसा हुआ पवन जो तुम्हें मूर्च्छित कर रहा है और तुम्हारा शरीर जो खिन्न हुआ जा रहा है यह सब तुम्हारी अत्यधिक झेंपका ही दोष है, यह मैं सत्य कह रही हूँ ॥ ७ ॥ हे बाले! स्तन तथा बालोंकी रक्षाके लिये इनपर मालाएँ क्यों लपेट रही हो? इनकी चाहे जितनी रक्षा करो किन्तु ये पकड़े अवश्य ही जायँगे ॥ ८ ॥

सम्भोगकी बातें : प्रियतमसे सम्भोग करते समय मुझे

क्षमे न मे। राग एवाधिकस्तत्र हरिद्राचूर्णयोरिव ॥ १ ॥ अर्काभिमुख्यसलिलस्थितिसाधनानि रक्ताम्बुजस्य कलितान्यधुना तपांसि। यद्भीरु तस्य परिभूतिकरं पदं त्वं लाक्षारसाङ्कुरितरागमिमं करोषि ॥ २ ॥ अहं तेनाहूता किमपि कथयामीति विजने समीपे चासीना सरलहृदयत्वादवहिता। ततः कर्णोपान्ते किमपि वदताऽऽघ्राय वदनं गृहीत्वा धम्मिल्ले मम सखि निपीतोऽधररसः ॥ ३ ॥ आमुष्मिकैहिकसुखेच्छुभिरर्चनीयं लिङ्गद्वयं पुररिपोरधिनाभितीर्थम्। प्रेयः कराग्ररुहभाधितचन्द्ररेखं मोदाय कस्य कृतिनो न चिराय लोके ॥ ४ ॥ उरसि परिवर्तयन्त्या मुक्तादामोपवीततां नीतम्। पुरुषायितवैदग्ध्यं लज्जावति कैर्न कलितं ते ॥ ५ ॥ कान्ते सागसि यापिते प्रियसखीवेषं विधायागते भ्रान्त्याऽऽलिङ्ग्य मया रहस्यमुदितं तत्सङ्गमाकाङ्क्षया। मुग्धे दुष्करमेतदित्यतितरामुक्त्वा सहासं बलादालिङ्ग्य च्छलिताऽस्मि तेन कितवेनाद्य प्रदोषागमे ॥ ६ ॥ किमपि यान्निभुजान्तरवर्तिनी कृतवती यदियं कलभाषिणी। तदनुकृत्य गिरा गुरुसंनिधौ ह्रियमनीयत सारिकया वधूः ॥७॥ गाढाश्लेषविशीर्णचन्दनरजःपुञ्जप्रसारादियं शय्या सम्प्रति कोमलाङ्गि परुषेत्यारोप्य मां वक्षसि। गाढाग्रहपूर्वमाकुलतया पादाग्रसन्दंशकेनाकृष्याम्बरमात्मनो यदुचितं धूर्तेन तत्प्रस्तुतम् ॥ ८ ॥ चन्दनं स्तनतटेऽधरबिम्बे यावकं घनतरं च सपत्न्याः। प्रातरीक्ष्य कुपितापि मृगाक्षी सागसि प्रियतमे परितुष्टा ॥ ९ ॥ तस्याः पाटलपाणिजाङ्कितमुरो निद्राकषाये दृशौ निर्धूताधरशोणिमा विलुलितस्रस्तस्रजो मूर्धजाः। काञ्चीदाम दरश्लथाञ्चलमिति प्रातर्निपातैर्दृशोरेभिः

---

यह ज्ञान ही न रहा कि एक वे हैं और एक मैं हूँ। वहाँ तो हम दोनोंका प्रेम ऐसा एकरँग होकर छा गया था जैसे हल्दी और चूना मिलकर लाल हो जाते हैं ॥ १ ॥ हे भीरु! सूर्यके सामने जलमें खड़े होकर तपस्या करनेका फल इस काल कमलको अब मिल रहा है क्योंकि इसका ऐश्वर्य बढ़ानेवाले पैरमें तुम महावरके रङ्गसे लाल-लाल अङ्कुर बना रही हो ॥ २ ॥ हे सखी! उसने मुझे एकान्त स्थानमें यह कहकर बुला लिया कि 'मैं तुमसे कुछ कहना चाहता हूँ' और मैं भी भोला स्वभाव होनेके कारण उसके पास बैठ गई फिर उसने कुछ कहते हुए मेरे कानके पास मुँह लाकर मेरा मुख सूँघा और मेरा जूड़ा थामकर मेरा अधर रस पी लिया ॥ ३ ॥ लोक और परलोकमें सुख चाहनेवालोंको चाहिए कि वे नाभिरूपी तीर्थके ऊपर स्थित शिवजीके दोनों लिङ्गों (दोनों स्तनों) का पूजा करें। भला बताइये, नखोंके चिह्नरूपी चन्द्रकलाको धारण करनेवाले वे लिङ्ग संसारमें किस पुण्यात्माको सदा आनन्द नहीं देते रहेंगे? ॥ ४ ॥ हे लजानेवाली! जनेऊके समान पहनी हुई मोतीकी मालाको जो तुम प्रात:काल ठीक करके पहन रही हो इससे कौन नहीं समझ लेगा कि रातमें तुमने पुरुषके समान आचरण किया है (अर्थात् विपरीत रति की है) ॥ ५ ॥ ज्योंही प्रियतम दूसरी नवेलीका भोग करके मेरे पास आए त्योंही मैंने उन्हें निकाल बाहर किया, किंतु वे ऐसे चट निकले कि झट मेरी प्यारी सखीका वेष बनाकर चले आए और मैंने भ्रममें पड़कर उन्हें अपनी सखी समझकर उनका आलिङ्गन करके उन्हींसे मिलनेकी इच्छाके रहस्यकी बात यह समझकर कह दी कि वह मेरी सखी है। तब तो वे बोल उठे कि 'अरी पगली! यह तो बहुत कठिन है' और यह कहकर हँसते हुए बलपूर्वक मेरा आलिंगन करके आज सायंकाल उन धूर्तराजने मुझे अच्छा छकाया ॥ ६ ॥ पतिकी भुजाओंमें जकड़ी हुई तथा मीठी बोलनेवाली नवेलीने जो कुछ बातें कीं उन्हींको सुग्गीने उसके सास ससुरके सामने दुहराकर उसे लज्जित कर दिया ॥ ७ ॥ 'हे कामल अङ्गवाली! कसकर आलिंगन करनेके कारण गिरी हुई चन्दनकी धूलके फैल जानेसे इस समय यह बिछौना रूखा पड़ गया है', ऐसा कहकर प्रियतमने मुझे अपनी गोदमें बैठा लिया, शीघ्रतापूर्वक मेरे ओठका चुम्बन करते हुए पैरकी उँगलियों रूपी सँडसीसे मेरी साड़ी खींच ली और इसके पश्चात् उस धूर्तने अपनी मनमानी करनी प्रारम्भ कर दी ॥ ८ ॥ यद्यपि अपराधी प्रियतमको देखकर नवेली रूठी हुई थी किन्तु वह प्रातःकाल सौतके स्तनपर चन्दनका लेप तथा ओठोंपर गाढ़ी लाली देखकर प्रसन्न हो गई क्योंकि उसने समझ लिया कि यदि प्रियतमने उससे सम्भोग किया होता तो अवश्य ही यह चन्दन और लाली छूट गई होती ॥ ९ ॥ नखके लाल चिह्नोंसे युक्त उस नवेलीकी छाती, नींदसे अलसाई हुई आँखें, ललाई छूटा हुआ ओठ, फूलोंकी मालासे रहित चोटी और कुछ ढीली करधनी, ये सभी कामदेवके बाण बन तो प्रियतमकी आँखोंमें किन्तु आश्चर्य तो यह है कि इससे बिंध गया उसका मन

कामशरैस्तदद्भुतमहो पत्युर्मनः कीलितम् ॥ १० ॥ ताडीदलं काचन कर्णपाशे निवेशयन्ती सुतनुः कराभ्याम्। रराज कर्णान्तविसर्पिदृष्टिः शाणे ददानेव कटाक्षबाणान् ॥ ११ ॥ दम्पत्योर्निशि जल्पतोर्गृहशुकेनाकर्णितं यद्वचस्तत्प्रातर्गुरुसन्निधौ निगदतस्तस्यातिमात्रं वधूः। कर्णालम्बितपद्मरागशकलं विन्यस्य चञ्च्वाः पुटे व्रीडार्ता प्रकरोति दाडिमफलव्याजेन वाग्बन्धनम् ॥ १२ ॥ धन्यास्ताः सखि योषितः प्रियतमे सर्वाङ्गलग्नेऽपि याः प्रागल्भ्यं रचयन्ति मन्मथविधावालम्ब्य धैर्यं महत्। अस्माकं तु तदीयपाणिकमलेनोन्मोचयत्यंशुकं कोऽयं का वयमत्र किं च सुरतं नैव स्मृतिर्जायते ॥ १३ ॥ नखक्षतमुरःस्थलेऽधरदले रदस्य व्रणं च्युता बकुलमालिका विगलिता च मुक्तावली। रतान्तसमये मया सकलमेतदालोकितं स्मृतिः क्व च रतिः क्व च क्व च तवालि शिक्षाविधिः ॥ १४ ॥ निद्रातुन्दिलशोणलोचनयुगं दन्ताङ्कदन्तच्छदं पर्यस्तालकवल्लि घर्मपटलप्रामृष्टपत्रावलि। जृम्भाजृम्भितसीधुसौरभमिलद्भृङ्गीभिरङ्गीकृतस्तोत्रं शंसति वक्त्रमेव रजनीवृत्तान्तमेणीदृशः ॥१५॥ नीवीं प्रति प्रणिहिते नयनेऽपि तेन पद्माननेन दयितेन रहोगतेन। शय्याश्रयोऽपि बत दुर्लभतां प्रयाति बुद्धिः सखी क्वचन लीयत एव सख्यः ॥ १६ ॥ पादन्यासं कृतवति बहिः श्रोत्रयोरस्मि लीना प्राप्ते दृष्टिप्रसरपदवीं दृष्टिरेवाहमासम्। तल्पान्तस्थे हसितपुलकस्वेदकम्पाकुलाङ्गी सञ्जाताऽहं तदनु सखि मे विप्रलुप्तो विवेकः ॥ १७ ॥ प्रभाते पृच्छन्तीरनुरहसवृत्तं सहचरीर्नवोढा न व्रीडामुकुलितमुखीयं सुखयति। लिखन्तीनां पत्राङ्कुरमनिशमस्यास्तु कुचयोश्चमत्कारो गूढं करजपदमालां कथयति ॥ १८ ॥ यद्गु जगद् पुरस्तात्तस्य मत्ता किलाहं चकर च किल चाटु प्रौढयोषिद्व-

---

॥ १० ॥ कोई सुन्दर शरीरवाली नवेली ताड़के पत्तेको कनफूल बनाकर हाथोंसे जब पहन रही थी उस समय उसके कानोंतक फैली हुई चितवन ऐसी जान पड़ रही थी मानो वह अपने चितवनरूपी बाणोंको तीक्ष्ण करनेके लिये सान-पर चढ़ा रही हो ॥ ११ ॥ रात्रिमें परस्पर बातचीत करते हुए पति-पत्नीकी जो बातें पालतू सुग्गेने सुनीं उन्हीं बातोंको वह प्रातःकाल बड़े-बूढ़ोंके सामने दुहराने लगा। यह सुनकर नवेली लजा गई और उसने अपने कानमें लटके हुए पद्मराग (लालमणि) का टुकड़ा उसकी चोंचमें भेंटके रूपमें डाल दिया जिसे तोतेने अनारका दाना समझा। इस प्रकार नवेलीने सुग्गेको बोलनेसे रोक दिया ॥ १२ ॥ हे सखी! वे स्त्रियाँ धन्य हैं जो रतिक्रीडाके समय प्रियतमके द्वारा अपनी सारी देहका आलिङ्गन किए जानेपर भी गम्भीर होकर ढिठाई दिखलाती हैं। मेरी तो यह दशा है कि जैसे ही पतिदेव अपने हाथोंसे मेरे वस्त्र खोलने लगते हैं वैसे ही मैं ऐसी सुध-बुध खो बैठती हूँ कि मुझे यही स्मरण नहीं रह जाता कि कहाँ प्रियतम हैं, कहाँ मैं हूँ और यह सब क्या हो रहा है ॥ १३ ॥ हे सखी! छातीपर नखके चिह्न, ओठपर दाँतके चिह्न, गिरी हुई मौलसिरी और मोतियोंकी माला, इन सब वस्तुओंको मैंने सुरतके अन्तमें देखा। सुरतके समय तो मुझे स्मरण ही नहीं रहा कि यह सुरत-क्रीडा हो कैसी रही है और उस समय तुम्हारी सिखाई हुई बातें भी न जाने कहाँ लुप्त हो गई थीं ॥ १४ ॥ इस नवेलीकी दोनों आँखें नींदके कारण अत्यधिक लाल हो रही हैं, इसके ओठपर दाँतके चिह्न लगे हुए हैं, बाल बिखरे हुए हैं, देहपर बनी हुई चित्रकारी पसीनेसे धुल गई है और जँभाई लेते समय उसके मुखसे जो मदिराकी गन्ध निकलकर चारों ओर फैल रही है उसकी गन्धके लोभमें चारों ओर भौंरे गूँजते हुए मँडरा रहे हैं। इस प्रकार उस मृगनयनी नवेलीके रातके व्यवहार उसका मुख ही प्रकट किए दे रहा है ॥ १५ ॥ हे सखियो! एकान्तमें बैठे हुए कमल-जैसे मुखवाले प्रियतम जैसे ही नाड़ेकी गाँठकी ओर चितवनभर चलाते हैं वैसे ही बिछौनेपर बैठी हुई सखी तथा बुद्धि ये सब न जाने कहाँ लुप्त हो जाती हैं ॥ १६ ॥ हे सखी! ज्योंही मुझे बाहर प्रियतमके आनेकी आहट लगी त्योंही मैं कान लगाकर बैठ गई, फिर जब वे आँखोंके सामने आ गए तो मानो मैं स्वयं उन्हें देखनेके लिये दृष्टि ही बन गई और अब वे पलँगपर आ बैठे तो मैं हँसने लगी, मेरे रोंगटे खड़े हो गए, मैं काँपने लगी और इसके पश्चात् तो मेरा विवेक ही लुप्त हो गया कि कहाँ क्या हो रहा है ॥ १७ ॥ किसी नई ब्याही हुई नवेलीसे उसकी सखियाँ प्रातःकाल रातका समाचार पूछने लगीं। पर जब उसने लजाकर अपना सिर नीचे झुका लिया तो सखियोंको संतोष नहीं हुआ। इसी बीच यह चमत्कार हुआ कि जब ये सखियाँ इस नवेलीके स्तनोंपर चित्रकारी करने लगीं तो उनपर लगे हुए

दस्य। विदितमिति सखिभ्यो रात्रिवृत्तं विचिन्त्य व्यपगतमदयाह्नि व्रीडितं मुग्धवध्वा ॥ १९ ॥ मुग्धा त्वं सुभगे न वेत्सि मदनव्यापारमद्यापितं नूनं पद्म-दलेक्षणाऽयमलिना दष्टो न भर्त्राऽधरः । सख्येदं हसितं वधूं प्रति तदा सानन्दमाविर्भवद्वक्त्रान्तर्घन-शीधुगन्धरसिकैर्भृङ्गैर्यदा गुञ्जितम् ॥ २० ॥ यद्रात्रौ रहसि व्यपेतविनयं वृत्तं रसात्कामिनोरन्योन्यं शयनी-यमीहितरसावाप्तिप्रवृत्तस्पृहम् । तत्सानन्दमिलद्दृशोः कथमपि स्मृत्वा गुरूणां पुरो हासोद्भेदनिरोधमन्थर-मिलत्तारं कथञ्चित्स्थितम् ॥ २१ ॥ यानि द्रवन्ति विरहे विदलन्ति यानि योगे हरेण सखि किं वलयैः फलं ते । नैवास्ति यैर्विपदि सम्पदि चोपयोगस्तैः सङ्गमं न खलु वाञ्छति कोऽपि मर्त्यः ॥ २२ ॥ रतखि-न्नतनुं प्रातर्लज्जानम्रमुखीं वधूम् । स्मरन्तीं रात्रि-चरितं दृष्ट्वाप्नोति न को मुदम् ॥ २३ ॥ राजते राज-रामाया एष बिम्बाधरव्रणः । सुधां पीत्वेव कान्तेन तच्छेषोऽयं स मुद्रितः ॥ २४ ॥ लाक्षां विधातुमवल-म्बितमात्रमेव सख्याः करेण तरुणाम्बुजकोमलेन । कस्याश्चिदग्रपदमाशु बभूव रक्तं लाक्षारसः पुनरभूत् पुनरुक्तदूष्यः ॥ २५ ॥ वक्षस्ते दृढलग्नकर्कशकुचद्वन्द्वा-वमग्नान्तरं कण्ठः कङ्कणरत्नकोटिकलनासुव्यक्तमुद्रा-ङ्कितः । व्यत्यासव्यतिषञ्जितश्च तिलकः फाले तवायं सखे कस्याश्चित्प्रकटीकरोति सुरतप्रौढिं परां सुभ्रुवः ॥ २६ ॥ शशपदमणिमाल चन्द्ररेखाभिरामं ललितपुल-कजालं लक्ष्यविन्दुप्रवालम् । वपुरनघममुष्य वक्ति कस्यापि यूनः सुरतकलहलीलासूक्ष्ममार्गाभियोगम् ॥ २७ ॥ संवरणाय वधूटी बहुपरिपाटीं करोतु किं तेन । सम्प्रति रजनिरहस्यं नयनालस्यं निवेदयति

---

नखके चिह्नोंने ही धीरे-धीरे उसकी सारी पोल खोल दी ॥ १८ ॥ प्रातःकाल मद उतर जानेपर उस नवेलीको इस बातपर बड़ी लज्जा हुई कि 'रातमें अत्यन्त मतवालेपनमें मैंने प्रियतमके सामने न जाने क्या क्या बक डाला, अत्यन्त ढीठ नवेलीके समान बहुत चापलूसी की और मेरे इस सब व्यवहारको सखियोंने जान लिया है।' ॥ १९ ॥ आनन्दपूर्वक बैठी हुई नवेलीके मुखसे निकलती हुई मदिराकी घनी गन्धका रस लेनेके लिये जब भौंरे गूँजने लगे तो सखीने उस बहूसे ऐसी हँसी की कि 'हे सुन्दरी! तू बड़ी भोली है, सिखानेपर भी तू कामका व्यवहार नहीं जान पाई, तभी तो कमलकी पँखड़ीके लोभी इस रसिक भौंरे रूपी प्रियतमने तेरे ओठका चुम्बन नहीं किया' ॥ २० ॥ जिस समय प्रेमी और प्रेमिका दोनों बड़े बूढ़ोंके सामने बैठे हुए थे उस समय जब उन दोनोंकी आनन्दसे भरी हुई आँखें आपसमें मिलीं तो उन्हें निर्जन गृहमें निर्लज्जताके साथ और अनुरागसे भरे हुए रातके व्यवहारोंका और अभिलाषा पूरी हो जानेसे अत्यधिक प्रेम बढ़ानेवाली शय्याका स्मरण हो आया जिससे उनकी फैली हुई आँखें झँप गईं, पुतलियाँ नीची हो गईं और वे लज्जाके कारण किसी-किसी प्रकार वहाँ ठहर सके ॥ २१ ॥ हे सखी! जो प्रियतमके बिछोहके दिनोंमें ढीले पड़ जाते हैं और उनके पास रहनेपर फटने लगते हैं ऐसे कंगनोंसे भला क्या लाभ है? सम्पत्ति या विपत्तिके समय जो किसी काम न आवें ऐसोंका साथ क्या संसारका कोई मनुष्य चाहता है? ॥ २२ ॥ रतिके परिश्रमसे थकी हुई, रातके चरित्र स्मरण करती हुई और लाजसे नीचे मुख की हुई बहूको देखकर कौन प्रसन्न नहीं होता ॥ २३ ॥ इस सुन्दर नवेलीके कुँदरूके समान ओठमें जो दाँतका चिह्न लगा है वह ऐसा जान पड़ रहा है मानो प्रियतमने जिस अधरका अमृत पी लिया है उसकी सीठी वहाँ पड़ी रह गई हो ॥ २४ ॥ महावर लगानेके लिये सखीने अपने खिले हुए तरुण कमलके समान कोमल हाथसे नवेलीके पैरका आगेका भाग छूआ ही था कि पैर लाल हो उठे। इसके पश्चात् जो महावर लगाया गया वह तो उस दोषके समान प्रतीत हुआ जैसे एक बार कही हुई बात फिर दुहरा दी गई हो ॥ २५ ॥ हे मित्र! तुम्हारी छातीपर इधर उधर लगे हुए किसीके स्तनोंके लेपकी छाप, तुम्हारे गलेपर उभड़ा हुआ किसीके कंगनके रत्नोंकी कोरकी साट और तुम्हारे मस्तकपर लगी हुई यह उलटी बिन्दी ये सब किसी सुन्दर भौंहवाली नवेलीकी ढीठतासे भरी रतिक्रीडा प्रकट कर रहे हैं ॥ २६ ॥ मालाकी मणि दब जानेसे जिसमें खरहेके पैरके चिह्नके समान चिह्न दिखाई दे रहे हों, जिसमें चँदवे ( सिरबन्धी ) के दाबका सुन्दर चिह्न बना हुआ हो, जिसमें उठे हुए रोंगटे शोभा दे रहे हों और जिसमें मूँगेके समान लाल बिन्दी लगी हुई हो, ऐसे युवकके शरीरको देखकर भोले भाले लोग भी यही कहते हैं कि यह रतिकलहकी लीलाओंके सूक्ष्मसे सूक्ष्म ढङ्ग जाननेवाला है ॥ २७ ॥ यह नई बहू अपनी रातकी बातें छिपानेके लिये कितने भी उपाय क्यों न करे

॥ २८ ॥ सख्यस्तानि वचांसि यानि बहुशोऽधीतानि युष्मन्मुखाद्धृदयेऽहं बहुशिक्षिता क्षणमपि ध्यात्वाऽस्मि मौनं गता धूर्तेनैव च मण्डलीकृतकुचं गाढं परिष्वज्य। मां पीतान्येव सहाधरेण सहसा वक्त्रस्थितान्येव मे ॥ २९ ॥ सुप्तोऽयं सखि सुप्यतामिति गता सख्यस्ततोऽनन्तरं प्रेमावेशितया मया तरलया न्यस्तं मुखं तन्मुखे। ज्ञातेऽलीकनिमीलने नयनयोर्धूर्तस्य रोमाञ्चतो लज्जाऽऽसीन्मम तेन साऽप्यपहृता तत्कालयोग्यैः क्रमैः ॥ ३० ॥ हारेण च स्तनयुगं परिवृत्य पीनमत्यायतं च जघनं रशनागुणेन। मध्यस्य मण्डनविधिं न चकार काचिद्रिक्तः स नाभिरपि नैव हि माननीयः ॥ ३१ ॥

*आलिङ्गनम्*—अंशुकं हृतवता तनुबाहुस्वस्तिकापिहितमुग्धकुचाग्रा। भिन्नशङ्खवलयं परिणेत्रा पर्यरम्भि रभसादचिरोढा ॥ १ ॥ उत्तरीयविनयात्त्रपमाणा रुन्धती किल तदीक्षणमार्गम्। आवरिष्ट विकटेन विवोढुर्वक्षसैव कुचमण्डलमन्या ॥ २ ॥ दीपितस्मरमुरस्युपपीडं वल्लभे घनमभिष्वजमाने। वक्रतां न ययतु कुचकुम्भौ सुभ्रुवः कठिनतातिशयेन ॥ ३ ॥ न स्म माति वपुषः प्रमदानामन्तरिष्टतमसङ्गमजन्मा। यद्बहुर्बहिरवाप्य विकासं व्यानशे तनुरुहाण्यपि हर्षः ॥ ४ ॥ पीडिते पुर उरःप्रतिपेषं भर्तरि स्तनयुगेन युवत्याः। स्पष्टमेव दलतः प्रतिनार्यास्तन्मयत्वमभवद्धृदयस्य ॥ ५ ॥ यत्प्रियव्यतिकराद्वनितानामङ्गजेन पुलकेन बभूवे। प्रापि तेन भृशमुच्छ्वसिताभिर्नीविभिः सपदि बन्धनमोक्षः ॥ ६ ॥ सञ्जहार सहसा परिरब्धप्रेयसीषु विरहय्य विरोधम्। संहितं रतिपतिः स्मितभिन्नक्रोधमाशु तरुणेषु महेषुम् ॥ ७ ॥ सम्प्रवेष्टुमिव योषित ईषुः श्लिष्यतां हृदयमिष्टतमानाम्। आत्मनः सततमेव तदन्तर्वर्तिनो न खलु नूनमजानन्

किन्तु इस समय इसके नेत्रोंका आलस्य ही रातका सारा भेद खोले दे रहा है ॥ २८ ॥ हे सखियो ! तुम लोगोंके मुखसे जो बातें मैंने बार-बार सीखी थीं उन्हें रातमें प्रियतमसे कहनेके लिये मैं क्षणभर मौन होकर सोच ही रही थी कि इतनेमें उस धूर्तने मेरे उठे हुए स्तन पकड़कर, मेरा कसकर आलिंगन करके, मेरे अधरोष्ठके साथ-साथ ही मेरे मुँहमें बसी हुई वे सारी बातें पी डालीं ॥ २९ ॥ हे सखी ! मेरे प्रियतमको सोते देखकर सखियाँ तो यह कहकर चली गईं कि 'हे सखी ! यह सो रहा है अतः इसे सोने दो' और मुझमें ऐसा प्रेम उमड़ आया कि मैंने उसके मुखपर अपना मुख रख दिया। फिर जब उसके शरीरमें रोमाञ्च दिखाई पड़ा तब मैंने समझा कि यह धूर्त झूठ-मूठ आँखें मूँदे हुए है और मुझे बड़ी लज्जा आ गई किन्तु उसने उस समयकी अनुकूल क्रियाओंसे मेरी वह लाज भी छीन ली ॥ ३० ॥ किसी नवेलीने हारसे तो अपने दोनों स्तन सजा लिए और बड़े-बड़े मोटे नितम्बको करधनीसे सजा लिया किन्तु नाभिको इसलिये नहीं सजाया कि यह तो रीती है इसका क्या आदर किया जाय ॥ ३१ ॥

गले लगाना : ज्योंही नायकने नवेलीका वस्त्र खींचा त्योंही नवेलीने अपने दोनों हाथ कन्धोंपर रखकर अपने सुन्दर स्तन ढक लिए और नायकने झट उसे गले लगा लिया, जिसपर उस नई बहूने ऐसे हाथ हिलाए कि उसके शंखके चूड़े बज उठे ॥ १ ॥ ज्योंही नायकने वस्त्र खींचे कि नवेली लाजसे गड़ गई और नायककी आँख बचानेके लिये उसने नायकके विशाल वक्षस्थलसे अपने स्तन भिड़ाकर उसके गले लगकर स्तन छिपा लिए ॥ २ ॥ अत्यन्त कामोत्तेजित होकर नायकने नवेलीके स्तन दबाते हुए जब कसकर उसे छातीसे लगाया तो सुन्दर भौंहोंवाली नवेलीके दोनों स्तन अत्यन्त कठोर हो जानेके कारण तनिक भी टस-से मस न हुए ॥ ३ ॥ पतिके गलेसे लगनेके कारण प्रसन्नचित्त नवेलियोंके शरीरमें जब हर्ष न समा सका तो उसने बाहर खड़े हुए रोंगटे भी प्रसन्न करके खड़े कर दिए ॥ ४ ॥ उस नवेलीने अपने स्तनोंसे नायककी छाती दबाकर उसे गले लगाया तो सौतका हृदय इस प्रकार टूक-टूक हो गया मानो पतिके चिन्तनसे जो उसका हृदय तन्मय हो गया था वह सौतके स्तनोंसे दबकर टुकड़े-टुकड़े हो गया हो ॥ ५ ॥ पतिके गले लगनेसे नवेलियोंके शरीरसे रोमाञ्च रूपी पुत्र उत्पन्न हुआ इसलिये इस प्रसन्नतासे बँधे हुए नाड़े छुटकारा पा गए क्योंकि जब पुत्र उत्पन्न होता है तो उस प्रसन्नतामें शत्रु भी बन्धनसे खोल दिए जाते हैं ॥ ६ ॥ पुरुषोंने सब झगड़ा टन्टा मिटाकर जब नवेलियोंको गलेसे लगाया तो नम्र मुस्कानसे उन्होंने रूठना छोड़ दिया और कामदेवने भी उन लोगोंपर चढ़ाए हुए अपने विशाल बाणोंको व्यर्थ समझकर उतार दिया ॥ ७ ॥ छातीसे लगाते हुए पतिके हृदयमें नवेलियाँ मानों घुस जाना चाहती थीं पर वे यह नहीं जान पाईं कि वे सदा उनके हृदयमें ही निवास करते हैं ॥ ८ ॥

कटाक्षविकटाक्षः। कवलयति पृथुलकवलैस्तण्डुलमचलं द्विजः क्षुद्रः ॥ ६१ ॥ भ्रातस्तर्क कदर्थितोऽसि कविते याताऽसि दीनां दशां मीमांसे सखि वञ्चितासि सुहृदो वेदाः कुतः शर्म वः। धूर्तैर्निस्पृहतामिषेण भवतामाधाय मौलौ पदं हत्वा वित्तवतां धनानि सुचिरं साम्राज्यमातन्यते ॥ ६२ ॥ मर्कटमुखि मरिचस्तनि मुरजोदरि मुष्टिमेयकटिदेशे। मार्जारशावनयने स्मरामि कान्ते तवाङ्गानि ॥ ६३ ॥ मातस्तातस्य मौलौ निवसति किमिदं पुत्र शीतांशुलेखा फाले किं नेत्रमेतज्ज्वलितशिखिशिखं किं गले कालकूटः। नाभेर्मूले किमेतत्त्वदिति तनयजां भारतीं भावयित्वा तिर्यग्व्यामीलिताक्षी करपिहितमुखी पार्वती वः पुनातु ॥ ६४ ॥ मुण्डो जटिलो नग्नश्छत्री दण्डी कषायचीरी वा। भस्मस्मेरशरीरो दिशि दिशि भोगो विजृम्भते दम्भः ॥ ६५ ॥ मेरुः स्थितोऽतिदूरे मनुष्यभूमिं परां परित्यज्य। भीतो भयेन चौर्याद्घोराणां हेमकाराणाम् ॥ ६६ ॥ यत्नोत्थापनमात्रनिःसहगलच्चर्मावशेषस्तनश्रुवच्छेफसिदुर्बलाङ्गचलनव्यर्थोपमालिङ्गने। लज्जाधायिनि खिद्यमानयुवतौ वृद्धस्य शृङ्गे रते यत्याजम्मतिमाच्य किं तु हसितुं युक्तं किमारोदितुम् ॥ ६७ ॥ यदक्षिभ्रूलतापाङ्गैः स्त्रियः कुर्वन्ति चापलम्। जघनेष्वेव तत्सर्वं फलत्यनपराधिषु ॥ ६८ ॥ यस्मिन्नास्ति कचग्रहव्यतिकरो यस्मिन्न पीनस्तनद्वन्द्वाश्लेषरसो न यत्र करजैरुच्चावचाः केलयः। प्रत्यङ्गं न च यत्र चुम्बनविधिर्नो यत्र कण्ठध्वनिः तत्पुंसः कृतागेहिनीरतमिति स्पष्टो हि विडम्बनः ॥ ६९ ॥ रण्डा पीनपयोधराकृत मया चण्डानुरागात्कुचं दोर्दण्डद्वयपीवरस्तनभरं नो गाढमालिङ्गिता। वृद्धेभ्यः शपथः शपे यदि पुनः कुत्रापि कापालिनीपीनोत्तुङ्गकुचावपीडनभरः प्राप्तः मयोघोदयः ॥ ७० ॥ रे रे लोकाः कुरुध्वं श्रवणपुटपिधानं द्रुतं हस्तयुग्मैः शैलाः सर्वेऽपि यूयं भवत गुरुतराः सावधाना धरित्र्याम्। शीघ्रं रे रावण त्वं

कर सामने पहाड़के समान परोसा हुआ भात भकोसे चला आ रहा है ॥ ६१ ॥ हे भाई तर्क ! तुम व्यर्थ हो। हे कविते ! तुम्हारी भी बड़ी दुर्गति हो चली है। हे सखि मीमांसा ! तुम्हें भी धोखा हो गया है। हे मित्र वेदो ! अब तुम्हारा भी कोई गुण नहीं रहा क्योंकि धूर्तोंने निःस्पृहताका ढोंग रचकर तुम्हारे सिरपर अपने पैर रखकर धनवानोंका धन लूट-लूटकर अपना साम्राज्य बना लिया है ॥ ६२ ॥ बन्दर जैसे मुखवाली, मिर्चके समान स्तनवाली, मुरजके समान पेटवाली, मुट्ठी भर कमरवाली, बिल्ली के बच्चे जैसी आँखोंवाली हे सुंदरी ! मैं सदा तुम्हारे अंगोंका स्मरण करता रहता हूँ ॥ ६३ ॥ गणेशजी पार्वतीसे पूछते हैं—'क्यों माँ ! यह पिताजीके सिरपर क्या है ? पार्वतीजी : यह चन्द्रमाकी रेखा है। गणेश : मस्तकपर क्या है ? पार्वती : जलती हुई आगकी लपटोंसे भरा नेत्र है। गणेश : गलेमें क्या है ? पार्वती : कालकूट। गणेश : और नाभिसे नीचे यह क्या लटक रहा है ? पुत्रकी यह बात सुनकर और तिरछी आँखें करके मुँह ढकती हुई पार्वतीजी आपको पवित्र करें ॥ ६४ ॥ केवल पाखण्डी लोग ही अनेक प्रकारका भोग पानेकी इच्छासे सिर मुड़ाकर या जटा रखकर, नंगे होकर, छाता या डण्डा लेकर, गेरुआ वस्त्र पहनकर और शरीरपर भस्म रमाकर इधर-उधर घूमते-फिरते हैं ॥ ६५ ॥ इन भयंकर सुनारोंकी चोरीके डरसे डरकर ही सुमेरु पर्वतको पृथ्वीतल छोड़कर बहुत दूर जाकर बसना पड़ा है ॥ ६६ ॥ प्रयत्नसे उठानेपर भी जो दुर्बल, पुरानी तथा झूलते हुए चमड़ेवाली इन्द्रिय ढीली पड़कर गिर जाती है, जिसके दुर्बल अंगोंसे आलिंगन करना भी कठिन होता है, जिसे देखके भी लज्जा आती है और जिसे देख-देखकर तरुणी दुखी हुई जाती है उस मरकट बूढ़ेसे सुरत करनेकी बातका स्मरण करके बताइए हँसना चाहिए या रोना ॥ ६७ ॥ ढिठाई तो करती हैं स्त्रियोंकी आँखें, भौंहें तथा नेत्रके कोर, पर इनके अपराधका सारा फल भोगना पड़ता है बेचारी निरपराध योनिको ॥ ६८ ॥ घरकी पत्नीके साथकी जिस रतिक्रीड़ामें न केश ही पकड़े जा सकते हैं, न मोटे स्तन ही छातीसे लगानेका रस मिलता है, न उँगलियों (नखों) के ही हाव-भाव (क्रीड़ा) होते हैं, न अंग-प्रत्यङ्गका चुम्बन हो पाता, न सुखसे गलेसे ध्वनि ही निकल पाती है, वह रति-क्रीड़ा है कि पुरुषके लिये साक्षात् भद्दा है ॥ ६९ ॥ मैंने किसी मोटे स्तनवाली रण्डाको अपनी भुजाओंमें कभी नहीं लगाया, बड़े-बड़े स्तनोंके बोझसे बोझीली भुजाओंसे प्रबल प्रेममें भरकर कभी आलिंगन नहीं किया। मैं बूढ़ोंकी सौगन्ध खाता हूँ जो कहीं भी मुझे किसी कापालिनीके मोटे ऊँचे स्तनोंको कसकर दबानेके आनन्दका ज्ञान प्राप्त हुआ हो ॥ ७० ॥ अरे लोगो ! दोनों हाथोंसे झटपट अपने कान मूँद लो। हे पहाड़ो ! तुम भी भारी बनकर धरतीपर सावधान होकर डट जाओ। हे रावण !

हता यज्ञे यदि प्राणिनो यज्ञं किं न करोषि मातृपितृभिः पुत्रैः सदा बान्धवैः ॥ ४९ ॥ परान्नं प्राप्य दुर्बुद्धे मा प्राणेषु दयां कुरु। दुर्लभानि परान्नानि प्राणा जन्मनि जन्मनि ॥ ५० ॥ पाणौ ताम्रघटी कुशः करतले धौते सिते वाससी भाले मृत्तिलकः सचन्दनरसो न्यस्तैकपुष्पं शिरः। दूरात्क्षिप्तपदा गतिर्दृढतरश्यामिलष्टवक्त्रा गिरः सोऽयं वञ्चयितुं जगद्भगवतो दम्भस्य देहक्रमः ॥ ५१ ॥ पीठीप्रक्षालनेन क्षितिपतिकथया सज्जनानां प्रवादैर्नीत्वा यामार्धमेवं कुशकुसुमसमारम्भणव्यग्रहस्ताः। पश्चादेते निमज्जत्पुरयुवतिकुचाभोगवद्धेक्षणार्धाः प्राणायामापदेशादिह सरिति सदा वासराणि क्षिपन्ति ॥ ५२ ॥ पूर्वं चेटी ततो वेटी पश्चाद्भवति कुट्टिनी। सर्वोपायपरिक्षीणा वृद्धा वेश्या तपस्विनी ॥ ५३ ॥ प्रथमं स्ववित्तमखिलं कनकार्थी भस्मसात् स्वयं कुरुते। पश्चात्स्वधनादधिकं विनाशयति वञ्चनानिपुणः ॥ ५४ ॥ प्रेमद्रुमोद्दलनतीक्ष्णकुठारधारा रूक्षाक्षिवीक्षणविरूक्षणचित्तवृत्तिः। नार्द्रीभवन्मरुधरेव महाप्रबन्धैर्वज्रं पिनष्टि कठिनं खलु कुट्टनी सा ॥५५॥ बिलाद्बहिर्बिलस्यान्तःस्थितमार्जाररसर्पयोः। मध्ये चाखुरिवाभाति पत्नीद्वययुतो नरः ॥ ५६ ॥ भक्ते द्वेषो जडे प्रीतिः प्रवृत्तिर्गुरुलङ्घने। मुखे कटुकता नित्यं धनिनां ज्वरिणामिव ॥ ५७ ॥ भगदत्तप्रभावाद्या कर्णशल्योरकटस्वना। सेनेव कुरुराजस्य कुट्टनी किन्तु निष्कृपा ॥ ५८ ॥ भस्माङ्गुलिर्बकोड्डायी बालशोची तथा हिहिः। धारावर्ती चक्रवर्ती षडेते पुरुषाधमाः ॥ ५९ ॥ भार्यायै पतिदेवतापरगतिं शंसत्यसत्यै पुमान् कश्चित्तां नियमैर्नियन्तुमपटुः कोपेन संन्यस्यति। अन्यो गच्छति जाह्नवीमथ परो राजानमभ्यावयोर्वंशं दूषय नेति भोः कथय मे कस्तेषु मानोन्नतः ॥ ६० ॥ भ्रूकुटीकुटिलललाटः कण्टकिताङ्गः

और बान्धवोंकी ही यज्ञमें बलि क्यों नहीं दे डालते ? ॥४९॥ अरे मूर्ख ! दूसरेका अन्न मिले तो अपने प्राणोंपर दया नहीं करनी चाहिए क्योंकि प्राण तो प्रत्येक जन्ममें मिल जाते हैं किन्तु पराया अन्न कहाँ मिल पाता है ॥ ५० ॥ जिस मनुष्यके एक हाथमें ताँबेका घड़ा, दूसरेमें कुशा, शरीरपर उजले धुले हुए वस्त्र, माथेपर चन्दन मिली हुई मिट्टीका तिलक और सिरपर एक फूल रक्खा हो और वह हड़बड़ीसे दूरसे पैर उठा-उठाकर चला आ रहा हो तथा दाँत सटाकर बातें करता हो तो समझ लेना चाहिए कि संसारको चकमा देनेके लिये साक्षात् भगवान् ही कपट-शरीर धारण किए चले आ रहे हैं ॥ ५१ ॥ ये महात्मा आधा दिन तो देवासन धोने, राजाकी चापलूसी करने और सज्जनोंकी निन्दामें बिताते हैं, फिर कुछ समयतक ये कुशा तथा फूल सजाते हैं और इसके पश्चात् प्राणायाम करनेके बहाने वहाँ स्नान करनेवाली स्त्रियोंके स्तनोंपर आँख गड़ाए नदीके तीरपर अपना दिन बिता देते हैं ॥ ५२ ॥ वेश्या अपने बचपनमें दासीका, फिर सबकी स्त्रीका और बुढ़ापेमें कुटनीका काम करती है। अन्तमें जब कोई उपाय नहीं बच रहता तब तपस्विनी बन बैठती है ॥५३॥ पहले तो स्वर्णकी चाह करनेवाला व्यक्ति अपना सारा धन स्वयं फूँक देता है और फिर धूर्ततामें निपुण होकर अपने धनसे अधिक खो डालता है ॥५४॥ प्रेमरूपी वृक्षको काटनेमें पैने कुल्हाड़ेकी धारके समान, जिसकी रूखी आँखोंसे देखनेमें चित्तवृत्ति रूखी जान पड़ती है वह कभी न पसीज सकनेवाली मरुभूमिके समान कुटनी अपनी बड़ी-बड़ी बातोंसे वज्रको भी पीस डालती है ॥ ५५ ॥ दो स्त्रियोंवाला मनुष्य बिलके मुँहपर बैठे हुए उस चूहेके समान होता है जिसके लिये बाहर बिल्ली और भीतर साँप बैठा हो ॥५६॥ भक्त ( भात ) से द्वेष, मूर्ख ( जल ) से प्रेम, बड़ोंकी बात न मानने (अधिक लंघन करने) की बान और मुँहमें सदा कड़वापन ये बातें धनिकोंमें वैसी ही पाई जाती हैं जैसी ज्वरसे पीड़ित व्यक्तिमें पाई जाती हैं ॥ ५७ ॥ योनिके लोभका प्रभाव देनेवाली ( पहले भगदत्तके प्रभाववाली ) कानोंमें भालेके समान कठोर रूपसे चिल्लाकर बोलनेवाली ( कर्ण और शल्यके समान भयंकर शब्द करनेवाली ) यह कुटनी भी कौरवोंकी सेनाके समान निर्दयी ( कृपाचार्यसे रहित ) है ॥ ५८ ॥ ये छह व्यक्ति अधम होते हैं—उँगलीमें भस्म रमानेवाला, बगुले उड़ानेवाला, बालशोची, ही-ही करके हँसनेवाला, धारावर्ती और चक्रवर्ती ॥ ५९ ॥ कोई तो अपनी दुष्टा स्त्रीको पातिव्रत्यका उपदेश देता है, कोई व्यक्ति जो अपनी पत्नीको नियमसे नहीं चला सकता वह उसे क्रोधसे ठीक रखता है, तीसरा गंगाजीमें जा डूबता है, चौथा राजाके पास निपटारेके लिये पहुँचता है और कहता है कि हमारा वंश न बिगाड़ो। बताओ, इनमें किसकी नाक रह गई ॥६०॥ टेढ़े मस्तकपर टेढ़ी भौंहें, शरीरपर रोंगटे और घूमती हुई बड़ी-बड़ी आँखें लिए वह क्रोधी ब्राह्मण बड़े-बड़े कवल उठा-

कटाक्षविकटाक्षः । कवलयति पृथुलकवलैस्तण्डुलमचलं द्विजः क्षुद्रः ॥ ६१ ॥ भ्रातस्तर्क कदर्थितोऽसि कविते याताऽसि दीनां दशां मीमांसे सखि वञ्चिताऽसि सुहृदो वेदाः कुतः शर्म वः । धूर्तैर्निस्पृहताभिषेण भवतामाधाय मौलौ पदं हत्वा वित्तवतां धनानि सुचिरं साम्राज्यमातन्यते ॥ ६२ ॥ मर्कटमुखि मरिचस्तनि मुरजोदरि मुष्टिमेयकटिदेशे । मार्जारशावनयने स्मरामि कान्ते तवाङ्गानि ॥ ६३ ॥ मातस्तातस्य मौलौ निवसति किमिदं पुत्र शीतांशुलेखा भाले किं नेत्रमेतज्ज्वलितशिखिशिखं किं गले कालकूटः । नाभेर्मूले किमेतच्चलति तनयजां भारतीं भावयित्वा तिर्यग्व्यामीलिताक्षी करपिहितमुखी पार्वती वः पुनातु ॥ ६४ ॥ मुण्डो जटिलो नग्नश्छत्री दण्डी कषायचीरी वा । भस्मस्मेरशरीरो दिशि दिशि भोगी विजृम्भते दम्भः ॥ ६५ ॥ मेरुः स्थितोऽतिदूरे मनुष्यभूमिं परां परित्यज्य । भीतो भयेन चौर्याद्घोराणां हेमकाराणाम् ॥ ६६ ॥ यत्नोत्थापनमाननिःसहजरच्चर्मावशेषेन्द्रियभ्रश्यच्छेफसि दुर्बलाङ्गवलनव्यर्थीयमालिङ्गने । लज्जाधायिनि खिद्यमानयुवती वृद्धस्य कृच्छ्रे रते यत्स्यात्तरमनिमादत्र किं नु हसितुं युक्तं किमारोदितुम् ॥ ६७ ॥ यदक्षिभ्रूलतापाङ्गैः स्त्रियः कुर्वन्ति चापलम् । जघनेष्वेव तत्सर्वं पतत्यनपराधिषु ॥ ६८ ॥ यस्मिन्नास्ति कचग्रहव्यतिकरो यस्मिन्न पीनस्तनद्वन्द्वोरःसंगमो न यत्र करजैरुच्चावचाः केलयः । अन्यङ्गं न च यत्र चुम्बनविधिर्नो यत्र कण्ठध्वनिः तत्पुंसः कुलांगनारतमिति स्पष्टो हि विष्टिक्रमः ॥ ६९ ॥ रण्डा पीनपयोधराकृत मया चण्डानुरागाद्भुजं दोर्दण्डद्वयपीवरस्तनभरं नो गाढमालिङ्गिता । बुद्धेभ्यः शपथः शपे यदि पुनः कुत्रापि कापालिनीपीनोत्तुङ्गकुचावपीडनभरः प्राप्तः प्रबोधोदयः ॥ ७० ॥ रे रे लोकाः कुरुध्वं श्रवणपुटपिधानं द्रुतं हस्तयुग्मैः शैलाः सर्वेऽपि यूयं भवत गुरुतराः सावधाना धरित्र्याम् । शीघ्रं रे रावण त्वं

---

भर सामने पहाड़के समान परोसा हुआ भात भकोसे चला जा रहा है ॥६१॥ हे भाई तर्क ! तुम व्यर्थ हो । हे कविते ! तुम्हारी भी बड़ी दुर्गति हो चली है । हे सखि मीमांसा ! तुम्हें भी धोखा हो गया है । हे मित्र वेदो ! अब तुम्हारा भी कोई गुण नहीं रहा क्योंकि धूर्तोंने निःस्पृहताका ढोंग रचकर तुम्हारे सिरपर अपने पैर रखकर धनवानोंका धन लूट-लूटकर अपना साम्राज्य बना लिया है ॥ ६२ ॥ बन्दर जैसे मुखवाली, मिर्चके समान स्तनवाली, मुरजके समान पेटवाली, मुट्ठी भर कमरवाली, बिल्ली के बच्चे जैसी आँखोंवाली हे सुंदरी ! मैं सदा तुम्हारे अंगोंका स्मरण करता रहता हूँ ॥६३॥ गणेशजी पार्वतीसे पूछते हैं—'क्यों माँ ! यह पिताजीके सिरपर क्या है ? पार्वतीजी : यह चन्द्रमाकी रेखा है । गणेश : मस्तकपर क्या है ? पार्वती : जलती हुई आगकी लपटोंसे भरा नेत्र है । गणेश : गलेमें क्या है ? पार्वती : कालकूट । गणेश : और नाभिसे नीचे यह क्या लटक रहा है ? पुत्रकी यह बात सुनकर और तिरछी आँखें करके मुँह ढकती हुई पार्वतीजी आपको पवित्र करें ॥ ६४ ॥ केवल पाखण्डी लोग ही अनेक प्रकारका भोग पानेकी इच्छासे सिर मुड़ाकर या जटा रखकर, नंगे होकर, छाता या डण्डा लेकर, गेरुआ वस्त्र पहनकर और शरीरपर भस्म रमाकर इधर-उधर घूमते-फिरते हैं ॥ ६५ ॥ इन भयंकर सुनारोंकी चोरीके डरसे डरकर ही सुमेरु पर्वतको पृथ्वीतल छोड़कर बहुत दूर जाकर बसना पड़ा है ॥ ६६ ॥ प्रयत्नसे उठानेपर भी जो दुर्बल, पुरानी तथा झूलते हुए चमड़ेवाली इन्द्रिय ढीली पड़कर गिर जाती है, जिसके दुर्बल अंगोंसे आलिंगन करना भी कठिन होता है, जिसे देखके भी लज्जा आती है और जिसे देख देखकर तरुणी दुखी हुई जाती है उस मरकट बूढ़ेसे सुरत करनेकी बातका स्मरण करके बताइए हँसना चाहिए या रोना ॥ ६७ ॥ ढिठाई तो करती हैं स्त्रियोंकी आँखें, भौंहें तथा नेत्रके कोर, पर इनके अपराधका सारा फल भोगना पड़ता है बेचारी निरपराध योनिको ॥६८॥ घरकी पत्नीके साथकी जिस रतिक्रीडामें न केश ही पकड़े जा सकते हैं, न मोटे स्तन ही छातीसे लगानेका रस मिलता है, न उँगलियों (नखों) के ही हाव-भाव (क्रीड़ा) होते हैं, न अंग-प्रत्यङ्गका चुम्बन हो पाता, न सूखे गलेसे ध्वनि ही निकल पाती है, वह रति-क्रीड़ा है कि पुरुषके लिये साक्षात् सजा है ॥ ६९ ॥ मैंने किसी मोटे स्तनवाली रण्डाको अपनी भुजाओंमें कभी नहीं लगाया, बड़े-बड़े स्तनोंके बोझसे बोझीली भुजाओंसे प्रबल प्रेममें भरकर कभी आलिंगन नहीं किया । मैं बुद्धोंकी सौगन्ध खाता हूँ जो कहीं भी मुझे किसी कापालिनीके मोटे ऊँचे स्तनोंको कसकर दबानेके आनन्दका ज्ञान प्राप्त हुआ हो ॥ ७० ॥ अरे लोगो ! दोनों हाथोंसे झटपट अपने कान मूँद लो । हे पहाड़ो ! तुम भी भारी बनकर धरतीपर सावधान होकर डट जाओ । हे रावण !

विरचय वसनैर्नासिकानां पिधानं सुप्तोऽयं कुम्भकर्णः कटुरवविकटं शर्धते दीर्घमुच्चैः ॥ ७१ ॥ लभ्यानङ्गविलेपनानि सुलभास्ताम्बूलसम्पत्तयः कल्प्यन्ते च मृदूनि चीनवसनान्यभ्येति काऽपि द्युतिः । किञ्चोच्चैर्घटते विमर्दसुलभः सम्भोगलीलारसो रण्डा विन्दतीति हन्त महतः पुण्यस्य पाकक्रमः ॥ ७२ ॥ वर्णनदयितः कश्चिद्धनदयितो दानकर्मदयितोऽन्यः रक्षादयितश्चान्यो वेश्यानां नर्मदयितोऽन्यः ॥ ७३ ॥ वाचयति नान्यलिखितं लिखितमनेनापि वाचयति नान्यः । अयमपरोऽस्य विशेषः स्वयमपि लिखितं स्वयं न वाचयति ॥ ७४ । विनापि तातेन विना जनन्या गजाननः शंभुसुताभिधानः । विनैव शास्त्राणि विनैव वेदैर्माध्यंदिनानामिव पाठकोऽभूत् ॥ ७५ ॥ विना मद्यं विना मांसं परस्वहरणं विना । विना परापकारेण दिविरो दिवि रोदिति ॥७६॥ वैराग्यभङ्गिरचनावचनैः प्रतार्य रण्डां चिराय विकटस्तनसंनताङ्गीम् । ब्रह्मोपदेशमिषसङ्गतगण्डभित्तिनिःशङ्कचुम्बनरसैः कितवा द्रवन्ति ॥७७॥ शतवेदी मे सिद्धः सहस्रवेदी रसोऽपि निर्यातः । इति वदति धातुवादी नग्नो मलिनः कृशो रूक्षः ॥७८॥ शिक्षितापि सखिभिर्ननु सीता रामचन्द्रचरणौ न ननाम । किं भविष्यति मुनीशवधूवद्भालरत्नमिह तद्रजसेति ॥ ७९ ॥ शृणु सखि कौतुकमेकं ग्राम्येण कुकामिना यदद्य कृतम् । सुरतसुखमीलिताक्षी मृतेति भीतेन मुक्तास्मि ॥८०॥ श्रमणः श्रावकवध्वाः सुरतविधौ दशति नाधरं दत्तम् । मदिराक्षि मांसभक्षणमस्मत्समये निषिद्धमिति ॥ ८१ ॥ सकरुणं लोलनेत्रं कुलयुवतिमुखं दृश्यते सानुकम्पं रण्डानामर्धलज्जाञ्चितमधिपुलकं स्पृश्यते पीनमङ्गम् । क्लीबानां खाद्यतेऽन्तश्चिरविहितधनं काष्ठमूलाश्रितोयैः पूर्वं विद्याकलानां सकलसुखनिधिर्वैद्यविद्याऽभिवन्द्या ॥ ८२ ॥ सदा वक्रः सदा क्रूरः सदा पूजामपेक्षते । कन्याराशिस्थितो नित्यं जामाता दशमो ग्रहः ॥ ८३ ॥ सामगा-

---

तुम भी कपड़ेसे नाक बन्द कर लो, क्योंकि यह सोया हुआ कुम्भकर्ण अत्यन्त दुर्गन्ध-भरा भयंकर तथा दहाड़से भरा अपानवायु बड़े वेगसे छोड़ रहा है ॥७१॥ जिसके यहाँ अनेक प्रकारके कामोत्तेजक विलेपन मिल जाते हैं, पानका सामान मिल जाता है, कोमल रेशमी वस्त्र जहाँ पहने जाते हैं, नये-नये रङ्ग ढङ्ग बनाए जाते हैं और जिसके यहाँ रमणका सारा आनन्द भी सरलतासे मिल जाता है ऐसी धनी रण्डा बड़े पुण्यसे मिलती है ॥७२॥ कोई तो वेश्याओंके वर्णनमें, कोई उसके धनमें, कोई उसके दानमें, कोई उसकी रक्षामें और कोई उसमें साथ की हुई क्रीड़ामें ही रस लेता है ॥ ७३ ॥ यह कायस्थ न तो दूसरोंका ही लिखा पढ़ पाता है, न उसका ही लिखा कोई पढ़ पाता है किन्तु सबसे बड़ी बात इसमें एक यह है कि वह स्वयं अपना लिखा भी नहीं पढ़ पाता ॥ ७४ ॥ हाथीके मुँहवाले गणेशजीकी न माता पार्वती हैं, न पिता शिव, फिर भी वे वैसे ही शिवके पुत्र कहे जाते हैं जैसे बिना वेद-शास्त्र जाने ही मध्याह्नमें पढ़नेवाले माध्यंदिन शाखावाले बन बैठे ॥ ७५ ॥ मदिरा, मांस, दूसरोंका धन हरनेका अवसर और दूसरोंकी बुराई करनेका अवसर न पानेसे यह कायस्थ स्वर्गमें भी पड़ा रो रहा है ॥ ७६ ॥ झुके हुए विशाल स्तनोंवाली रण्डाको वैराग्यकी बातोंमें बहकाकर ब्रह्मका उपदेश करनेके बहाने उसके गालसे मुख लगाकर निर्भय होकर चुम्बन करते हुए धूर्त उसे फुसला रहे हैं ॥७७॥ स्वयं नंगा, मैला-कुचैला, दुर्बल और रूखे शरीरवाला यह धातुवादी ( रसायनी ) बैठा गाल बजा रहा है कि मुझे शतवेदी भी सिद्ध है और सहस्रवेदी रस भी मैंने निकाल लिया है ॥७८॥ सखियोंके सिखानेपर भी सीताजीने रामके चरणोंमें सिर नहीं झुकाया क्योंकि उन्हें डर था कि उनके पैरकी धूल कहीं मस्तकपर लगे हुए रत्नसे लग गई तो वह अहल्याके समान स्त्री न बन खड़ी हो ॥७९॥ वेश्या अपनी सखीसे कह रही है : हे सखो ! आज एक देहाती मूर्ख कामीकी अचरजभरी बात तो सुन कि मैं तो सुरतके आनन्दमें आँखें मूँदे पड़ी थी और वह मुझे मरी समझकर डरके मारे भाग खड़ा हुआ ॥ ८० ॥ कोई बौद्ध भिक्षु अपने भक्तकी स्त्रीके साथ रमण तो कर रहा है पर उसका ओठ न चूमनेका कारण देते हुए कहता है कि—'हे चचल आँखोंवाली ! हमारे धर्ममें मांस खाना वर्जित है' ॥ ८१ ॥ वैद्यकी विद्या ही दूसरी और विद्याओंमें सबसे अच्छी है क्योंकि वैद्य तो घरकी छोटी कुलवधुओंके मुख और उनकी चंचल आँखोंकी ओर दयापूर्वक देखता है, रण्डाओंके आधे लाजसे भरे मोटे पुलकित अंग छूता है और काढ़ा पिला-पिलाकर नपुंसकोंका बहुत दिनोंका जुटा-जुटाया धन भी हरता है ॥ ८२ ॥ कन्याराशिमें पड़े हुए दुष्ट ग्रहके समान कन्याके साथ ब्याहा हुआ दामाद भी दसवाँ ग्रह ही होता है क्योंकि दोनों ही सदा कुटिल और रूखे

यनपूतं मे नोच्छिष्टमधरं कुरु । उत्कण्ठितासि चेद्भद्रे वामं कर्णं दशस्व मे ॥८४॥ स्नानं सिन्धुजले विधाय जनतासंघे निषण्णस्तटे काषायेण घनावकुण्ठिततनुः प्राप्तः परिव्राजकः । सूपापूपघृतोत्तरा मधुमती भिक्षा यतो लभ्यते यस्मिन्वा गतभर्तृका युवतयस्तत्तद्गृहं ध्यायति ॥ ८५ ॥ स्नायं स्नायमनारतं धनवतामग्रे निरीहव्रताः प्रायो मृत्तिलदर्भसंग्रहधनाः सम्मोहयन्तो जगत् । अम्भःकेलिकृतावतारतरुणीनीरन्ध्रवक्षोरुहद्वन्द्वालोकनकुण्ठितेक्षणयुगं ध्यायन्त्यमी दाम्भिकाः ॥ ८६ ॥ स्वयं पञ्चमुखः पुत्रौ गजाननषडाननौ । दिगम्बरः कथं जीवेदन्नपूर्णा न चेद्गृहे ॥८७॥

अद्भुतरस : अम्बुजमम्बुनि जातं न हि दृष्टं जातमम्बुजादम्बु । अधुना तद्विपरीतं चरणसरोजाद्विनिर्गता गङ्गा ॥ १ ॥ इदं तावच्चित्रं यदवनितले पार्वणशशी कलङ्कादुन्मुक्तः किमपि च तदन्तर्विलसति । प्रवालं माणिक्यं कुवलयदलं मन्मथधनुर्मनोवीणावादध्वनिरिति महच्चित्रमपरम् ॥ २ ॥ एके कुटीरकोणेऽपि न लक्ष्यन्ते स्थिताः क्वचित् । अन्येषां विभवस्यैतद् ब्रह्माण्डमपि सङ्कटम् ॥ ३ ॥ एष वन्ध्यासुतो याति खपुष्पकृतशेखरः । मृगतृष्णाम्भसि स्नातः शशशृङ्गधनुर्धरः ॥ ४ ॥ कथमुपरि कलापिनः कलापो विलसति तस्य तलेऽष्टमीन्दुखण्डम् । कुवलययुगलं ततो विलोलं तिलकुसुमं तदधः प्रवालमस्मात् ॥ ५ ॥ कमलमनम्भसि कमले कुवलयमेतानि कनकलतिकायाम् । सा च सुकुमारसुभगेत्युत्पातपरम्परा केयम् ॥ ६ ॥ कस्मै किं कथनीयं कस्य मनःप्रत्ययो भवति । रमयति गोपवधूटी कुञ्जकुटीरे परं ब्रह्म ॥७॥ काकुत्स्थेन शिरांसि यानि शतशश्छिन्नानि मायानिधेः पौलस्त्यस्य विमानसीमनि तथा भ्रान्तानि नाकौकसाम् । तान्येवास्य धनुःश्रमप्रशमनं कुर्वन्ति सीता-

बने रहते हैं और सदा अपनी पूजा चाहते रहते हैं ॥ ८३ ॥ हे सुन्दरी ! सामवेदके पाठसे पवित्र मेरा ओठ न जूठा करो । यदि तुम्हें इतना लालच ही हो तो दाँतोंसे मेरा बायाँ कान काट लो ॥ ८४ ॥ समुद्रके जलमें स्नान करके गेरुए वस्त्रोंसे भली-भाँति अपना शरीर ढके हुए यह जो सन्यासी जनताकी भीड़से भरे समुद्र तटपर बैठा है वह उन घरोंके ध्यानमें मग्न है जिनमें पूए और घीसे भरे मीठे-मीठे पदार्थ भिक्षामें मिला करते हैं या जिन घरोंमें ऐसी नवेलियाँ हैं जिनके पति परदेश चले गए हैं ॥ ८५ ॥ बार-बार स्नान करके तथा मिट्टी, तिल और कुश मात्र जुटाए रखकर धनवानोंपर अपने त्यागकी धाक जमानेवाले और संसारको ठगनेवाले ये दम्भी लोग क्रीड़ाके लिये जलमें उतरी हुई नवेलियोंके दोनों मोटे स्तनोंपर अपनी दोनों आँखें गड़ाए उन्हींके ध्यानमें मग्न हैं ॥ ८६ ॥ जिन शंकरजीके पाँच तो अपने मुख हैं, पुत्र गणेशका मुख हाथीका है, दूसरे पुत्र कार्तिकेयके छह मुख हैं, वे नङ्गे शिवजी कैसे जी पाते यदि घरमें अन्नपूर्णा न होतीं ॥ ८७ ॥

अद्भुत रस : जलमें कमल उत्पन्न होता देखा गया है पर कमलसे जल उत्पन्न होते नहीं देखा गया किन्तु इस समय सचमुच उलटी बात हो रही है कि भगवान्‌के चरण-कमलसे कलकली गंगा निकल रही हैं ॥१॥ किसी नायिकाके मुख, ओठ, दाँत, आँख तथा वाणीका वर्णन करते हुए कहा गया है—'एक विचित्र बात तो यह है कि यह भूतलमें कलंक-रहित पूर्णिमाका चन्द्रमा दिखाई देता है उससे अधिक विचित्र बात यह है कि उसमें माणिक, नीला कमल, कामका धनुष और वसन्तकी वीणाकी ध्वनि सब शोभा पा रही है ॥ २ ॥ इस विश्वमें कुछ लोग तो ऐसे हैं जो कहीं किस कोनेमें सिमटे पड़े हैं जान नहीं पड़ता और दूसरे वे लोग हैं जिनके ऐश्वर्यके विस्तारके लिये यह सारा ब्रह्माण्ड छोटा पड़ता है ॥३॥ आकाशके फूल-की मालासे अपना सिर सजाकर, मरुस्थलकी मृग-मरीचिकाके जलमें स्नान करके, खरहेकी सींगसे बना हुआ धनुष लेकर, यह बन्ध्याका पुत्र चला जा रहा है ॥ ४ ॥ क्या ऊपर मोरकी पूँछ ( केशावलि ) चमक रही है जिसके नीचे अष्टमीका चन्द्रमा ( माथा ) है, नीचे चंचल दो नीले कमल ( आँखें ) हैं, उसके नीचे तिलका फूल ( नाक ) है और उसके नीचे मूँगे ( ओठ ) हैं ॥ ५ ॥ बिना जलका एक कमल ( मुख ) है जिसमें नीले कमल ( आँखें ) खिले हैं और ये सब जिस सोनेकी लता (नायिका) में थे हैं वह भी अत्यन्त सुकुमार और सुन्दर है। यह आश्चर्यकी श्रेणी तो देखो ॥ ६ ॥ किससे क्या कहा जाय, सुनकर भी किसको विश्वास होगा कि लताकी झाड़ीरूपी कुटीमें यह गोपी परब्रह्मके साथ क्रीड़ा करती है ॥ ७ ॥ मायावी रावणके जो सिर रामचन्द्रजीने काट डाले थे देवताओंके विमानोंसे टकरा-टकराकर ऐसे चक्कर खा रहे थे मानो उनके उड़ते हुए बाल चँवरके समान हिल-हिलकर रामकी धनुष चढ़ानेकी थकावट मिटा रहे हों ॥ ८ ॥ 'यह वामन

पत्येः क्रीडाचामरडम्बरानुकृतिभिर्दोलायमानैः कचैः ॥८॥ किं क्रमिष्यति किलैष वामनो यावदित्थमहसन्त दानवाः। तावदस्य न ममौ नभस्तले लङ्घितार्कशशिमण्डलः क्रमः ॥ ९ ॥ किं ब्रूमो हरिमस्य विश्वमुदरे किंवा फणाभोगिनः शेते यत्र हरिः स्वयं जलनिधेः सोऽप्येकदेशे स्थितः। आश्चर्यं कलशोद्भवो मुनिरसौ यस्यैकहस्तेऽम्बुधिर्गण्डूषीयति पङ्कजीयति फणी भृङ्गीयति श्रीपतिः ॥१०॥ चतुर्ष्वपि समुद्रेषु सन्ध्यामन्वास्य तत्क्षणात्। कक्षाक्षिप्तं निशान्ते स्वे वाली पौलस्त्यमत्यजत् ॥ ११ ॥ चित्रं कनकलतायां पल्लव एवामृतं सूते। कुसुमसमुद्गमसमये नो जाने किं परं भावि ॥ १२ ॥ चित्रं कनकलतायां शरदिन्दुस्तत्र खञ्जनद्वितयम्। तत्र च मनोजधनुषी तदुपरि गाढान्धकाराणि ॥ १३ ॥ चित्रं महानेष बतावतारः क्व कान्तिरेषाभिनवैव भङ्गिः। लोकोत्तरं धैर्यमहो प्रभावः क्वाप्याकृतिर्नूतन एष सर्गः ॥ १४ ॥ जाता लता हि शैले जातु लतायां न जायते शैलः। अधुना तद्विपरीतं कनकलतायां गिरिद्वयं जातम् ॥ १५ ॥ तस्मिन्युद्धे क्षणेनैव त्वरितो वानरध्वजः। सरथं सध्वजं साश्वं भीष्ममन्तर्दधे शरैः ॥ १६ ॥ दोर्दण्डाञ्चितचन्द्रशेखरधनुर्दण्डावभङ्गोद्यतष्टङ्कारध्वनिरार्यबालचरितप्रस्तावनाडिण्डिमः। द्राक्पर्यस्तकपालसंपुटमिलद्ब्रह्माण्डभाण्डोदरभ्राम्यत्पिण्डितचण्डिमा कथमहो नाद्यापि विश्राम्यति ॥ १७ ॥ न केनापि श्रुतं दृष्टं वारिणा वारि शुष्यति। अहो गोदावरीवारा भवसिन्धुर्विशुष्यति ॥ १८ ॥ पक्षोत्क्षेपप्रसर्पत्प्रबलमरुदपध्वस्तवाराकराम्भाः पातालादूर्ध्वदर्वीकरभयचकितप्रेक्षणोपावतारः। उच्चञ्चच्चञ्चुकोटीविदलितजलदालोकवल्मीकनिर्यद्विद्युन्मिथ्याभुजङ्गाकवलनचपलस्तूर्णमायात् सुपर्णः ॥१९॥ पश्यन्तु कौतुकमिदं सकलाः कवीन्द्राः क्षिप्रं हिमाद्रिशिखरं रजनीचरेशः। वामे करे रजतकुम्भवदेव धृत्वा धत्ते करेण हिमनिर्झरपा-

(विष्णु) कितनी धरती नापेगा' यह कह-कहकर दानव हँस ही रहे थे कि इतनेमें सूर्य और चन्द्रमंडलको लाँघता हुआ भगवान् वामनका डग इतना फैल गया कि आकाशमें भी नहीं समा पाया ॥९॥ उन भगवान् विष्णुको क्या कहा जाय जिनके उदरमें सारा संसार है वे भी जिस शेषनागके फनोंपर सोते हैं, वह समुद्रके एक कोनेमें पड़ा रहता है और वह समुद्र भी अगस्त्य मुनिके एक हाथके चिल्लूमें कुल्लेके जल सा जान पड़ता है, जिसमें शेषनाग कमलसे जान पड़ते हैं और भगवान् विष्णु भौंरेके समान दिखाई पड़ते हैं। बड़ा आश्चर्य है ॥१०॥ अपनी काँखमें दबे हुए रावणको लेकर बालिने चारों समुद्रोंपर जाकर संध्या वन्दन किया और फिर घरमें आकर उसे अपने भवनमें छोड़ दिया ॥ ११ ॥ आश्चर्यकी बात है कि सोनेकी लता ( नायिका ) में अभी ही जब पत्ते ( ओठकी ) अमृत बरसा रहे हैं तब फूल उगनेके समय ( ऋतुकाल आनेपर ) तो न जाने क्या होगा ॥ १२ ॥ आश्चर्यकी बात है कि सोनेकी लता ( नायिका ) में एक शरद्का चन्द्रमा ( मुख ) है, उसमें दो खंजन ( आँखें ) हैं, उसपर कामके दो धनुष ( भौंहें ) हैं और और उसके ऊपर घना अंधकार ( केश ) है ॥ १३ ॥ यह कुछ निराला ही अवतार है, कुछ निराली ही इसकी शोभा और चाल-ढाल है, कुछ अलौकिक ही इसकी धीरता तथा इसका अद्भुत प्रभाव है और कुछ अद्भुत ही आकार है, यह कुछ सृष्टि ही नवीन है ॥ १४ ॥ पहाड़में लता होती है, लतामें पहाड़ नहीं रहता पर यहाँ तो उलटे सोनेकी लता (नायिकामें) दो पहाड़ ( स्तन ) निकले खड़े हैं ॥ १५ ॥ उस युद्धमें अर्जुनने अत्यन्त शीघ्रतासे क्षण भरमें ही रथ, पताका तथा घोड़ोंके साथ भीष्मपितामहको भी बाणोंसे ढक दिया ॥ १६ ॥ धनुषके टंकारकी वह ध्वनि क्या आज भी शान्त नहीं हो पा रही है जो विशाल हाथोंसे पकड़े हुए शंकरका धनुष टूटनेकी सूचना दे रही है, जो श्रीरामचन्द्रके लड़कपनमें धनुष चलानेकी चालकी घोषणा कर रही है और जिसकी घोर भयंकरता तत्काल टूटे हुए गोलेके बीच पड़े हुए ब्रह्माण्डमें चक्कर खा रही है ॥१७॥ आजतक किसीने जलसे जलका सूखना न देखा है न सुना, पर आश्चर्यकी बात यह है कि गोदावरीके जलसे भवसागर सूखा जा रहा है ॥ १८ ॥ बड़े-बड़े पंखोंकी वेगभरी चालसे समुद्रका जल हटाते-बढ़ाते और पातालवासी साँपों द्वारा भय और अचरजसे सिर उठाकर देखे जाते ये गरुड़ अपनी चोंचकी नोकसे फटे हुए बादल रूपी वल्मीकसे निकलकर लपलपाती हुई बिजलीको नागिन समझकर उसे खानेको झपटे चले आ रहे हैं ॥१९॥ सब श्रेष्ठ कविगण यह अचरज तो देखें कि अत्यन्त शीघ्रतासे हिमालयका एक शिखर बाएँ हाथमें चाँदीके घड़ेकी भाँति धारण किए यह रावण ऐसा लग रहा है मानो पालेका झरना पीने आ रहा हो ॥ २० ॥ इस पर्वतके शिखरपर बैठे

नलीलाम् ॥ २० ॥ पाश्चात्त्यभागमिह सानुषु सन्निषण्णाः पश्यन्ति शान्तमलसान्द्ररसांशुजालम् । सम्पूर्णलब्धललनालपनोपमानमुत्सङ्गसङ्गिहरिणस्य हिमांशुमूर्तेः ॥ २१ ॥ मूकास्तद्धं कमपि बधिराः श्लोकमाकर्णयन्ति श्रद्धालुस्तं विलिखति कुणिः श्लाघया वीक्षतेऽन्धः । अभ्यारोहत्यहह सहसा पङ्गुरप्यद्रिशृङ्गं सान्द्रालस्याः शिशुभरवतो मन्थमायान्ति वन्ध्याः ॥ २२ ॥ युगान्तकालप्रतिसंहृतात्मनो जगन्ति यस्यां सविकासमासत । तनौ ममुस्तत्र न कैटभद्विषस्तपोधनाभ्यागमसम्भवा मुदः ॥२३॥ रत्नाभित्तिषु संक्रान्तैः प्रतिबिम्बशतैर्वृतः । ज्ञातो लङ्केश्वरः कृच्छ्राद्आञ्जनेयेन तत्त्वतः ॥ २४ ॥ लीलामीलनतो विलोचनयुगे गच्छन्ति मूर्च्छामहो वक्त्रे केवल मुद्रणादधरयोः सीदन्ति शाखामृगाः । ये नासापुटचारिणः श्रवणयोर्ये च स्थिताः कोटरे युद्धव्यग्रकरस्य ते यदि परं स्वस्थाः क्षणं रक्षसः ॥ २५ ॥ विपुलेन सागरशयस्य कुक्षिणा भुवनानि यस्य पपिरे युगक्षये । मदविभ्रमासकलया पपे पुनः स पुरस्त्रियैकतमयैकया दृशा ॥ २६ ॥ सद्यः पीत्वा दरीभिर्जलधिमथ चिरं दृष्टमैनाकबन्धुप्रीतिप्रौढाश्रुपूरद्विगुणमहिमभिर्निर्झरैः पूरयन्तः । ये विन्यस्ताः पुरस्तान्निशि निशि निवहैरोषधीनां ज्वलद्भिस्ते दृश्यन्ते तत्रारोपितकपिशिबिरस्मारिणः सेतुशैलाः ॥ २७ ॥ स्थाणुः स्वयं मूलविहीन एव पुत्रो विशाखो रमणी त्वपर्णा । परोपनीतैः कुसुमैरजस्रं फलत्यभीष्टं किमिदं विचित्रम् ॥ २८ ॥

*रौद्ररसः*—अन्योन्यास्फालभिन्नद्विपरुधिरवसामांससमस्तिष्कपङ्के मग्नानां स्यन्दनानामुपरि कृतपदन्यासविक्रान्तपत्तौ । स्फीतासृक्पानगोष्ठीरसदशिवशिवातूर्यनृत्यत्कबन्धे संग्रामैकार्णवान्तः पयसि विचरितुमलं पण्डिताः पाण्डुपुत्राः ॥ १ ॥ कृतमनुमतं दृष्टं वा

---

हुए लोग गोदमें हरिण लिए हुए चन्द्रमाके पीछेका भाग ही देखते हैं जिसमें कलंककी कालिमा न रहनेसे किरणें घने रूपमें दिखाई देती हैं और जो भली भाँति स्त्रियोंके मुखकी समानता कर पाता है ॥ २१ ॥ गूँगोंके पढ़े हुए श्लोक बहरे सुन रहे हैं, लूले श्रद्धाके साथ लिख रहे हैं, प्रशंसा करता हुआ अन्धा जिसे देख रहा है, पंगु एकाएक पहाड़की चोटीपर चढ़ रहा है और वन्ध्याएँ गर्भके भारसे अलसाई हुई धीरे-धीरे चली आ रही हैं ॥ २२ ॥ प्रलयके समय सब जीवोंको अपने भीतर समेट लेनेवाले जिन भगवान्‌के शरीरमें यह सारा जगत् विस्तारके साथ समा गया, उसी शरीरमें वे कैटभके शत्रु नारायण श्रीनारदजीके आगमनसे उत्पन्न होनेवाला हर्ष नहीं समा सके ॥ २३ ॥ रत्नकी भीतोंपर पड़ी हुई सैकड़ों परछाइयोंसे घिरे हुए रावणको हनुमानजीने बड़ी कठिनाईसे पहचाना कि यह रावण है ॥ २४ ॥ युद्धमें फँसे हुए हाथवाले कुम्भकर्णकी आँखोंमें जो बन्दर समा गए थे वे उसके सहज भावसे पलक मारनेपर मूर्च्छित हो जाते थे और जो मुँहमें समा गए थे वे आठोंका चपेटमें पड़े जा रहे थे। किन्तु जो उसके कान और नाकके खोखलेमें समा गए थे वे ही कुछ काल स्वस्थ रह सके ॥ २५ ॥ प्रलयके समय समुद्रमें सोनेवाले जिस भगवान्‌के विशाल उदरने सारे भुवन-मंडलको पी लिया था उसी भगवान्‌को नगरकी एक स्त्रीने मदसे अधखुली एक आँखसे पी डाला ॥ २६ ॥ लंका पहुँचनेके लिये बन्दरोंने जो पर्वतका पुल बाँधा था उसमें लगे हुए पर्वतोंने पहले तो समुद्रपर पड़ते ही अपनी कन्दराओं द्वारा उसका सारा जल सोख लिया किन्तु अब अपने बन्धु मैनाकके वेगसे बहते हुए प्रेमके आँसू देखे तो उससे भी दुगुने वेगसे निकलते हुए अपने झरनेरूपी प्रेमाश्रुओंसे उन्होंने समुद्रको भर दिया। उस समय रातके अँधेरेमें अपनी चमचमाती हुई जड़ी-बूटियोंके प्रकाशमें रखे गए थे पर्वत आज भी उन बन्दरोंका स्मरण दिलाते हैं जिन्होंने उनपर विश्राम किया था ॥ २७ ॥ यह क्या कम विचित्र बात है कि जो स्वयं स्थाणु ( ठूँठ ) हैं, जिसके मूल ( माता-पिताका ) कोई ठिकाना नहीं, जिसके पुत्र विशाख ( कार्तिकेय, शाखा रहित ) हैं, और स्त्री अपर्णा ( पार्वती, बिना पत्तेवाली ) हैं वही स्थाणु फूल लाकर चढ़ानेवाले लोगोंको सदा मनचाहा फल दिए जा रहे हैं ॥ २८ ॥

रौद्र रस : परस्पर टकराकर फटे हुए हाथियोंके रुधिर, मज्जा, मांस और मस्तकके कीचड़में डूबे हुए रथोंपर पैर रखरखकर जिसमें वीर पैदल सैनिक चल रहे हैं, पड़ता हुआ रुधिर पीनेके लिये इकट्ठी होकर अमंगल ध्वनि करनेवाली सियारिनियोंके गानेके साथ-साथ जिसमें धड़ नाच रहे हैं, ऐसे संग्राम-रूपी समुद्रमें केवल पाण्डव ही बड़े सुखसे टहल सकनेमें समर्थ हैं ॥ १ ॥ स्वयं मरे हुए द्रोणाचार्यका सिर काट देनेपर अश्वत्थामा कह रहा है—'शस्त्र उठाकर पिताके साथ अत्याचार या अत्याचारका अनुमोदन करके तुम लोग

यैरिदं गुरुपातकं मनुजपशुभिर्निर्मर्यादैर्भवद्भिरुदायुधैः। नरकरिपुणा सार्धं तेषां सभीमकिरीटिनामहमयमसृङ्मेदोमांसैः करोमि दिशां बलिम् ॥ २ ॥ चञ्चद्भुजभ्रमितचण्डगदाभिघातसंचूर्णितोरुयुगलस्य सुयोधनस्य । स्त्यानावनद्धघनशोणितशोणपाणिरुत्तंसयिष्यति कचांस्तव देवि भीमः ॥ ३ ॥ त्रैलोक्यत्राणशौण्डः सरसिजवसतेः सम्प्रसूतो भुजाभ्यां सुक्षत्रं नाम यस्याः कुलिशकठिनयोर्यस्य दोष्णोर्विलीनः । ज्वालाह्लाकालकालानलकवलभयभ्रान्तदेवासुराणि व्यातन्वानो जगन्ति ज्वलति मुनिरयं पार्वतीधर्मपुत्रः ॥ ४ ॥ देशः सोऽयमरातिशोणितजलैर्यस्मिन्ह्रदाः पूरिताः क्षत्रादेव तथाविधः परिभवस्तातस्य केशग्रहः। तान्येवाहितशस्त्रघस्मरगुरूण्यस्त्राणि भास्वन्ति मे यद्रामेण कृतं तदेव कुरुते द्रोणात्मजः क्रोधनः ॥ ५ ॥ नाहं रक्षो न भूतो रिपुरुधिरजलाह्लादिताङ्गः प्रकामं विस्तीर्णोरुप्रतिज्ञाजलनिधिगहनः क्रोधनः क्षत्रियोऽस्मि । भो भो राजन्यवीराः समरशिखिशिखाभुक्तशेषाः कृतं वस्त्रासेनानेन लीनैर्हतकरितुरगान्तर्हितैरास्यते यत् ॥ ६ ॥ पातालतः किमु सुधारसमानयामि निष्पीड्य चन्द्रममृतं किमु चाहरामि । उद्यन्तमद्य तपनं किमु वारयामि कीनाशपाशमथवा किमु चूर्णयामि ॥ ७ ॥ यत्सत्यव्रतभङ्गभीरुमनसा यत्नेन मन्दीकृतं यद्विस्मर्तुमपीहितं शमवता शान्तिं कुलस्येच्छता । तद्द्यूतारणिसंभृतं नृपसुताकेशाम्बराकर्षणैः क्रोधज्योतिरिदं महत्कुरुवने यौधिष्ठिरं जृम्भते ॥ ८ ॥ येन स्वां विनिहत्य मातरमपि क्षत्रास्रपूरासवास्वादोन्मत्तपरश्वधेन विदधे निःक्षत्रिया मेदिनी । यद्बाणव्रणवर्त्मनः शिखरिणः क्रौञ्चस्य हंसच्छलादद्याप्यस्थिकणाः पतन्ति स पुनः क्रुद्धो मुनिर्भार्गवः ॥ ९ ॥ यैः प्राणापहृतिः कृता मम पितुः क्रुद्धैर्युधि क्षत्रियैः रामोऽहं रमणीर्विहाय सकलान्निःशेषमेषां हठात् । भास्वत्प्रौढकुठारकोटिघनकाकाण्डस्फुटत्कंध-

---

मर्यादा तोड़नेवाले नये पशु बन गए हो। इसलिये कृष्ण, भीम तथा अर्जुनके साथ साथ मैं तुम लोगोंका रुधिर, मज्जा तथा मांस लेकर सभी दिशाओंको बलि चढ़ाए डाल रहा हूँ' ॥ २ ॥ द्रौपदीसे भीम कहते हैं—चंचल भुजाओंसे घुमाई हुई भयंकर गदाके प्रहारसे दुर्योधनकी जाँघें चूर चूर करके घनी रुधिर धारासे हाथ सानकर यह भीम तुम्हारी चोटी बाँधेगा ॥३॥ देखो, यही पार्वतीके धर्मपुत्र परशुराम मुनि अपने तेजसे चमक रहे हैं जो त्रिभुवनकी रक्षा करनेमें समर्थ हैं, ब्रह्माकी भुजासे उत्पन्न हुए हैं और जिनके वज्रके समान कठोर बाहुओंके प्रतापसे क्षत्रिय जाति गल गई और जिनके प्रतापके आगे पड़कर देवता और असुर भी ज्वाला-रूपी जीभवाली प्रलयकालकी अग्निमें पड़नेके भयसे चारों ओर भागते फिरते हैं ॥ ४ ॥ जिस स्थानपर शत्रुओंके रुधिर से परशुरामने ताल भर दिए थे वहीं आज बाल पकड़कर एक क्षत्रियने ही मेरे पिता ( द्रोण ) का अपमान किया है। मेरे पास शत्रुओंको नष्ट करनेवाले ये सभी चमकते हुए अस्त्र हैं इसलिये जो काम परशुरामने कर दिखाया वही काम अब द्रोणका पुत्र अश्वत्थामा करने जा रहा है ॥ ५ ॥ समराग्निकी ज्वालामें जलनेसे बचे हुए वीर राजाओ! मैं कोई राक्षस या भूत प्रेत नहीं हूँ, शरीरमें शत्रुओंका रुधिर लगनेसे प्रसन्न तथा सबके सामने प्रतिज्ञारूपी गंभीर सागर पार करनेवाला मैं क्रोधी क्षत्रिय हूँ। ऐसा डरना भी किस कामका कि तुम लोग मारे हुए हाथी-घोड़ोंके पीछे छिपे पड़े हो ॥ ६ ॥ कोई वीर कहता है—'कहो तो मैं पातालसे अमृत ले आऊँ या चन्द्रमाको निचोड़कर उसका अमृत ले आऊँ अथवा उगते हुए सूर्यको रोक दूँ या यमराजके जालको ही टूक टूक कर दूँ ॥ ७ ॥ अजातशत्रु युधिष्ठिरने अपना सत्यव्रत पालन करनेमें बाधा पड़नेके भयसे जो क्रोधरूपी अग्निकी भयंकर ज्वाला दबा रक्खी थी और जिसे वे सहनशील, अपने कुलमें शान्ति स्थापन करनेके विचारसे भूल भी जाना चाहते थे, जो पहले जुए रूपी अरणीमें डाली गई थी तथा द्रौपदीकी साड़ी और बाल खींचकर जगाई गई थी वही युधिष्ठिरकी क्रोध रूपी अग्निकी ज्वाला अब कौरव रूपी वनमें फैलती जा रही है ॥ ८ ॥ जिसने पहले अपनी माताका सिर काटा, फिर क्षत्रियोंके रुधिरकी प्रवाहरूपी मदिरासे मतवाले फरसेसे पृथ्वीको बिना क्षत्रियकी कर दी, जिसके बाणसे बेधे हुए क्रौंच पर्वतके दरारोंसे निकलने समय हंस ऐसे दिखाई देते हैं जैसे टूट-टूटकर गिरती हुई हड्डियाँ हों, उन्हीं परशुरामने आज क्रोध किया है ॥ ९ ॥ परशुराम कह रहे हैं कि जिन क्षत्रियोंने युद्धमें क्रोध करके हमारे पिताके प्राण लिए हैं उनमेंसे स्त्रियोंको छोड़कर मैं परशुराम किसीको जीता न छोड़ूँगा और चमकते हुए प्रबल फरसेकी धारके चलानेपर एकाएक कटे हुए गलेके बिलसे निकलती हुई रुधिरकी धारासे मैं अपने

राशीतोऽन्तःघृतशोणशोणितभरैः कुर्यां क्रुधां निर्वृतिम् ॥१०॥ यो यः शस्त्रं बिभर्ति स्वभुजगुरुमदः पाण्डवीनां चमूनां यो यः पाञ्चालगोत्रे शिशुरधिकवया गर्भशय्यां गतो वा। यो यस्तत्कर्मसाक्षी चरति मयि रणे यश्च यश्च प्रतीपः क्रोधान्धस्तस्य तस्य स्वयमिह जगतामन्तकस्यान्तकोऽहम् ॥ ११ ॥ रक्तोत्फुल्लविशाललोलनयनः कम्पोत्तराङ्गो मुहुर्मुक्त्वा कर्णमपेतधीर्धनुर्बाणो हरेः पश्यतः। आध्मातः कटुकोक्तिभिः स्वमसकृद्दोर्विक्रमं कीर्तयन्नंसास्फोटपटुर्युधिष्ठिरमसौ हन्तुं प्रविष्टोऽर्जुनः ॥ १२ ॥ राज्ञो मानधनस्य कार्मुकभृतो दुर्योधनस्याग्रतः प्रत्यक्षं कुरुबान्धवस्य च तथा कर्णस्य शल्यस्य च। पीतं तस्य मयाद्य पाण्डववधूकेशाम्बराकर्षिणः कोष्णं जीवत एव तीक्ष्णकरजक्षुण्णादसृग्वक्षसः ॥ १३ ॥ रे दृप्ता धार्तराष्ट्राः प्रबलभुजबलाः पाण्डवाः पाण्डवा रे रे वार्ष्णेयाः सकृष्णाः शृणुत मम वचो यद्ब्रवीम्यूर्ध्वबाहुः। एतस्योत्खातबाहोर्द्रुपदनृपसुतातापिनः पापिनोऽहं पाता दुःशासनस्याप्रभवति यदि वस्तत्किमेतं न पात ॥ १४ ॥ स रोषदष्टाधरलोहितास्यैर्व्यंकोर्ध्वरेखा भ्रुकुटीर्दधद्भिः। तस्तार गां भल्लनिकृत्तकण्ठैर्हुंकारगर्भैर्द्विषतां शिरोभिः ॥१५॥ स्पृष्टा येन शिरोरुहे नृपशुना पाञ्चालराजात्मजा येनास्याः परिधानमप्यपहृतं राज्ञां कुरूणां पुरः। यस्योरःस्थलशोणितासवमहं पातुं प्रतिज्ञातवान् सोऽयं मद्भुजपञ्जरे निपतितः संरक्ष्यतां कौरवाः ॥ १६ ॥

भयानकरसः—अद्याप्युन्मदयातुधानतरुणीचञ्चत्कराऽऽस्फालनव्यावल्गन्नृकपालतालरणितैर्नृत्यत्पिशाचाङ्गनाः। उद्गायन्ति यशांसि यस्य विततैर्नादैः प्रचण्डानिलप्रक्षुभ्यत्करिकुम्भकूटकुहरव्यक्तै रणक्षोणयः ॥ १ ॥ अन्त्राकल्पधरस्तनोधरभरव्याविद्धमेघच्छटा-सृक्वस्यामिषगृध्नुगृध्रगरुदास्फालोच्चलन्मूर्धजा । व्यादायाननमट्टहासविकटं दूरेण तारापथात्स्वपति-च्छपुरंध्रिवृन्दमसकृन्मुक्तादुपक्रामति ॥ २ ॥ अथान्तु-

---

क्रोध-रूपी आग बुझाऊँगा ॥ १० ॥ अश्वत्थामा कह रहा है—'पाण्डवोंकी सेनामें अपनी भुजाओंपर गर्व करनेवाले जो-जो व्यक्ति शस्त्र धारण करते हों, द्रुपदके वंशमें जो बच्चे-बूढ़े तथा गर्भमें हैं और जिन्होंने हमारे पिताका अपमान होते देखा है अथवा मेरे घूमते समय जो भी मेरे विरोधी मिलेंगे वे संसारका नाश करनेकी शक्ति भले ही रखते हों पर मैं क्रोध करनेपर उन सबके लिये यमराज बन जाऊँगा' ॥११॥ जिसके विशाल चञ्चल नेत्र लाल कमलके समान खिले हुए हैं, जिसका शरीर बार-बार काँप रहा है, जो कठोर शब्दोंका प्रयोग किए जा रहा है, जो बार-बार अपने बाहुके पराक्रमका वर्णन कर रहा है और अभिमानसे ताल ठोक रहा है वह अर्जुन अभी कृष्णके देखते-देखते कर्णको छोड़कर धनुष-बाण लेकर निर्भय होकर युधिष्ठिरपर प्रहार करनेके लिये चला आ रहा है ॥ १२ ॥ अहङ्कारी धनुर्धर राजा दुर्योधनके देखते-देखते कौरवोंके हितैषी कर्ण तथा शल्यके सामने आज मैंने द्रौपदीके बाल तथा साड़ी खींचनेवाले जीते जी दुःशासनके वक्षःस्थलको तीखे नखोंसे फाड़कर उसका गरम-गरम रुधिर पिया है ॥ १३ ॥ अरे ढीठ धृतराष्ट्रके पुत्रो ! अरे प्रबल बाहुओं वेगसे घुमानेवाले पाण्डवो ! अरे कृष्णके सहित यादवो ! मैं भुजा उठाकर कह रहा हूँ, सुनो ! द्रौपदीको अपमानित करनेवाले इस पापी दुःशासनकी भुजाएँ उखाड़कर मैं इसके वक्षस्थलका रुधिर पी रहा हूँ। तुममेंसे कोई समर्थ हो तो इसकी रक्षा क्यों नहीं करते ? ॥ १४ ॥ उसने अपने उन शत्रुओंके मस्तकोंसे भूमि पाट दी जो क्रोधमें अपने ओठ काटे डाल रहे थे, जिनकी आँखें लाल-लाल थीं, जिनकी टेढ़ी भौंहोंकी नसें तनी हुई थीं, जिनका गला बाणोंसे कट गया था और उनमेंसे हुंकारका शब्द निकल रहा था ॥ १५ ॥ जिस नरपशुने द्रौपदीके बाल खींचे, जिसने कौरवोंके देखते-देखते उसकी साड़ी भी खींची और जिसके वक्षःस्थलका रुधिर पीनेके लिये मैंने प्रतिज्ञा की थी वही दुःशासन आज मेरी भुजाओंके चक्करमें आ गया है। कौरवो ! अब करो तो उसकी रक्षा ॥ १६ ॥

भयानक रस : मतवाली राक्षसियोंके चञ्चल हाथोंसे बजाई हुई मानवी खोपड़ियाँ जहाँ कड़-कड़ करते हुए ताल दे रही थीं और पिशाचिनियाँ नाच रही थीं, उसी रणभूमिमें आज भी हाथियोंके कटे हुए मस्तकोंमें घुसकर निकलते हुए प्रबल वायुकी सरसराहट उसके यशका गान कर रही है ॥ १ ॥ अँतड़ियोंकी मालामें सजी जो बादलोंको ढकेले दे रही है और ओठोंके पास लगे हुए मांसके लोभी गिद्धोंका पञ्ज लगनेसे जिसके बाल खड़े हैं वही राक्षसी अट्टहासके लिये अपना भयंकर मुँह फैलाकर उस आकाश मार्गसे उतर रही है जहाँसे डरी हुई सिद्धोंकी स्त्रियाँ झटपट मार्ग छोड़-छोड़कर भाग गई हैं ॥ २ ॥ सूर्यके समान जो इन्द्र तेजस्वी रावणकी ओर देखने

घस्रोद्गमधीरलोचनः सहस्ररश्मेरिव यस्य दर्शनम्। प्रविश्य हेमाद्रिगुहागृहान्तरं निनाय बिभ्यद्दिवसानि कौशिकः ॥ ३ ॥ इदं मघोनः कुलिशं धारासंनिहितानलम्। स्मरणं यस्य दैत्यस्त्रीगर्भपाताय केवलम् ॥ ४ ॥ किंचित्कोपकलाकलापकलनाहुङ्कारविभ्रभ्रुवोर्विक्षेपादकरोदसौ रघुपतिर्लङ्कापतेः पत्तनम्। क्रन्दत्फेरु रटत्करेटु विघटद्दारु स्फुरद्गुग्गुलु प्रोत्क्रीडत्कपि निःश्वसत्फणि रणज्झिल्लिभ्रमद्द्वीपि च ॥५॥ गीर्वाणः प्रतियन्ति नैव पिदधे कर्णौ सुधर्माधिपः कर्णाकर्णिकयन्ति हन्त निभृतं शंभुस्वयंभूगणाः। दूरादेत्य कृतान्तदूतनिवहाः स्वाकारसङ्गोपनैरुद्ग्रीवं कलयन्ति कोणपचमूनाथे शयाने रणे ॥६॥ ततः परामर्शविवृद्धमन्योर्भ्रूभङ्गदुःप्रेक्ष्यमुखस्य तस्य। स्फुरन्नुदर्चिः सहसा तृतीयादक्ष्णः कृशानुः किल निःपपात ॥ ७ ॥ निर्मज्जच्चञ्चुरन्तर्भ्रमदतिकपिलक्रूरतारा नरास्थिग्रन्थि दन्तान्तरालग्रथितमविरतं जिह्वया घट्टयन्ती। ध्वान्तेऽपि व्यात्तवक्त्रे ज्वलदनलशिखाजर्जरे व्यक्तकर्मा निर्मान्ती गृध्ररौद्री दिवमुपरि परिक्रीडते ताडकेयम् ॥ ८ ॥ प्रचण्डं चामुण्डागृहमिदमुदग्राभिरभितः पताकाभिर्घोरं यममहिषजिह्वानुकृतिभिः। किमेकाकिन्यत्र प्रविशसि न किं पश्यसि पुरः शिरोभिः पान्थानां पथि विरचितां तोरणततिम् ॥ ९ ॥ प्रौढच्छेदानुरूपोच्छलनरयवशात्सैंहिकेयोपमेयत्रासाकृष्टाश्वतिर्यग्वलितरविरथेनारुणेनेक्ष्यमाणम्। कुर्वन्काकुत्स्थवीर्यस्तुतिमिव मरुतां कन्धरारन्ध्रभाजां झाङ्कारैर्भीममेतन्निपतति वियतः कुम्भकर्णोत्तमाङ्गम् ॥ १० ॥ मन्त्रान्मृत्युजितो जपद्भिरसकृद्ध्यायद्भिरिष्टान् सुरान् शुष्यत्तालुभिराकुलाकुलपदैर्निर्वाग्भिरुत्कम्पिभिः। अध्वन्यैरिह जीवितेशमहिषव्याधूम्रधूमाचिता लङ्घ्यन्ते करिमांसघस्मररणत्कौलेयकाः पल्लयः ॥ ११ ॥ मन्थायस्तार्णवाम्भः प्रतिकुहरचलन्मन्दरध्वानधीरः कोणाघातेषु गर्जत्प्रलयघनघटान्योन्यसंघट्ट-

---

में असमर्थ था और जिसके आगे उसकी आँखें चौंधिया जाती थीं, वह इंद्र सुमेरु पर्वतकी कन्दराके भीतर डरकर घुसा हुआ उल्लूके समान अपना दिन बिता रहा था ॥ ३ ॥ इन्द्रके जिस वज्रकी धारमें आग रहती है उसका स्मरण करनेसे ही दैत्योंकी स्त्रियोंका गर्भपात हो जाता है ॥ ४ ॥ तनिक-सा क्रोध आ जानेपर रामने हुङ्कारके साथ भौंहें टेढ़ी करके रावणकी नगरीको ऐसी निर्जन कर दी कि उसमें गीदड़ बोलने लगे, चील-कौए चिल्लाने लगे, लकड़ियाँ फटने लगीं, गुग्गुलके पेड़ टूटने लगे, बन्दर भागने लगे, साँप लम्बी-लम्बी साँस खींचने लगे, झींगुर झनकारने लगे और बाघ घूमने लगे ॥ ५ ॥ कोणदेशके राजाका सेनापति जब रणभूमिमें गिरा पड़ा था उस समय देवता सामनेतक न आते थे, इन्द्रने अपने कान ढक लिए थे, शंकर, ब्रह्मा और विष्णु आदि देवता छिप-छिपकर काना-फूसी करने लगे थे और यमराजके दूत अपना रूप छिपाकर दूरसे ही सिर उचका-उचकाकर देख रहे थे ॥ ६ ॥ इसके अनन्तर, कामके छेड़नेपर जिनका क्रोध उमड़ गया और जिनकी टेढ़ी भौंहोंकी ओर देखना कठिन हो गया, उन्हीं शंकरजीके तीसरे नेत्रसे चमकती तथा धधकती हुई आग सहसा भभक उठी ॥ ७ ॥ भीतर धँसी हुई आँखोंके भीतर जिसकी अत्यन्त भूरी और भयंकर पुतली चक्कर खा रही है, दाँतोंके बीच सटी हुई मनुष्यकी हड्डीको जो निरन्तर जीभसे धक्का दे रही है, अँधेरेमें भी जलती हुई आगकी ज्वालासे खुला हुआ मुँह भरकर ऐसा के काम कर रही है और जो गिद्धोंकी भयंकरता फैला रही है वह ताड़का आकाशमें चक्कर लगा रही है ॥८॥ यमराजके भैंसेकी जीभके समान भयंकर झण्डियोंसे चामुण्डाका यह भयंकर मन्दिर घिरा हुआ है। अरे, अकेली ही इसमें क्यों घुसी जा रही है? क्या देखती नहीं कि आगे मार्गमें बटोहियोंके सिरोंसे बनी बन्दनवार लटक रही है! ॥ ९ ॥ विशाल खड्गसे कटकर जो उछल रहा था, जिसे देखकर राहुके आक्रमणकी शंकासे सूर्यके रथको अरुण घोड़ोंकी रास खींच-खींचकर तिरछे भगा रहे थे और जो गलेके छेदमें घुसे हुए वायुकी झनकारसे मानो रामके पराक्रमकी स्तुति कर रहा था, उस भयंकर कुम्भकर्णका मस्तक आकाशसे नीचे गिरता आ रहा है ॥१०॥ मारे डरके जिनकी बोली बन्द हो गई है, जिनके तालु सूख गए हैं और पैर लटपटाए जा रहे हैं वे बटोही बार-बार मृत्युञ्जय मन्त्र जपते हुए, इष्ट देवताओंका स्मरण करते और काँपते हुए उन पल्लियोंको लाँघे चले जा रहे हैं जो यमराजके भैंसेके रंगके समान रङ्गवाले धुएँसे भरी हैं और जिनमें हाथीके मांसपर जुटे हुए कुत्ते भौंक रहे हैं ॥११॥ मथे जाते हुए समुद्रके जलसे मन्दराचलकी कन्दराओंमें गूँजती हुई घरघराहटके समान गम्भीर, दण्डेकी चोटसे गरजते हुए, परस्पर टकराते हुए प्रलयकालके बादलोंके समान भयंकर, भेरीके झाँपकी

चण्डः । कृष्णक्रोधाग्रदूतः कुरुकुलनिधनोत्पातनिर्घातवातः केनास्मत्सिंहनादप्रतिरसितसखो दुन्दुभिस्ताडितोऽयम् ॥ १२ ॥ महाप्रलयमारुतक्षुभितपुष्करावर्तकप्रचण्डघनगर्जितप्रतिरवानुकारी मुहुः । रवः श्रवणभैरवः स्थगितरोदसीकन्दरः कुतोऽद्य समरोदधेरयमभूतपूर्वः पुरः ॥ १३ ॥ माद्यन्मातङ्गकुम्भस्थलवहलवसावासनाविस्रगन्धव्यासक्तव्यक्तमुक्ताफलशकलसत्केसरालीकरालः । पर्णीघैर्यस्य येषाः स्वभुजवलमद्ग्रस्ततेजस्विधामा गुञ्जत्कुञ्जे गिरीणां हरिरिह शबरीगर्भपातं विधत्ते ॥ १४ ॥ विनिर्गतं मानदमात्ममन्दिराद्भवत्युपश्रुत्य यदृच्छयापि यम् । ससम्भ्रमेन्द्रद्रुतपातितार्गला निमीलिताक्षीव भियामरावती ॥ १५ ॥

बीभत्सरसः—अन्त्रप्रोतबृहत्कपालनलककूरक्वणत्कङ्कणप्रायप्रेङ्खितभूरिभूषणरवैराघोषयन्त्यम्बरम् । पीतच्छर्दितरक्तकर्दमघनप्राग्भारघोरोल्लसद्व्यालोलस्तनभारभैरववपुर्दर्पोद्धतं धावति ॥ १ ॥ अन्त्रैः कल्पितमङ्गलप्रतिसराः स्त्रीहस्तरक्तोत्पलव्यक्तोत्तंसभृतः पिनह्य शिरसा हृत्पुण्डरीकस्रजः । एताः शोणितपङ्ककुङ्कुमजुषः सम्भूय कान्तैः पिबन्त्यस्थिस्नेहसुराः कपालचषकैः प्रीताः पिशाचाङ्गनाः ॥ २ ॥ उत्कृत्य ज्वलितां शवात्कथमपि प्रेताशनः पेशितीं पेशीमस्थिगतां निगीर्य सहसा दन्दह्यमानोदरः । धावत्युत्प्लवते मुहुर्निपतति प्रोत्तिष्ठति प्रेक्षते विष्वक्क्रोशति सम्पिनष्टि जठरं मुष्ट्या चलन्मस्तकः ॥ ३ ॥ उत्कृत्योत्कृत्य कृत्तिं प्रथममथ पृथूच्छोफभूयांसि मांसान्यंसस्फिक्पृष्ठपिण्डाद्यवयवसुलभान्युग्रपूतीनि जग्ध्वा । आत्तस्नाय्वन्त्रनेत्रः प्रकटितदशनः प्रेतरङ्कः करङ्कादङ्कस्थादस्थिसंस्थं स्थपुटगतमपि क्रव्यमव्यग्रमत्ति ॥ ४ ॥ प्रस्वेदमलदिग्धेन वहता मूत्रशोणितम् । व्रणेन विकृतेनेदं सर्वमन्धीकृतं जगत् ॥ ५ ॥ रक्तं नक्तंचरौघः पिबति वमति च प्रस्तकुन्तः शकुन्तः क्रव्यं क्रव्यं गृहीत्वा प्रणदति मुदितो मत्तवेतालबालः । क्रोडत्यस्मीडमस्मिन्रुधिरम-

सूचना देनेवाले दूतके समान, कौरवोंके नाशके लिये प्रलयकालकी आँधी तथा हमारे सिंहनादकी प्रतिध्वनिके समान यह नगाड़ा किसने बजाया ॥ १२ ॥ महाप्रलयके समय प्रबल वायुसे उड़ाए हुए पुष्कर तथा आवर्तक नामक मेघोंके भयंकर गर्जनकी प्रतिध्वनिके समान कान फोड़नेवाला, भूमि तथा आकाशके बीचका भाग भर देनेवाला और पहले कभी न सुना जानेवाला यह समर-सागरका कोलाहल बार-बार आज कहाँसे सुनाई दे रहा है ॥ १३ ॥ मतवाले हाथीके मस्तककी मज्जाकी दुर्गन्धसे मिले हुए मोतियोंके टुकड़ोंसे जिसका भयानक अयाल सजा हुआ था, जिसने अपने बाहुबलके अहंकारसे बड़े-बड़े तेजस्वियोंका तेज भी दबा दिया था वह हरिणियोंको विधवा बनानेवाला सिंह पहाड़की कन्दरामें गरजता हुआ शबरीका गर्भ गिरा रहा है ॥ १४ ॥ लोगोंका अभिमान चूर करनेवाले दशग्रीवको टहलनेके लिये घरसे निकला हुआ सुनकर इन्द्र अपनी नगरी अमरावतीके फाटक इस प्रकार बन्द कर लेता था मानो उसके भयसे अमरावतीने आँखें मूँद ली हों ॥ १५ ॥

बीभत्सरस : अँतड़ीमें गुथी हुई बड़ी-बड़ी खोपड़ियाँ तथा जाँघोंकी हड्डियाँ ही जिसमें बजते हुए भयानक कंकण थीं, जो बहुतसे हिलते हुए हड्डियोंके आभूषणोंके शब्दसे आकाश गुँजाए डाल रही थी, पीकर उगले हुए रुधिरसे जिसके शरीरका ऊपरी भाग रँग गया था, जिसके उछलते हुए भयानक स्तनोंसे शरीर अत्यन्त डरावना लग रहा था, वह पिशाचिनी अभिमानसे फूली हुई इधरसे उधर दौड़ रही है ॥ १ ॥ अँतड़ियोंसे जिन्होंने हाथके मङ्गलसूत्र बनाए हैं, स्त्रियोंके हाथरूपी लाल कमलके जिन्होंने मस्तकके भूषण बनाए हैं, कलेजेरूपी कमलकी मालाएँ सिरपर पहनी हैं, रक्तकी केसरका टीका बनाकर लगाया है, वे पिशाचिनियाँ प्रसन्न हो-होकर अपने पतियोंके साथ खोपड़ियोंके कटोरोंसे मज्जाकी मदिरा पी रही हैं ॥ २ ॥ मुर्दा खानेवाला प्रेत जलते हुए मुर्देकी जलती हुई माँसकी गाँठ खींचकर खा तो गया पर एकाएक पेट जलनेसे वह दौड़ता है, उछलता है, बार-बार गिरता है, उठता है चारों ओर देखता है, चिल्लाता है, और सिर हिलाकर मुट्ठीसे पेट मरोड़ता है ॥ ३ ॥ दरिद्र प्रेतने पहले मुर्देका चमड़ा उधेड़ा, फिर कन्धे, नितम्ब, पीठ तथा पिंडलियोंमें सरलतासे मिलनेवाला अत्यन्त दुर्गन्धसे भरा फूला मांस खाया, फिर नस, अँतड़ी तथा आँखें निकालीं और फिर अब दाँत खोलकर मुर्देको अपनी गोदमें रखकर हड्डियोंके जोड़में सटा हुआ मांस नोच-नोचकर प्रसन्नतासे खा रहा है ॥ ४ ॥ पसीने, मल मूत्र तथा रक्तसे भरे हुए और देखनेमें भद्दे घाव ( योनि ) ने सारे संसारको अन्धा बना डाला है ॥ ५ ॥ पिशाच रुधिर पी रहा है और उगल रहा है, पक्षी मालेको निगल रहा है, मतवाला वैतालका बालक मांस ले-लेकर प्रसन्नतासे चिल्ला-चिल्लाकर

द्वशात्पूतना नूतनाक्षी योगिन्यो मांसमेदःप्रमुदितमनसः शूरशक्तिं स्तुवन्ति ॥ ६ ॥ विकीर्णहरिचन्दनप्रचिणि यत्र लीलालसा निपेतुरतिचञ्चलाश्चतुरकामिनीदृष्टयः। तदेतदुपरिभ्रमद्विविधगृध्रजालं जनैर्लुठत्कृमि कलेवरं पिहितनासिकैर्वीक्ष्यते ॥ ७ ॥

शांतरसः—अकल्पः स्वाङ्गचेष्टायां शकुन्त इव पञ्जरे। अनुच्छ्वसन्स्मरन्पूर्वं गर्भे किं नाम विन्दते ॥ १ ॥ अग्रे कस्यचिदस्ति कश्चिदभितः केनापि पृष्ठे कृतः संसारः शिशुभावयौवनजराभारावतारादयम्। बालस्त्वं बहु मन्यतामसुलभं प्राप्तं युवा सेवतां वृद्धस्त्वं विषयाद्बहिष्कृत इव व्याघुट्य किं पश्यसि ॥२॥ अग्रे गीतं सरसकवयः पार्श्वतो दाक्षिणात्याः पृष्ठे लीलावलयरणितं चामरग्राहिणीनाम्। यद्यस्त्येवं कुरु भवरसास्वादने लम्पटत्वं नो चेच्चेतः प्रविश सहसा निर्विकल्पे समाधौ ॥ ३ ॥ अङ्गमङ्गेन सम्पीड्य मांसं मांसेन तु स्त्रियः। पुराहमभवं प्रीतो यत्तन्मोहविजृम्भितम् ॥ ४ ॥ अजानन्दाहार्तिं पतति शलभस्तीव्रदहने न मीनोऽपि ज्ञात्वा बडिशयुतमश्नाति पिशितम्। विजानन्तोऽप्येते वयमिह विपज्जालजटिलान्न मुञ्चामः कामानहह गहनो मोहमहिमा ॥ ५ ॥ अज्ञानं कारणं न स्याद्वियोगो यदि कारणम्। शोको दिनेषु गच्छत्सु वर्द्धतामथ याति किम् ॥ ६ ॥ अतिक्रान्तः कालो ललितललनाभोगसुखदो भ्रमन्तः श्रान्ताः स्मः सुचिरमिह संसारसरणौ। इदानीं स्वःसिन्धोस्तटभुवि समाक्रन्दनगिरः सुतारैः फूत्कारैः शिव शिव शिवेति प्रतनुमः ॥ ७ ॥ अद्येदं श्व इदं तथा परदि कार्यं परारि त्वदश्चेतश्चिन्तयसीत्थमेव सततं निर्व्याकुलं रे कुतः। तत्कालं विलसन्मनोरथलताकान्तारदावानलं यस्मिन्दण्डधरं स्मरिष्यसि सखे सोऽप्यस्ति कश्चित्क्षणः ॥ ८ ॥ अद्यैव हसितं गीतं पठितं यैः शरीरिभिः। अद्यैव ते न दृश्यन्ते कष्टं कालस्य चेष्टितम् ॥ ९ ॥ अद्वैतोक्तिपटून्बहूनपि वयं बालान्नमस्कुर्महे ये

---

नाच रहा है, पिए हुए रुधिरके मदमें चूर होकर पूतना लज्जा छोड़कर नाच रही है और मांस तथा मज्जा खाकर योगिनी प्रसन्न चित्तसे वीरोंके पराक्रमकी प्रशंसा कर रही है ॥ ६ ॥ जिस शरीरपर लाल चन्दन पोता जाता था, जिसपर अत्यन्त चंचल और मतवाली सुन्दरियोंकी आँखें पड़ती थीं, उसी शरीरपर बहुतसे गीध मँडरा रहे हैं, कीड़े बज-बजा रहे हैं और लोग उसे नाक मूँद-मूँदकर देख रहे हैं ॥ ७ ॥

शान्त रस : गर्भमें प्राणी न तो अपने अंग हिला सकता है, न साँस ही ले सकता है। वह पिंजड़ेमें बन्द पक्षीके समान अपने पूर्व जन्मके कर्मोंका स्मरण तो करता है पर गर्भमें बँधा हुआ होनेसे उसका किया कुछ होता नहीं ॥ १ ॥ यह संसार लड़कपनमें तो आगे रहता है, जवानीमें चारों ओर दिखाई देता है और बुढ़ापेमें पीछे चला जाता है। इसलिये बचपनमें उस आगे आनेवाले संसारको दुर्लभ समझकर उसका आदर करना भी ठीक ही है। जवानीमें भी उसका उपभोग करना ही ठीक है पर तुम तो वृद्ध हो गए और संसारके भोगोंसे बाहर निकाल दिए गए हो, फिर क्या उसको बार लौट-लौटकर देखे जा रहे हो ॥२॥ यदि सामने गाना हो रहा हो, पासमें दक्षिणके रसिक कवि बैठे हों, पीछे चँवर डुलानेवाली स्त्रियोंके कंगनोंकी झनकार हो रही हो तब तो संसारके सुखोंका स्वाद लेते पड़े रहो पर यदि ऐसा न हो तो हे मन! तत्काल सब छोड़-छाड़कर निर्विकल्प समाधिमें लीन हो चलो ॥ ३ ॥ स्त्रीके शरीरको अपने शरीरसे और उसके मांसको अपने मांससे दबाकर जो मैं अपनेको सुखी समझ रहा था वह सब कोरे अज्ञानकी विडम्बना थी ॥ ४ ॥ जिस प्रकार जलनेकी पीड़ाका कुछ भी ध्यान न करके फतिंगा जलती आगमें कूद जाता है और मछली बिना समझे-बूझे कँटियामें लगे हुए मांसपर मुँह मार देती है उसी प्रकार हम लोग जानबूझकर भी अनेक विपत्तियोंसे भरे हुए अपने मनोरथ नहीं छोड़ते। ओह! अज्ञान कितना प्रबल होता है ॥ ५ ॥ शोकका मूल कारण यदि अज्ञान नहीं; वरन् वियोग है तो ज्यों-ज्यों दिन बीतते जाते हैं त्यों त्यों उसे (शोकको) भी बढ़ते जाना चाहिए, किन्तु वह मिट क्यों जाता है ॥६॥ सुन्दरी स्त्रियोंका भोग-सुख लेनेका समय निकल गया। मैं इस संसारके मार्गमें इतने दिनों तक चक्कर खाते-खाते थक इतना गया हूँ कि बस अब तो गंगाजीके तीरपर बैठा करुणा भरे ऊँचे स्वरसे 'शिव शिव' पुकारा करता हूँ ॥ ७ ॥ अरे चित्त! तुझे आज यह करना है, कल यह, परसों यह, चौथे दिन यह; सदा ऐसा क्या सोचता रहता है! अरे मित्र! वह भी एक समय आवेगा जब मनोरथ-रूपी लताओंके घने जंगलके दावानल उस यमराजका स्मरण करना पड़ेगा ॥ ८ ॥ कालका यह अत्याचार तो देखो कि जिन देहधारी प्राणियोंके साथ आज ही हम

तु द्वन्द्ववादास्तदीयशिरसि न्यस्याम वामं पदम्। सिंहः स्वीयशिशूंश्चिरेण हृदये सान्द्रादरादामृशत्यावेशेन भिनत्ति सम्भ्रमपदं मत्तेभकुम्भस्थलम् ॥ १० ॥ अधीत्य चतुरो वेदान्व्याकृत्याष्टादश स्मृतीः। अहो श्रमस्य वैफल्यमात्मापि कलितो न चेत् ॥ ११ ॥ अन्तकः पर्यवस्थाता जन्मिनः संततापदः। इति त्याज्ये भवे भव्यो मुक्तावुत्तिष्ठते जनः ॥ १२ ॥ अन्यत्र भीष्माद् गाङ्गेयादन्यत्र च हनूमतः। हरिणीखुरमात्रेण चर्मणा मोहितं जगत् ॥ १३ ॥ अप्सु प्लवन्ते पाषाणा मानुषा घ्नन्ति राक्षसान्। कपयः कर्म कुर्वन्ति कालस्य कुटिला गतिः ॥ १४ ॥ अमीषां जन्तूनां कतिपयनिमेषस्थितिजुषां वियोगे धीराणां क इह परितापस्य विषयः। क्षणादुत्पद्यन्ते विलयमपि यान्ति क्षणममी न केऽपि स्थातारः सुरगिरिपयोधिप्रभृतयः ॥ १५ ॥ अये स्वर्गः स्वर्गः कतिदिवसमार्गः प्रवसतां पुरस्तुङ्गौ स्यातां यदि न कुचकुम्भौ मृगदृशः। अथायं पाथेयं सुलभमुभयं मूलफलयोः पयः स्थाने स्थाने पथि पथि च विश्रामतरवः ॥ १६ ॥ अर्थप्राणविनाशसंशयकरीं प्राप्यापदं दुस्तरां प्रत्यासन्नभयं न वेत्ति विभवं स्वं जीवितं काङ्क्षति। उत्तीर्णस्तु ततो धनार्थमपरां भूयो विशत्यापदं प्राणानां च धनस्य चाधमधियामन्योन्यभावः पणः ॥ १७ ॥ अर्थिभ्यः कनकस्य दीपकपिशा विश्राणिता राशयो वादे वादिविपाटिनां प्रतिहताः शास्त्रोक्तिगर्वा गिरः। उत्खातप्रतिरोपितैर्नृपतिभिः शारैरिव क्रीडितं कर्तव्यं कृतमर्थिता यदि विधेस्तत्रापि सज्जा वयम् ॥ १८ ॥ अवश्यं यातारश्चिरतरमुषित्वापि विषया वियोगे को भेदस्त्यजति न जनो यत्स्वयममून्। व्रजन्तः स्वातन्त्र्यादतुलपरितापाय मनसः स्वयं त्यक्तास्त्वेते शमसुखमनन्तं विदधति ॥ १९ ॥ अव्यक्तादीनि भूतानि व्यक्तमध्यानि भारत।

---

हैं; गाय और पढे, वे आज ही देखनेको नहीं मिल रहे हैं ॥ ९ ॥ हम आत्माकी चर्चा करनेवाले चतुर बालकोंको प्रणाम करते हैं और द्वैतका सिद्धान्त माननेवाले लोगोंके सिरपर बाँया पैर रखते हैं क्योंकि सिंह भी अपने बच्चोंको तो छातीसे लगाकर बड़े प्रेमसे थपथपाता है किन्तु मतवाले हाथीको देखते ही क्रोधसे उसका मस्तक फाड़ डालता है ॥१०॥ यदि आत्माका स्वरूप न समझ पाए तो चारों वेद पढ़ने और अठारहों स्मृतियोंका व्याख्यान करनेका परिश्रम करनेसे क्या हुआ ! ॥ ११ ॥ मृत्यु सदा दुखी रहनेवाले प्राणियोंके सिर चढ़ी रहती है इसलिये बुद्धिमान् लोग इस छोड़ने योग्य संसारमें मुक्तिके लिये ही प्रयत्न करते हैं ॥ १२ ॥ भीष्म और हनुमानको छोड़कर यह सारा संसार हरिणीके खुर जितने ( योनि ) के मोहमें पड़ा है। ॥ १३ ॥ कालकी ऐसी उलटी गति होती है कि उसके प्रभावसे पानीपर पत्थर तैरने लगता है, मनुष्य भी राक्षसोंको मारने लगते हैं और बन्दर भी ऐसे काम कर दिखाते हैं जो कोई कर न पावे ॥ १४ ॥ जो प्राणी इस संसारमें कुछ ही क्षण रहने-वाले हैं, उनके वियोगमें बुद्धिमान् लोग दुखी क्यों हों क्योंकि ये प्राणी क्षण भरमें उत्पन्न होते हैं और क्षण भरमें नष्ट हो जाते हैं, यहाँ तक कि इतना ऊँचा सुमेरु पर्वत और इतना गहरा समुद्र ये भी यहाँ टिकनेवाले नहीं हैं ॥ १५ ॥ स्वर्गके लिये चले हुए मनुष्यके सामने यदि मृगनयनीके ऊँचे-ऊँचे स्तनकलश न आ पड़ें तो भला उसके लिये स्वर्ग कितने दिनका मार्ग है ! क्योंकि उसे मार्गमें कन्द-मूल-फलका भोजन, स्थान-स्थानपर जल और प्रतिमार्ग पर विश्राम करनेके लिये वृक्ष तो सरलतासे मिल जाते हैं ॥ १६ ॥ मनुष्य जब ऐसे संकटमें पड़ जाता है कि उसे धन और जीवन दोनोंके न रहनेकी शङ्का होने लगती है तब वह अपने जीवनके आगे धनको कुछ नहीं समझता पर शरीरकी रक्षा होते ही वह पुनः धन जोड़नेके फेरमें पड़ जाता है। इस प्रकार मूर्ख लोग जीवनकी रक्षाके लिये धन और धनकी रक्षाके लिये जीवनका दाव निरन्तर लगाते ही रहते हैं ॥ १७ ॥ हमने याचकोंको दीपककी लौके समान रंगवाले सोनेके ढेरके ढेर दान किए, उच्च कोटिके शास्त्रार्थियोंकी शास्त्रोक्तिके गर्वसे भरी वाणी खण्डित की, सिंहासनसे हटाए और फिर सिंहासनपर बैठाए हुए राजाओंसे गोटोंकी भाँति खेल भी किया। इस प्रकार जो करना था, सब कर चुके। अब यदि भाग्यमें दरिद्रता ( याचकता ) ही बदी है तो हम उसके लिये भी तैयार हैं ॥ १८ ॥ कुछ दिनोंमें संसारके सारे भोग नष्ट हो जायँगे, तब प्राणीका इनसे वियोग हो ही जायगा और यदि प्राणी स्वयं इन्हें छोड़ दें तब भी वियोग हो जायगा। तब इन दोनोंमें अन्तर ही क्या रहा ? अन्तर यही है कि यदि भोग स्वयं छोड़ देते हैं तो प्राणीके मनमें दुःख होता है पर यदि प्राणी ही भोगोंको छोड़ दे तो ये अनन्त शान्तिसे पूर्ण सुख देते हैं ॥ १९ ॥ सब प्राणी पहले कारणरूपमें रहकर कार्यरूपमें आते हैं और अन्तमें फिर

